महिशासक, वज्जिपुत्तक, धम्मउत्तरीय, भद्रयानिक, छन्नागारिक, सम्मितिय, सब्बत्थिवाद, धम्मगुत्तिक, कस्सपीय, सङ्कन्तिक, सुत्तवाद नामक अठारह शाखाओं को आचार्यवाद कहा गया है; – **दा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अञ्ञाचरियवादा तु ततो ओरं अजायिसुं* म॰ वं॰ 5.2; *तथाचरियवादा च भिन्नरूपा न विज्जरे,* चू॰ वं॰ 37.227; – **दो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनोत्तरन्तो असमेन्तो च गारय्हाचरियवादो न गहेतब्बो,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.180; – **दं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अकंसाचरियवादं ते महासङ्गिकनामकं,* म॰ वं॰ 5.4.

**आचरियसमय** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आचार्यसमय], आचार्यों द्वारा प्रतिपादित सिद्धान्त या विषय – **यं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सकं आचरियकन्ति अत्तनो आचरियसमयं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).74; – **ये** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ आचरियकेति आचरियसमये,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.162.

**आचरियसादिस** त्रि॰, ब॰ स॰ [आचार्यसदृक्], आचार्य जैसा, आचार्यों के समान – **सा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *पदकस्म वेय्याकरणा, जप्पे आचरियसादिसा,* सु॰ नि॰ 600.

**आचरियसुद्धि** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आचार्यशुद्धि], आचार्यों की परम्परा की विशुद्धि, आचार्यों की विशुद्ध पीढ़ी – *अत्तनो मतिं पहाय आचरियसुद्धिया वत्ता होति ...,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.184.

**आचरिया** स्त्री॰, [आचार्या], भिक्षुणीसङ्घ में प्रवेश पा रही भिक्षुणी की शिक्षिका – *सङ्घमित्तायुपज्झाया धम्मपाला ति विस्सुता, आचरिया आयुपाला, काले सासि अनासवा,* म॰ वं॰ 5.208.

**आचरियाचरिय** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आचार्याचार्य], आचार्य का आचार्य, शिक्षक का शिक्षक – **यो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यथा आचरियो च आचरियाचरियो च पाळिञ्च परिपुच्छञ्च वदन्ति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.184; – **यानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आचरियपाचरियानन्ति आचरियानञ्चेव आचरियाचरियानञ्च,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.157; अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.139.

**आचरियानी** स्त्री॰, आचरिय + आनी [आचार्यानी], शिक्षक की पत्नी, आचार्य की पत्नी – *मातुलादितो भरियायमानी होन्ति,* मातुलानी; करुणानी; गहपतानी; आचरियानी, मो॰ व्या॰ 3.33.

**आचरियानुसिट्ठि** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आचार्यानुशिष्टि], आचार्य द्वारा दिया गया अनुशासन या निर्देश, आचार्य की शिक्षा – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यथा, महाराज, अन्तेवासिको आचरियानुसिट्ठिया विज्जं पञ्ञाय सच्छिकरोति,* मि॰ प॰ 295; *दक्खो मालाकारो नानापुप्फरासिम्हा आचरियानुसिट्ठिया पच्चत्तपुरिसकारेन ...,* मि॰ प॰ 315.

**आचरियासभ** पु॰, कर्म॰ स॰ [आचार्यर्षभ], श्रेष्ठ आचार्य, उत्तम आचार्य – **भो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अधिकक्खरवण्णानि ... न बुद्धवचना नीति दीपेताचरियासभो,* रूप॰ 2.86(रो॰).

**आचरियुग्गह** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आचार्योद्ग्रह], आचार्य से ग्रहण किया गया या सीखा गया शास्त्र, आचार्य से गृहीत कर्मस्थान – **हो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उग्गहेतब्बतो उग्गहो ... आचरियतो उग्गहो आचरियुग्गहो,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.309; *पवेणिया आगतो आचरियुग्गहोव गहेतब्बो, कुरुन्दियं पन लोकवज्जे आचरियुग्गहो न वट्टति,* पाचि॰ अट्ठ॰ 117; *एत्थ गारय्हो आचरियुग्गहो न गहेतब्बो,* तदे॰; – **हं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भिक्खुसङ्घो कतमाचरियानं उग्गहो, अत्तनो आचरियुग्गहञ्ञेव वदतु,* विसुद्धि॰ 1.94.

**आचरियुपज्झाय** पु॰, इत॰ द्व॰ स॰, ब॰ व॰ में ही [आचार्योपाध्याय], आचार्य एवं उपाध्याय – **या** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *नो चे अम्हाकं आचरियुपज्झाया गमिस्सन्ति,* महाव॰ 100; *तं आचरियुपज्झाया उपट्ठहन्ता नासक्खिंसु अरोगं कातुं,* महाव॰ 278; – **येहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *न, भिक्खवे, आचरियुपज्झायेहि अनुजानितब्बा,* महाव॰ 149; – **यानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – ... *पञ्च वस्सानि आचरियुपज्झायानं सन्तिके वसित्वा ...,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.301; – **येसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तेन खो पन समयेन भिक्खू आचरियुपज्झायेसु पक्कन्तेसुपि विब्भन्तेसुपि ...,* महाव॰ 79; – **क** त्रि॰, आचार्य एवं उपाध्याय से सम्बन्धित, आचार्य एवं उपाध्याय वाला – *आचरियुपज्झायकसिस्ससद्धिविहारिवत्तानिपि सब्बसोव,* विन॰ वि॰ 2915; – **वत्त** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आचार्योपाध्यायव्रत], आचार्य एवं उपाध्याय के प्रति सद्धिविहारिक एवं अन्तेवासिक का उचित व्यवहार, शिक्षकों के प्रति शिष्यों का कर्तव्य – **त्तं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *बोधिवत्तं वा आचरियुपज्झायवत्तं वा योनिसोमनसिकारो वा नत्थि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.159; – **त्तानि** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आचरियुपज्झायवत्तानि पानीयपरिभोजनीयउपोसथागारजन्ताघरादिवत्तानि च साधुकं करोति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.430; – **या** स्त्री॰, द्व॰ स॰ [आचार्योपाध्याया], भिक्षुणी की आचार्या एवं उपाध्याया नामक दो शिक्षिकाएं – **याहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तस्मा अस्सा आचरियुपज्झायाहि विहारं गन्त्वा सङ्गाहकपक्खे ठितो,* चूळव॰ अट्ठ॰ 30.

**आचरियुपासन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आचार्योपासना, स्त्री॰], आचार्य की सेवा सुश्रूषा, शिक्षक की सेवा – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अत्थि मे, महाराज, आगमो अधिगमो ... परिपुच्छा आचरियुपासनं,* मि॰ प॰ 122.

**आचरियूपद्दव** पु., तत्पु. स. [आचार्योपद्रव], आचार्य के चित्त में उदित क्लेशों से जनित विपत्ति – **वो** प्र. वि., ए. व. – *एवं सन्ते, खो, आनन्द, आचरियूपद्दवो होति, एवं सन्ते अन्तेवासूपद्दवो होति ...*, म. नि. 3.158; – **वेन** तृ. वि., ए. व. – *आचरियूपद्दवेनाति अब्भन्तरे उप्पन्नेन किलेसूपद्दवेन आचरियस्सुपद्दवो*, म. नि. अट्ठ. (उप.प.) 3.121.

**आचल** त्रि., अचल के स्थान पर अप. [अचल], स्थिर, अडिग – **ला** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *ताहं भूमिमनुप्पत्तो, ठिता सद्धम्ममाचला*, अप. 1.51.

**आचाम** पु., [आचाम], **शा. अ.**, पानी का झाग या फेन, उबाले हुए चावल या भात का झाग, वर्तन की तलहटी पर लगी हुई भात की पपड़ी, **ला. अ.**, अरुचिकर अथवा अस्वादिष्ट खाद्य, भात का मांड़ – **मो** प्र. वि., ए. व. – *निस्सावो च तथा चामो*, अभि. प. 466; *आचामोति भत्तउक्खलिकाय लग्गो झामकओदनो, तं छड्डितट्ठानतोव गहेत्वा खादति*, दी. नि. अट्ठ. 1.264; म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).358; *भुत्वा आचामकुण्डकन्ति ... एत्थ आचामो वुच्चति ओदनावसेसं*, जा. अट्ठ. 2.241; – **मं** द्वि. वि., ए. व. – *या ते अदासि आचामं, पसन्ना सेहि पाणिभि*, वि. व. 186.

**आचामकञ्जिक** नपुं., कर्म. स. [आचामकाञ्जिक], चावल का खट्टा तरल पेय, कांजी – *आचामकञ्जिकलोणूदकन्तिपि वदन्ति*, वि. व. अट्ठ. 79.

**आचामकुण्डक** नपुं., कर्म. स., चावल की लाल रंग की भूसी से तैयार किया हुआ पेय, स्नान करते समय प्रयोग में लाया जाने वाला चावल का चूर्ण – **कं** प्र. वि., ए. व. – *बहु तत्थ महाब्रह्मे, अपि आचामकुण्डकं*, जा. अट्ठ. 2.241; ध. प. अट्ठ. 2.188; *भुत्वा तिणपरिघासं, भुत्वा आचामकुण्डकं*, ध. प. अट्ठ. 2.188.

**आचामकुम्भी** स्त्री., तत्पु. स. [आचामकुम्भी], नहाने-धोने के लिए पानी से भरा मटका – **भी** प्र. वि., ए. व. – *आचामकुम्भी सोवण्णा उळुङ्को च अहू तहिं*, म. वं. 27.40.

**आचामदान** नपुं., तत्पु. स. [आचामदान], चावल की भूसी की पपड़ी का दान, मांड़ का दान – **स्स** ष. वि., ए. व. – *एतस्साचामदानस्स, फलं नाग्घति सोळसिन्ति एतस्स एताय दिन्नस्स आचामदानस्स फलं सोळसभागं कत्वा ...*, वि. व. अट्ठ. 83.

**आचामदायिकविमानवण्णना** स्त्री., वि. व. अट्ठ. के एक स्थल का शीर्षक, वि. व. अट्ठ. 80-83; *आचामदायिकाविमानवण्णना निट्ठिता*, वि. व. अट्ठ. 83.

**आचामदायिकविमानवत्थु** नपुं., वि. व. के एक खण्ड-विशेष का शीर्षक, वि. व. 185-194.

**आचामदायिका** स्त्री., [आचामदायिका], भात की पपड़ी या मांड़ का दान करने वाली स्त्री – **का** प्र. वि., ए. व. – *तत्थ सा सुखिता नारी, मोदताचामदायिका'ति*, वि. व. 189; *मोदताचामदायिकाति आचाममत्तदायिका, सापि नाम पञ्चमे कामसग्गे दिब्बसम्पत्तिया मोदति*, वि. व. अट्ठ. 82.

**आचामभक्ख** त्रि., ब. स. [आचामभक्ष], भात की पपड़ी का भोजन करने वाला (तपस्वी) – **क्खो** पु., प्र. वि., ए. व. – *कणभक्खो वा होति, आचामभक्खो वा होति, पिञ्ञाकभक्खो वा होति*, दी. नि. 1.150; महानि. 309.

**आचामेहि** आ +√चम के प्रेर. का अनु., म. पु., ए. व., केवल अनु., म. पु., ए. व. में ही प्रयुक्त, आचमन कराओ, मुंह हाथ धुलाओ – *एहि, मल्लिके, आचमेही'ति*, म. नि. 2.321; *आचमेहीति आचमनोदकं देहि*, म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.246.

**आचार** पु., आ +√चर से व्यु. [आचार], **1.** आचरण, व्यवहार, चाल-चलन, प्रथा, रीति-रिवाज, जीवनयापन करने का प्रकार, लोकाचार – **रं** द्वि. वि., ए. व. – *आचारं इसिनं ब्रूहि, तं सुणोम वचो तवा'ति*, स. नि. 1(1).273; *आचारन्ति यस्मिं जनपदे वसामि, तत्थ वसन्तो यथा आचारं जनपदचारित्तं सिक्खेय्यं जानेय्यं ...*, जा. अट्ठ. 4.198; – **रेन** तृ. वि., ए. व. – *पापाचाराति पापकेन आचारेन समन्नागता*, पाचि. 322; **2.** अच्छा आचरण, पवित्र आचरण, सदाचार (अनाचार के विलो. के रूप में प्राप्त), **क.** तीन प्रकार के अवीतिक्कमों (विनय नियमों के अनुल्लंघन में एक), **ख.** सम्पूर्ण शीलसंवर, **ग.** सम्यक् आजीव – **रो** प्र. वि., ए. व. – *'आचारगोचरसम्पन्नो'ति अत्थि आचारो*, विभ. 276; विसुद्धि. 1.17; *कायिको अवीतिकम्मो वाचसिको अवीतिक्कमो, कायिकवाचसिको अवीतिक्कमो, अयं वुच्चति आचारो*, विसुद्धि. 1.17; *सब्बोपि सीलसंवरो आचारो*, तदे.; ... *न अञ्ञतरञ्ञतरेन वा ... मिच्छाआजीवेन जीवितं कप्पेति, अयं वुच्चति आचारो*, तदे.; **3.** व्याकरण के विशेष सन्दर्भ में, इधर-उधर या समीप में विचरण – ... *अधि सि ठा वसानं पयोगे तप्पानाचारेसु च दुतिया, काले*, सद्द. 3.717; *तप्पनाचारेसु नदिं पिवति गामं चरति इच्चादि*, तदे.; स. उ. प. के रूप में, अतन्दिता., अना., अरिया., अवेक्खिता., आजीवसीला., इच्छा., इस्सा., एवा., ओळारिका.,

कुसला॰, खुद्दा॰, चित्ता॰, दुरा॰, पटा॰, पतिता॰, पसत्था॰, पापा॰, भिक्खा॰, भिन्ना॰, मिच्छा॰, मुत्ता॰, लामका॰, लुद्दा॰, विपस्सना॰, विसेवना॰, विरसट्ठा॰, वेत्ता॰, वेदिका॰, संकस्सरा॰, सद्धम्मा॰, साधुजना॰, सीला॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**आचारअक्य** पु॰, म्यां-मां का एक स्थविर, जिसे थेर-परम्परा में स्थान प्राप्त नहीं हो सका – **यो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्मिञ्च काले 'बाहु-मं अक्यो', 'आचार-अक्यो' ति द्विन्नं भिक्खूनं च लोकधम्मेसु छेकताय द्वे विहारे कत्वा अदासि,* सा॰ वं॰ 99.

**आचारअरिय** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [आचारार्य], सदाचार के कारण आर्य अथवा उत्तम, आचार-विचार में उत्तम, विशुद्ध जीवनवृत्ति वाला – **यो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरियोति चत्तारो अरिया आचारअरियो लिङ्गअरियो दस्सनअरियो पटिवेधअरियोति,* जा॰ अट्ठ॰ 2.34; *अरियोति आचारअरियो अरियस्साति आचारअरियस्स,* जा॰ अट्ठ॰ 3.312; *अरियोति इध आचारअरियो अधिप्पेतो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.260; – **येहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – ... *अरियप्पवेदिते ति ये राजानो आचारअरियेहि धम्मिकराजूहि पवेदिते दसविधे राजधम्मे रता,* जा॰ अट्ठ॰ 3.391.

**आचारउपचारञ्ञू** त्रि॰, [आचारोपचारज्ञ], सदाचार एवं विनम्र शिष्टाचार का ज्ञाता – **ञ्ञू** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचारउपचारञ्ञू, धम्मानुच्छविसंवरं,* अप॰ 1.353.

**आचारकिरिया** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आचारक्रिया], शिष्टाचार एवं सदाचार का अभ्यास, अच्छा आचरण – **सु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *वत्ते गुणे पटिपत्ति, आचारकिरियासु च,* अप॰ 1.342, 347.

**आचारकुलपुत्त** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आचारकुलपुत्र], सदाचार या उत्तम आचरण के कारण सत्पुरुष – **त्तो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कुलपुत्तेनाति द्वे कुलपुत्ता आचारकुलपुत्तो जातिकुलपुत्तो च,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.44; ... *कुलपुत्तोति आचारकुलपुत्तो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.3; – **त्ता** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *कुलपुत्ताति आचारकुलपुत्ता,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.180; – **त्तानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सब्बेसंयेव इमेसं कुलपुत्तानन्ति ब्रह्मचरियचिण्णकुलपुत्तानं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.237.

**आचारकुसल** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [आचारकुशल], सदाचार का पालन करने में कुशल – **लो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पटिसन्थारवुत्यस्स, आचारकुसलो सिया,* ध॰ प॰ 376; *आचारकुसलोति सीलम्पि आचारो, वत्तपटिवत्तम्पि आचारो, तत्थ कुसलो सिया, छेको भवेय्याति अत्थो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.346; – **लेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वुत्ताचारविपत्तीति, आचारकुसलेन सा,* विन॰ वि॰ 3105.

**आचारकोसल्ल** नपुं॰, भाव॰ [आचारकौशल्य], सदाचार में कुशलता – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ततो पटिसन्थारवुत्तितो च आचारकोसल्लतो च ...,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.346.

**आचारगुणसम्पन्न** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [आचारगुणसम्पन्न], सदाचार एवं उत्तम गुणों से परिपूर्ण – **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचारगुणसम्पन्नो, वत्तसीलसमाहितो,* बु॰ वं॰ 23.13.

**आचारगोचर** पु॰, द्व॰ स॰ [आचारगोचर], सदाचार तथा आचरण का क्षेत्र, उत्तम आचरण एवं सात्विक प्रवृत्ति – **रे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ते पन आचारगोचरे एकतो कत्वा दस्सेतुं,* जा॰ अट्ठ॰ 2.26; *आचारगोचरे युत्तो, आजीवो सोधितो अगारय्हो,* थेरगा॰ 590; *युत्तट्ठानभूतेन गोचरेन च युत्तो सम्पन्नो, सम्पन्नआचारगोचरोति अत्थो,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.178; स॰ उ॰ प॰ के रूप में, **पाप॰-** त्रि॰, पापमय आचरण एवं प्रवृत्तियों वाला – **रं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पापिच्छं पापसङ्कप्पं, पापआचारगोचरं,* सु॰ नि॰ 282; – **रे** पु॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *निद्धमित्वान पापिच्छे, पापआचारगोचरे,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.44.

**आचारगोचरनिद्देस** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आचारगोचरनिर्देश], आचार एवं गोचर का व्याख्यान – **से** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचारगोचरनिद्देसे किञ्चापि भगवा समणाचरं समणगोचरं कथेतुकामो ...,* विभ॰ अट्ठ॰ 316.

**आचारगोचरसम्पत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आचारगोचरसम्पत्ति], उत्तम आचरण के अभ्यास की संपत्ति, सदाचार के अनुसरण का धन – **त्ति** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एतन्ति आचारगोचरसम्पत्ति आजीवपारिसुद्धि इन्द्रियेसु गुत्तद्वारताति एतं तयं,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.179.

**आचारगोचरसम्पन्न** त्रि॰, [बौ॰ सं॰ आचारगोचरसम्पन्न], **शा॰ अ॰**, सदाचार (उत्तम आचरण) तथा इसके उचित क्षेत्र से युक्त, **ला॰ अ॰**, उत्तम आचरण वाला तथा उत्तम आचरण वाले तीन क्षेत्रों में विचरण करने वाला, उत्तम आचरण के सतत अभ्यास में लगा हुआ – **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो एवं पब्बजितो समानो पातिमोक्खसंवरसंवुतो विहरति आचारगोचरसम्पन्नो,* दी॰ नि॰ 1.55; *आचारगोचरसम्पन्नोति आचारेन चेव गोचरेन च सम्पन्नो,*

दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.149; महानि॰ अट्ठ॰ 96; *आचारगोचरसम्पन्नोति इदमस्स पातिमोक्खसंवरस्स उपकारकधम्मपरिदीपनं,* महानि॰ अट्ठ॰ 94; *आचारगोचरसम्पन्नोति मिच्छाजीवपटिसेधकेन न वेळुदानादिना आचारेन,* ... पाचि॰ अट्ठ॰ 47; *इति इमिना च आचारेन इमिना च गोचरेन उपेतो ... तेन वुच्चति आचारगोचरसम्पन्नोति,* विसुद्धि॰ 1.18; – **न्ना** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *पातिमोक्खसंवरसंवुता विहरथ आचारगोचरसम्पन्ना अणुमत्तेसु वज्जेसु भयदस्साविनो,* म॰ नि॰ 1.41; *आचारगोचरसम्पन्नाति आचारेन च गोचरेन च सम्पन्ना,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).164-165.

**आचारदिट्ठि** स्त्री॰, द्व॰ स॰ [आचारदृष्टि], उत्तम आचरण एवं सम्यक् दृष्टि – विषयक अतिक्रमण या अपराध – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सीलविपत्तिया चोदेति, अथो आचारदिट्ठिया,* परि॰ 304; *आचारदिट्ठियाति आचारविपत्तिया चेव दिट्ठिविपत्तिया च,* परि॰ अट्ठ॰ 204; तुल॰ आचारविपत्ति.

**आचारपञ्ञत्ति / आचारपण्णत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आचारप्रज्ञप्ति], उत्तम आचरण के विषय में विनय की शिक्षा, सदाचार-विषयक आज्ञा या निर्देश – **त्ति** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ओवाददायके निस्साय आचारपण्णत्तिविनयो वा सुसिक्खितो न भवेय्य,* जा॰ अट्ठ॰ 3.326; *केवलं तत्थ सिक्खा संयमो नियमो सीलगुणआचारपण्णत्ति अत्थरसो धम्मरसो विमुत्तिरसो,* मि॰ प॰ 183; *पुब्बभागपटिपदाति च सीलं आचारपञ्ञत्ति धुतङ्गसमादानं याव गोत्रभुतो सम्मापटिपदा वेदितब्बा,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.152; – **सिक्खापद** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आचारप्रज्ञप्तिशिक्षापद], विनय के वे शिक्षापद, जिनमें उत्तम आचरण से सम्बन्धित आज्ञा या निर्देश दिए गए हैं – **दं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भिक्खूनं मेत्तचित्तेन आचारपञ्ञत्तिसिक्खापदं, कम्मट्ठानकथनं धम्मदेसना तेपिटकम्पि बुद्धवचनं मेत्तं वचीकम्मं नाम,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).289.

**आचारपटिपत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आचारप्रतिपत्ति], उत्तम आचरण को व्यवहार में उतारना, व्यवहार में सदाचार का अनुसरण, सदाचार की वास्तविक पूर्णता – **त्ति** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचारपटिपत्ति ते, बाळ्हं खो मम रुच्चति,* अप॰ 1.373; स॰ प॰ के अन्त॰, *यदि तत्थ बुद्धपुत्ता आचारसीलगुणवत्तपटिपत्तिमेघवस्सं अपरापरं अनुप्पबन्धापेय्युं अभिवस्सापेय्युं* ..., मि॰ प॰ 135.

**आचारवत्त** नपुं॰, [आचारवृत्त], सदाचार, उत्तम आचरण का व्रत या पवित्र कृत्य, उत्तम जीवनवृत्ति – **त्तेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *विनीतवत्तन्ति विनीतेन आचारवत्तेन समन्नागतं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.405.

**आचारवन्तु** त्रि॰, आचार + वन्तु से व्यु॰ [आचारवत्], सदाचारी, उत्तम आचरण का पालन करने वाला – **वा** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *सचे पन जातिकुलपुत्तो आचारवा होति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.44.

**आचारविकार** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आचारविकार], सदाचार का ह्रास, उत्तम आचरण में गड़बड़ी का आ जाना – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *नानावण्णपटिमण्डितञ्च तालवण्टं गहेत्वा आचारविकारं आपज्जिंसु,* सा॰ वं॰ 96.

**आचारविट्ठिगाम** पु॰, श्रीलङ्का में अनुराधपुर से तीन योजन दूर पूर्वोत्तर दिशा में स्थित एक प्राचीन गांव का नाम – **म्हि** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचारविट्ठिगामम्हि सोळसकरिसे तले,* म॰ वं॰ 28.13; *नगरतो तियोजनमत्थके ठाने पुब्बउत्तरकण्णे आचारविट्ठिगामे तियामरत्तिं,* थू॰ वं॰ 219-220(रो॰).

**आचारविनय** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आचारविनय], उत्तम – आचरण सम्बन्धी नियम – **यं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *विनयन्ति 'एवं अभिक्कमितब्ब'न्तिआदिकं आचारविनयं न जानाति, ओवादञ्च न सम्पटिच्छति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.217.

**आचारविपत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आचारविपत्ति], चार प्रकार की विपत्तियों में दूसरी, पातिमोक्खसुत्त में निर्दिष्ट थुल्लच्चय, पाचित्तिय, पाटिदेसनीय, दुक्कट एवं दुब्भासित नामक अपराध, उत्तम आचरण का ह्रास या हानि, सदाचार के पालन में असफलता या विमुखता – **त्ति** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *थुल्लच्चयं, पाचित्तियं पाटिदेसनीयं, दुक्कटं, दुब्भासितं, अयं आचारविपत्ति,* महाव॰ 242; *वुत्ताचारविपत्ती'ति, आचारकुसलेन सा,* विन॰ वि॰ 3105; – **त्तिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथाचारविपत्तिं चे, पटिच्छादेति दुक्कटं,* उत्त॰ वि॰ 175; – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सीलविपत्तिया वा ठपेसि, आचारविपत्तिया वा ठपेसि,* महाव॰ 242; *अमूलिकाय सीलविपत्तिया ... अमूलिकाय आचारविपत्तिया पातिमोक्खं ठपेति – इमानि द्वे अधम्मिकानि पातिमोक्खट्ठपनानि,* चूळव॰ 399; *सीलविपत्तिया वा आचारविपत्तिया वा अत्तानं उक्कंसेतुकामताय वा परं वम्भेतुकामताय वा न उपवदेय्य,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.73; – **चोदना** स्त्री॰, पातिमोक्ख में प्रज्ञप्त (पाराजिक एवं पाचित्तिय) गम्भीर अपराधों को छोड़ शेष

अपराधों के विषय में अपराधी भिक्षु को प्रेरक वचन कहना, डांटना फटकारना अथवा पापकर्म की निन्दा करना – *अवसेसानं वसेन आचारविपत्तिचोदना ...*, पारा॰ अट्ठ॰ 2.157; – **पच्चय** पु॰, कारण के रूप में पाराजिक एवं पाचित्तिय के अतिरिक्त शेष अपराध – **या** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचारविपत्तिपच्चया एकं आपत्तिं आपज्जति,* परि॰ 201; – **पुच्छा** स्त्री॰, [आचारविपत्तिपृच्छा], आचारविपत्ति अर्थात् थुल्लपच्चय आदि अपराधों के विषय में प्रश्न – *विपत्तिपुच्छाति – सीलविपत्तिपुच्छा, आचारविपत्तिपुच्छा, दिट्ठिविपत्तिपुच्छा, आजीवविपत्तिपुच्छा,* परि॰ 324.

**आचारविपन्न** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [आचारविपन्न], उत्तम आचरण से रहित, अच्छे आचरण से विहीन, पाराजिक एवं पाचित्तिय को छोड़ शेष पांच प्रकार की आपत्तियों में फंसा हुआ – **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अधिसीले सीलविपन्नो होति, अज्झाचारे आचारविपन्नो होति,* महाव॰ 82; परि॰ 244; *इतरे पञ्चापत्तिक्खन्धे आपन्नो अज्झाचारे आचारविपन्नो नाम,* महाव॰ अट्ठ॰ 258; *आचारविपन्नो नाम पञ्च आपत्तिक्खन्धे आपन्नो,* परि॰ अट्ठ॰ 166.

**आचारविहार** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आचारविहार], उचित व्यवहार, सदाचारमयी जीवनवृत्ति – **रे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *राजा तस्साचारविहारे पसीदित्वा तं निमन्तापेत्वा पासादतले पल्लङ्के निसीदापेत्वा, ...* जा॰ अट्ठ॰ 3.310.

**आचारसंयम** पु॰, स॰ प॰ के अन्त॰ प्राप्त [आचारसंयम], आचरण के विषय में संयम, सदाचार- परायण होने के लिए प्रयास स॰ प॰ के॰ रूप में – *यावता लोके सुगतागमपरियत्तिआचारसंयमसीलसंवरगुणा, सब्बे ते भिक्खुसङ्घमुपगता भवन्ति,* मि॰ प॰ 185.

**आचारसमाचारसिक्खापक / सिक्खापनक** त्रि॰, ('आचरिय' शब्द के सर्वाधिक मान्य निर्वचन के सन्दर्भ में प्रयुक्त), उत्तम आचरण एवं व्यवहार की शिक्षा देने वाला (आचार्य) – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *नत्थि आचरियो नामाति आचारसमाचारसिक्खापको आचरियो नाम कोचि नत्थि,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 219; – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनुजानामि भिक्खवे आचरियन्ति आचारसमाचारसिक्खापनकं आचरियं अनुजानामि,* महाव॰ अट्ठ॰ 254.

**आचारसम्पत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आचारसम्पत्ति], उत्तम आचरण रूपी सम्पदा, अत्यन्त उत्तम आचरण, आचरण में उच्चता – **त्तिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचारसम्पत्तिञ्च आणबलञ्च सुचिभावञ्च जानाति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.186; – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवं वुत्तभिक्खुसारुप्पआचारसम्पत्तिया,* उदा॰ अट्ठ॰ 182.

**आचारसम्पन्न** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [आचारसम्पन्न], सदाचारी, उत्तम आचरण एवं व्यवहार का अनुसरण करने वाला, सभी के प्रति उचित सम्मानभाव आदि रखने वाला – **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अपिच यो भिक्खु सत्थरि सगारवो सप्पतिस्सो सब्रह्मचारीसु ... अयं वुच्चति आचारसम्पन्नो,* उदा॰ अट्ठ॰ 182; *यो भिक्खु ... भोजने मत्तञ्ञू जागरियानुयुत्तो सतिसम्पजञ्ञेन समन्नागतो अप्पिच्छो ... गरुचित्तीकारबहुलो विहरति, अयं वुच्चति आचारसम्पन्नो,* इतिवु॰ अट्ठ॰ 269; *... एवं सीलसम्पन्नो, एवं आचारसम्पन्नोति आदिगुणकथनं परम्मुखा मेत्तं वचीकम्मं नाम होति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).139; *'अयं सीलवा गुणवा लज्जिपेसलो आचारसम्पन्नो'ति वा नत्थि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.202; – **न्नेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *'अहं कं निस्साय एवं आचारसम्पन्नेन पुत्तेन वियोगं पत्तो'ति?,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.104; – **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एतं आचारसम्पन्नस्स अरियस्स कल्याणं उत्तमवचनं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.383.

**आचारसिक्खापन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, उत्तम आचरण की शिक्षा, सदाचार का सिखलाना – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्मा इदानिपि नो आचारसिक्खापनेन आचरियो भवाति आह,* जा॰ अट्ठ॰ 5.378.

**आचारसील** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [आचारशील], 'चतुक्क' शीर्शक में शील के विभाजनों में से एक, सामाजिक रीति रिवाज, परम्परा से चली आ रही सामाजिक प्रथा, सामाजिक व्यवहार से सम्बद्ध नियम – **लं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कुलदेसपासण्डानं अत्तनो अत्तनो मरियादाचारित्तं आचारसीलं,* विसुद्धि॰ 1.16; *कुलदेसपासण्डधम्मो हि आचारसीलन्ति अधिप्पेतं,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.35.

**आचारसीलगुणवत्तपटिपत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आचारशीलगुणव्रतप्रतिपत्ति], आचारशीलों, गुणों एवं व्रतों आदि का व्यवहार में पालन – *यदि तत्थ बुद्धपुत्ता आचारसीलगुणवत्तपटिपत्तिमेघवस्सं अपरापरं अनुप्पबन्धापेय्युं अभिवस्सापेय्युं,* मि॰ प॰ 135; – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *योगिना योगावचरेन आचारसीलगुणवत्तप्पटिपत्तिया आगमाधिगमे पटिसल्लाने,* मि॰ प॰ 357.

**आचारसीलसम्पन्न** त्रि., तत्पु. स. [आचारशीलसम्पन्न], **शा. अ.**, आचारशील से सम्पन्न, **विशेष अर्थ**, इक्कीस प्रकार के वर्जित जीविका-साधनों से जीविकोपार्जन न करने वाला तथा चार मार्गफलों में प्राप्त शीलों से परिपूर्ण (व्यक्ति) – **न्नो** पु., प्र. वि., ए. व. – *आचारसीलसम्पन्नो, निसे अग्गीव भासति*, जा. अट्ठ. 4.387; – **न्ना** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *तस्सेका धीता अभिरूपा पासादिका आचारसीलसम्पन्ना हिरोत्तप्पसमन्नागता केवलं निच्चप्पहसितमुखा*, जा. अट्ठ. 1.393; – **न्ने** पु., सप्त. वि., ए. व. – *आचारसीलसम्पन्ने, सीतिभूते अनासवे*, जा. अट्ठ. 3.364; *आचारसीलसम्पन्नेति एकवीसतिया अनेसनाहि जीविककप्पनं अनाचारो नाम, तस्स पटिपक्खेन आचारेन चेव मग्गफलेहि आगतेन सीलेन च समन्नागते*, जा. अट्ठ. 3.365.

**आचारहीन** त्रि., तत्पु. स. [आचारहीन], सदाचार या उत्तम आचरण का अनुसरण न करने वाला, दुराचारी, दस प्रकार के हीन व्यक्तियों में एक – **नो** पु., प्र. वि., ए. व. – *आचारहीनो, महाराज, पुग्गलो, ... पे. ... कम्महीनो महाराज, पुग्गलो ... पे. ... पयोगहीनो महाराज पुग्गलो लोकस्मिं ओञ्ञातो अवञ्ञातो हीळितो खीळितो गरहितो परिभूतो अचित्तीकतो*, मि. प. 267.

**आचिक्खक** त्रि., आ +√चिक्ख / √चक्ख से व्यु., कहने वाला, घोषित करने वाला, निर्देश या सङ्केत देने वाला – **को** पु., प्र. वि., ए. व. – *चिक्खति आचिक्खति अब्भाचिक्खति, आचिक्खको, चक्खति, चक्खु*, सद्द. 2.332.

**आचिक्खति** आ +√चक्ख / √चिक्ख का वर्त., प्र. पु., ए. व. [आचष्टे / आचक्षते / आख्याति], कहता है, उपदेश देता है, दरसाता है, विज्ञापित करता है, प्रतिपादित करता है, प्रकाशित करता है, विभाजित करके स्पष्ट करता है, सूचित करता है, व्याख्या करता है, घोषणा करता है – *आचिक्खतीति कथेति, देसेतीति दस्सेति, पञ्ञापेतीति जानापेति, पट्ठपेतीति ञाणमुखे ठपेति, विवरतीति विवरित्वा दस्सेति, विभजतीति विभागतो दस्सेति, उत्तानीकरोतीति पाकटं करोति*, स. नि. अट्ठ. 2.36; *आचिक्खति नाम पुट्ठो भणति – "एवं देहि"*, पारा. 190; – **सि** म. पु., ए. व. – *अच्छेरमाचिक्खसि पुञ्ञसिद्धिं*, जा. अट्ठ. 7.133; – **से** आत्मने., म. पु., ए. व. – *पथं आचिक्खसे तुवं*, अप. 1.81; *पथं आचिक्खसेति, ... निब्बानाधिगमनुपायं आचिक्खसे कथेसि देसेसि विभजि उत्तानिं अकासीति अत्थो*, अप. अट्ठ. 2.48; – **क्खामि** उ. पु., ए. व. – *आचिक्खामीति कथेमि*, अ. नि. अट्ठ. 2.348; – **न्ति** प्र. वि., ब. व. – *यं तं अरिया आचिक्खन्तीति पदनिद्देसे पन ... देसेन्ती'ति आदीनि सब्बानेव अञ्ञमञ्ञ वेवचनानि*, विभ. अट्ठ. 350; – **न्तो** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व. – *अत्थं आचिक्खन्तोपि यथा सो न जानाति*, सु. नि. अट्ठ. 1.143-44; *आनन्दथेरेन पुट्ठो सितकारणं आचिक्खन्तो आह*, ध. प. अट्ठ. 2.44; – **न्ती** उपरिवत्, स्त्री. – *एवं पन तेन इसिना पुच्छिता उब्बरी अत्तना अधिप्पेतं ब्रह्मदत्तं आचिक्खन्ती ...*, पे. व. अट्ठ. 143; – **तु** अनु., प्र. पु., ए. व. – *आचिक्खतु च मे, भन्ते, भगवा दुक्खं*, स. नि. 1(2).20; – **क्ख** म. पु., ए. व. – *आचिक्ख मे तं यमहं विजञ्ञ'न्ति*, जा. अट्ठ. 3.318; – **क्खाहि** उपरिवत् – *"आनन्दसेट्ठि पुत्तस्स ते पञ्च महानिधियो आचिक्खाही"ति आचिक्खापेत्वा सद्दहापेसि*, ध. प. अट्ठ. 1.265; – **क्खथ** म. पु., ब. व. – *"भन्ते, आचिक्खथा"ति भिक्खुसङ्घं पुच्छति*, म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).149; *"मातरं मे आचिक्खथा"ति पुच्छित्वा ..." तं मे आचिक्खथा"ति आह*, ध. प. अट्ठ. 2.81; – **क्खेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व. – *मूळ्हस्स वा मग्गं आचिक्खेय्य*, पारा. 6; *मग्गं आचिक्खेय्याति हत्थे गहेत्वा एस मग्गोति वदेय्य*, पारा. अट्ठ. 1.129; – **क्खेय्याथ** विधि., म. पु., ब. व. – *"सचे मे, भन्ते, पब्बज्जिते निस्सये आचिक्खेय्याथ, अभिरमेय्यामहं*, महाव. 65; – **क्खि** अद्य., प्र. पु., ए. व. – *अथ खो आयस्मा अज्जुको तं ओकासं तस्स दारकस्स आचिक्खि*, पारा. 79; – **क्खिं** अद्य., उ. पु., ए. व. – *अहञ्हि कस्सचि नाचिक्खिं*, चरिया. 403; – **क्खिंसु** अद्य., प्र. पु., ब. व. – *तस्स भिक्खू पटिकच्चेव निस्सये आचिक्खिंसु*, महाव. 65; – **क्खिस्सा** काला., प्र. पु., ए. व. – *सचे तथा सत्था नाचिक्खिस्सा ...*, उदा. अट्ठ. 100; – **क्खितुं** निमि. कृ. – *लब्भा सोवण्णमयाय लट्ठिया धञ्ञपुञ्जोपि सुवण्णपुञ्जोपि आचिक्खितुन्ति*, कथा. 189; *अनुजानामि, भिक्खवे, उपसम्पादेन्तेन चत्तारो निस्सये आचिक्खितुं ...*, महाव. 65; – **क्खितब्ब** त्रि., सं. कृ. – *उपज्झायेन आचिक्खितब्बं एवं धोवेय्यासीति*, महाव. 59-60; – **क्खित्वा / क्खित्वान** पू. का. कृ. – *... वन्दित्वा तं पवत्तिं आचिक्खित्वा ...*, उदा. अट्ठ. 145; *आचिक्खित्वान तं मग्गं, निब्बुता ते ससावकाति*, बु. वं. 28.20; – **क्खियमान** त्रि., वर्त. कृ., कर्म. वा. – **ने** सप्त. वि., ए. व. – *तथागतेन एवं आचिक्खियमाने देसियमाने ... न जानाति न*

*पस्सति,* स॰ नि॰ 2(1).126; – **मानं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तन्ति आचिक्खियमानं तमेव कम्मं, तं वा मम वचनं,* थेरीगा॰ अट्ठ॰ 293; – **क्खापेत्वा** प्रेर॰, पू॰ का॰ कृ॰ – *"ते पञ्च महानिधियो आचिक्खाही"ति आचिक्खापेत्वा सद्दहापेसि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.265; – **चिक्खित** त्रि॰, भू॰ क॰ कृ॰ [आचष्ट/आख्यात], उद्घोषित, कथित, बतलाया गया – **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पवेदितन्ति वेदितं पवेदितं आचिक्खितं देसितं पञ्ञापितं पट्ठपितं विवटं विभत्तं उत्तानीकतं पकासितन्ति,* महानि॰ 137; *मय्हं ताव तया आचिक्खितं,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 317; – **ते** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सचे आचिक्खिते पटिग्गण्हाति, आपत्ति दुक्कटस्स,* पाचि॰ 111; – **मग्ग** पु॰, कर्म॰ स॰ [आख्यातमार्ग], उपदिष्ट मार्ग, कथित मार्ग – **ग्गेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेन आचिक्खितमग्गेन गच्छन्तो पुन पन्नरसयोजनप्पमाणे ठाने अञ्ञं तापसं दिस्वा ...,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 133; – **सञ्ञा** स्त्री॰, कर्म॰ स॰ [आख्यातसंज्ञा], बतलाया हुआ ज्ञान – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *द्वे हंसपोतका पितरा आचिक्खितसञ्ञाय तत्थ गन्त्वा ...,* जा॰ अट्ठ॰ 2.31.

**आचिक्खन / आचिक्खण** नपुं॰, आ +√चक्ख / चिक्ख से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [आचक्षण / आख्यान], कथन, उद्घोषणा, प्रतिपादन, कुछ पूछे जाने पर उत्तर के रूप में कथन – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचिक्खनं नाम पुट्ठस्स "एवं देहि एवं देन्ता सामिकस्स पिया भविस्ससि, मनापा चा"ति भणनं,* कङ्खा॰ अभि॰ टी॰ 214; स॰ प॰ के रूप में – *ओभासेय्याति अवभासेय्य वण्णावण्ण याचनआयाचनपुच्छनपटिपुच्छन आचिक्खणा- नुसासनअक्कोसनवसेन नानप्पकारं असद्धम्मवचनं वदेय्य,* कङ्खा॰ अट्ठ॰ 131; *अपिचेतं बुद्धानं अनाचिण्णं, यं अनागतस्स ईदिसस्स वत्थुस्स आचिक्खनं,* उदा॰ अट्ठ॰ 212; – **णे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *बोधिसत्तस्स पन सीलरक्खणआचिक्खणे सञ्ञं अकत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 3. 393; *आचरियसमो सत्तानं कुसलसिक्खापने, सुदेसकसमो सत्तानं खेमपथमाचिक्खणे,* मि॰ प॰ 188.

**आचिक्खणा / आचिक्खना** स्त्री॰, उपरिवत्, **शा॰ अ॰,** विस्तृत व्याख्या, स्पष्ट रूप से निर्वचन, सूचना, **विशेष अर्थ,** भगवान बुद्ध द्वारा उपदिष्ट आर्यसत्य, अष्टांगिक मार्ग आदि का विभाजन करके तथा एक एक अंगों का नाम लेकर कहा गया कथन – *आचिक्खना नाम पुट्ठो भणति – एवं मरस्सु, ... ताय आचिक्खनाय मरिस्सामीति दुक्खं वेदनं उप्पादेति ...,* पारा॰ 93; *तत्थ अतीतं आरब्भ अत्थि ओदिस्सआचिक्खना,* पाचि॰ अट्ठ॰ 171; *दुक्खस्स अरियसच्चस्स आचिक्खना देसना पञ्ञापना पट्ठपना विवरणा विभजना उत्तानीकम्मं,* म॰ नि॰ 3.297; *आचिक्खनाति देसेतब्बानं सच्चादीनं इमानि नामानीति नामवसेन कथना, ... अथ वा आचिक्खनाति देसनादीनं छन्नं पदानं मूलपदं,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.169.

**आचिक्खितु** पु॰, आ +√चिक्ख से व्यु॰, क॰ ना॰ [आचष्ट्र / आख्यातृ], कहने वाला, प्रतिपादित करने वाला, सङ्केतक, प्रकाशक – **तारं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *'इमं गहेत्वा सुखेन जीवा'ति आचिक्खितारं विय,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.309.

**आचिण्ण** त्रि॰, आ +√चर का भू॰ क॰ कृ॰ [आचीर्ण], **1.** बार बार किया गया – **ण्णं** नपुं॰ प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचिण्णन्ति अभिण्हसो कतं, एकवारं कत्वापि वा अभिण्हसो समासेवितं,* अभि॰ ध॰, वि॰ टी॰ 154; **2.** सामान्य स्वभाव के रूप में व्यवहार में उतारा हुआ, सामान्य या सुपरिचित आचरण – **ण्णं** उपरिवत् – *अनाचिण्णं तथागतेन आचिण्णं तथागतेनाति दीपेति, आचिण्णं तथागतेन अनाचिण्णं तथागतेनाति दीपेति,* महाव॰ 476; चूळव॰ 195; 344; *अरियाचरितन्ति अरियेहि बुद्धादीहि आचिण्णं,* जा॰ अट्ठ॰ 3.366; – **ण्णो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अपि च ... सब्बञ्ञुबोधिसत्तानं एस आचिण्णो समाचिण्णो पोराणकमग्गो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.364; – **ण्णा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"महाराज, याचना हि नामेसा कामभोगीनं गिहीनं आचिण्णा,* जा॰ अट्ठ॰ 3.312; – **ण्णानि** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इमानेव हि द्वे भोजनानि वट्टे सत्तानं आचिण्णानि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).4; **3.** नपुं॰ निर्धारित परिपाटी या रीति, व्यवहार में लाई गई परम्परा – **ण्णं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मातापितुपोसकं नाम पोराणकपण्डितानं आचिण्णमेवा'ति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.232; *इदमेव हि पोराणानं आचिण्णं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.241; **4.** त्रि॰ आचरण या अनुसरण करने वाला – **ण्णो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कुक्कुरादिवताचिण्णो कुक्कुरादि सहव्यतं,* सद्धम्मो॰ 90; **5.** नपुं॰, तौर तरीका, अभ्यास, आदत, स्वभाव – **ण्णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचिण्णं खो पनेतं बुद्धानं भगवन्तानं आगन्तुकेहि भिक्खूहि सद्धिं पटिसम्मोदितुं,* महाव॰ 66; *आचिण्णं खो पनेतं वस्संवुट्ठानं भिक्खूनं भगवन्तं दस्सनाय उपसङ्कमितुं,* पारा॰ 108; *आचिण्णं निगण्ठस्स नाटपुत्तस्स पञ्ञपेतु'न्ति,* म॰ नि॰ 2.39; **6.** स॰ प॰ के अन्त॰ प्राप्त, पूर्व में किया गया आचरण, पूर्वोदाहरण – *आवासानुमताचिण्णममथितं जलोगि च,* म॰ वं॰ 4.10;

*आवासानुमताचिण्णं ति आवासकप्पं अनुमतिकप्पं आचिण्णकप्पं चा ति अत्थो,* म॰ वं॰ टी॰ 122 (ना॰); स॰ उ॰ प॰ के रूप में अना॰, दीघरत्ता॰, पब्बज्जा॰, पुब्बा॰, बुद्धा॰, ब्रह्मचरिया॰, योग्गा॰, लोका॰, सावका॰, सुत्तकारा॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**आचिण्णकप्प** पु॰, पूर्वकाल में प्रचलित व्यवहार या आचरण का सही होना, द्वितीय बौद्ध-सङ्गीति के समय की दस विवाद-वस्तुओं में एक, पूर्वकालीन उदाहरणों पर आधारित आचरण – **प्पं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आवासानुमताचिण्णं ति आवासकप्पं अनुमतिकप्पं आचिण्णकप्पं चा ति अत्थो,* म॰ वं॰ टी॰ 122 (ना॰); *आचिण्णकप्पं... "यं उपज्झायाचरियेहि कतं कप्पियं वा अकप्पियं वा तं तेहि कतत्ता येव कातुं वट्टती"ति इमं आचिण्णकप्पं च,* म॰ वं॰ टी॰ 123 (ना॰); – **प्पेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ते पोराणकेन आचिण्णकप्पेन भिक्खू परिसत्वा उपधावन्ति,* महाव॰ 99; – **प्पो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दस वत्थूनि दीपेन्ति – ... कप्पति आचिण्णकप्पो, ... कप्पति जातरूपरजतन्ति,* चूळव॰ 463; *आचिण्णकप्पो खो आवुसो, एकच्चो कप्पति, एकच्चो न कप्पती'ति,* चूळव॰ 470.

**आचिण्णचङ्कमन** त्रि॰, ब॰ स॰ [बौ॰ सं॰ आचीर्णचंक्रमण], चंक्रमण करने में अभ्यस्त – **नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *थेरो आरद्धवीरियो आचिण्णचङ्कमनो, तस्मा पच्छिमयामे चङ्कमनं ओतरि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.12.

**आचिण्णपरिचिण्ण** त्रि॰, सतत रूप में आचरण किया गया, लगातार व्यवहार में अनुसरण किया हुआ, बार-बार अभ्यास किया हुआ – **त्ता** नपुं॰, भाव॰, प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्मा अहं दीघरत्तं मेत्ताभावनाय आचिण्णपरिचिण्णत्ता अक्कोधनो जातोति,* जा॰ अट्ठ॰ 2.163.

**आचिण्णविसय** पु॰, कर्म॰ स॰ [आचीर्णविषय], सुपरिचित विषय, पहले से अच्छी तरह जानी हुई वस्तु या विषय – **ये** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवमेव आचिण्णविसये तस्स रागं आगन्तुकविसयेन नीहरित्वा ...,* उदा॰ अट्ठ॰ 139.

**आचिण्णसमाचिण्ण** त्रि॰, कर्म॰ स॰ [आचीर्णसमाचीर्ण], बार-बार आचरण किया हुआ, वह, जिसका अभ्यास व्यापक रूप में या भली-भांति किया गया है, स्वभाव या आदत का अङ्ग बन चुका – **ण्णो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अयञ्हि कबळीकारो आहारो नाम इमेसं सत्तानं अपायलोकेपि देवमनुस्सलोकेपि आचिण्णसमाचिण्णोव,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).140; *गणवासो नामायं वट्टे आचिण्णसमाचिण्णो नदीओतिण्णउदकसदिसो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.114; *अपिच सतं पण्डितानं सब्बञ्ञुबोधिसत्तानं एस आचिण्णो समाचिण्णो पोराणकमग्गो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.364.

**आचित 1.** त्रि॰, आ +√चि का भू॰ क॰ कृ॰ [आचित], ऊपर तक फैला हुआ, परिव्याप्त – *आचितं निचितं भवे,* अभि॰ प॰ 701; – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मंसलोहिताचितानि मंसेन च लोहितेन च आचिता,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.101; *मंसलोहिताचिता तचोत्थता, उपरिचरणसोभना अहु,* दी॰ नि॰ 3.116; – **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अन्तलिक्खेति आकासे "अलङ्कतमणिकञ्चनाचितं"न्तिपि पाठो,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 151; **2.** त्रि॰, राशीकृत, पुञ्जीभूत, उत्पन्न कराया गया, प्रादुर्भूत कराया गया – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *एवमेव तेभूमककुसलेन चिता चुतिपटिसन्धियो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 258; पाठा॰ चिता; *सोपि अपरिमितमसङ्खेय्यकप्पे समाचितकुसलमूलो ब्राह्मणकुलकुलीनो ...,* मि॰ प॰ 326; स॰ उ॰ प॰ के रूप में, **मासा॰**- त्रि॰, तत्पु॰ स॰, उड़द से भरा हुआ – **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मासाचितं मञ्ञे'ति,* म॰ नि॰ 1.416; *तस्स मे कायो गरुको अकम्मञ्ञो मासाचितं मञ्ञे,* अ॰ नि॰ 3(1).153; – **त्त** नपुं॰, भाव॰, परिपूर्णता, भरपूर होना, सञ्चित होना, पुञ्जीभूत होना – **त्ता** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कतत्ता आचितत्ता च, गङ्गा भागीरथी अयं,* अप॰ 2.8, 77.

**आचिनाति** आ +√चि का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आचिनोति], **शा॰ अ॰,** ढेर लगा देता है, पुञ्जीभूत बना देता है, **ला॰ अ॰,** (कुशल अथवा अकुशल कर्मों की) वृद्धि कर देता है, पुञ्जीभूत करके या बहुत बड़े ढेर के रूप में उत्पन्न कर देता है, घटित कराता है – *अयं वुच्चति, भिक्खवे, भिक्खु नेवाचिनाति न अपचिनाति, ...,* स॰ नि॰ 2(1).84; *अपचिनाति नो आचिनातीति वट्टं विनासेति, नेव चिनाति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.262; *नेव चिनातीति न वड्ढेति,* स॰ नि॰ टी॰ 2.213; *नेवाचिनतीति कुसलाकुसलानं पहीनत्ता तेसं विपाकं न वड्ढेति,* महानि॰ अट्ठ॰ 70; *तेभूमकुसलं वट्टस्मिं चुतिपटिसन्धियो आचिनाति वड्ढेतीति आचयगामी नाम होति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 258; – **नं / नन्तो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *बालो पूरति पापस्स, थोकं थोकम्पि आचिनं'न्ति,* ध॰ प॰ 121; *एवं बालपुग्गलो थोकं थोकम्पि पापं आचिनन्तो करोन्तो वड्ढेन्तो पापस्स पूरतियेवाति अत्थो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.10; – **नतो** उपरिवत्, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवमाचिनतो दुक्खं, आरा निब्बान वुच्चति,* थेरगा॰ 795.

**आचीयति / आचिय्यति** आ +√चि के कर्म॰ वा॰ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आचीयते], ढेर लगा दिया जाता है, बढ़ा दिया जाता है, पुञ्जीभूत कर दिया जाता है – *न चीयती तस्स नरस्स पापं, सचे न चेतेति वधाय तस्स,* जा॰ अट्ठ॰ 5.7; पाठा॰ चीयति; *आचयगामित्तिके कम्मकिलेसेहि आचियतीति आचयो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 91; – **यन्तो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचेय्यमानोति मंसलोहितेहि आचियन्तो वड्ढन्तो, तरुणोव हुत्वाति अत्थो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.7.

**आचेर** पु॰, [आचार्य], आचार्य, शिक्षक, अध्यापक, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अहं पतिञ्च पुत्ते च, आचेरमिव माणवो,* जा॰ अट्ठ॰ 7.338; *तत्थ आचेरमिव माणवोति वत्तसम्पन्नो अन्तेवासिको आचरियं विय पटिजग्गति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.339; – **र** सम्बो॰, ए॰ व॰ – *अत्तानमेव गरहासि एत्थ, आचेर यं तं निखणन्ति सोब्भे'ति, आचेर यं तन्ति आचरिय, येन कारणेन तं निखणन्ति सोब्भे,* जा॰ अट्ठ॰ 4. 222.

**आचेरक** नपुं॰, [आचार्यक], अध्ययन का विषय, शिल्प-स्थान, विद्या की विशेष शाखा, व्यवसाय, सिद्धान्त, मतवाद – **म्हि** – **के** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सगारवो वुड्ढतरेसु भिक्खुसु, आचेरकम्हि च सके विसारदो,* महाव॰ 483; *आचेरकम्हि च सकेति अत्तनो आचरियवादे,* महाव॰ अट्ठ॰ 411; *धम्मिं कथं भासति सच्चनामो, सकस्मिमाचेरके अप्पमत्तो'ति,* पे॰ व॰ 554.

**आजञ्ञ** पु॰, [बौ॰ सं॰ आजन्य], अच्छी नस्ल वाला घोड़ा (बैल या हांथी), अपने स्वामी के अभिप्राय, संकेत या इशारे को ठीक से समझने वाला घोड़ा – **ञ्ञो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजञ्ञो कुरुते वेगन्ति सारथिस्स चित्तरुचितं कारणं आजाननसभावो आजञ्ञो,* जा॰ अट्ठ॰ 1.181; *आजञ्ञोति आजानीयो जातिमा कारणाकारणानं आजाननको,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.69; – **ञ्ञं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अल्लरोहितमच्छं वा आजञ्ञं वा आजञ्ञरथं वा उसभं वा गाविं वा कपिलं वा,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 95; स॰ उ॰ प॰ के रूप में, **कुञ्जरा॰**- पु॰, कर्म॰ स॰ [बौ॰ सं॰ कुञ्जराजन्य], अच्छी नस्ल का हांथी, मालिक के सङ्केतों को समझने वाला समझदार हांथी – *तं कुञ्जराजञ्ञहयानुचिण्णं, पावेक्खि अन्तेपुरमरियसेट्ठो'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.182; **पुरिसा॰**- पु॰, कर्म॰ स॰ [पुरुषाजन्य], उत्तम प्रकृति का पुरुष – **ञ्ञ** संबो॰, ए॰ व॰ – *नमो ते पुरिसाजञ्ञ, नमो ते पुरिसुत्तम,* दी॰ नि॰ 3.149; सु॰ नि॰ 549; – **ञ्ञो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दुल्लभो पुरिसाजञ्ञो, न सो सब्बत्थ जायति,* ध॰ प॰ 193.

**आजञ्ञजातक** पु॰, एक जातक का शीर्षक, जा॰ अट्ठ॰ 1.181-182.

**आजञ्ञयुत्त** त्रि॰, ब॰ स॰ [आजन्ययुक्त], वह रथ, जिसमें अच्छी नस्ल वाले घोड़े लगाए हुए हों, अच्छी नस्ल के घोड़ों द्वारा खींचा जा रहा (रथ) – **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यथा हि आजञ्ञयुत्तो रथो 'आजञ्ञरथो'ति वुच्चति,* कङ्खा॰ अट्ठ॰ 217; – **त्ता** ब॰ व॰ – *आजञ्ञयुत्ता च रथा तवेव, सक्कोहमस्मी तिदसानमिन्दो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.19.

**आजञ्ञरथ** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आजन्यरथ], ऊंची नस्ल के घोड़ों द्वारा खींचा जा रहा रथ – **थो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यथा हि आजञ्ञयुत्तो रथो 'आजञ्ञरथो'ति वुच्चति,* कङ्खा॰ अट्ठ॰ 217; *सक्कस्स देवानमिन्दस्स सहस्सयुत्तो आजञ्ञरथो,* स॰ नि॰ 1(1).260; – **थं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पुत्तस्स आजञ्ञरथं, कञ्ञाय मणिकुण्डलं,* जा॰ अट्ठ॰ 2.353; *सहस्सयुत्तं आजञ्ञरथं पहिणिस्सामि,* म॰ नि॰ 2.276.

**आजञ्ञवळवा** स्त्री॰, कर्म॰ स॰, अच्छे नस्ल की घोड़ी – **य**[1] ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथस्सा रत्तिभागसमनन्तरे आजञ्ञवळवाय गब्भवुट्ठानं अहोसि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.223; अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.305; – **य**[2] सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इमस्मिं पन गेहे आजानेय्यवळवाय विजाताय सञ्ञम्पि अकत्वा निसीदितुं नाम अयुत्त'न्ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.225; पाठा॰ आजानेय्यवळवा.

**आजञ्ञसंयुत्त** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [आजन्यसंयुक्त], ऊंची नस्ल के घोड़ों द्वारा खींचा जा रहा रथ – **त्ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *रथा वाजञ्ञसंयुत्ता, सदा पातुभवन्ति मे,* अप॰ 2.53; – **त्ते** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *रथे चाजञ्ञसंयुत्ते, सुकते चित्तसिब्बने,* सु॰ नि॰ 302, 306.

**आजञ्ञहय** पु॰, कर्म॰ स॰ [आजन्यहय], अच्छी नस्ल का घोड़ा – **येहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *कुञ्जराजञ्ञहयानुचिण्णन्ति कुञ्जरेहि च आजञ्ञहयेहि च अनुचिण्णं परिपुण्णं,* जा॰ अट्ठ॰ 7.183.

**आजव** पु॰, आ +√जु से व्यु॰ [आजव, बौ॰ सं॰ आजवंजव], **शा॰ अ॰,** वेग, तेज धारा, तेजी से बह रहा प्रवाह, **ला॰ अ॰,** पुनर्जन्म के समय से ही मन की धारा में तेजी से दौड़ रही तृष्णा – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *गेधं ब्रूमि महोघोति, आजवं ब्रूमि जप्पनं,* सु॰ नि॰ 951; *आजवं ब्रूमि जप्पनन्ति, आजवं 'जप्पना'ति ब्रूमि,* महानि॰ 320; *आजवन्ति आपटिसन्धितो जवति धावतीति आजवं, वट्टमूलताय पुनब्भवे*

*पटिसन्धिदानतण्हायेतं अधिवचनं*, महानि॰ अट्ठ॰ 353; *किञ्च भिय्यो – अवहननट्ठेन 'ओघो'ति च आजवनट्ठेन 'आजव'न्ति च*, सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.259.

**आजवनट्ठ** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आजवनार्थ], वेग के साथ दौड़ने का अर्थ – **ट्ठेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *'ओघो'ति च आजवनट्ठेन 'आजव'न्ति*, सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.259.

**आजानन** नपुं॰, आ +√ञा से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [आज्ञान], सुस्पष्ट ज्ञान, अच्छी समझ – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दुतियं आजाननतो इन्द्रियट्ठसम्भवतो च अञ्ञिन्द्रियं*, विसुद्धि॰ 2.118; *आजाननतोति पठममग्गेन दिट्ठमरियादं अनतिक्कमित्वाव जाननतो*, विसुद्धि॰ महाटी॰ 2.173; – **ने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ञातानं एव धम्मानं पुन आजानने अञ्ञाताविभावे इन्दट्ठं कारेतीति अञ्ञाताविन्द्रियं*, तदे॰ – **क** त्रि॰, ठीक से जानने वाला/वाली – **कं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अञ्ञिन्द्रियन्ति आजाननकं इन्द्रियं*, ध॰ स॰ अट्ठ॰ 280; *तेन मग्गेन ञातानं चतुसच्चधम्मानमेव जाननतो इन्द्रियट्ठसम्भवतो च आजाननकं इन्द्रियं अञ्ञिन्द्रियं*, पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.75-76; – **नत्थिक** त्रि॰, [आज्ञानार्थिक], सुस्पष्ट ज्ञान पाने की इच्छा रखने वाला – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अञ्ञत्थिको ति आजाननत्थिको*, पे॰ व॰ अट्ठ॰ 195.

**आजानाति** आ +√ञा का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आजानाति], ठीक से जानता है, अच्छी तरह से समझता है, सीखता है, अनुभव करता है – *वेदो ति विदति सुखुमम्पि कारणं आजानातीति'वेदो*, सद्द॰ 2.390; – **न्ति** ब॰ व॰ – *उपमायपिधेकच्चे विञ्ञू पुरिसा भासितस्स अत्थं आजानन्ति*, म॰ नि॰ 3.190; – **सि** म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *न त्वं इमं ध म्मविनयं आजानासि, अहं इमं धम्मविनयं आजानामि, किं त्वं इमं धम्मविनयं आजानिस्ससि*, दी॰ नि॰ 1.59; म॰ नि॰ 2.205-206; *एवं वित्थारेन अत्थं आजानासि*, म॰ नि॰ 3.101; – **मि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *यथा यथाहं, भन्ते भगवता धम्मं देसितं आजानामि*, महाव॰ 253; – **थ** म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *तुम्हेपि मे, भिक्खवे, एवं धम्मं देसितं आजानाथ*, म॰ नि॰ 1.186; – **म** उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *यथा खो मयं, आवुसो, भगवता धम्मं देसितं आजानाम*, महाव॰ 391; – **नं/न्तो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *को सोत्थिमाजानमिधावजेय्या'ति*, जा॰ अट्ठ॰ 5.27; *एवाभिजानं परमन्ति ञत्वा*, महानि॰ 60; *एवं अभिजानन्तो आजानन्तो विजानन्तो पटिविजानन्तो ...*, तदे॰; – **न्तेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यथा तं सुतवता सावकेन सम्मदेव सत्थुसासनं आजानन्तेन*, म॰ नि॰ 1.207; – **मानो** वर्त॰ कृ॰, आत्मने॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *धम्मञ्च सेट्ठं अभिजानमानो*, सु॰ नि॰ 1070; पाठा॰ अभिजानमानो; – **हि** अनु॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *आजानाहि निग्गहं यदि तत्तं दहति*, मि॰ प॰ 44; – **नेय्य** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *विसमे पञ्च नीवरणे विसमाति जानेय्य आजानेय्य ...*, महानि॰ 29; – **नेय्युं** ब॰ व॰ – *मया संखित्तेन भासितस्स एवं वित्थारेन अत्थं आजानेय्युं ...*, म॰ नि॰ 3.107; – **नेय्याथ** म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *अपि नु तुम्हे परेसं सुभासितं दुब्भासितं आजानेय्याथाति ?*, दी॰ नि॰ 1.3; – **नेय्याम** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *यथा मयं ... वित्थारेन अत्थं आजानेय्यामा'ति*, म॰ नि॰ 1.359; – **ञ्ञासि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *यदा भगवा अञ्ञासि यसं कुलपुत्तं कल्लचित्तं ...*, महाव॰ 20; – **ञ्ञासिं** अद्य॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *अञ्ञासिं खो अहं, आनन्द*, म॰ नि॰ 3.257; – **निंसु** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *सासनं आजानिंसूति अनुसिट्ठिं जानिंसु*, अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.181; – **निस्सति** भवि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *"को इमं धम्मं खिप्पमेव आजानिस्सती"ति*, महाव॰ 10; – **निस्सामि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *"भगवतो सन्तिके एतस्स भासितस्स अत्थं आजानिस्सामी"ति*, म॰ नि॰ 2.225; – **निस्ससि** म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *किं त्वं इमं धम्मविनयं आजानिस्ससि*, दी॰ नि॰ 1.7; – **निस्सन्ति** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *"इमे नो सुभासितदुब्भासितं आजानिस्सन्ती"ति*, स॰ नि॰ 1(1).257; – **निस्सथ** म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *आजानिस्सथ मे त'न्ति ?*, म॰ नि॰ 2.156; – **निस्साम** उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *"भगवतो सन्तिके एतस्स भासितस्स अत्थं आजानिस्सामा"ति*, म॰ नि॰ 1.118; – **ञ्ञातुं/नितुं** निमि॰ कृ॰ – *दूरतोपि खो मयं आवुसो, आगच्छाम ... एतस्स भासितस्स अत्थमञ्ञातुं*, म॰ नि॰ 1.18; *विञ्ञू पटिबला सुभासितदुब्भासितं ... अजानितुं*, पारा॰ 189; – **मञ्ञाय/नित्वा** पू॰ का॰ कृ॰ – *कस्स त्वं धम्ममञ्ञाय, गिरं भाससि एदिसिं*, थेरीगा॰ 317; – **ञ्ञेय्य/नितब्ब** त्रि॰, सं॰ कृ॰ – *अञ्ञेय्योति आजानितब्बो*, अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.116; – **ञ्ञात** त्रि॰, भू॰ क॰ कृ॰ – *अञ्ञातमेतं अविसय्हसाहि*, जा॰ अट्ठ॰ 5.8.

**आजानिय/आजानीय/आजानेय्य** पु॰/त्रि॰, [बौ॰ सं॰ आजनिय/आजानीय/आजानेय/आजानेय्य], ऊंची नस्ल का घोड़ा, बहुत अच्छा घोड़ा, आज्ञा को समझने वाला घोड़ा, **क.** उत्तम अश्व, अच्छी नस्ल का सधा हुआ घोड़ा – *भेदो अस्सतरो तस्साजानीयो तु कुलीनको*, अभि॰ प॰

369; – **यो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजानियेको पन किं करिस्सति ...,* जा॰ अट्ठ॰ 7.166; – **या** ब॰ व॰ – *आजानीयाव जातिया, सिन्धवा सीघवाहना,* जा॰ अट्ठ॰ 7.362; *परमा वा अग्गा सेट्ठा आजानीया सब्बालङ्कारेहि अलङ्कता हया अस्सा,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 62; – **यं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजानीयमदासहन्ति आजानीयं उत्तमजातिसिन्धवं अहं अदासिं पूजेसिन्ति अत्थो,* अप॰ अट्ठ॰ 2.75; – **ये** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आजानीयेव जातिया सिन्धवे सीघवाहने,* जा॰ अट्ठ॰ 7.257; **ख.** अच्छी नस्ल वाला बैल, गज, एवं चौपाया – *"अत्थि नु खो एतेसं गुन्नं अन्तरे इमानि सकटानि उत्तोरेतुं समत्थो उसभाजानीयो"ति ...,* जा॰ अट्ठ॰ 1.193; *आजानीयोति हत्थी वा होतु अस्सादीसु अञ्ञतरो वा, यो कारणं जानाति, अयं आजानीयोव चतुप्पदानं सेट्ठोति अत्थो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.31; **ग.** उत्तम गुणों एवं ज्ञान से परिपूर्ण होने के कारण उत्तम अश्व के समान बुद्ध एवं क्षीणास्रव शिष्य – *आजानीयो वत, भो, समणो गोतमो,* स॰ नि॰ 1(1).32; *ब्यत्तपरिचयट्ठेन कारणाकारणजाननेन वा आजानीयो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.72; *भगवापि युगे युत्तो सुदन्तआजानीयो विय एत्तकं पस्सन्तो गच्छति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.275; **घ.** सामणेरों को प्रशिक्षित करने के कारण अनुरुद्ध थेर के लिए प्रशिक्षक के तात्पर्य में प्रयुक्त – *आजानीयेन आजञ्ञो,* थेरगा॰ 433; *आजानीयेनाति पुरिसाजानीयेन ... कतकिच्चेन अनुरुद्धेन ... सुट्ठु वा आजञ्ञो कारितो दमितो,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.95; **ङ.** कारण एवं अकारण का अच्छी तरह से ज्ञान रखने वाला आचार्य – *आचरियो नो, आवुसो, उजु आजानीयो,* विसुद्धि॰ 1.95; *कारणाकारणस्स आजाननतो आजानीयो,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.111; स॰ उ॰ प॰ के रूप में – **अस्सा॰**- पु॰, सधा हुआ उत्तम नस्ल का घोड़ा, सिन्धी घोड़ा – **यो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अस्साजानीयो उसभाजानीयो पुरिसाजानीयो खीणासवोति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.253; **उसभा॰**- पु॰, कर्म॰ स॰, ऊंची नस्ल का प्रशिक्षित सांढ़ – उपरिवत्, **गन्धहत्था॰**- पु॰, कर्म॰ स॰, ऊंची नस्ल का बलवान हाथी – *सेय्यथापि नाम गन्धहत्थाजानियो दीघरत्तं सुपरिदन्तो,* दी॰ नि॰ 2.130; **निसभा॰**- पु॰, कर्म॰ स॰ [ऋषभाजानीय], **शा॰ अ॰,** उत्तम नस्ल का सांढ़, **ला॰ अ॰,** मनुष्यों के बीच में सर्वोत्तम (बुद्ध) – *पूजितं देवसङ्घेन निसभाजानियं यथा,* अप॰ 1.198; **पुरिसा॰**- पु॰, कर्म॰ स॰, उत्तम प्रकृति वाला पुरुष, आस्रवों को क्षीण कर चुका तथा प्रज्ञाविमुक्ति को प्राप्त अर्हत् – **ये** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *... भद्दे अस्साजानीये देसेस्सामि तयो च भद्दे पुरिसाजानीये,* अ॰ नि॰ 3(1).207; – **या** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *"इमे खो, भिक्खवे, तयो भद्दा पुरिसाजानीया"ति,* अ॰ नि॰ 3(1).210; – **भद्दा** पु॰, कर्म॰ स॰, भद्र प्रकृति का, अच्छी नस्ल का, स्वामी के हित एवं अहित को समझने वाला अश्व – *ओरसं पुत्तं भद्दाजानीयसदिसकिच्चताय आजानीयन्ति,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.123; **महा॰**- पु॰, कर्म॰ स॰, महान ज्ञानी एवं संयमी – *महाजानियो खो आळारो कालामो, ...,* म॰ नि॰ 1.229; **सिन्धवा॰**- पु॰, कर्म॰ स॰, सिन्धु देश का उत्तम अश्व – *... पदं कोट्टेन्तो सिन्धवाजानीयो विय गच्छति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).151.

**आजानीयझायित** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, हित एवं अहित को ठीक से जानने वाले सिन्धी घोड़े जैसा ध्यान – *आजानीयझायितं खो, सद्ध, झाय, मा खलुङ्कझायितं,* अ॰ नि॰ 3(2).291; *कथञ्च सद्ध आजानीयझायितं होतीति कथं कारणाकारणं जानन्तस्स सिन्धवस्स झायितं होति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.342.

**आजानीयट्ठान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आजानीयस्थान], कारण एवं अकारण (हित अथवा अहित) को ठीक से जानने वाले का स्थान या अवस्था, हित अहित को भलीभांति जानने वाला अश्व अथवा ऊंचे ज्ञान एवं संयम वाला व्यक्ति – **ने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनाजानीयेव समाने आजानीयठाने ठपिम्ह,* म॰ नि॰ 2.33; *अहो वत मं मनुस्सा आजानीयट्ठाने ठपेय्युं,* अ॰ नि॰ 3(2).141-42.

**आजानीयपरिमज्जन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आजानीयपरिमार्जन], हित एवं अहित को जानने वाले सिंधी घोड़े की मालिश – **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजानीयपरिमज्जनञ्च परिमज्जेय्यु'न्ति,* अ॰ नि॰ 3(2).142, 144.

**आजानीयभोजन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आजानीयभोजन], ऊंची नस्ल वाले सिंधी घोड़े को दिया जाने वाला भोजन – **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजानीयेव समाने आजानीयभोजनं भोजिम्ह,* म॰ नि॰ 2.33; *आजानीयभोजनञ्च भोजेय्युं,* अ॰ नि॰ 3(2).142.

**आजानीयलण्ड** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, ऊंची नस्ल वाले सिंधी घोड़े की लीद – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजानीयलण्डस्स गन्धं घायित्वा एकोपि हत्थी नदिं ओतरितुं न उस्सहि,* जा॰ अट्ठ॰ 2.16.

**आजानीयवत** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आजानीयव्रत], कारण एवं अकारण के पूर्ण ज्ञाता होने की अवस्था, ऊंचे नस्ल वाले घोड़े के स्वभाव से युक्त होना, उच्चता, उत्तम प्रकृति –

**ता** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजानीयो वत, भो समणो गोतमो, आजानीयवता च समुप्पन्ना ... अधिवासेति अविहञ्ञमानो ति,* स॰ नि॰ 1(1).32.

**आजानीयसदिस** त्रि॰, उत्तम प्रकृति या स्वभाव वाले (उत्तम अश्व) जैसा – **स** संबो॰, ए॰ व॰ – *इसिनिसभाति इसीसु निसभ आजानीयसदिस,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 220.

**आजानीयसद्द** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आजानीयशब्द], ऊंचे नस्ल वाले सिंधी घोड़े की हिनहिनाहट, उत्तम अश्व की आवाज – **द्दो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *जातस्स रथसद्दो च आजानीयसद्दो धजसद्दो च समन्ता असनिपातसद्दो विय अहोसि,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.300.

**आजानीयसुसूपमा** स्त्री॰/त्रि॰, **1.** उच्च कुल वाले सिंधी अश्व के बछेड़े या शिशु की उपमा, **2.** उच्चकुलीन छोटे अश्व की उपमा से युक्त, बछेड़े की उपमा वाला – **मं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेन समयेन अहुवत्थ यदा खो अहं आजानीयसुसूपमं धम्मपरियायं देसेसिं,* म॰ नि॰ 2.117; *आजानीयसुसूपमं धम्मपरियायं देसेसिन्ति तरुणाजानीयउपमं कत्वा धम्मं देसयिं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.113.

**आजानीयस्स** पु॰, कर्म॰ स॰ [आजानीयाश्व], हित एवं अहित को जानने वाला उत्तम नस्ल का घोड़ा, मालिक के इशारों को समझने वाला सिंधी घोड़ा – **स्सं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ आजञ्ञन्ति इमं आजानीयस्सञ्च मणिञ्चाति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.165.

**आजानेय्यप्पमाण** त्रि॰, ब॰ स॰ [आजानीयप्रमाण], उच्चकुलीन घोड़े की लम्बाई चौड़ाई वाला – **णं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *गब्भपातनसमत्थं घोररूपं आजानेय्यप्पमाणं काळवण्णं महाकण्हसुनखं मापेत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 4.162.

**आजानेय्यवळवा** स्त्री॰, कर्म॰ स॰ [आजानीयवडवा], ऊंचे नस्ल की उत्तम घोड़ी, सिंधी घोड़ी – **य** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इमस्मिं पन गेहे आजानेय्यवळवाय विजाताय सञ्ञम्पि अकत्वा* .... ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.225; अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.306.

**आजायति** आ +√जन का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आजायते], उत्पन्न होता है, जन्म लेता है – **रे** आत्मने॰, ब॰ व॰ – *सचे एन्ति मनुस्सत्तं, अड्ढे आजायरे कुले,* स॰ नि॰ 1(1).40.

**आजि** स्त्री॰, [आजि], युद्ध, लड़ाई, संघर्ष, रणक्षेत्र – *आजित्थी आहवो युद्धमायोधनं च संयुगं,* अभि॰ प॰ 399.

**आजिर** नपुं॰, आजि से व्यु॰ [अजिर], आंगन, क्षेत्र, प्रदेश; केवल स॰ उ॰ प॰ के रूप में प्राप्त, **कुच्छि॰**- कोरव का क्षेत्र या प्रदेश – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कुच्छिआजिरं कारेसि कुच्छिआलिन्दमेव च,* म॰ वं॰ 35.3; **घरा॰**- घर का आंगन – **रे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *घरे ओहीयित्वा घराजिरे ठत्वा,* विसुद्धि॰ 1.139.

**आजीव** पु॰, [आजीव], **1.** जीविका, जीविका कमाने का साधन, व्यवसाय, धन्धा – *आजीवो वत्तनं चाथ कसिकम्मं कसीत्थियं,* अभि॰ प॰ 445; – **वो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एतं आगम्म जीवन्तीति आजीवो,* विसुद्धि॰ 1.29; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अम्हाकम्पि दुल्लद्धं, ये मयं आजीवस्स हेतु पुत्तदारस्स कारणा सेनाय आगच्छामा ति,* पाचि॰ 142, – **सत** नपुं॰, द्व॰ स॰, सौ प्रकार के जीविका कमाने के साधन – **ते** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *एकूनपञ्ञास आजीवसतेति एकूनपञ्ञास आजीववुत्तिसतानि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.165; **2.** जीवनवृत्ति – **वो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *परिसुद्धो मे आजीवो परियोदातो असंकिलिट्ठोति,* चूळव॰ 322; अ॰ नि॰ 2(1).116; – **वेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेन कम्मेन तेन आजीवेन हत्थियायी वा अस्सयायी,* अ॰ नि॰ 2(2).21; **3.** जीविका कमाने के उचित साधन, विनय नियमों के अनुरूप जीवनयापन, विनय-अनुमोदित जीवनवृत्ति – **वो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मा मे आजीवो भिज्जी ति आजीवभेदभया तं भेसज्जं पजहि न उपजीवि,* मि॰ प॰ 217; – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *नेव भिन्देय्यमाजीवं, चजमानोपि जीवित न्ति,* मि॰ प॰ 336; स॰ उ॰ प॰ के रूप में; **खेत्ता॰**- त्रि॰, ब॰ स॰, खेती से जीविका कमाने वाला, किसान – **वो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *खेत्ताजीवो कस्सकोथ,* अभि॰ प॰ 447; **गणना॰** – त्रि॰, ब॰ स॰, गणना करके जीविका कमाने वाला – **वानं** च॰/ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *गणकाणं गणनाजीवानं दिस्सति,* म॰ नि॰ 3.50; **ञाया॰**- पु॰, आर्यमार्ग के अनुसरण की जीवनवृत्ति, उत्तम आचरण से युक्त जीवन, स॰ प॰ के रूप में – *सो वोदानलक्खणो ञायाजीवप्पवत्तिरसो मिच्छाजीवप्पहानपच्चुपट्ठानो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 260; **परिसुद्धा॰** – त्रि॰, ब॰ स॰ [परिशुद्धाजीव], परिशुद्ध जीवनवृत्ति वाला – **वो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अपरिसुद्धाजीवो समानो 'परिसुद्धाजीवोम्ही' ति पटिजानाति,* चूळव॰ 322; – **ताय** स्त्री॰, भाव॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ताय च पन परिसुद्धाजीवताय नेवत्तानुक्कंसेस्साम न परं वम्भेस्सामा ति,* म॰ नि॰ 1.344; **भिन्ना॰** – त्रि॰, ब॰ स॰, नष्ट हो चुके जीविका के साधन वाला, वह, जिसका जीविका का साधन टूट गया है – **वो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *परिभूतो अचित्तीकतो, भिन्नाजीवोत्वेव सङ्खं गच्छति,* मि॰ प॰ 215; **मिच्छा॰** – पु॰, कर्म॰ स॰,

जीविका कमाने का अनुचित साधन – **वेन** तृ. वि., ए. व. – *ते एवरूपाय तिरच्छानविज्जाय मिच्छाजीवेन जीवितं कप्पेन्ति,* दी. नि. 1.8; **सम्बहुला.**- त्रि., जीविका के भिन्न भिन्न प्रकार के साधन अपनाने वाला, जीविका कमाने के प्रचुर साधनों वाला – **वो** पु., प्र. वि., ए. व. – *किं पनायं सम्बहुलाजीवो सब्बं संभक्खेति,* दी. नि. 3.31; **सम्मा.**- पु., तत्पु. स. [सम्यगाजीव], जीविका कमाने के विशुद्ध साधन, शुद्ध जीवनवृत्ति – **वेन** तृ. वि., ए. व. – *मिच्छाआजीवं पहाय सम्माआजीवेन जीवितं कप्पेति,* दी. नि. 2.234; **सुद्धा.**- त्रि., ब. स. [शुद्धाजीव], परिशुद्ध जीविकासाधन अपनाने वाला, अच्छी या पवित्र जीवन-वृत्ति वाला – **वे** पु., द्वि. वि., ब. व. – *मित्ते भजस्सु कल्याणे, सुद्धाजीवे अतन्दिते,* ध. प. 376; *साधुजीविताय सुद्धाजीवे,* ध. प. अट्ठ. 2.346.

**आजीवक / आजीविक** पु., आजीव से व्यु. [आजीवक], बुद्ध के समय का एक प्रमुख एवं सम्मानित धार्मिक सम्प्रदाय, इसके अनुयायी गृहत्यागी श्रमण थे तथा अचेलक या नग्न रहते थे, इसके एक प्रमुख आचार्य मक्खलि गोसाल को बौद्ध साहित्य में कट्टर नियतिवादी अथवा अक्रियावादी बतलाया गया है, आजीवक संभवतः बौद्धों के कट्टर प्रतिद्वन्दी थे – **को** प्र. वि., ए. व. – *आजीवकोति नग्गसमणको,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).161; *आजीवकोति नग्गपरिब्बाजको,* अ. नि. अट्ठ. 3.87; – **कं** द्वि. वि., ए. व. – *नाभिजानामि कञ्चि आजीवकं सग्गूपगं अञ्ञत्र एकेन,* म. नि. 2.159; – **केन** तृ. वि., ए. व. – *महापुरिसो ... वाराणसिं गच्छन्तो ... उपकेनाजीवकेन समागच्छि,* सु. नि. अट्ठ. 1.217; – **स्स** च./ष. वि., ए. व. – ... *धम्मं सोतुकामा आजीवकस्स एतमत्थं कथेत्वा,* ध. प. अट्ठ. 1.211; – **क** संबो., ए. व. – *आजीवकाति आजीवहेतु पब्बजित पदुट्ठतापस,* जा. अट्ठ. 2.316; – **का** प्र. वि., ए. व. – *आजीवका वा यदि वा निगण्ठा,* सु. नि. 383; – **के** द्वि. वि., ब. व. – ... *आजीवके उय्योजेसि,* पाचि. 300; – **कानं** ष. वि., ए. व. – ... *आजीवकानं मिच्छातपं आरब्भ कथेसि,* जा. अट्ठ. 1.470; – **केसु** सप्त. वि., ब. व. – ... *बिम्बिसारस्स ञातिसालोहितो आजीवकेसु पब्बजितो होति,* पाचि. 103; – **पब्बज्जा** स्त्री., तत्पु. स. [आजीवकप्रव्रज्या], आजीवक के रूप में दीक्षा, आजीवकों के सम्प्रदाय में दीक्षा लेना, आजीवक की दीक्षा – **ज्जं** द्वि. वि., ए. व. – *आजीवकपब्बज्जं पब्बजित्वा अचेलको अहोसि,* जा. अट्ठ. 1.373; *हत्था दड्ढाति आजीविकपब्बज्जं पब्बजितकाले उण्हपिण्डपातपटिग्गहणे हत्थापि किरस्स दड्ढा,* जा. अट्ठ. 3.477; – **सावक** पु., तत्पु. स. [आजीवकश्रावक], आजीवकों का शिष्य या अनुयायी – **को** प्र. वि., ए. व. – *अथ खो अञ्ञतरो आजीवकसावको गहपति येनायस्मा आनन्दो तेनुपसङ्कमि,* अ. नि. 1(1).248; – **स्स** च. वि., ए. व. – *अञ्ञतरस्स आजीवकसावकस्स महामत्तस्स सङ्घभत्तं होति,* चूळव. 294; – **केहि** तृ. वि., ब. व. – *अञ्ञतरो उपासको सम्बहुलेहि आजीवकसावकेहि सद्धिं उय्यानं अगमासि,* चूळव. 250; – **सुत्त** नपुं., अ. नि. का एक सुत्त, अ. नि. 1(1).248-49; – **सेय्या** स्त्री., तत्पु. स. [आजीवकशय्या], आजीविकों के लिए शय्या अथवा शयन का स्थान – **य्यं** द्वि. वि., ए. व. – *अथ खो सो पुरिसो दण्डितो भिक्खुनूपस्सयस्स अविदूरे आजीवकसेय्यं कारापेत्वा आजीवके उय्योजेसि,* पाचि. 300.

**आजीवकारण** नपुं., तत्पु. स., आजीविका का कारण, जीविकोपार्जन के लिए – **णा** प. वि., ए. व. – *आजीवहेतु आजीवकारणा पापिच्छो इच्छापकतो असन्तं अभूतं उत्तरिमनुस्सधम्मं उल्लपति,* परि. 202; *तत्थ अज्झाजीवेति आजीवहेतु आजीवकारणा भिक्खु उत्तरिमनुस्सधम्मं उल्लपति,* म. नि. अट्ठ. (उप.प.) 3.24; *आजीवहेतूति आजीवकारणा जीविकापकतो हुत्वा ...,* थेरगा. अट्ठ. 2.399.

**आजीवट्ठमकसील** नपुं., कर्म. स., शील का एक प्रभेद, आदिब्रह्मचरियकशील, ब्रह्मचर्य-जीवन या भिक्षु-जीवन के प्रारम्भ में ही तीन प्रकार के शारीरिक कर्मों, चार प्रकार के वाणी के पापकर्मों तथा एक प्रकार के जीविकोपार्जन के अनुचित साधन से चित्त की विरति कराने वाला आदिभूत शील – *सुपरिसुद्धानि तीणि कायकम्मानि चत्तारि वचीकम्मानि, सुपरिसुद्धो आजीवोति इदं आजीवट्ठमकं,* विसुद्धि. महाटी. 1.31; *इमं कुसलं धम्मन्ति इमं अनवज्जं आजीवट्ठमकसीलं,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).276; – **लं** द्वि. वि., ए. व. – *एवं आजीवट्ठमकसीलं सोधेत्वा अनोमानदीतीरतो तिंसयोजनप्पमाणं सत्ताहेन अगमा राजगहं बुद्धो,* सु. नि. अट्ठ. 2.101; *तिविधं कायदुच्चरितं पहाय उभयसुचरितं पूरेन्तस्सेव यस्मा आजीवट्ठमकसीलं पूरेति,* अ. नि. अट्ठ. 1.391; – **स्स** ष. वि., ए. व. – *मग्गब्रह्मचरियस्स आदिभावभूतन्ति आदिब्रह्मचरियकं आजीवट्ठमकसीलस्सेतं अधिवचनं,* विसुद्धि. 1.12.

**आजीवति** आ +√जीव का वर्त., प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आजीवति], जीता है, जीवन चलाता है, जीवनयापन करता है, के सहारे जीता है – *न पापकं आजीवं आजीवति,* म॰ नि॰ 2.225; – **मानो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *याय चेतनाय मिच्छाजीवं आजीवमानो किरियं करोति नाम,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 263.

**आजीवन** नपुं॰, [आजीवन], पूरे जीवन भर – *पिण्डो आजीवने देहे पिण्डने गोळके मतो,* अभि॰ प॰ 1017.

**आजीवपच्चयापत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, जीविका कमाने या जीवन को चलाने के कारण होने वाला अपराध – **त्ति** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजीवपच्चयापत्ति छब्बेधाति पकासिता,* विन॰ वि॰ 3106; द्रष्ट॰ आजीवविपत्ति.

**आजीवपारिसुद्धि** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आजीवपरिशुद्धि], कुशल काय-कर्म एवं कुशल वाक्-कर्म करते हुए जीवनयापन, दोषरहित अथवा विशुद्ध साधनों के सहारे जीविका कमाना – **द्धि** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजीवपरिसुद्धि धम्मेनेव समेन पच्चयुप्पत्तिमत्तकं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.258; – **द्धिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कुसलं कायकम्मं, कुसलं वचीकम्मं, आजीवपरिसुद्धम्पि खो अहं थपति, सीलस्मिं वदामि,* म॰ नि॰ 2.228; – **सील** नपुं॰, शीलों के अनेक प्रभेदों में एक – *परियेट्ठिसुद्धि नाम आजीवपारिसुद्धिसीलं,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.247; – **धम्म** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आजीवपरिशुद्धिधर्म], जीविका की विशुद्धि से सम्बन्धित धर्म – **म्मे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजीवपारिसुद्धिधम्मे वा दसविधसुचरितधम्मे वा बुद्धानं चारित्तधम्मे वा,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.120.

**आजीवपारिसुद्धिसील** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आजीवपरिशुद्धिशील], शील के चतुर्विध प्रभेदों में एक प्रभेद, जीविका कमाने के लिए बुद्ध द्वारा कहे गए छ शिक्षा-पदों का उल्लंघन किए बिना जीविका कमाना, जीविका कमाने के बुरे या अनुचित साधनों से मन को विलग रखना **लं**, नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *या पन आजीवहेतुपञ्ञत्तानं छन्नं सिक्खापदानं वीतिक्कमस्स, ... पापधम्मानं वसेन पवत्ता मिच्छाजीवा विरति, इदं आजीव पारिसुद्धिसीलं,* विसुद्धि॰ 1.16; *परियेट्ठिसुद्धि नाम आजीवपारिसुद्धिसीलं,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.247; *इदं आजीवपारिसुद्धिसीलं नाम,* जा॰ अट्ठ॰ 1.266.

**आजीवपारिसुद्धी** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आजीवपरिशुद्धि], जीविका कमाने के साधनों की पवित्रता, पवित्र जीवनवृत्ति – **द्धी** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजीवपारिसुद्धी च सीलं पच्चयनिस्सितं,* सद्धम्मो॰ 342.

**आजीवपूरण** नपुं॰, जीविकोपार्जन के पवित्र नियमों या साधनों की पूर्णता – **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मनोद्वारे आजीवपूरणं नाम नत्थि,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 263.

**आजीवभण्डक** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, जीवनयापन के लिए आवश्यक वस्तुएं या सामग्री – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अत्तनो आजीवभण्डकं गवेसमानो दिसा ववत्थापेतुं ...* जा॰ अट्ठ॰ 1.306.

**आजीवभेद** पु॰, तत्पु॰ स॰, जीविकोपार्जन–सम्बन्धी साधनों का नष्ट हो जाना या छिन्न भिन्न हो जाना – **दो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मनोद्वारे आजीवभेदो नाम नत्थि,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 263; स॰ पू॰ प॰ के रूप में – *मा मे आजीवो भिज्जी'ति आजीवभेदभया तं भेसज्जं पजहि न उपजीवि,* मि॰ प॰ 217.

**आजीवमुख** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आजीवमुख], जीवनयापन के साधन, व्यवसाय, कृषि आदि जीविकासाधन – **खानि** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *यानि तानि कसिवाणिज्जानि इणदानं उञ्छाचरियाति आजीवमुखानि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.381.

**आजीववार** पु॰, तत्पु॰ स॰, जीविकोपार्जन से सम्बन्धित खण्ड, जीविका के उपार्जन का अवसर – **रे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजीववारे अपरिसुद्धाजीवाति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).122.

**आजीवविपत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आजीवविपत्ति], चार प्रकार की विपत्तियों में एक, **1.** जीविका कमाने के अनुचित साधनों को अपनाना, **2.** आजीविका के लिए भिक्षु या भिक्षुणी द्वारा किए गए छ प्रकार के अनुचित व्यवहार या अननुमोदित आचरण – *अयं सा आजीवविपत्ति सम्मता,* परि॰ 280; ... *अयं छहि सिक्खापदेहि सङ्गहिता आजीवविपत्ति नाम चतुत्था विपत्ति सम्मताति ...,* परि॰ अट्ठ॰ 188; *चतस्सो विपत्तियो – सीलविपत्ति, आचारविपत्ति, दिट्ठिविपत्ति,* आजीवविपत्ति, परि॰ 249; *इध भिक्खवे, एकच्चो मिच्छाआजीवो होति, मिच्छाआजीवेन जीविकं कप्पेति, अयं वुच्चति, भिक्खवे, आजीवविपत्ति,* अ॰ नि॰ 1(1).305; – **चोदना** स्त्री॰, जीविका कमाने के लिए गृहीत अनुचित साधनों के विषय में आज्ञा या निर्देश – *आजीवहेतु पञ्ञत्तानं छन्नं सिक्खापदानं वसेन आजीवविपत्तिचोदना वेदितब्बा,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.157; – **पच्चय** पु॰, तत्पु॰ स॰, जीविका-उपार्जन के अनुचित साधनों के ग्रहण करने के कारण – **या** प॰ वि॰, ए॰ व॰ –

*आजीवविपत्तिपच्चया छ आपत्तियों आपज्जति,* परि॰ 202; – **पुच्छा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आजीवविपत्तिपृच्छा], आजीव-विपत्ति के विषय में प्रश्न, मिथ्या-आजीव के विषय में प्रश्न – *आचारविपत्तिपुच्छा, दिट्ठिविपत्तिपुच्छा, आजीवविपत्तिपुच्छा,* परि॰ 324.

**आजीवविपन्न** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [आजीवविपन्न], सम्यक्-आजीव की स्थिति से रहित, विशुद्ध जीवनवृत्ति से रहित, जीविका उपार्जन के विशुद्ध साधन नहीं अपनाने वाला – **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मिच्छादिट्ठिको च होति, आजीवविपन्नो च,* परि॰ 339.

**आजीवविसुद्धि** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आजीवविशुद्धि], जीविका की शुद्धि – *आजीवविसुद्धिपरियोसानस्स सीलस्स उपनिस्सयो होति,* परि॰ अट्ठ॰ 210-11.

**आजीववुत्ति** स्त्री॰, जीविका का साधन, व्यवसाय, जीवनयापन के लिए आवश्यक कामधंधा – **सतानि** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – एक सौ प्रकार के जीविकोपार्जन के साधन, एक सौ प्रकार के व्यवसाय – *एकूनपञ्ञास आजीवकसतेति एकूनपञ्ञासआजीवकवुत्तिसतानि,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.134; म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.165.

**आजीवसंवर** पु॰, तत्पु॰ स॰, जीवनवृत्ति के विशय में ग्रहण किया गया संयम, जीवकोपार्जन में संयम – **रो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दसयिमे, भिक्खवे, धम्मा सरीरट्ठा ... कायसंवरो, वचीसंवरो, आजीवसंवरो, पोनोभविको भवङ्खारो,* अ॰ नि॰ 3(2).73.

**आजीवसम्पदा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आजीवसम्पत्], उत्तम जीवनवृत्ति, जीविका कमाने के अच्छे तरीकों की प्राप्ति, सम्यक् आजीवता, सम्यक्-आजीव होकर जीवन जीना – *इध, भिक्खवे, एकच्चो सम्माआजीवो होति, सम्माआजीवेन जीविकं कप्पेति अयं वुच्चति, भिक्खवे, आजीवसम्पदा,* अ॰ नि॰ 1(1).306; *कम्मन्तसम्पदा, आजीवसम्पदा दिट्ठिसम्पदा,* अ॰ नि॰ 1(1).305; *का सम्पत्तीति या चस्स सीलसम्पदा चेव आजीवसम्पदा च,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.190; *या चस्स सीलसम्पदा च आजीवसम्पदा च, सा सम्पत्ति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.21.

**आजीवसीलाचारविपन्न** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, सम्यक्-आजीव, शीलों एवं उत्तम आचरण से रहित – **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजीवसीलाचारविपन्नोपि ब्राह्मणो भवेय्य,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.306.

**आजीवसुद्धि** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आजीवशुद्धि], सम्यक्-आजीव होने की दशा, विशुद्ध जीवनवृत्ति, जीविका-उपार्जन के लिए अपनाए गए साधनों की पवित्रता – **द्धिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सम्पस्सतन्ति सम्मा आजीवसुद्धिं पस्सतं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.119; *आजीवसुद्धिं रक्खेय्य अकरोन्तो अनेसनं,* सद्धम्मो॰ 392.

**आजीवहेतु** अ॰, च॰ वि॰, प्रतिरू॰ निपा॰, जीविका पाने के निमित्त – *आजीवहेतूति जीविकनिमित्तं,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.48; *आजीवहेतु आजीवकारणा पापिच्छो इच्छापकतो असन्तं अभूतं उत्तरिमनुस्सधम्मं उल्लपति,* परि॰ 202; विसुद्धि॰ 1.22; *आजीवहेतु आजीवकारणा – भिक्खु उत्तरिमनुस्सधम्मं ... नयेन परिवारे पञ्ञत्तानि छ सिक्खापदानि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.24; – **क** त्रि॰, जीविकोपार्जन के कारण उत्पन्न या उदित – *यं पन नआजीवहेतुकं चतुब्बिधं वचीदुच्चरितं भासन्ति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 264; – **पञ्ञत्त** त्रि॰, जीविका कमाने के सन्दर्भ में कहा गया या बतलाया गया (शिक्षापद) – **त्तानं** नपुं॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *या पन आजीवहेतुपञ्ञत्तानं छन्नं सिक्खापदानं वीतिक्कमस्स,* विसुद्धि॰ 1.16; – **त्तेहि** नपुं॰, तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आजीवेनपि चोदेतीति आजीवहेतुपञ्ञत्तेहि छहि सिक्खापदेहि चोदेति,* परि॰ अट्ठ॰ 204.

**आजीविक[1] / आजीविका** नपुं॰, (स॰प॰ में) / स्त्री॰, [बौ॰ सं॰ आजीवक / आजीवका], जीविका कमाने के आवश्यक साधन – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजीविकाय पकतो अभिभूतोति अत्थो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.129; *आजीविकापकताति आजीविकाय उपद्दुता अभिभूता,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.267; – **पकत** त्रि॰, अट्ठ॰ में प्रायः आजीविका + अपकत रूप में व्याख्यात, वह, जिसका प्रत्येक व्यवहार केवल जीविका कमाने मात्र के लिए है, दरिद्र, दुर्गतिग्रस्त, केवल जीविका कमाने में लगा हुआ – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजीविकाय पकतो अभिभूतोति अत्थो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.129; – **ता** ब॰ व॰ – *ते ... राजाभिनीता ... नाजीविकापकता अगारस्मा अनगारियं पब्बजिता,* म॰ नि॰ 2.136.

**आजीविक[2]** पु॰, द्रष्ट॰ आजीवक के अन्त॰.

**आजीविकपब्बजा** स्त्री॰, द्रष्ट॰ आजीवक[2] के अन्त॰.

**आजीविकभय** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आजीविकाभय, बौ॰ सं॰ आजीविकभय], पांच प्रकार के भयों में से एक, जीविका कमाने के सन्दर्भ से उत्पन्न जीविकोपार्जन-सम्बन्धी भय, जीविकोपार्जन के कारण उत्पन्न भय – **यं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आजीविकभयं, असिलोकभयं, परिससारज्जभयं,*

*मरणभयं दुग्गतिभयं*, अ॰ नि॰ 3(1).182; *आजीविकाभयन्ति जीवितवुत्तिभयं*, अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.259; *आजीवकभयम्पि दुक्खं, मरणभयम्पि दुक्खं*, मि॰ प॰ 189.

**आजीविकसेय्या** स्त्री॰, द्रष्ट॰ आजीवक॰ के अन्त॰.

**आजीविकापकत** त्रि॰, द्रष्ट॰ आजीविक' के अन्त॰.

**आजीविनी / आजीविका / आजीवकिनी** स्त्री॰, [आजीविका], आजीवक संप्रदाय की अनुयायिनी स्त्री – **किनियो** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आजीवका आजीवकिनियो*, अ॰ नि॰ 2(2).93; *आजीवका आजीवकिनियो सुक्काभिजातीति वदति*, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.135; *आजीवका आजीविनियो अयं सुक्काभिजातीति वदन्ति*, स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.303.

**आजीवी** त्रि॰, केवल स॰ उ॰ प॰ में प्राप्त [आजीविन्], (के सहारे) जीने वाला, जीवनयापन करने वाला, स॰ उ॰ प॰ में – **मन्तस्साजीविनो**- पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰, प्रज्ञा के सहारे जीवन-यापन करने वाले बुद्धिमान मन्त्री – *मन्तस्साजीविनोति मन्ता वुच्चति पञ्ञा, तं निस्सयं कत्वा ये जीवन्ति पण्डिता महामत्ता, तेसं एतं नामं*, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.32; *अमच्चा पारिसज्जा गणकमहामत्ता अनीकट्ठा दोवारिका मन्तस्साजीविनो सन्निपतित्वा*, दी॰ नि॰ 3.47; **लूखाजीविं** – पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰, रूक्ष या कष्टदायक पद्धति से जीवन जीने वाला – *मं पन तपस्सिं लूखाजीविं कुलेसु न सक्करोन्ति*, दी॰ नि॰ 3.31; *लूखाजीविन्ति अचेलकादिवसेन वा धुतङ्गवसेन वा लूखाजीविं*, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.20; **सुद्धा॰ ... विं** – पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰, विशुद्ध जीवन-वृत्ति वाला – *तं वे देवा पसंसन्ति, सुद्धाजीविं अतन्दितं*, ध॰ प॰ 366.

**आजीवुपायविपत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, जीविका के उपार्जन में उत्पन्न विपत्ति या संकट – *कसिरवुत्तिकेतिआदीहि आजीवुपायविपत्ति*, स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.143.

**आज्जव / अज्जव** नपुं॰, [आर्जव], सरलता, सीधापन – *उजुनो भावो अज्जवं, इच्चेवमादि*, क॰ व्या॰ 404; *उजुनो भावो अज्जवन्ति च*, सद्द॰ 3.807.

**आट** पु॰, [आटि / आडि], एक पक्षी, जिसकी चोंच लकड़ी की चम्मच के समान होती है – *आटो दब्बिमुखद्विजो*, अभि॰ प॰ 637; – **टा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आटाति दब्बिसण्ठानमुखसकुणा*, जा॰ अट्ठ॰ 7.309.

**आटक** नपुं॰, पिशाच प्रदेश की आठ प्रकार की धातुओं में से एक – **कं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मोरक्खकं, पुथुकं, मलिनकं, चपलकं, सेलकं, आटकं, भल्लकं, दूसिलोहन्ति अट्ठ पिसाचलोहानि नाम*, विभ॰ अट्ठ॰ 60.

**आटानाटा** स्त्री॰, उत्तरकुरु जनपद के एक नगर का नाम – *आटानाटा कुसिनाटा परकुसिनाटा, नाटसुरिया परकुसिटनाटा*, दी॰ नि॰ 3.152; *एकञ्हिस्स नगरं आटानाटा नाम आसि*, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.134; *आटानाटानामाति इत्थिलिङ्गवसेन लद्धनामं नगरं आसि*, दी॰ नि॰ टी॰ 3.142.

**आटानाटिय** त्रि॰, [बौ॰ सं॰ आटानाटिक], आटानाटा-नामक नगर से सम्बद्ध – **या** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अयं खो सा, मारिस, आटानाटिया रक्खा भिक्खूनं भिक्खुनीनं उपासकानं... फासुविहाराय*, दी॰ नि॰ 3.154; *आटानाटियन्ति आटानाटनगरे बद्धत्ता एवंनामं*, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.131.

**आटानाटियपरित्त** नपुं॰, आटानाटिय-सुत्त का परित्राण या सुरक्षा, आटानाटिय-सुत्त का सुरक्षादायक मन्त्रकवच, अनेक परित्राणकारी सुत्तों की सूची में से एक – *सेय्यथिदं, रतनसुत्तं मेत्तसुत्तं ... मोरपरित्तं ... आटानाटियपरित्तं अङ्गुलिमालपरित्तं*, मि॰ प॰ 151; स॰ प॰ के अन्त॰; *आटानाटियपरित्तमोरपरित्तधजग्गपरित्त– रतनपरित्तादीनञ्हि एत्थ आणा पवत्तति*, अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.343; विभ॰ अट्ठ॰ 406.

**आटानाटियसुत्त** नपुं॰, दी॰ नि॰ के पाथिक वग्ग का एक सुत्त, जिसमें भगवान् बुद्ध ने भिक्षुओं, भिक्षुणियों एवं उपासकों के लिए उत्तरकुरु जनपद की सुदृढ़ सुरक्षा जैसे उत्तम सुरक्षा-साधनों का उपदेश दिया है, दी॰ नि॰ 3.147-165; *एवं मे सुतन्ति आटानाटियसुत्तं*, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.129; – **त्ते** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्मा कुवेरो वेस्सवणो'ति वुच्चति, वुतञ्चेतं आटानाटियसुत्ते*, सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.91; – **वण्णना** स्त्री॰, दी॰ नि॰ के आटानाटियसुत्त की अट्ठकथा, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.129-138.

**आठपना / अट्ठपना** स्त्री॰, आ +√ठा के प्रेर॰ से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [आस्थापना], व्यवस्थित कराना, निर्धारण कराना, रखवाना, स्थापित कराना, आदरपूर्वक रखाना, प्रारम्भ से विन्यस्त कराना – *यो एवरूपो उपनाहो ... अट्ठपना ठपना सण्ठपना अनुसंसन्दना ... अयं वुच्चति उपनाहो*, पु॰ प॰ 124; *या एवरूपा इरियपथस्स ठपना आठपना सण्ठपना भाकुटिका भाकुटियं*, महानि॰ 164; *आठपनाति आदिट्ठपना, आदरेन वा ठपना*, महानि॰ अट्ठ॰ 269.

**आठपित** त्रि॰, आ +√ठा के प्रेर॰ का भू॰ क॰ कृ॰ [आस्थापित], स्थापित किया हुआ, रखाया हुआ, ठीक से व्यवस्थित किया हुआ – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *योपि भुजिस्सो मातरा वा पितरा वा आठपितो होति*, पारा॰ अट्ठ॰ 1.289; – **तं** पु॰,

द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मानुसं मातरापि वा पितराठपितं वापि, अवहारो न विज्जति,* विन॰ वि॰ 217.

**आठपेतुं** आ +√ठा के प्रेर॰ का निमि॰ कृ॰ [आस्थापयितुं], अच्छी तरह से स्थापित करने के निमित्त, ठीक से रखवाने के निमित्त – *लब्भा पथवी केतुं विक्केतुं आठपेतुं ओचिनितुं विचिनितुन्ति ?,* कथा॰ 293.

**आडम्बर** पु॰, [आडम्बर], युद्धभेरी, बिगुल, स॰ प॰ के अन्त॰ – *लज्जितानेकपज्जुन्नगज्जिताडम्बरेहि च,* चू॰ वं॰ 85.44.

**आणक / आनक** पु॰, [आनक, आनयति उत्साहवतःकरोति], बड़ा सैनिक ढोल, नगाड़ा, एक ढोल का नाम, मृदंग – *दसारहानं आनको नाम मुदिङ्गो अहोसि,* स॰ नि॰ 1(2).243; *आनकोति एवंलद्धनामो मुदिङ्गो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.201; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *यं आनकस्स मुदिङ्गस्स पोराणं पोक्खरफलकं अन्तरधायि,* स॰ नि॰ 1(2).243; – **के** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्स दसारहा आनके घटिते अञ्ञं आणिं ओदहिंसु,* तदे॰.

**आणट्ठान** नपुं॰, [आज्ञास्थान], प्रभुत्व का क्षेत्र, प्रभुत्व का स्थान – **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *रक्खसस्स च आणट्ठानं न ओतरि ...,* जा॰ अट्ठ॰ 1.271.

**आणत्त** त्रि॰, आ +√ञा के प्रेर॰ का भू॰ क॰ कृ॰ [आज्ञप्त / आज्ञापित], वह, जिसे आज्ञा या आदेश दिया गया, निर्दिष्ट, वह नियम, जिसका विधान निर्दिष्ट किया गया है, विहित, पूछा गया, निवेदित – **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *रञ्ञा आणत्तो अम्हाकं किर, भणे, विजिते भद्दियनगरे मेण्डको गहपति पटिवसति,* महाव॰ 318; *सो आणत्तो अहं तया'ति,* पारा॰ 62; – **त्ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अपि चाहं हिय्योव गहपतिना आणत्ता,* चूळव॰ 180; – **त्तं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *हिय्यो "किर मे पितरा आणत्तं कम्मं निप्फादेही"ति पहिणि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.103; – **त्तेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *न भिक्खवे, थेरेन आणत्तेन अगिलानेन न गन्तब्बं,* महाव॰ 146; – **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सचे आणत्तस्सेव मातापितरो, सोव आनन्तरियं फुसति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.41; – **त्ते** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सकिं आणत्ते पन तस्मिं बहुकेपि द्वारे निक्खमन्ते ...,* कङ्खा॰ अट्ठ॰ 197; – **त्ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *थेरेन आणत्ता नवा भिक्खू न गच्छन्ति,* महाव॰ 146; – **त्तानि** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *चत्तारि पटाकानि आणत्तानि गमिस्सन्ति,* मि॰ प॰ 99; – **त्ते** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *आणत्ते यत्तके आणत्तो घातेति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.41; – **काल** पु॰, कर्म॰ स॰ [आज्ञप्तकाल], निर्दिष्ट समय, निर्धारित किया गया समय – **लो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *रञ्ञा आणत्तकालो विय कम्मरञ्ञा वट्टसन्निस्सितपुथुज्जनं गहेत्वा ...,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.99; – **पुरिस** पु॰, कर्म॰ स॰ [आज्ञप्तपुरुष], वह पुरुष, जिसे आज्ञा दी गई है अथवा आदेश दिया गया है, प्रयोज्य कर्त्ता – *कारेति इच्चादिसु पन आणत्तपुरिसादयो कत्तुकम्मं नाम,* सद्द॰ 3.692.

**आणत्ति** स्त्री॰, आ +√ञा के प्रेर॰ से व्यु॰ [आज्ञप्ति], **1.** आज्ञा, आदेश, विधान – **त्ति** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणत्तियं यत्थ आणत्ति नत्थि,* कङ्खा॰ अट्ठ॰ 282; – **त्तिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *निद्देसकारीति यदि तस्स निद्देसं आणत्तिमेव सेसो यो कोचि पुरिसो करोति,* जा॰ अट्ठ॰ 5.226; – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *साणत्तिकं "धोवा"ति आदिकाय आणत्तिया,* कङ्खा॰ अट्ठ॰ 161; – **यं** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणत्तियं यत्थ आणत्ति नत्थि,* कङ्खा॰ अट्ठ॰ 282; **2.** क्रिया-पद की प॰ वि॰ द्वारा प्रकाशित आज्ञा, अनुज्ञा, आख्यात-पञ्चमी का एक अर्थ – *आणत्यासिट्ठेनुत्तकाले पञ्चमी,* क॰ व्या॰ 417; *आणत्तियेव पञ्चमी,* परि॰ 253; **3.** व्याकरण में उल्लिखित छ कालों में से एक – *अतीतानागत-पच्चुप्पन्नाणत्ति-परिकप्प-कालातिपत्तिवसेन पन छ,* सद्द॰ 1.20; **क.** स॰ उ॰ प॰ के रूप में – **अनियमिता॰**- कर्म॰ स॰ [अनियमिताज्ञप्ति], अबाध्यकारी आदेश – **त्ति** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पस्सति अनियमिताणत्ति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.72; **यथाणत्तिवसेन-** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰, आदेश के अनुसार, निर्देश या आज्ञा के अनुरूप – *यथाणत्तिवसेनेव कत्तब्बं सत्थु सासनं,* सद्धम्मो॰ 354; **ख.** स॰ पू॰ प॰ के रूप में; – **त्यत्थ** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आज्ञप्त्यर्थ], आज्ञा का अर्थ, आदेश का अर्थ – **त्थे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणत्यत्थे च आसिट्ठत्थे च अनुत्तकाले पञ्चमी विभत्ति होति,* क॰ व्या॰ 417; – **कर** पु॰, सन्देशवाहक, आज्ञा का अनुपालन करने वाला दूत – **रो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इधागतोति तेसं उभिन्नम्पि अहं दूतो आणत्तिकरो रञ्ञो च अम्हि पहितो,* जा॰ अट्ठ॰ 2.360; – **कालिक** त्रि॰, व्या॰ के सन्दर्भ में प्रयुक्त, क्रिया के छ कालों में आणत्तिकाल से सम्बद्ध – *पञ्चमीविभत्ति आणत्तिकालिका,* सद्द॰ 1.50; – **क्खण** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आज्ञप्तिक्षण], आदेश देने का क्षण – **णे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणापकस्स आणत्तिक्खणे आणत्तस्स च मारणक्खणेति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.42; – **नियाम** पु॰, निर्देश या आदेश में विद्यमान नियम – **मेन** तृ॰ वि॰,

ए. व. – *गहेत्वान तं खादि यावदत्थन्ति थेरेन आणत्तिनियामेन उच्छुं गहेत्वा,* पे. व. अट्ठ. 225; – **नियामक** पु., आदेश देने में कार्यरत मुख्य निर्धारक तत्त्व या तरीका – **का** प्र. वि., ब. व. – *किरियाविसेसोति इमे, छ आणत्तिनियामका'ति,* खु. पा. अट्ठ. 20; – **परिकप्पिका** स्त्री., आणत्ति (लोट्) एवं परिकप्पिक (विधिलिङ्) नामक दो आख्यात विभक्तियां – **का** स्त्री., प्र. वि., ब. व. – *दुवे विभत्तियो तत्थ, आणत्तिपरिकप्पिका,* सद्द. 1.50; – **मत्त** नपुं., केवल निर्देश, मात्र आदेश – **त्तेन** तृ. वि., ए. व. – *तत्थ इमिना पठमेन ठानेनाति इमिना आणत्तिमत्तेनेव ताव पठमेन कारणेन,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.37; – **मूलक** त्रि., ब. स. [आज्ञप्तिमूलक], वह, जिसकी जड़ आदेश या आज्ञा में है, आज्ञा या आदेश से उत्पन्न – *अत्तना कतमूलकेन वा आणत्तिमूलकेन वा पुब्बेकतेन वा, ...,* अ. नि. अट्ठ. 2.154; – **वचन** नपुं., तत्पु. स. [आज्ञप्तिवचन], आज्ञा के अर्थ को कहने वाला वचन – **नानि** प्र. वि., ब. व. – *पञ्चमीविभत्यन्तानि पदानि आणत्तिवचनानि,* सद्द. 1.50; – **वसेन** क्रि. वि., आज्ञा के कारण से – *तत्थ आणत्तिवसेन पुब्बपयोगो वेदितब्बो,* कङ्खा. अट्ठ. 121; – **वार** पु., विनय के निर्देश या आदेश देने का क्रम या बारी – **रेसु** सप्त. वि., ब. व. – *इतो परेसु चतूसु आणत्तिवारेसु पठमे ताव सो गन्त्वा पुन पच्चागच्छतीति,* पारा. अट्ठ. 1.297.

**आणत्तिक** त्रि., आणत्ति से व्यु. [आज्ञप्तिक], **शा. अ.**, आज्ञा अथवा आदेश के साथ जुड़ा हुआ, आज्ञा, आदेश अथवा निर्देश के कारण घटित या होने वाला, **विशेष अर्थ 1.** पु., प्राणि-हत्या के छ प्रयोगों में से एक, दूसरे को आज्ञा देकर कराई गई हत्या – **को** प्र. वि., ए. व. – *पाणातिपातस्स छपयोगा – साहत्थिको, आणत्तिको, निस्सग्गियो, थावरो, विज्जामयो इद्धिमयोति,* पारा. अट्ठ. 2.37; *आणत्तिको नाम 'असुकस्स भण्डं अवहरा'ति अञ्ञं आणापेति,* कङ्खा. अट्ठ. 120; *'आणत्तिको'ति अञ्ञं आणापेन्तस्स 'एवं विज्झित्वा वा पहरित्वा वा मारेही'ति आणापनं,* पारा. अट्ठ. 2.37; *आणत्तिकोति 'असुकं नाम मारेही'ति अञ्ञं आणापेन्तस्स आणापनं,* कङ्खा. अट्ठ. 124; **2.** स्त्री., आज्ञा, निर्देश, आदेश – **या** तृ. वि., ए. व. – *सत्थु आणत्तिया अञ्ञतरस्स थेरस्स सन्तिके पब्बजि,* अ. नि. अट्ठ. 1.200; पाठा. आणत्तिया, स. उ. प. के रूप में, – **साणत्तिकं** नपुं., प्र. वि., ए. व., वाणी द्वारा दी गई आज्ञा के कारण होने वाला – ... *अयमेत्थ अनुपञ्ञत्ति, साधारणपञ्ञत्ति, साणत्तिकं, हरणत्थाय गमनादिके पुब्बपयोगे दुक्कटं,* कङ्खा. अट्ठ. 123; *आणत्तिकं वाचाचित्ततो समुट्ठाति,* कङ्खा. अभि. टी. 196; स. पू. प. के रूप में, – **पयोगकथा** स्त्री., आज्ञा के कारण होने वाले प्राणातिपात आदि के प्रयोगों का कथन – *अधिट्ठायाति मातिकावसेन आणत्तिकपयोगकथा निट्ठिता,* पारा. अट्ठ. 2.44.

**आणपन / आणापन** नपुं., [आज्ञापन], आज्ञा, विनय का विधानात्मक निर्देश या शिक्षा, आदेश – नं प्र. वि., ए. व. – *अञ्ञं आणापेन्तस्स आणापनं,* कङ्खा. अट्ठ. 124; *कस्माति चे आणपनं, परिकप्पो च सच्चतो,* सद्द. 1.51.

**आणपयति** द्रष्ट. आणापेति के अन्त.

**आणा** स्त्री., [आज्ञा], **1. शा. अ.**, आज्ञा, आदेश, निर्देश, राजकीय आदेश – **णा** प्र. वि., ए. व. – *आणा च सासनं ञेय्यं, उद्दानं तु च बन्धनं,* अभि. प. 354; *रज्जे आणाधनमिस्सरियं, भोगा सुखा दहरिकासि,* थेरीगा. 466; *केन कारणेन अरहतो काये आणा नप्पवत्तति इस्सरियं वा,* मि. प. 237; – **णं** द्वि. वि., ए. व. – *सचेपि मे सभावे कथिते आणं करेय्य,* जा. अट्ठ. 4.182; *पेसुञ्ञकारकस्स आणं कारेत्वा,* जा. अट्ठ. 1.258; – **य¹** तृ. वि., ए. व. – *अथ वा भगवतो आणाय अच्छरासम्भोगसञ्ञाताय ...,* उदा. अट्ठ. 140; – **य²** ष. वि., ए. व. – *यदि ते तात, अय्यको तुम्हे ब्राह्मणस्स हत्थतो आणाय बलसा मुधा गण्हाति,* मि. प. 263; **विशेष अर्थ**, दण्ड, मृत्युदण्ड – *सचेपि मे सभावे कथिते आणं करेय्य ...,* जा. अट्ठ. 4.182; ... *पेसुञ्ञकारकस्स आणं कारेत्वा ...,* जा. अट्ठ. 1.258; *"सचे तस्मिं खणे नागच्छसि, आणं ते करिस्सामी"ति,* ध. प. अट्ठ. 1.252; स. उ. प. के रूप में, – **जिनाणाय** तृ. वि., ए. व., बुद्ध की आज्ञा द्वारा – *उपोसथादिकम्मत्थ जिनाणाय जनाधिप,* म. वं. 15.181; **सम्बुद्धा.**- बुद्ध की आज्ञा – **य** तृ. वि., ए. व. – *सम्बुद्धाणाय अन्तोहि वसिस्सामि जुतिन्धर,* म. वं. 15.182; स. पू. प. के रूप में, – **करण** नपुं., दण्ड को लागू करना, दण्डविधान का प्रयोग, दण्डदान – **णं** प्र. वि., ए. व. – *आगन्तुकपुरिसस्स गेहस्सामिकेसु तुण्हीमासिनेसु आणाकरणं न युत्तं,* दी. नि. अट्ठ. 1.159; म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).273; – **करणभय** नपुं., दण्डविधान का भय, दण्ड दिए जाने का डर – **येन** तृ. वि., ए. व. – *तव आणाकरणभयेन तयि सिनेहेन मातापितून न कथेसि,* जा. अट्ठ. 6.304; – **क्खेत्त** नपुं., तीन प्रकार के बुद्धक्षेत्रों में से एक, वह क्षेत्र, जहां तक बुद्ध की आज्ञा

अथवा विनयशिक्षा का प्रसार है तथा जहां अनेक परित्तों का अनुभाव है – **त्तं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणाक्खेत्तं कोटिसतसहस्सचक्कवाळपरियन्तं,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.295; पारा॰ अट्ठ॰ 1.119; दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.72; *कोटिसतसहस्सचक्कवाळं पन आणाखेत्तं नाम,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप.प॰) 3.81; – **त्ते** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *सब्बसत्तानं अत्थाय परित्ते कते आणाखेत्ते* ..., विसुद्धि॰ महाटी॰ 2.47; – **चक्क** नपुं॰, बुद्ध के प्रभाव या महिमा का क्षेत्र, बुद्ध की वह आज्ञा या शिक्षा, जो चक्र की भांति अप्रतिहत रूप से सर्वत्र और सर्वदा चलती रहती है, चक्र के समान अप्रतिहत गति वाली बुद्ध की आज्ञा – **क्कं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तुम्हाकं धम्मचक्कं होतु, अम्हाकं आणाचक्क'न्ति पटिञ्ञमकासि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू.प॰) 1(2).175; *मय्हं आणाचक्कं, तुम्हाकं धम्मचक्कं होतु,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.9; खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 77; *आणाचक्कन्ति आणायेव अप्पटिहतवुत्तिया पवत्तनट्ठेन चक्कन्ति आणाचक्कं,* सारत्थ॰ टी॰ 1.51.

**आणादेसना** स्त्री॰, विनय के विधिपरक एवं निषेधपरक बुद्धवचन, विनयपिटक में संगृहीत बुद्धवचन – *एत्थ हि विनयपिटकं आणारहेन भगवता आणाबाहुल्लतो देसितत्ता आणादेसना,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.17; ध॰ स॰ अट्ठ॰ 23.

**आणापक** पु॰, [आज्ञापक, बौ॰ सं॰ आणपक], आज्ञा देने वाला – **को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणापयती ति आणापको,* क॰ व्या॰ 643; *आणापको अत्तानं सन्धाय आणापेति, इतरो अञ्ञं तादिसं मारेति आणापको मुच्चति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.43; – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणत्तो च "अयमेव ईदिसो"ति आणापकमेव मारेति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.43; – **केन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *सो आणत्तो यो आणापकेन "इत्थन्नामो"ति अक्खातो,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.44; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणापकस्स च अवहारकस्स च आपत्ति पाराजिकस्स,* पारा॰ 62.

**आणापन** नपुं॰, आ +√ञा के प्रेर॰ से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [आज्ञापन], आज्ञा, आदेश – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणापयते आणापनं,* क॰ व्या॰ 643; *कारिते ... आणापयते आणापनं,* सद्द॰ 3.865; *"एवं विज्झित्वा वा पहरित्वा वा मारेही"ति आणापनं,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.37; *एकस्स बन्धनं आणापनवसेन विहिंसावितक्को,* उदा॰ अट्ठ॰ 176.

**आणापयति** द्रष्ट॰ आणापेति के अन्त॰.

**आणापवत्तन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आज्ञाप्रवर्तन], दण्ड देने की आज्ञा को लागू करना – *वसोति आणापवत्तनं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.90; – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यो कोचि राजा जनपदतो धम्मिकं बलिं उद्धरापेत्वा आणापवत्तनेन दानं ददेय्य,* मि॰ प॰ 258.

**आणापवत्तिट्ठान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आज्ञाप्रवृत्तिस्थान], आज्ञा के प्रसार का क्षेत्र, वह स्थान, जहां तक आदेश या आज्ञा का प्रसार एवं प्रभाव पाया जाए – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवं एकेकस्स रञ्ञो आणापवत्तिट्ठानं,* महाव॰ अट्ठ॰ 393; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *राजा अत्तनो आणापवत्तिट्ठानस्स केदारसीमं गन्त्वा सत्थारं वन्दित्वा परिदेवमानो* ..., स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.9.

**आणापातिमोक्ख** नपुं॰, पातिमोक्ख के पाठ के दो प्रकारों में से एक, जिसमें सङ्घ की आज्ञा के रूप में पातिमोक्ख के पाठ या उपोसथ आदि सङ्घकर्मों को करने को कहा गया हो – *"सुणातु मे, भन्ते, सङ्घो"ति आदिना नयेन वुत्तं आणापातिमोक्खं नाम,* कङ्खा॰ अभि॰ टी॰ 145; – **क्खं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनुद्दिट्ठं पातिमोक्खन्ति अन्वद्धमासं आणापातिमोक्खं अनुद्दिट्ठं अहोसि,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.141; *सङ्घो'तिआदिना नयेन वुत्तं आणापातिमोक्खं नाम,* कङ्खा॰ अट्ठ॰ 100; *दुविधञ्हि पातिमोक्खं आणापातिमोक्खं ओवादपातिमोक्खन्ति,* उदा॰ अट्ठ॰ 243.

**आणापित** त्रि॰, आ +√ञा के प्रेर॰ का भू॰ क॰ कृ॰ [आज्ञापित], वह (दण्डविधान आदि) जिसके लिए आज्ञा दिलाई गई है, वह (व्यक्ति), जिसे कुछ करने को आज्ञा प्रदान कराई गई है – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आवुसो छन्न, ब्रह्मदण्डो आणापितो'ति,* चूळव॰ 460; *आणापिता नरिन्देन, मुनिनो पियगारवा,* म॰ वं॰ 29.18; – **त्त** नपुं॰, भाव॰, आज्ञा दिलाया जाना – **त्ता** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कुटिपुरिसे येव उपादाय आणापितत्ता सब्बे सन्निपतन्तू'ति,* मि॰ प॰ 148.

**आणापेति** आ +√ञा के प्रेर॰ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आज्ञापयति, बौ॰ सं॰ आणापेति], आज्ञा देता है, निर्देश देता है, विधान कराता है, आदेश दिलाता है, दण्डविधान कराता है – *यस्स खो मं भगवा आणापेति,* महाव॰ 270; *आणापको अत्तानं सन्धाय आणापेति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.43; – **मि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *छन्नस्स भिक्खुनो ब्रह्मदण्डं आणापेमि,* चूळव॰ 459; – **न्ति** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *तस्स दण्डं आणापेन्ति,* मि॰ प॰ 25; – **न्तो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *सचे पन अत्तानं सन्धाय आणापेन्तोपि ओकासं नियमेति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.43; – **न्तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अकत्वा परम्पराय आणापेन्तं समणसतं समणसहस्सं वा*

*होतु,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.297; – **न्तेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणापेन्तेन च "अमुकस्मिं नाम ओकासे तेलं वा वट्टि वा कपल्लिका वा अत्थि, तं गहेत्वा करोही"ति वत्तब्बो,* महाव॰ अट्ठ॰ 323; – **तु** अनु॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *साधु देवो जीवकं वेज्जं आणापेतु,* महाव॰ 365; – **हि** म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *त्वंयेव छन्नस्स भिक्खुनो ब्रह्मदण्डं आणापेही"ति,* चूळव॰ 459; – **थ** म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *"आणापेथ, भन्ते, किं करोमी"ति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.9; – **य्य** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *न अञ्ञं आणापेय्य,* पाचि॰ 383; – **य्यासि** म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *अथ त्वं पुरिसे आणापेय्यासि,* दी॰ नि॰ 2.242; – **सि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *अथेकं बलसम्पन्नं योधं आणापेसि,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.100; – **सुं** ब॰ व॰ – *अथ खो कोसिनारका मल्ला पुरिसे आणापेसुं,* दी॰ नि॰ 2.119; – **स्सामि** भवि॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *तस्मा "नं हत्थेसु च पादेसु च बन्धं कत्वा आणापेस्सामी"ति बन्धं आणापेसि,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.235; – **तब्बो** सं॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सचे पन कुसितो होति, पुनप्पुनं आणापेतब्बो,* पाचि॰ अट्ठ॰ 19; – **तुं** निमि॰ कृ॰ – *थेरेन भिक्खुना नवं भिक्खुं आणापेतुन्ति,* महाव॰ 146.

**आणाबल** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आज्ञाबल], आज्ञा का बल, अधिकारी के आदेश का बल, स॰ प॰ के अन्त॰, – *दुब्बलेति सरीरबलभोगबलआणाबलविरहिते,* जा॰ अट्ठ॰ 6.128.

**आणाबाहुल्ल** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आज्ञाबाहुल्य], आज्ञा की बहुलता, आदेश से भरपूर होना – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भगवता आणाबाहुल्लतो देसितत्ता आणादेसना,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.17; ध॰ स॰ अट्ठ॰ 23.

**आणाभेद** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आज्ञाभेद], आज्ञा का निष्प्रभावी हो जाना, आदेश का भङ्ग हो जाना – **दाय** च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चक्कभेदायाति आणाभेदाय,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.174.

**आणारह** त्रि॰, [आज्ञार्ह ], आज्ञा देने में सक्षम, आदेश देने हेतु अधिकृत, अधिकारसम्पन्न – **हेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एत्थ हि विनयपिटकं आणारहेन भगवता आणाबाहुल्लतो देसितत्ता आणादेसना,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.17; ध॰ स॰ अट्ठ॰ 23.

**आणावीतक्कम** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आज्ञाव्यतिक्रम], आज्ञा का अतिक्रमण, विनय में संगृहीत बुद्ध के आज्ञापरक वचनों का उल्लंघन – **मन्तरायिक** त्रि॰, आज्ञा के उल्लंघन में विघ्न उपस्थित करने वाला – **का** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सत्त आपत्तिक्खन्धा आणावीतिक्कमन्तरायिका नाम,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).9.

**आणावोहारपरमत्थदेसना** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, विधिपरक एवं निषेधपरक आज्ञा के रूप में विनयपिटक, व्यावहारिक एवं लोकप्रिय शैली में सुत्तपिटक तथा गम्भीर शैली में अभिधम्म के रूप में परमार्थधर्मों का उपदेश – *एतानि हि तीणि पिटकानि यथाक्कमं आणावोहारपरमत्थदेसना,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.17; ध॰ स॰ अट्ठ॰ 23.

**आणि** स्त्री॰, [आणि / आणी], रथ या वाहन के धुरे की कील, अक्षकील, खूंटी – **णि** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एते खो सङ्गहा लोके, रथस्साणीव यायतो,* दी॰ नि॰ 3.146; – **णिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्स दसारहा आनके घटिते अञ्ञं आणिं ओदहिंसु,* स॰ नि॰ 1(2).243; – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यथा आणिया सतियेव रथो याति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.127; *तच्छन्तो आणिया आणिं, निहन्ति बलवा यथा,* थेरगा॰ 744; – **यो** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आणियो कोट्टेत्वा कतं,* उदा॰ अट्ठ॰ 342; – **णीनं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आणीनं सङ्घाटमत्तमेव अवसेसं अहोसि,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.202; स॰ उ॰ प॰ के रूप में, **पटा॰**- स्त्री॰, पलंगों एवं आसनों के नीचे एवं ऊपर लगाई हुई कांटी या कील – *पदरसञ्चितं होति, पटाणि दिन्ना होति,* पाचि॰ 68; **विसमा॰**- स्त्री॰, असमान कांटी या कील, भिन्न माप वाली कांटी – *तत्थ फलकं विय चित्तं, फलके विसमाणी विय अकुसलवितक्का,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1.(1) 404; **सारदारु॰**- स्त्री॰, ठोस लकड़ी पर लगाई गई कांटी या कील – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ततो सुखुमतराय सारदारुआणिया,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).403; **सुखुमा॰**- स्त्री॰, कर्म॰ स॰, सूक्ष्म कांटी, बारीक कांटी – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सुखुमाणिया ओळारिकाणिनीहरणं विय असुभभावनादीहि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).404.

**आणिकोटि** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आणिकोटि], कांटी या कील का शिरा अथवा किनारा – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ततो रथे आणिकोटिया आणिकोटिं पहरन्ते,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.176.

**आणिगण्ठिकाहत** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, कांटियों या खूंटियों तथा गांठों से कुरूप कर दिया गया, जोड़ों एवं भरावों द्वारा भद्दा, कुरूप या शोभारहित बना दिया गया – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो पच्छा भिन्नो वा छिद्दो वा आणिगण्ठिकाहतो वा अप्पग्घो होति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.246; दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.162; *आणिगण्ठिकाहतोति आणिना, गण्ठिया च हतसोभो,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.120.

**आणिचोळ** त्रि॰, ब॰ स॰, वह, जिसके वस्त्र सदा खूंटी पर टंगे रहते हैं या तैयार रहते हैं – **ळा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰

व॰ – *धुवचोळाति निच्चपक्खित्ताणिचोळा*, पारा॰ अट्ठ॰ 2.122.

**आणिचोळक** नपुं॰, जांघिया, जांघ पर बांधा जाने वाला कम माप वाला वस्त्र – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनुजानामि, भिक्खवे, आणिचोळकन्ति, चोळकं निपतति*, चूळव॰ 434; *सदा आणिचोळकं सेवसीति वुत्तं होति*, पारा॰ अट्ठ॰ 2.122.

**आणिद्वार** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [आणिद्वार], कांटी जैसा छोटा द्वार, निचला द्वार, संकीर्ण द्वार, परकोटे से घिरे हुए नगर की छोटी खिड़की जैसा द्वार – **रं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणिद्वारं नाम पाकारबद्धस्स नगरस्स खुद्दकद्वारं*, थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.57; – **रे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ओलग्गेस्सामि ते चित्त, आणिद्वारेव हत्थिनं*, थेरगा॰ 355.

**आणिमंस** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आणिमांस], स्त्री या पुरुष की जननेन्द्रिय का मांस – *सिखरणीति बहिनिक्खन्तआणिमंसा*, पारा॰ अट्ठ॰ 2.122.

**आणिमण्डब्य** पु॰, एक तपस्वी – **ब्यो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ततो पट्ठाय मण्डब्यो आणिमण्डब्यो नाम जातो*, जा॰ अट्ठ॰ 4.28; *भरिया विसाखा, पुत्तो राहुलो, आणिमण्डब्यो सारिपुत्तो, कण्हदीपायनो पन अहमेव अहोसिन्ति*, जा॰ अट्ठ॰ 4.33.

**आणिरक्ख** पु॰, रथ या वाहन की धुरी की कांटियों या कील की रक्षा करने वाला, आणी का रक्षक – **क्खा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *एको सारथि योधेको, आणिरक्खा दुवे जना*, विन॰ वि॰ 1571.

**आणिरक्खक** पु॰, उपरिवत् – **का** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *रथरक्खा नाम रथस्स आणिरक्खका*, दी॰ नि॰ टी॰ 1.194.

**आणिसंघाट** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आणिसङ्घात], कांटियों या कीलों का ढांचा – **टो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणिसङ्घाटोव अवसिस्सि*, स॰ नि॰ 1(2).243; *आणिसङ्घाटोव अवसिस्सीति सुवण्णादिमयानं आणीनं सङ्घाटमत्तमेव अवसेसं अहोसि*, स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.202.

**आणिसुत्त** स॰ नि॰ के एक सुत्त का शीर्षक, स॰ नि॰ 1(2). 243.

**आण्य** नपुं॰, [आर्ण्य], ऋणग्रस्तता, कर्ज में डूबे रहने की दशा – *इसिस्स भावो आरिस्सं, इणस्स भावो आण्यं, उसभस्स भावो आसभं*, क॰ व्या॰ 404; *इसिनो भावो आरिस्यं, इणस्स भावो आण्यं*, सद्द॰ 3.807.

**आतङ्क** पु॰, [आतङ्क], मानसिक विपत्ति, व्यथा, रोग, पीड़ा, वेदना, त्रास, डर, आशंका – **ङ्को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आतङ्को आमयो ब्याधि, गदो रोगो रुजापि च*, अभि॰ प॰ 323; *आतंको रोगतापेसु, मातंगो सपचे गजे*, अभि॰ प॰ 1045; *आतङ्कोति किच्छजीवितकरो रोगो*, उदा॰ अट्ठ॰ 99; – **ता** स्त्री॰, भाव॰ [आतङ्कता], आतंक का भाव, डरावनापन – *अप्पातङ्कतञ्च लहुट्ठानञ्च बलञ्च फासुविहारञ्च*, म॰ नि॰ 1.176; म॰ नि॰ 2.109; स॰ उ॰ प॰ के रूप में, **निरा॰**- त्रि॰, ब॰ स॰ [निरातङ्क], आतङ्क से मुक्त, भयमुक्त, व्यथामुक्त – **ङ्कानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *महाराज, निरातङ्कानं लोहितकानं अन्तरे करुम्भकं नाम सालिजाति*, मि॰ प॰ 235; **रोगा॰**- पु॰, रोग के कारण उत्पन्न कष्ट या व्यथा – **को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तमेनं अञ्ञतरो गाळ्हो रोगातङ्को फुसति*, अ॰ नि॰ 1(2).202; स॰ पू॰ प॰ के रूप में; – **फस्स** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आतङ्कस्पर्श], रोग या व्याधि का प्रभाव – **स्सेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आतङ्कफस्सेन खुदाय फुट्ठो, सीतं अतुण्हं अधिवासयेय्य*, सु॰ नि॰ 972; *आतङ्कफस्सेनाति रोगफस्सेन*, सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.265.

**आतङ्कति** आ +√तङ्क का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, विपत्ति या दुर्गति में रहता है – *तंकति आतंकति आतंको, आतंको ति किच्छाजीवितकरो रोगो*, सद्द॰ 2.322.

**आतङ्की** त्रि॰, [आतङ्किन्], रुग्ण, बीमार, व्याधि से पीड़ित – **ङ्किनं** पु॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आतङ्किनं यथा कुसलो भिसक्को*, जा॰ अट्ठ॰ 5.79; *आतङ्किनन्ति गिलानानं*, जा॰ अट्ठ॰ 5.79.

**आतत** नपुं॰, आ +√तन का भू॰ क॰ कृ॰ [आतत], फैलाया हुआ, **विशेष अर्थ**, ऐसा ढोल, जिसका एक पार्श्व ही चमड़े से ढका हुआ हो – *आततं चेव विततं, आततविततं घनं*, अभि॰ प॰ 139; *आततं नाम चम्मावनद्धेसु भेरियादिसु, तलेकेकयुत्तं*..., अभि॰ प॰ 140; *तत्थ आततं नाम चम्मपरियोनद्धेसु भेरिआदीसु एकतलतूरियं*, अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.232.

**आततवितत** नपुं॰, ऐसा वाद्य, जो पूरी तरह से तांत से बंधा हुआ हो, पणव-नामक वाद्ययन्त्र – *आततविततं सब्बविनद्धं पणवादिकं*, अभि॰ प॰ 141; *आततविततं नाम तन्तिबद्धपणवादि*, म॰ वं॰ टी॰ 479(ना॰).

**आततायी** त्रि॰, [आततायिन्], वह जिसका धनुष (दूसरों को कष्ट देने हेतु) तना हुआ हो, **विशेष अर्थ**, हत्यारा, अपराधी, क्रूर, डकैत – *विहत्थो ब्याकुलो चाथ, आततायी वधुद्युतो*, अभि॰ प॰ 736.

**आतत्त** त्रि॰, आ +√तप का भू॰ क॰ कृ॰ [आतप्त], पूरी तरह से तपाया हुआ, अत्यधिक उष्ण, सूखा, आदीप्त – *छातो*

*आतत्तरूपोसि, कुतोसि कत्थ गच्छति, ... आतत्तरूपोति सुक्खसरीरो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.63-64.

**आतन्वती** आ +√तन का वर्त॰ कृ॰, स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, फैलाती हुई, उत्पन्न करती हुई – *राजहंसीविलासं आतन्वती,* हत्थ॰ वं॰ 31.30

**आतप** पु॰, आ +√तप से व्यु॰ [आतप], **शा॰ अ॰,** धूप, सूर्य के कारण उत्पन्न सन्ताप या गर्मी, तेज प्रकाश, **ला॰ अ॰,** उत्साह, पराक्रम, विरोधियों को तपा देने की शक्ति – **पो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथोभासो पकासो चालोकोज्जोतातपा समा,* अभि॰ प॰ 37; *यं छाया जहति तं आतपो फरति, यं आतपो जहति तं छाया फरति,* म॰ नि॰ 3.22; *थलं छाया आतपो आलोको अंधकारो,* ध॰ स॰ 617(मा॰); – **पं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *आतपं तप्पन्तो निद्दायति,* जा॰ अट्ठ॰ 2.298; – **पेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आतपेन सुक्खकद्दमो फलति,* पाचि॰ अट्ठ॰ 19; – **पे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *निब्बुतिं नाधिगच्छामि, अग्गिदड्ढाव आतपे'ति,* पे॰ व॰ 38; स॰ प॰ में, – **कठिनातपतापित** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, अत्यधिक तेज धूप के द्वारा तपाया या गर्म किया हुआ – **तं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अब्भोकासगतं सन्तं, कठिनातपतापितं,* अप॰ 1.379; **पच्छा॰** – त्रि॰, ब॰ स॰, पीछे के भाग में विद्यमान धूप वाला (स्थान), पिछवाड़े की ओर की धूप वाला (स्थान) – **पे** नपुं॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पञ्चमवग्गस्स पठमे पच्छातपेति पासादच्छायाय पुरत्थिमदिसं पटिच्छन्नत्ता पासादस्स पच्छिमदिसाभागे आतपो होति, तस्मिं ठाने ...,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.271; **बाला॰**- पु॰, प्रातःकाल की कम प्रचण्ड धूप – **पं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तं एकदिवसं पातोव तोरणग्गे निसीदित्वा बालातपं तपमानं एको सकुणो नखपञ्जरेन अग्गहेसि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).239; **बालसूरिया॰**- पु॰, प्रातःकालीन सूर्य की धूप – **पं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अञ्ञतरस्मिं पब्बतपादे सीहो बालसूरियातपं तप्पमानो निपन्नो होति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.100; **मन्दा॰**- पु॰, कर्म॰ स॰ [मन्दातप], मन्द धूप, अल्प मात्रा में उष्ण धूप – **पे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उण्होदके मद्दापेत्वा मन्दातपे विसज्जापेसि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.182; **वाता॰** – पु॰, द्व॰ स॰, हवा और धूप – **पे** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *वातातपे डंससरीसपे च,* सु॰ नि॰ 52; – **सुरिया॰** पु॰, सूर्य की गर्मी, सूर्य की धूप – **पो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आतपोति सूरियातपो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.258.

**आतपट्ठपन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आतपस्थपन], (उत्पीड़ित करने हेतु) धूप में रखा देना, धूप में खड़ा करा देना, स॰ प॰ के अन्त॰, – *परिसमज्झगणमज्झादीसु आतपठपनपंसुओकिरणादीहि विप्पकारं पापेन्तो पच्छतो पच्छतो अनुबन्धन्ति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.117; *खुप्पिपासा हि आतपावट्ठानादिना च आतापनं,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 2.186.

**आतपता** स्त्री॰, आतप का भाव॰, दाहकता, जलनशीलता, गर्मी – **तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *छाया आतपतं यन्ति रित्तञ्च महासरा,* सद्धम्मो॰ 123.

**आतपतापन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आतपतापन], धूप की गर्मी – **ने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *घरेवाहं तिले जाते, दिस्वानातपतापने,* अप॰ 2.252.

**आतपत्त** नपुं॰, [आतपत्र], धूप से रक्षा करने वाला छाता, छत्र – *आतपत्तं तथा छत्तं, रञ्ञं तु हेममासनं,* अभि॰ प॰ 357; *तत्र छत्तन्ति आतपत्तं,* सद्द॰ 2.542; – **क** नपुं॰, उपरिवत् – **के** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मिञ्जन्ते परिभण्डन्ते, अङ्के वा आतपत्तके,* खु॰ सि॰ 5.7.

**आतपवारण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आतपवारण], **शा॰ अ॰,** धूप का निवारण, धूप से बचाव, **ला॰ अ॰,** छाता, स॰ प॰ के अन्त॰, – *अध्यारयुं आतपनवारणाधिकं अदिस्समाना व नभम्हि देवता,* दा॰ वं॰ 1.28; – **म्हि** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो धातुं अत्तसिरसा समुब्बहन्तो ठत्वा समुस्सितसितातपवारणम्हि,* दा॰ वं॰ 5.35.

**आतपसुक्ख** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [आतपशुष्क], धूप में सूखा हुआ, धूप द्वारा सुखाया गया – **क्खं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वनपुप्फं आतपसुक्खं, अङ्गारपक्कं चारकबद्धो इच्चेवमादि,* सद्द॰ 3.757-58.

**आतपाभाव** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आतपाभाव], धूप का अभाव, छाया – *छाया तु आतपाभावे पटिबिम्बे पभाय च,* अभि॰ प॰ 953.

**आतप्प** नपुं॰, आ +√तप से व्यु॰ [आतप्य], कुशल कर्मों को करने हेतु वीर्य या पराक्रम, कठोर प्रयास, दृढ़ शक्ति, सम्यक् प्रधान – *उस्साहातप्पपग्गाहा वायामो च परक्कमो,* अभि॰ प॰ 156; – **प्पं**[1] प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तुम्हेहि किच्चमातप्पं,* ध॰ प॰ 276; *जरामरणं, भिक्खवे, अजानता ... पे॰ ... आतप्पं करणीयं ... पे॰ ...,* स॰ नि॰ 1(2).117; *आतपन्ति कुसलकम्मवीरियं,* जा॰ अट्ठ॰ 6.36; – **प्पं**[2] द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *एकच्चो समणो वा ब्राह्मणो वा आतप्पमन्वाय ...,* दी॰ नि॰ 1.11; – **प्पाय** च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आतप्पायाति वीरियकरणत्थाय,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.194; तुल॰ आताप॰.

**आतप्पकरणीयसुत्त** नपुं., अ. नि. के एक सुत्त का शीर्षक, अ. नि. 1(1).178.

**आताप** पु., आ +√तप से व्यु. [आताप], **शा. अ.**, भीषण गर्मी, तीव्र ताप या उष्णता, **ला. अ.**, प्रबल वीर्य, अत्यधिक उत्साह, दृढ़ पराक्रम, प्रबल प्रयास, सम्यक् व्यायाम – **पो** प्र. वि., ए. व. – *आतापो विरिये भागे, सीमाय ओधि च,* अभि. प. 1135; *आतापो वुच्चति किलेससन्तापनट्ठेन वीरियं,* उदा. अट्ठ. 36; *आतापोति तीसु भवेसु किलेसे आतापेतीति आतापो, वीरियस्सेतं नामं,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).254; *यो चेतसिको वीरियारम्भो ... सम्मावायामो अयं वुच्चति आतापो,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).255; *कायस्स च चित्तस्स च आतापो परितापो ठानचङ्कमनिसज्जासयनाहारपरिग्गहो,* मि. प. 287; – **पेन** तृ. वि., ए. व. – *इमिना आतापेन उपेतो समुपेतो ...,* महानि. 278; स. उ. प. के रूप में, – **वीरिया.** पु., वीर्य का पराक्रम – **पेन** तृ. वि., ए. व. – *आतापीति वीरियातापेन समन्नागतो,* स. नि. अट्ठ. 1.180.

**आतापन** नपुं., आ +√तप के प्रेर. से व्यु., क्रि. ना. [आतापन], **शा. अ.**, पूरी तरह से जला देना, **ला. अ.**, उत्पीड़न, भस्मीकरण, नाश, विध्वंस – **नं** प्र. वि., ए. व. – *खुप्पिपासा हि आतपावट्ठानादिना च आतापनं,* विसुद्धि. महाटी. 2.186; – **नेन** तृ. वि., ए. व. – *इदानि तुम्हेहि किलेसानं आतापनेन 'आतप्प'न्ति,* ध. प. अट्ठ. 2.232; – **स्स** ष. वि., ए. व. – *अनातापी अनोत्तापीति किलेसानं आतापनस्स वीरियस्स अभावेन अनातापी,* इतिवु. अट्ठ. 305; – **ट्ठ** पु., तत्पु. स. [आतापनार्थ], वीर्य का अर्थ, पूरी तरह से जला देने का तात्पर्य – **ट्ठेन** तृ. वि., ए. व. – *सत्तमे अनातापीति किलेसानं आतापनट्ठेन आतापो,* इतिवु. अट्ठ. 91; – **परितापनट्ठ** पु., तत्पु. स. [अतापनपरितापनार्थ], आतापन एवं परितापन का अर्थ या अभिप्राय, भूख, प्यास, धूप में खड़ा होने तथा पञ्चाग्नि में झुलसाने का अभिप्राय – **ट्ठेन** तृ. वि., ए. व. – *वीरियञ्हि किलेसानं आतापनपरितापनट्ठेन आतापोति वुच्चति,* विसुद्धि. 1.4; – **परितापनानुयोग** पु., तत्पु. स. [आतापनपरितापनानुयोग], आतापन एवं परितापन में लगाव, जलाने एवं झुलसाने अथवा शरीर को पीड़ा देने वाली क्रिया में लगाव – **गं** द्वि. वि., ए. व. – *इति एवरूपं अनेकविहितं कायस्स आतापनपरितापनानुयोगमनुयुत्तो विहरति,* अ. नि. 1(1).334.

**आतापिय** त्रि., उत्साही, प्रबल वीर्य से सम्पन्न, सम्यक् व्यायाम अथवा चार सम्यक् प्रधानों का अभ्यास करने वाला – **यो** पु., प्र. वि., ए. व. – *आतापियो संवरती सतीमा,* उदा. 110; *आतापियोति वीरियवा,* उदा. अट्ठ. 192; *तस्स सहायभूतानं सम्मावायामसतीनं अत्थिताय आतापियो सतिमा,* उदा. अट्ठ. 192; *तं सब्बजानिं कुसलो विदित्वा, आतापियो ब्रह्मचरियं चरेय्या'ति,* उदा. 123.

**आतापी** त्रि., आताप से व्यु. [आतापिन्], उपरिवत् – **पी** पु., प्र. वि., ए. व. – *आतापीति कायिकचेतसिकसङ्खातेन वीरियातापेन आतापी,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.76; दी. नि. अट्ठ. 1.270; *आतापीति वीरियवा, वीरियञ्हि किलेसानं आतापनपरितापनट्ठेन आतापोति वुच्चति तदस्स अत्थीति आतापी,* विसुद्धि. 1.4; *एको वूपकट्ठो अप्पमत्तो आतापी पहितत्तो,* दी. नि. 1.159; *आतापीति कायिकचेतसिकसङ्खातेन वीरियातापेन आतापी,* दी. नि. अट्ठ. 1.270; म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.76; – **पिना** तृ. वि., ए. व. – *इदं, भिक्खवे, पठमं अनागतभयं सम्पस्समानेन ... भिक्खुना अप्पमत्तेन आतापिना पहितत्तेन विहरितुं ...,* अ. नि. 2(1).95; – **पिनो**[1] ष. वि., ए. व. – *आतापिनो झायतो ब्राह्मणस्स,* महाव. 2; *आतापिनोति सम्मप्पधानवीरियवतो,* महाव. अट्ठ. 227; – **पिनो**[2] पु., प्र. वि., ब. व. – *"तग्घ मयं, भन्ते, अप्पमत्ता आतापिनो पहितत्ता विहरामा"ति,* महाव. 473; – **पीनं** पु., ष. वि., ब. व. – ... *एवं अप्पमत्तानं आतापीनं पहितत्तानं विहरन्तानं ...,* म. नि. 1.271.

**आतापेति** आ +√तप के प्रेर. का वर्त., प्र. पु., ए. व. [आतापयति], **शा. अ.**, बुरी तरह से तपाता या झुलसा देता है, **ला. अ.**, उत्पीड़ित कराता है, दूसरों को कष्ट पहुंचवाता है, व्यथित कराता है – *सो अत्तानं सुखकामं दुक्खपटिक्कूलं आतापेति परितापेति,* म. नि. 2.4; *उसुकारो तेजनं द्वीसु अलातेसु आतापेति परितापेति उजुं करोति कम्मनियं,* म. नि. 3.11; – **न्ति** ब. व. – ... *विसमभोजनेन कायं आतापेन्ती"ति,* मि. प. 288; – **य्य** विधि., प्र. पु., ए. व. – *अत्थाय उसुकारो तेजनं द्वीसु अलातेसु आतापेय्य परितापेय्य उजुं करेय्य ...,* म. नि. 3.11; – **न्तो** वर्त. कृ., पु., प्र. वि., ए. व. – *सच्छिकरोतीति कथं अत्तानं आतापेन्तो परितापेन्तो सच्छिकरोति ?,* स. नि. अट्ठ. 3.146; – **त्वा** पू. क. कृ. – *ते कायञ्च चित्तञ्च आतापेत्वा ठानचङ्कमनिसज्जासयनाहारं परिग्गहेत्वा ...,* मि. प. 288.

**आतिथेय्य** नपुं., अतिथि से व्यु. [आतिथेय], अतिथियों के लिए देय उपहार, अतिथि के स्वागत में भेंट किया जाने वाला उपहार – **य्यं** प्र. वि., ए. व. – *अयं धम्मपरियायो भणितो इदं ते होतु आतिथेय्य'न्ति,* अ. नि. 2(2).207; *इदं ते होतु आतिथेय्यन्ति इदमेव धम्मभणनं तव अतिथिपण्णाकारो होतु,* अ. नि. अट्ठ. 3.172; – **य्यानि** ब. व. – *सत्तमे आतिथेय्यानीति आगन्तुकदानानि,* अ. नि. अट्ठ. 2.62; स. उ. प. के रूप में, **आमिसा.** अतिथि के लिए धन, संपत्ति अथवा वस्तुओं का उपहार, **धम्मा.**- अतिथि के लिए धर्म का उपहार – **य्यं** प्र. वि., ए. व. – *द्वेमानि, भिक्खवे, आतिथेय्यानि ... आमिसातिथेय्यञ्च धम्मातिथेय्यञ्च,* अ. नि. 1(1).113.

**आतिसार** पु., अतिसार से व्यु. [आतिसार], अतिसार या पेचिश के रोग का विषय, पेचिश रोग का शिकार – **रो** प्र. वि., ए. व. – *वसातीनं विसयो (देसो) वासातो, एवं कुन्तो, साकुन्तो, आतिसारो,* क. व्या. 354.

**आतु** पु., संभवतः मातु के मि. सा. पर निर्मित, पिता – *भिक्खुस्स आतुमारी, भिक्खुस्स मातुमारी, वरं ते,* म. नि. 2.121; *आतुमारी मातुमारीति एत्थ आतूति पिता, मातूति माता,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.118.

**आतुम/आतुमन्तु** पु., [आत्मन्], आत्मा, स्वयं, अपने आप, आत्मभाव – **मा** प्र. वि., ए. व. – *राजा ब्रह्मा सखा अत्ता आतुमा सा पुमा रहा,* सद्द. 1.153; *आतुमा वुच्चति अत्ता,* महानि. 49; *अप्पातुमोति आतुमा वुच्चति अत्तभावो,* अ. नि. अट्ठ. 2.218; – **मानं** द्वि. वि., ए. व. – *अनरियधम्मं कुसला तमाहु, यो आतुमानं सयमेव पाव,* सु. नि. 788; *यो आतुमानं सयमेव पावाति यो एवं अत्तानं सयमेव वदति,* सु. नि. अट्ठ. 2.216; – **मे** सप्त. वि., ए. व. – *तत्थ आतुमेति अत्तनि,* पे. व. अट्ठ. 144.

**आतुम** पु., थेरगा. की एक गीति के रचयिता एक स्थविर का नाम, ... आतुमो थेरो ... थेरगा. 72; *अथ इमस्मिं बुद्धुप्पादे सावत्थियं सेट्ठिपुत्तो हुत्वा निब्बत्ति, आतुमोतिस्स नामं अहोसि,* थेरगा. अट्ठ. 1.172.

**आतुमा** स्त्री., [बौ. सं. आदुमा], कुसीनारा एवं सावत्थी के मध्यवर्ती क्षेत्र में अवस्थित एक प्राचीन नगर – **यं** सप्त. वि., ए. व. – *तेन खो पन समयेन अञ्ञतरो बुड्ढपब्बजितो आतुमायं पटिवसति नहापितपुब्बो,* महाव. 325; – **य** प. वि., ए. व. – *अथ खो, पुक्कुस, आतुमाय महाजनकायो निक्खमित्वा,* दी. नि. 2.100; – **वत्थु** नपुं., आतुमा नगर का क्षेत्र ... **स्मिं** सप्त. वि., ए. व. – *अयं किरेसो खन्धके आगते आतुमावत्थुस्मिं नहापितपुब्बको वुड्ढपब्बजितो ...,* दी. नि. अट्ठ. 2.171.

**आतुर** त्रि., [आतुर], रुग्ण, बीमार, पीड़ित, व्यथित, प्रभावित, दयनीय स्थिति में पहुंचा हुआ, चोटिल, दुर्बल – **रो** पु., प्र. वि., ए. व. – *बधिरो सुतिहीनो'थ गिलानो व्याधितातुरा,* अभि. प. 322; *आतुरो हायं, गहपति, कायो अण्डभूतो परियोनद्धो,* स. नि. 2(1).2; *आतुरो हायन्ति आतुरो हि अयं, ... निच्चपग्घरणट्ठेन आतुरोयेव,* स. नि. अट्ठ. 2.220; *आतुरो त्यानुपुच्छामी'ति बाळ्हगिलानो हुत्वा अहं तं अनुपुच्छामि,* जा. अट्ठ. 6.93; – **रं** द्वि. वि., ए. व. – *आतुरन्ति जरातुरं* दी. नि. अट्ठ. 2.41; *आतुरं बहुसङ्कप्पं, यस्स नत्थि धुवं ठिति,* थेरगा. 769; – **रा** प्र. वि., ब. व. – *आतुराति एकन्तमरणधम्मताय आतुरा आसन्नमरणा ...,* जा. अट्ठ. 3.174; – **रेन** तृ. वि., ए. व. – *किं वने राजपुत्तेन, आतुरेन करिस्ससि,* जा. अट्ठ. 5.85; – **स्स** ष. वि., ए. व. – *आतुरस्साति जरातुरो रोगातुरो किलेसातुरोति तयो आतुरा,* स. नि. अट्ठ. 1.254; – **रे** सप्त. वि., ए. व. – *अधने आतुरे जिण्णे,* चरिया. अट्ठ. 75; – **रेसु** सप्त. वि., ब. व. – *आतुरेसु मनुस्सेसु, विहराम अनातुरा,* ध. प. 198; स. उ. प. के रूप में, **अना.** – त्रि., [अनातुर], रोगमुक्त, स्वस्थ, अपीड़ित – **रे** सप्त. वि., ए. व. – *अनातुरे पन उभयम्पेतं सक्कोति,* जा. अट्ठ. 1.350; **किलेसा.**- त्रि., [क्लेशातुर], क्लेशों द्वारा पीड़ित – **स्स** ष. वि., ए. व. – *आतुरस्सानुसिक्खतो'ति कामपत्थनावसेन किलेसातुरस्स, तस्स च फलेन दुक्खातुरस्स च,* उदा. अट्ठ. 286; **किलेसदुक्खा.** – त्रि., तत्पु. स. [क्लेशदुःखातुर], क्लेशजनित दुःख से ग्रस्त – **रानं** पु., ष. वि., ब. व. – *अत्तपरितापने च अल्लीनेहि किलेसदुक्खातुरानं अनुसिक्खन्तेहि, सयञ्च किलेसदुक्खातुरेहि,* उदा. अट्ठ. 287; **खुप्पिपासा.** – त्रि., तत्पु. स. [क्षुत्पिपासातुर], भूख एवं प्यास से पीड़ित – **रा** पु., प्र. वि., ब. व. – *ते खुप्पिपासातुरा विरळच्छायायं निसीदिंसु,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).220; *पेता हि नेकवस्सानि खुप्पिपासातुरा पि च,* सद्धम्मो. 507; **जरा.**- त्रि., तत्पु. स. [जरातुर], बुढ़ापे से पीड़ित – **रं** पु., द्वि. वि., ए. व. – *आतुरन्ति जरातुरं,* दी. नि. अट्ठ. 2.41; **दुक्खा.** – त्रि., तत्पु. स. [दुःखातुर], दुःख से पीड़ित – **स्स** पु., ष. वि., ए. व. – *तस्स च फलेन दुक्खातुरस्स*

अट्ठ॰ 2.138; – **ववत्थान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, आयतनों की विवेचना – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *धातुववत्थानेन मनोविञ्ञाणधातुं, आयतनववत्थानेन मनायतनं, इन्द्रियववत्थानेन मनिन्द्रियं,* पेटको॰ 273; – **विमङ्ग** पु॰, विभ॰ के दूसरे अध्याय का शीर्षक, जिसमें बारहों आयतनों का विवेचन है, विभ॰ 77-91; विभ॰ अट्ठ॰ 42-51; – **सङ्गह** पु॰, 'आयतन' के अन्तर्गत संग्रह – **हेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ये धम्मा खन्धसङ्गहेन सङ्गहिता आयतनसङ्गहेन असङ्गहिता,* धातु॰ 29; स॰ पू॰ प॰ के रूप में – **सब्ब** पु॰, आयतनों का सभी कुछ – **ब्बं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्र सब्बसद्दो सब्बसब्बं पदेससब्बं आयतनसब्बं सक्कायसब्बन्ति ... दिट्ठप्पयोगो,* सद्द॰ 1.269; – **सहगत** त्रि॰, आयतनों के साथ जुड़ा हुआ – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अभिभूमिआयतनसहगता रूपसञ्ञीसु दुतिये झाने झानभूमि,* पेटको॰ 264; – **सेवी** त्रि॰, शीलवान् व्यक्तियों अथवा उत्तम धर्मों का सेवन करने वाला – **विनो** पु॰, च॰/ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अज्झत्तञ्च पयुत्तस्स, तथायतनसेविनो, अनिब्बिन्दियकारिस्स, सम्मदत्थो विपच्चति,* जा॰ अट्ठ॰ 5.117; *तथायतनसेविनोति तथेव सीलवन्ते पुग्गले सेवमानस्स,* जा॰ अट्ठ॰ 5.119; – **सो** अ॰, क्रि॰ वि॰ [आयतनशः], आयतनों के द्वारा, आयतनों के अनुरूप – *इन्द्रियेसु सुसंवुतो तस्सेव अलोभस्स पारिपूरियं मम आयतनसोचितं अनुपादाय,* पेटको॰ 212.

**आयतनसुत्त** नपुं॰, स॰ नि॰ के दो सुत्तो का शीर्षक – *छफस्सायतनसुत्त,* स॰ नि॰ 1(1).134-135; *अज्झत्तिकायतनसुत्त,* स॰ नि॰ 3(2).489-490.

**आयतनिक** त्रि॰, [बौ॰ सं॰ आयतनिक], आयतनों के साथ जुड़ा हुआ, छ प्रकार के स्पर्शों से सम्बद्ध, केवल स॰ उ॰ प॰ के रूप में ही प्रयुक्त – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *छफस्सायतनिको इतिपि,* म॰ नि॰ 1.421; – **का** ब॰ व॰ – *छ फस्सायतनिका नाम सग्गा,* पेटको॰ 199.

**आयति**¹ स्त्री॰, आ +√या से व्यु॰ [आयति], **1.** आगे आने वाला समय, भविष्य, **2.** फैलाव, विस्तार, लम्बाई, **3.** महिमा, प्रताप, **4.** भावी फल, परिमाण, **5.** नियन्त्रण – *चोत्तरकालो तु आयति,* अभि॰ प॰ 86; – **तिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰, क्रि॰ वि॰, भविष्य में, भावी समय के लिए – *आयतिं संवरेय्यासी'ति,* महाव॰ 157; *आयत्तिं ... अनागते अनुप्पज्जनकसभावा,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.97; ... *आयतिं तालपत्तसदिसे विपाकक्खन्धे निब्बत्तेतुं असमत्था जाता,* सारत्थ॰ टी॰ 1.299; *तस्स मे भन्ते, भगवा अच्चयं अच्चयतो पटिग्गण्हातु आयतिं संवराया'ति,* दी॰ नि॰ 1.75; – **भूत** त्रि॰, फैलाव या प्रसार का स्थल बन चुका – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *गुणानं आयतिभूतो, रतनानंव सागरो,* अप॰ 2.116; – **लक्खण** त्रि॰, भविष्य में विशिष्ट स्वरूप के लक्षणों वाला – **णं** पु॰ द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *परप्पवादमथनं आयतिलक्खणं कथावत्थुप्पकरणं अभासि,* प॰ प॰ अट्ठ॰ 106.

**आयति**² त्रि॰, आगे आने वाला, भविष्य में होने वाला, अगला, भावी (फल या परिणाम) – **तिं** स्त्री॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयतिम्पि वस्सं एवमेव कातब्बं,* चूळव॰ 317.

**आयतिक** त्रि॰, आयति से व्यु॰, **क.** अगला, भावी, आगे आने वाला – **कं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयतिकम्पि वस्सावासं ... विहरेय्यासी'ति,* अ॰ नि॰ 3(1).65; – **के** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *विरतचित्तायतिके भवस्मिं,* सु॰ नि॰ 238; **ख.** प्राप्त कराने वाला (की ओर) ले जाने वाला, (में) परिणत हो जाने वाला – **कं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *करोहि पुञ्ञं सुखमायतिकं,* स॰ नि॰ 1(1).168; स॰ उ॰ प॰ के रूप में कुसला॰, लोका॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**आयतिगवं** अ॰, क्रि॰ वि॰ [आयतिगवं], गायों के घर वापस लौटने के समय में, गोधूलि-वेला में – *तिट्ठन्ति गावो यस्मिं काले तिट्ठगुकालो, वहग्गुकालो, आयतिगवं, खलेयवं, लूनयवं, लूयमान यवमिच्चादि,* मो॰ व्या॰ 3.7.

**आयत्त**¹ त्रि॰, आ +√यत का भू॰ क॰ कृ॰, प्रायः च॰/ष॰ वि॰ में अन्त होने वाले नाम के साथ अथवा स॰ उ॰ प॰ के रूप में [आयत्त], **1.** अधीन, आश्रित, सहारा लिया हुआ, वश्य, विनीत – **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयत्तो तु च सन्तको,* अभि॰ प॰ 728; – **त्ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इतो पट्ठाय तव रक्खा ममायत्ता'ति वत्वा सकट्ठानमेव गतो,* जा॰ अट्ठ॰ 3.126; **2.** नपुं॰, संपत्ति, स्वामित्व, परिग्रह – *आयत्ते परिवारे च भरिमायं परिग्गहो,* अभि॰ प॰ 870; – **त्तं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *गेहे दास कम्मकरादयोपि गोमहिंसादयोपि हिरञ्ञसुवण्णम्पि सब्बं तासञ्ञेव आयत्तं भविस्सति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.326; *भिक्खाचारकिच्चं ममायत्तं होतु,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.210; स॰ उ॰ प॰ के रूप में अपरा॰, करुणा॰, कुलपवेणिका॰, तदा॰, निजा॰, परा॰, सका॰, सक्का॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰; स॰ पू॰ प॰ के रूप में, – **ता** स्त्री॰, भाव॰, केवल स॰ उ॰ प॰ में प्राप्त [आयत्तता], अधीनता, आश्रयता,

वशवर्तिता – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एतमत्थन्ति एतं परायत्तताय अधिप्पायासमिज्झनसङ्खातं अत्थं विदित्वा ....,* उदा॰ अट्ठ॰ 127; – **वुत्ति** स्त्री॰, अधीन अथवा आश्रित रहने की अवस्था – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *नोभयं पनिदं कस्मा, निस्सयायत्तवुत्तितो,* अभि॰ अव॰ 721; – **वुत्तिक** त्रि॰, ब॰ स॰, अधीन अथवा आश्रित रहने के स्वभाव वाला – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इध निब्बानवज्जो सब्बो सभावधम्मो पच्चयायत्तवुत्तिकोव उपलब्भति,* उदा॰ अट्ठ॰ 316; – **ता** स्त्री॰, भाव॰, पराधीनता – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कारणञ्हि यथा तिट्ठति एत्थ फलं तदायत्तवुत्तितायाति ठानन्ति वुच्चति, एवं अनवकासोतिपि वुच्चतीति,* उदा॰ अट्ठ॰ 243; – **वुत्तिभाव** पु॰, उपरिवत् – **वेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कारणञ्हि यस्मा तत्थ फलं तिट्ठति तदायत्तवुत्तिभावेन, तस्मा ठानन्ति वुच्चति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).109; – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवं अनवसेसतो कामरूपभवस्स तत्थ अभावो वुत्तो होति तदायत्तवुत्तिभावतो,* उदा॰ अट्ठ॰ 317.

**आयत्तक** त्रि॰, आयत्त + क से व्यु॰, अधीन, आश्रित – **के** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्मा हि जातो वरकम्हि तस्स, आयत्तके मङ्गलचक्कवाले,* जिना॰ 189; – **भाव** पु॰, अधीनता, वशवर्तिता, वश्यता – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *लोकनाथो इमं दीपं तदा एव अत्तनो आयत्तकभावं दस्सेतुं अत्तनो पादमुद्दिकवसेन सुमनकूटनगमुद्धनि ठितत्तं एव अकासी'ति अधिप्पायो,* म॰ वं॰ टी॰ 88(ना॰).

**आयत्तमन** त्रि॰, ब॰ स॰ [आयस्तमन], उत्सुकता से युक्त मन वाला, पीड़ित अथवा व्याकुल मन वाला – **ना** स्त्री॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *ता दिस्वा आयत्तमना पुरिन्ददो, इच्चब्रवी ...,* जा॰ अट्ठ॰ 5.390; *आयत्तमनाति उस्सुक्कमना ब्यावटचित्ता,* जा॰ अट्ठ॰ 5.391.

**आयनक** त्रि॰, आयन से व्यु॰ [आयानक], जाने वाला, चलने वाला, हिलने-डुलने वाला – **के** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सुखदुक्खे सह आयनके सहाये'ति,* म॰ वं॰ टी॰ 67(ना॰).

**आयमति** आ + √यम का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आयच्छति], **1.** विस्तार करता है, अपने को फैलाता है, लम्बा करता है, **2.** ऊपर की ओर या वापस खींचता है, **3.** थामता दबाता या रोकता है – **मेय्य** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *अभिसन्नधातु कुच्छि अञ्ञस्मिं अज्झोहरिते भिय्यो आयमेय्य,* मि॰ प॰ 172; – **मिस्सामि** भवि॰, उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *पिट्ठि मे आगिलायति, तमहं आयमिस्सामी'ति,* चूळव॰ 340; – **मित्वा** पू॰ का॰ कृ॰ – *सो दण्डकोटिया वा वल्लिकोटिया वा पंसुचुण्णकेन वा घट्टितो आयमित्वा ... पच्छिन्नगमनो हुत्वा अमित्तवसं याति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).36.

**आयव / आयाव** नपुं॰, आयु से व्यु॰ [आयव], वीर्य, पराक्रम, बल, पुरुषत्व – **वं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अत्थि आयवन्ति अत्थि वीरियं, आयावन्तिपि पाठो,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.272.

**आयवति** आ + √यु का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आयौति / आयुवाति], **क.** मिलाता है, गड्ड मड्ड कर देता है, बांध देता है, जकड़ देता है – **न्ति** ब॰ व॰ – *आयवन्ति मिस्सीभवन्ति सत्ता एतेना ति आयु,* सद्द॰ 2.416; **ख.** सम्मिलित होता है, क्रियाशील होता है – **न्ति** ब॰ व॰ – *अथ वा आयवन्ति आगच्छन्ति पवत्तन्ति तस्मिं सति अरूपधम्मा ति आयु,* सद्द॰ 2.416.

**आयवन** नपुं॰, आ + √यु से व्यु॰, क्रि॰ ना॰, आपस में मिला देना अथवा थाम कर या बांध कर रखना – *आयवनट्ठेन आयु,* सद्द॰ 416.

**आयस** त्रि॰, [आयस], लौह-धातु से निर्मित, लोहा से बनाया हुआ – **सं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयसं, बन्धनं, ... कापोतं सत्थि,* मो॰ व्या॰ 4.66; *चतुद्वारमिदं नगरं, आयसं दळ्हपाकारं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.3; *न तं दळ्हं बन्धनमाहु धीरा, यदायसं दारुजं पब्बजञ्च,* स॰ नि॰ 1(1).94; – **से** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कूटे बद्धोस्मि आयसे,* जा॰ अट्ठ॰ 4.373; – **साय** स्त्री॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *देविया सरीरं आयसाय तेलदोणिया पक्खिपित्वा ...,* अ॰ नि॰ 2(1).54; स॰ उ॰ प॰ के रूप में अना॰, काला॰, सब्बा॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**आयसक्क / आयसक्य** नपुं॰, अ + यस से व्यु॰ [अयशस्क], अकीर्ति, अपयश, निन्दा, निन्दनीय अथवा अकीर्तिकर अवस्था – **क्यं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दुब्बण्णियं आयसक्यञ्चुपेन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 5.17; *आयसक्यन्ति गरहं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.18; *कोधसम्मदसम्मत्तो, आयसक्यं निगच्छति,* अ॰ नि॰ 2(2).234; *आयसक्यन्ति अयसभावं, अयसो नियसो होतीति अत्थो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.179.

**आयसिक** त्रि॰, आयस से व्यु॰ [आयसिक], लोहा से निर्मित – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वरत्ताय बद्धो वारत्तिको आयसिको, पासिको,* मो॰ व्या॰ 4.29.

**आयस्मन्त** पु., व्य. सं., राजा साहसमल्ल का एक सेनापति – *आथापनेत्वा तं भूपं दुरतिक्कमविक्कमो, आयस्मन्तचमूनाथो स राजकुलवड्डनो,* चू. वं. 80.33.

**आयस्मन्तु** त्रि., [आयुष्मत्, बौ. सं. आयुष्मं], बौद्ध भिक्षुओं के लिए प्रयुक्त, सम्मान-सूचक संबोधन या भिक्षुओं अथवा स्थविरों के नाम के पूर्व में प्रयुक्त उपाधि, पूज्य, श्रीमान्, आदरणीय भिक्षु या स्थविर – *अथ वा महापरिनिब्बान सुत्तट्ठकथायं "आयस्मातिस्स" इति दीघवसेन वुत्तालपनेकवचनस्स दस्सनतो ...,* सद्द. 1.146; *आयस्मन्तोति पियवचनमेतं गरुवचनमेतं सगारवसप्पतिस्साधिवचनमेतं आयस्मन्तोति,* महाव. 131; – **स्मा** पु., प्र. वि./संबो., ए. व. – *आयस्मा खो यस्सत्थाय अगारस्मा अनगारियं पब्बजितो,* दी. नि. 1.209; *आयस्माति पियवचनमेतं गरुवचनमेतं,* स. नि. अट्ठ. 2.75; *नवकतरेन भिक्खुना थेरतरो भिक्खु "भन्ते"ति वा "आयस्मा"ति वा समुदाचरितब्बो,* दी. नि. 2.115; – **न्तं** पु., द्वि. वि., ए. व. – *लाभा नो आवुसो, सुलद्धं नो आवुसो ये मयं आयस्मन्तं तादिसं सब्रह्मचारिं पस्साम एवं अत्थुपेतं ब्यञ्जनुपेतं'न्ति,* दी. नि. 3.96; – **स्मता** तृ. वि., ए. व. – *राजा मागधो सेनियो बिम्बिसारो सुखविहारितरो आयस्मता गोतमेना'ति,* म. नि. 1.131; – **स्मतो** पु., ष. वि., ए. व. – *तस्स आयस्मतो उपसम्पदा अहोसि,* महाव. 22; 63; 64; 100; – **स्मन्ते** पु., सप्त. वि., ए. व. – *अचिरूपसम्पन्ने आयस्मन्ते रट्ठपाले ....,* म. नि. 2.259; – **स्मन्तो** पु., प्र. वि., ब. व. – *वदन्तु मं आयस्मन्तो,* म. नि. 1.133; – **स्मन्ते** पु., द्वि. वि., ब. व. – *नेवाहं आयस्मन्ते याचिं ... मन्ति,* महाव. 63; – **न्तेहि** पु., तृ. वि., ब. व. – *वचनीयोम्हि आयस्मन्तेही'ति,* म. नि. 1.133; – **स्मन्तानं** पु., ष. वि., ब. व. – *नु खो आयस्मन्ता नं सुखविहारितरो,* म. नि. 1.131; – **स्मन्तेसु** सप्त. वि., ब. व. – *इमेसु आयस्मन्तेसु मेत्तं कायकम्मं पच्चुपट्ठितं,* म. नि. 1.270; – **स्मन्तो** संबो., ब. व. – *किं सङ्घस्स पुब्बकिच्चं?, पारिसुद्धिं आयस्मन्तो आरोचेथ,* महाव. 130.

**आयाग** 1. पु., आ +√यज से व्यु. [आयाग], यज्ञ में देय दक्षिणा, देवताओं को देय बलि, आहुति, 2. त्रि., यज्ञ की आहुतियों का ग्रहीता, यज्ञ-आहुति पीने योग्य, दक्षिणा का पात्र, दान का सत्पात्र – **गो** प्र. वि., ए. व. – *आयागोति आयजितब्बो, ततो ततो आगम्म वा यजितब्बमेत्थातिपि आयागो,* सु. नि. अट्ठ. 2.125; *आयागो सब्बलोकस्स, आहुतीनं पटिग्गहो,* थेरगा. 566; *आयागो ..., सब्बस्स सदेवकस्स लोकस्स अग्गदक्खिणेय्यताय देय्यधम्मं आनेत्वा यजितब्बट्ठानभूतो,* थेरगा. अट्ठ. 2.166; – **गं** द्वि. वि., ए. व. – *वड्ढकीहि कथापेत्वा, मूलं दत्वानहं तदा, हट्ठो हट्ठेन चित्तेन, आयागं कारपेसहं,* अप. 1.88; *एकत्तिंसे इतो कप्पे, आयागं यमकारयिं,* अप. 1.88; – **स्स** ष. वि., ए. व. – *उदकेहं न मिय्यामि, आयागस्स इदं फलं,* अप. 1.88; *आयागस्स इदं फलन्ति भोजनसालदानस्स इदं विपाकन्ति अत्थो,* अप. अट्ठ. 2.57; – **वत्थु** नपुं., तत्पु. स. [आयागवस्तु], यज्ञ में देय दक्षिणा का सत्पात्र – **त्थूनि** प्र. वि., ब. व. – *आयागवत्थूनि पुथू पथब्या, संविज्जन्ति ब्राह्मणा वासवस्स,* जा. अट्ठ. 7.51; *आयागवत्थूनीति पुञ्ञक्खेत्तभूता अग्गदक्खिणेय्या पथब्या पुथू ब्राह्मणा संविज्जन्ति,* जा. अट्ठ. 7.51; – **सेट्ठ** पु., कर्म. स., उत्तम यज्ञ-दक्षिणा, यज्ञ में दिया गया उत्तम दान – **ट्ठेहि** तृ. वि., ब. व. – *तस्सेव तेजेन अयं वसुन्धरा आयागसेट्ठेहि मही अलङ्कता,* दी. नि. 2.126.

**आयागदायक** पु., व्य. सं., एक स्थविर का नाम – **को** प्र. वि., ए. व. – *इत्थं सुदं आयस्मा आयागदायको थेरो इमा गाथायो अभासित्थाति,* अप. 1.88.

**आयाचक** त्रि., [आयाचक], भिखारी, याचना करने वाला, विनती या अनुरोध करने वाला, निवेदक, प्रार्थी – **को** पु., प्र. वि., ए. व. – *सामो ... कुमारो कतपुञ्ञो ... आयाचको सक्को, तिण्णं चेतोपणिधिया ... निब्बत्तो,* मि. प. 133.

**आयाचति** आ +√याच का वर्त., प्र. पु., ए. व. [आयाचते], **क.** प्रार्थना करता है, निवेदन करता है, देवता का आवाहन करता है – *अथ सक्को देवानमिन्दो तस्स कुलस्स अनुकम्पाय तं देवपुत्तं आयाचति पणिधेहि,* मि. प. 133; *तस्मा सो ब्रह्मा सब्बेसं तथागतानं आयाचति धम्मदेसनाय,* मि. प. 220; – **न्ति** ब. व. – *यतो च चन्दिमसूरिया उग्गच्छन्ति, यत्थ च ओगच्छन्ति आयाचन्ति थोमयन्ति पञ्जलिका नमस्समाना अनुपरिवत्तन्ती'ति?,* दी. नि. 1.217; *आयाचन्तीति "उदेहि भवं चन्द, उदेहि भवं सूरिया"ति एवं आयाचन्ति,* दी. नि. अट्ठ. 1.302; – **चेय्य** विधि., प्र. पु., ए. व. – *तमेनं महा जनकायो सङ्गम्म समागम्म आयाचेय्य थोमेय्य पञ्जलिको अनुपरिसक्केय्य,* स. नि. 2(2).299; **ख.** आर्शीवाद मांगता है, सफलता, सुख एवं समृद्धि हेतु कहता है – **न्तीनं** स्त्री., वर्त. कृ., ष. वि., ब. व. – *अस्सोसुं भिक्खू ... एकच्चानं इत्थीनं ओयाचन्तीनं,* पारा. 203; **ग.** प्रणिधान करता है, संकल्प लेता है, प्रण करता है – **चि** अद्य., प्र. पु., ए. व. – *तुम्हे एवं भेरिं चरापेथ अम्हाकं राजा उपराजकालेयेव एवं आयाचि सचाहं*

*रज्जं पापुणिस्सामि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.252; – **चिं** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *बलिकम्मं करिस्सामी'ति आयाचिं,* जा॰ अट्ठ॰ 1.252; **घ.** मांगता है, याचना करता है, अनुरोध करता है, विनती करता है – **ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *तासं इत्थीनं वच्चमग्गं पस्सावमग्गं आदिस्स वण्णम्पि भणति अवण्णम्पि भणति याचतिपि आयाचतिपि पुच्छतिपि पटिपुच्छतिपि,* पारा॰ 188; *आयाचति नाम कदा ते माता पसीदिस्सति,* पारा॰ 190; – **न्ति** ब॰ व॰ – *नेव मिगा न पसू नोपि गावो, आयाचन्ति अत्तवधाय केचि,* जा॰ अट्ठ॰ 7.56; – **न्तो** पु॰, वर्त॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अहम्पि तादिसो होमी'ति एवं आयाचन्तो पिहेन्तो पत्थेन्तो यं अत्थि,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.59; – **न्ता** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आवुसोति आयाचन्ता भणन्ति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).68; – **मानो** पु॰, वर्त॰ कृ॰, आत्मने॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भिक्खु एवं सम्मा आयाचमानो आयाचेय्य,* अ॰ नि॰ 1(1).107; – **माना** स्त्री॰, वर्त॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भिक्खुनी एवं सम्मा आयाचमाना आयाचेय्य,* अ॰ नि॰ 1(1).107; – **चि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *अत्तनो संविभागत्तं भत्तेनायाचि खत्तियो,* म॰ वं॰ 10.34; *भत्तेनायाचीति अत्तनो भत्तेन संविभागतं कुमारिं आयाचि,* म॰ व॰ टी॰ 246; – **चिं** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *पब्बज्जं अहमायाचिं,* थेरगा॰ 624; *अहमायाचिन्ति, "सुनीत, पब्बजितुं, सक्खिस्ससी"ति सत्थारा ओकासे कते अहं पब्बज्जं अयाचिं,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.192; – **चुं** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *आयाचुं मम हत्थिनागं,* चरिया॰ 373, 379; – **चितुं** निमि॰ कृ॰ – *न खो, गहपति, अरहति अरियसावको आयुकामो आयुं आयाचितुं* अ॰ नि॰ 2(1).44; – **चित्वा / त्वान** पू॰ का॰ कृ॰ – *मातरं पितरं चाहं, आयाचित्वा विनायकं,* अप॰ 2.213; *आयाचित्वान सम्बुद्धं, वन्दित्वान च सुब्बतं पामोज्जं जनयित्वान, सकं भवनुपागमिं,* अप॰ 1.150.

**आयाचन** नपुं॰, आ +√याच से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [बौ॰ सं॰ आयाचन], अनुरोध, याचना, विनती, प्रण, प्रणिधान, प्रार्थना – **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *देवताय आयाचनं,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.382; ... *आयाचनं करि,* जा॰ अट्ठ 5.469; – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो अहं इमिना आयाचनेन रज्जस्स पटिलद्धत्ता इदानि यजिस्सामि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.253; – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयाचनतो मुच्चिस्सामी'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.170; – **ने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *साधूति आयाचने निपातो,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.227; स॰ उ॰ प॰ के रूप में देवता॰, ब्रह्मा॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰; स॰ पू॰ प॰ के रूप में, – **त्थ** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आयाचनार्थ], आयाचन, प्रार्थना अथवा अनुरोध का अर्थ – **नत्थं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेनेव चेत्थ आयाचनत्थं सन्धाय चरेम से'तिपि पाठं विकप्पेन्ति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.36; – **त्थे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयाचनत्थे निपातो,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.125; – **बलिकम्म** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, प्रसन्न करने हेतु देवताओं को बलि या भोजन देने का कर्म – **म्मं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इदं सत्था ... देवतानं आयाचनबलिकम्मं आरब्भ कथेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.170; – **मोचन** नपुं॰, दिए हुए वचन अथवा किए गए संकल्पों की पूर्णता – *देवताय आयाचनामोचनत्थं ... आरोचेत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 5.469; – **हेतु** अ॰, क्रि॰ वि॰, याचना अथवा विनती करने के लिए – *अपि नु तस्स पुरिसस्स अव्हायनहेतु वा आयाचनहेतु वा पत्थनहेतु वा अभिनन्दनहेतु वा अचिरवतिया नदिया पारिमं तीरं ओरिमं तीरं आगच्छेय्या'ति,* दी॰ नि॰ 1.221.

**आयाचनवग्ग** पु॰, अ॰ नि॰ तथा स॰ नि॰ के वर्गों का शीर्षक, अ॰ नि॰ 1(1).107-109; स॰ नि॰ 2(1).184-186.

**आयाचनसुत्त** नपुं॰, अ॰ नि॰ तथा स॰ नि॰ के दो सुत्तों का शीर्षक, अ॰ नि॰ 1(2).190; स॰ नि॰ 1(1).162-164.

**आयाचना** स्त्री॰, [आयाचना], प्रार्थना, याचना, विनती, विनम्र आवाहन, अनुरोध, संकल्प, प्रण – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ एकच्चेहि "बलिकम्मेन आयाचनाय मङ्गलकिरियाया"ति वुत्ते सब्बम्पि तं विधिं कत्वा पटिबाहितुं नासक्खिंसु,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.250; – **ना** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *थेरो उट्ठहित्वा चत्तारो पटिक्खेपा चतस्सो च आयाचनाति अट्ठ वरे याचि,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.224.

**आयाचित** त्रि॰, आ + √याच का भू॰ क॰ कृ॰ [आयाचित], प्रार्थित, संकल्पित, निवेदित, वह, जिसे मांगा गया हो, वह, जिसके विषय में प्रार्थना या अनुरोध किया गया हो, निमन्त्रित, प्रतिज्ञात, प्रार्थित – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सामो, कुमारो सक्केन देवानमिन्देन आयाचितो पारिकाय तापसिया कुच्छिं ओक्कन्तो,* मि॰ प॰ 133; – **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अम्हेहि अटविदेवताय आयाचितं अत्थि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.383; – **ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सब्बेसं तथागतानं धम्मता एसा, यं ब्रह्मुना आयाचिता धम्मं देसेन्ति,* मि॰ प॰ 219; – **धम्मदेसना** त्रि॰, ब॰ स॰, वह, जिससे धर्मोपदेश के लिए याचना की गई हो – **नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सहम्पतिब्रह्मुना आयाचितधम्मदेसनो बुद्धचक्खुना लोकं वोलोकेत्वा,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.51; – **नं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयाचितधम्मदेसनं किर तं भिक्खुं,* विसुद्धि॰ 1.313; *आयाचिता धम्मदेसना एतेनाति आयाचितधम्मदेसनो, तं आयाचितधम्मदेसनं,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 364; – **भत्तजातक** नपुं॰, 19वें जातक का शीर्षक, जा॰ अट्ठ॰ 1.170 171.

**आयाचेसि** आ + √याच के प्रेर॰ का अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, याचना की, प्रार्थना की – *अभिवादेत्वा निसीदि आयाचेसि तथागतं,* दी॰ वं॰ 2.43.

**आयात** त्रि॰, आ + √या का भू॰ क॰ कृ॰ [आयात], आ पहुंचा हुआ, प्राप्त कर चुका, आ चुका, पहुंच चुका, आया हुआ, प्राप्त – **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *न बाहुविरियायातं न च जातिकुलागतं परप्पसादलद्धं किं युत्तं गथितभोजने,* सद्धम्मो॰ 407; *कुतो नु भो इदमायातं,* सद्द॰ 1.92.

**आयाति** आ + √या का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आयाति], **क.** आता है, आ पहुंचता है, प्राप्त करता है, वापस आ जाता है – *अद्धिको विय आयाति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.311; – **सि** म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *सभानुरूपो आयासि, आनेञ्जकारितो विय, दन्तोव दन्तदमथो, उपसन्तोसि ब्राह्मण,* अप॰ 1.23; – **मि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *"गच्छ त्वं, कस्सप, आयामहन्ति,* महाव॰ 34; *आयामि आवुसो, आयामि आवुसो'ति,* दी॰ नि॰ 3.13; – **यन्ति** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *अन्धंव तिमिसमायन्ति,* सु॰ नि॰ 674; *अन्धंव तिमिसमायन्तीति अन्धकरणेन अन्धमेव बहलन्धकारत्ता तिमिस'न्ति सञ्जितं धूमरोरुवं नाम नरकं गच्छन्ति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.181; – **म** उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *एतेन वेगेन आयाम सब्बे, रतिं मग्गं पटिपन्ना विकाले,* वि॰ व॰ 1235; *येन तव दस्सनतो पुब्बे आयाम आगतम्ह,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 286; – **न्तं** पु॰, वर्त॰ कृ॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *किंसु पुनप्पुनायन्तं, अभिनन्दन्ति पण्डिता'ति,* स॰ नि॰ 1(1).51; – **यतो पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰** – *कस्स ... चरन्ति वरपुञ्जस्स, हत्थिक्खन्धेन आयतो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.314; – **यन्ते** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्मिं पल्लङ्कमायन्ते राजा इति विचन्तयि,* म॰ वं॰ 5.64; *पल्लङ्कमायन्ते ति पल्लङ्कसमीपं उपगच्छन्ते,* म॰ वं॰ टी॰ 165(ना॰); – **यन्तिं** स्त्री॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयन्तिं नाभिनन्दति, पक्कमन्तिं न सोचति,* उदा॰ 75; *आयन्तिन्ति आगच्छन्तिं,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.23; – **अना ... न्तेसु** निषे॰, पु॰, सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अनायन्तेसु सब्बेसु विजयो भयसङ्कितो,* म॰ वं॰ 7.16; *अनायन्तेसू ति सब्बेसु न आगतेसु,* म॰ वं॰ टी॰ 219(ना॰); – **यन्तु** अनु॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *आयन्तु, भोन्तो अरहन्तो'ति,* पारा॰ 138; – **म** अनु॰, उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *आयामानन्द, वेरञ्जं ब्राह्मणं अपलोकेस्सामा'ति,* पारा॰ 10; *आयामाति आगच्छ याम,* पारा अट्ठ॰ 1.151; – **सि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *पवत्ते तुमुले युद्धे सन्नद्धो भल्लुको तहिं राजाभिमुखमायासि नागराजा तु कण्डुलो,* म॰ वं॰ 25.83; **ख.** आ मिलता है, जा पहुंचता है, प्रवेश कर जाता है, बन जाता है – **यन्ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *योगमायन्ति मच्चुनो,* स॰ नि॰ 1(1).13; – **तु** अनु॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *कोधो वो वसमायातु,* स॰ नि॰ 1(1).277; *कोधो वो वसमायातूति कोधो तुम्हाकं वसं आगच्छतु,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.310.

**आयान** नपुं॰, आ + √या से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [आयान], आगमन, आ जाना, आ पहुंचना – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयानम्पि हि चतूसु द्वारेसु चत्तारि, सभायं एकन्ति एवं दिवसे दिवसे पञ्चसतसहस्सानि तत्थ उट्ठहिस्सन्ति,* उदा॰ अट्ठ॰ 341.

**आयापाय** पु॰, द्व॰ स॰ [आयापाय], आय एवं व्यय, लाभ एवं हानि, अच्छा और बुरा, हित एवं अहित – **यं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो बालो नेव गुणवन्तानं गुणं जानाति न अत्तनो आयापायं जानाति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.201.

**आयापेति** आ + √याप का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आयापयति], जारी रहता है, बरकरार रहता है, बना रहता है, क्रियाशील रहता है – **न्ति** ब॰ व॰ – *एवं पटिपन्नस्स कुसला धम्मा आयापेन्तीति आयतनचरियाय चरति,* पटि॰ म॰ 207; *आयापेन्तीति समथविपस्सनावसेन पवत्ता कुसला धम्मा भुसं यापेन्ति, पवत्तन्तीति अत्थो,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.128.

**आयाम**¹ पु॰/नपुं॰, आ + √यम से व्यु॰ [आयाम], **क.** दीर्घता, खिंचाव, फैलाव, लम्बाई, **ख.** प्रसार, विस्तार, **ग.** निग्रह, नियन्त्रण, **घ.** प्रयास, बल, शक्ति – **मो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयामो दीघतारोहो,* अभि॰ प॰ 295; – **मं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अप्पत्तस्स पत्तिया अत्थि आयामं,* स॰ नि॰ 3(1).13; – **मेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पुरत्थिमेन च पच्छिमेन च द्वादसयोजनानि आयामेन,* दी॰ नि॰ 2.110; *धम्मा, आनन्द, पोक्खरणी पुरत्थिमेन पच्छिमेन च योजनं आयामेन अहोसि,* दी॰ नि॰ 2.137; – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयामतो दीघतो च उच्चतो च चतुवीसतियोजनं वित्थारतो द्वादसायोजनं अहोसीति सम्बन्धो,* अप॰ अट्ठ॰ 1.275; स॰ उ॰ प॰ के रूप में, चतुत्तिंसहत्था॰, दियड्ढयोजनसता॰, पञ्चयोजनसता॰, मुखा॰, सट्ठियोजना॰, सत्तयोजना॰, सोळसयोजना॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰, स॰ पू॰ प॰ के रूप में, – **सम्पन्न** त्रि॰, लम्बाई अथवा विस्तार से युक्त, आयत – **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयतोति आयामसम्पन्नो,* जा॰ अट्ठ॰ 3.344.

**आयाम**² आ + √या की अनु॰, उ॰ पु॰, ब॰ व॰, हम आते हैं, आयाति के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**आयास** पु., आ + √यस से व्यु. [आयास], **शा. अ.**, प्रयत्न, प्रयास, श्रम, **ला. अ.**, थकावट, कष्ट, कठिनाई – **सो** प्र. वि., ए. व. – *दाघ आयासे च, आयासो किलमनं,* सद्द. 2.335; *उपायासनिद्देसे आयासनट्ठेन आयासो,* पटि. म. अट्ठ. 1.132; – **सेन** तृ. वि., ए. व. – *आयासेन कतं पुञ्ञं,* रस. 1.73 (रो.); – **सा** प्र. वि., ब. व. – *ये आयासा ते उपायासा, नव पदानि यत्थ सब्बो अकुसलपक्खो सङ्गहं समोसरणं गच्छति,* पेटको. 247.

**आयासना** स्त्री., आ + √यस से व्यु., क्रि. ना., प्रयास अथवा प्रयत्न करने की क्रिया – **ना** प्र. वि., ए. व. – *आयासो उपायासो आयासना,* पटि. म. 34; – **नट्ठ** पु., तत्पु. स., आयासना अथवा प्रयत्न करने का तात्पर्य – **ट्ठेन** तृ. वि., ए. व. – *उपायासनिद्देसे आयासनट्ठेन आयासो,* पटि. म. अट्ठ. 1.132.

**आयासितत्त** नपुं., आयासित का भाव. [आयासितत्व], थकावट से भरे रहने की स्थिति, क्लिन्नता, कष्ट एवं मानसिक व्यथा की दशा – **त्तं** प्र. वि., ए. व. – *अञ्ञतरञ्ञतरेन ब्यसनेन समन्नागतस्स अञ्ञतरञ्ञतरेन दुक्खधम्मेन फुट्ठस्स आयासो उपायासो आयासितत्तं उपायासितत्तं,* दी. नि. 2.229; *आयासितभावो आयासितत्तं,* पटि. म. अट्ठ. 1.132.

**आयासितभाव** पु., उपरिवत् – **वो** प्र. वि., ए. व. – *आयासितभावो आयासितत्तं,* पटि. म. अट्ठ. 1.132.

**आयिक** त्रि., केवल स. उ. प. के रूप में ही प्राप्त, आय वाला, आमदनी वाला – **नट्ठायिको** पु., प्र. वि., ए. व., दिवालिया, वह, जिसकी आय नष्ट हो चुकी है – *यथा पुरिसो नट्ठायिको सब्बरोसकं गहेत्वा जनस्स परिदीपेय्य,* मि. प. 135; *यदा देवदत्तो मनुस्सो अहोसि पवने नट्ठायिको,* मि. प. 192.

**आयु** नपुं./पु., [आयुस्, नपुं.], जीवन, जीवन की अवधि, उम्र, जीवनदायिनी शक्ति – **यु/युं** प्र. वि., ए. व. – *आयु तु जीवितं,* अभि. प. 155; *आयुं भोतो होतु,* मो. व्या. 2.27; *पुनरायु च मे लद्धो,* दी. नि. 2.211; *पुनारायु च मे लद्धोति पुन अञ्ञेन कम्मविपाकेन मे जीवितं लद्धन्ति, इमिना अत्तनो चतुभावं चेव उपपन्नभावञ्च आविकरोति,* दी. नि. अट्ठ. 2.297; – **युं** द्वि. वि., ए. व. – *यागुं देन्तो आयुं देति,* महाव. 297; *दिब्बं सा लभते आयुं,* महाव. 385; – **ना/युसा** तृ. वि., ए. व. – *ते अञ्ञे अतिरोचन्ति, वण्णेन यससायुना,* दी. नि. 2.153; *माता यथा नियं पुत्तमायुसा एकपुत्तमनुरक्खे,* सु. नि. 149; – **नो/स्स** ष. वि., ए. व. – *आयुनो संहानि इन्द्रियानं परिपाको, अयं वुच्चति भिक्खवे, जरा,* दी. नि. 2.228; *आयुनो ... आयुक्खयचक्खादिइन्द्रियपरिपाकसञ्जिताय पकतिया दीपिता,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).224; *आयुं खो पन दत्वा आयुस्स भागिनी होति,* अ. नि. 1(2).73; – **स्मिं/म्हि** सप्त. वि., ए. व. – *किञ्च, भिक्खवे, भिक्खुनो आयुस्मिं ?,* दी. नि. 3.57; *अयं पन वस्ससतावसिट्ठे आयुम्हि गमनं आरभि,* स. नि. अट्ठ. 1.105; स. उ. प. के रूप में अद्धा., अप्पा., दीघा., पुनरा., ब्रह्मा. के अन्त. द्रष्ट.; स. पू. प. के रूप में, – **अन्तर** नपुं., तत्पु. स., जीवन का अन्तराल, जीवन के क्षणों की अवधि – **रं** प्र. वि., ए. व. – *इदं पन ... भावेत्वा अरहत्तं पत्तस्स आयुअन्तरं परिच्छिन्नमेव होति,* विसुद्धि. 1.280; *आयुअन्तरं नाम जीवितन्तरं जीवनक्खणावधि,* विसुद्धि. महाटी. 1.326; – **उस्माविञ्ञाण** नपुं., द्व. स., आयु, ऊष्मा एवं चेतना – **तो** प. वि., ए. व. – *पेतेति आयुउस्माविञ्ञाणतो अपगते,* पे. व. अट्ठ. 53; – **कप्प** पु./नपुं., जीवन का निर्धारित समय, जीवनकाल, जीवनावधि – **प्पो/प्पं** प्र. वि., ए. व. – *तत्थ कप्पो नाम महाकप्पो कप्पेकदेसा आयुकप्पोति तिविधो,* प.प. अट्ठ. 223; *एत्थ च कप्पन्ति आयुकप्पं,* दी. नि. अट्ठ. 2.129; – **कम्म** नपुं., द्व. स., आयु एवं कर्म (पुण्यकर्म) – **म्मानं** ष. वि., ब. व. – *आयुकम्मानं समकमेव परिक्खीणत्ता मरणं उभयक्खयमरणं,* अभि. ध. वि. टी. 168; – **काम** त्रि., ब. स. [आयुष्काम], दीर्घायु होने की कामना करने वाला, लम्बी जीवनावधि का अभिलाषी, स्वास्थ्य की कामना करने वाला – **मो** पु., प्र. वि., ए. व. – *न ..., अरहति अरियसावको आयुकामो आयुं आयाचितुं वा अभिनन्दितुं वा आयुस्स वापि हेतु,* अ. नि. 2(1).44; – **काल** पु., तत्पु. स., जीवन का निर्धारित समय, जीवन की अवधि – **लो** प्र. वि., ए. व. – *वस्ससतसहस्सतो पन पट्ठाय हेट्ठा, वस्ससततो पट्ठाय उद्धं आयुकालो कालो नाम,* जा. अट्ठ. 1.59; – **कोट्ठास** पु., तत्पु. स., आयु का एक भाग, जीवन का एक भाग, जीवन की एक अवस्था – **से** सप्त. वि., ए. व. – *बुद्धा ... पञ्चमे आयुकोट्ठासे बहुजनस्स पियमनापकालेयेव परिनिब्बायन्ति,* दी. नि. अट्ठ. 2.129; – **क्खय** पु., तत्पु. स. [आयुक्षय], आयु का विनाश या अन्त, मृत्यु, जीवन की समाप्ति – **यं** द्वि. वि., ए. व. – *तस्सा आयुक्खयं ञत्वा, देविन्दो एतदब्रवि,* चरिया. 378;

– **येन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अत्तनो आयुक्खयेनेव मरि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.28; – **या** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुक्खया वा पुञ्ञक्खया वा आभस्सरकाया चवित्वा,* दी॰ नि॰ 1.15; – **क्खयन्तिक** नपुं॰, मृत्यु की समीपता, जीवन के अन्त की निकटता – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेनेव व्याधिना थेरो पत्तो आयुक्खयन्तिकं,* म॰ वं॰ 5.219; – **क्खयमरण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, शरीर अथवा आयु के क्षय के कारण होने वाला मरण – **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सतिपि कम्मानुभावे तंतंगतीसु यथापरिच्छिन्नस्स आयुनो परिक्खयेन मरणं आयुक्खयमरणं,* अभि॰ ध॰ वि॰ टी॰ 167; – **द** त्रि॰, [आयुर्दा], दीर्घायु देने वाला, लम्बी आयु प्रदान करने वाला, स्वास्थ्य प्रद – **दो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुदो बलदो धीरो, वण्णदो पटिभानदो, सुखस्स दाता मेधावी, सुखं सो अधिगच्छति,* अ॰ नि॰ 2(1).37; – **दद** त्रि॰, [बौ॰ सं॰ आयुर्दद], उपरिवत् – **दं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुददं, ..., भोजनं दुरुपचारेन जीवितं हरती'ति,* मि॰ प॰ 153; – **दान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आयुर्दान], आयु का दान, जीवनदान – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुं देतीति आयुदानं देति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.21; – **दायी** त्रि॰, [आयुर्दायिन्], जीवन अथवा जीवन प्रदान करने वाला – **यी** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो आयुदायी वण्णदायी, सुखं बलं ददो नरो,* अ॰ नि॰ 1(2).74; – **दुब्बल** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [आयुर्दुर्बल], आयु की अल्पता, जीवनावधि का कम होना – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुदुब्बलतो, ... मरणं अनुस्सरितब्बं,* विसुद्धि॰ 1.221; – **धारण** त्रि॰, आयु को धारण करने वाला, आयुवर्धक – **णं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भोजनं सब्बसत्तानं आयुधारणं,* मि॰ प॰ 292; – **पच्छेदन** त्रि॰, आयु को नष्ट कर देने वाला, आयु को कम कर देने वाला – **ना** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *पञ्चमे अनायुस्साति आयुपच्छेदना, न आयुवड्ढना,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.47; – **पञ्ञासमाहित** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, दीर्घ आयु एवं प्रज्ञा से युक्त – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सब्बलक्खणसम्पन्नो, आयुपञ्ञासमाहितो,* अप॰ 1.345; – **पटिलाभ** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आयुष्प्रतिलाभ], लम्बी आयु की प्राप्ति, दीर्घायु का लाभ – **भाय** च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुसंवत्तनिका हिस्स पटिपदा पटिपन्ना आयुपटिलाभाय संवत्तति, सो लाभी होती आयुस्स दिब्बस्स वा मानुसस्स वा,* अ॰ नि॰ 2(1).44; – **पटिलाभी** त्रि॰, दीर्घायु को प्राप्त करने वाला – **मिनी** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुस्स भागिनी होतीति आयुभागपटिलाभिनी होति, आयुं वा भजनिका होति, आयुप्पटिलाभिनीति अत्थो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.303; – **प्पमाण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आयुष्प्रमाण], आयु का प्रमाण, जीवनावधि का विस्तार, जीवनावधि – **णं**[1] प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *विपस्सिस्स, भिक्खवे, ... असीतिवस्ससहस्सानि आयुप्पमाणं अहोसि,* दी॰ नि॰ 2.3; – **णं**[2] द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुप्पमाणं पञ्च कोट्ठासे कत्वा चत्तारो ठत्वा पञ्चमे विज्जमानेयेव परिनिब्बुतो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.143; – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *देवलोकस्स आयुप्पमानेनेव चवन्तीति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.95; – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुप्पमाणतोपि अनुस्सरिस्सति,* दी॰ नि॰ 2.7; – **आयुप्परिक्खय** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आयुपरिक्षय], आयु का क्षय, उम्र का घट जाना – **येन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कालङ्करोतीति न विजातभावपच्चया, आयुपरिक्खयेनेव,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.26; – **परिमाण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आयुष्परिमाण], आयु की माप, आयु का विस्तार, जीवन की अवधि – **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वस्ससतम्पि याव आयुपरिमाणं तिट्ठति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).218; – **परियन्त** त्रि॰, केवल स॰ उ॰ प॰ में प्राप्त, ब॰ स॰, आयु की सीमा या अवधि वाला – **न्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्रापासिं एवंनामो एवंगोत्तो एवंवण्णो एवमाहारो एवंसुखदुक्खप्पटिसंवेदी एवमायुपरियन्तो,* दी॰ नि॰ 1.11; – **परियोसान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आयुष्पर्यवसान], आयु का अन्त, जीवन की अन्तिम घड़ी – **ने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुपरियोसाने पुब्बनिमित्तेसु उप्पन्नेसु,* चरिया॰ अट्ठ॰ 73; – **पाल** पु॰, व्य॰ सं॰, एक स्थविर भिक्षु का नाम – **लो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेन खो पन समयेन आयस्मा आयुपालो सङ्खेय्यपरिवेणे पटिवसति,* मि॰ प॰ 16; – **पालक** त्रि॰, आयु का पालन-पोषण करने वाला, आयु-वर्धक – **कं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यथा, ... भोजनं सब्बसत्तानं आयुपालकं जीवितरक्खकं,* मि॰ प॰ 247; – **पाला** स्त्री॰, व्य॰ सं॰, एक भिक्षुणी, जो सम्राट अशोक की पुत्री संघमित्रा की आचार्या थी – **ला** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचरिया आयुपाला, काले सासि अनासवा,* म॰ वं॰ 5.208; *सङ्घमित्तायपि राजधीताय आचरिया आयुपालित्थेरी नाम,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.37; पाठा॰ आयुपाली; – **ब्बेद** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आयुर्वेद], आयु अथवा स्वास्थ्य से सम्बन्धित विद्या-शाखा, आयुर्वेद – **दे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुब्बेदे सयं चापि निपुणत्ता नराधिपो,* चू॰ वं॰ 73.42; – **वड्ढन क.** त्रि॰, आयुवर्धक, आयु को बढ़ाने में उपयोगी – **ना** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आयुपच्छेदना, न आयुवड्ढना,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.47; **ख.** एक ब्राह्मण-पुत्र का

नाम – *अथस्स आयुवड्ढनकुमारो'ति नामं करिंसु,* ध. प. अट्ठ. 1.378; ... **वण्णबल** नपुं., द्व. स. [आयुर्वर्णबल], दीर्घ आयु, सौन्दर्य एवं बल – **लेन** तृ. वि., ए. व. – *महायसा सुखेनापि, आयुवण्णबलेन च दिब्बसम्पत्ति वा तेसं मनुस्सानं भविस्सति,* अना. वं. 128 (रो.); – **वण्णसुखबल** नपुं., समा. द्व. स. [आयुर्वर्णसुखबल], दीर्घ आयु, सुन्दर रूप, सुख एवं बल – **लानि** प्र. वि., ब. व. – *रतनत्तयप्पणामेन हि आयुवण्णसुखबलानि,* अ. नि. टी. 1.4; – **वण्णसुखबलवड्ढन** त्रि., [आयुर्वर्णसुखबलवर्धन], आयु, सुन्दरता, सुख एवं बल की वृद्धि करने वाला – **तो** प. वि., ए. व. – *अथ वा रतनत्तयपूजाय आयुवण्णसुखबलवड्ढनतो अनन्तरायेन परिसमापनं वेदितब्बं,* अ. नि. टी. 1.4; – **वण्णसुखबलवुद्धि** स्त्री., तत्पु. स. [आयुर्वर्णसुखबलवृद्धि], आयु, सुन्दरता, सुख एवं बल की वृद्धि – **या** तृ. वि., ए. व. – *ततो आयुवण्णसुखबलवुद्धिया होतेव कारियनिट्ठानं,* अ. नि. टी. 1.4; – **वन्तु** त्रि., लम्बी आयु वाला, अत्यधिक आयु वाला, बुजुर्ग – **वा** पु., प्र. वि., ए. व. – *तेसञ्ञतरोयमायुवा,* थेरगा. 234; *अयं आयुवा दीघायु आयस्मा,* थेरगा. अट्ठ. 1.383; – **वेमज्झ** नपुं., तत्पु. स., जीवन का मध्यभाग – **ज्झं** द्वि. वि., ए. व. – *आयुवेमज्झं अनतिक्कमित्वा परिनिब्बायति ...,* स. नि. अट्ठ. 3.180; – **वेमत्त** नपुं., तत्पु. स. [आयुर्वैमात्र्य], आयु सीमा में विविधता अथवा भिन्नता, जीवन की अवधि में भिन्नता – **त्तं** प्र. वि., ए. व. – *सम्मासम्बुद्धानं आयुवेमत्तं, सरीरप्पमाणवेमत्तं, कुलवेमत्तं दुक्करचरियावेमत्तं, रस्मिवेमत्तन्ति ...,* उदा. अट्ठ. 121; – **वेमत्तता** स्त्री., भाव. [आयुर्वैमात्रता], आयु के विस्तार में विविधता अथवा भिन्नता का होना, आयु-सीमा में अन्तर होना, विभिन्न बुद्धों में अन्तर कर देने वाले 8 धर्मों में से एक – **त्ता** प्र. वि., ए. व. – *हेट्ठिमपरिच्छेदेन च वस्ससतायुककाले उप्पज्जन्ति उपरिमपरिच्छेदेन वस्ससतसहस्सायुककाले, अयं नेसं आयुवेमत्तता,* सु. नि. अट्ठ. 2.122; – **वोस्सज्जन** नपुं., तत्पु. स. [आयुर्व्यवसर्जन], जीवन का परित्याग, आयु का अन्त, मृत्यु – **नं** प्र. वि., ए. व. – *आलवकङ्गुलिमाल-अपलालदमनं पि च, पारायनकसमितिं आयुवोस्सज्जनं तथा,* म. वं. 30.84; *आयुवोस्सज्जनं तथा ति मारयाचानुपुब्बकं भगवता विस्सट्ठआयुवोस्सज्जनाधिकारं च,* म. वं. टी. 505(ना.); – **संवत्तनिक** त्रि., [आयुसंवर्तनिक], दीर्घायु को देने वाला, दीर्घायु में परिणत होने वाला – **का** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *आयुकामेन ... अरियसावकेन आयुसंवत्तनिका पटिपदा पटिपज्जितब्बा, आयुसंवत्तनिका हिस्स पटिपदा पटिपन्ना आयुपटिलाभाय संवत्तति,* अ. नि. 2(1).44; *आयुसंवत्तनिकं आयसमता चुन्देन कम्मारपुत्तेन कम्मं उपचितं,* दी. नि. 2.103; – **सङ्खय** पु., तत्पु. स. [आयुसंक्षय], आयु का क्षय, मृत्यु, जीवन का अन्त – **यं** द्वि. वि., ए. व. – *मतञ्च दिस्वा गतमायुसङ्खयं,* थेरगा. 73; *यस्माकालङ्कतो आयुनो खयं वयं भेदं गतो नाम होति, तस्मा वुत्तं गतमायुसङ्खयं'न्ति,* थेरगा. अट्ठ. 1.176; – **या** प. वि., ए. व. – *यदा देवो देवकाया, चवति आयुसङ्खया तयो सद्दा निच्छरन्ति, देवानं अनुमोदतं,* इतिवु. 56; – **ये** सप्त. वि., ए. व. – *भवनम्पि पकम्पित्थ, बुद्धस्स आयुसङ्खये,* अप. 1.152; – **सङ्खार** पु., तत्पु. स. [आयुसंस्कार], प्राणाधायक तत्त्व, जीवन-तत्त्व, लम्बी जीवनावधि का आधारभूत तत्त्व, जीने की लालसा या चेतना – **रो** प्र. वि., ए. व. – *तथागतेन सतेन सम्पजानेन आयुसङ्खारो ओस्सट्ठो ति,* दी. नि. 2.88; – **रे** सप्त. वि., ए. व. – *ओस्सट्ठे च भगवता आयुसङ्खारे महाभूमिचालो अहोसि भिंसनको लोमहंसो, देवदुन्दुभियो च फलिंसु,* उदा. 142; – **रा / रे** प्र. / द्वि वि., ब. व. – *अत्तनो आयुसङ्खारे उपधारेत्वा,* विसुद्धि. 1.280; *आयुसङ्खारा, ते वेदनिया धम्मा,* म. नि. 1.376; – **रानं** ष. वि., ब. व. – *पत्तो आयुसङ्खारानं इत्तरभावं दस्सेत्वा,* जा. अट्ठ. 4.189; – **रेसु** सप्त. वि., ब. व. – *अथस्स अनुपुब्बेन आयुसङ्खारेसु परिहीनेसु परिनिब्बानदिवसो सम्पापुणि,* जा. अट्ठ. 1.231; – **सङ्खारखेपनसङ्खात** त्रि., "जीने की चेतना का अपनयन" नाम वाला – **स्स** पु., ष. वि., ए. व. – *तत्थ वा आयुसङ्खारस्सखेपनसङ्खातस्स कालस्स कतत्ता कालकतो,* वि. व. अट्ठ. 264; – **सङ्खारपरित्तता** स्त्री., भाव., अल्पायु होने की दशा, अल्पायुता – **तं** द्वि. वि., ए. व. – *इदानि इमिस्सापि जातिया आयुसङ्खारपरित्ततं दस्सेत्वा,* जा. अट्ठ. 4.356; – **सङ्खारवोस्सज्जन** नपुं., तत्पु. स., जीवन का परित्याग, आयु-संस्कार (जीवनविषयिणी चेतना) की समाप्ति – **ज्जने** सप्त. वि., ए. व. – *तस्मिं आयुसङ्खारवोस्सज्जने,* अप. अट्ठ. 2.125; – **सङ्खारवोस्सज्जभाव** पु., तत्पु. स. [संस्कारव्यवसर्जनभाव], आयु-संस्कार अथवा जीवन-चेतना के परित्याग की अवस्था – **वं** द्वि. वि., ए. व. – *देवपुत्तो ... बुद्धस्स आयुसङ्खारवोस्सज्जभावं ञत्वा महासोकं दोमनस्सं उप्पादेसि,* अप. अट्ठ. 2.125; – **सङ्खारोस्सज्जन** नपुं., तत्पु. स.,

आयुसंस्कार का परित्याग – **ज्जने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ ... *अज्ज... सुत्वा आयु सङ्खारोसज्जने गमिस्सामा'ति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.150; – **सन्तानजनकपच्चयसम्पत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, आयु की निरन्तरता में कारणभूत (भोजन आदि) तत्त्वों की प्राप्ति – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ यं विज्जमानायपि आयुसन्तानजनकपच्चयसम्पत्तिया केवलं पटिसन्धिजनकस्स कम्मस्स विपक्कविपाकत्ता मरणं होति,* विसुद्धि॰ 1.220; *आयुसन्तानजनकपच्चयसम्पत्तियाति आयुप्पबन्धस्स पवत्तापनकानं आहारादिपच्चयानं सम्पत्तियं,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.272; – **सहगत** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, आयु के साथ जुड़ा हुआ, जीवन के साथ साथ विद्यमान – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यदायं कायो, आयुसहगतो च होति उस्मासहगतो च विञ्ञाणसहगतो च, तदा लहुतरो च होति मुदुतरो च कम्मञ्ञतरो च,* दी॰ नि॰ 2.249.

**आयुक** त्रि॰, ब॰ स॰ [आयुष्क], आयु वाला, ब॰ स॰ के उ॰ प॰ के रूप में ही प्राप्त, अट्ठकप्पा॰ (आठ कल्पों की आयु वाला), अप्पा॰ (छोटी या कम आयु वाला), असङ्खेय्या॰(संख्या से परे आयु वाला), असीतिवस्ससहस्सा॰ (एक हजार कल्पों की आयु वाला), कप्पा॰ (एक कल्प की आयु वाला), खीणा॰ (वह, जिस की आयु क्षीण हो चुकी है), चतुसट्ठिकप्पा॰ (चौसठ कल्पों की आयु वाला), चत्तालीसवस्ससहस्सा॰ (चालीस हजार वर्षों की आयु वाला), दसवस्ससहस्सा॰ (दस हजार वर्षों की आयु वाला), दीघा॰ (लम्बी आयु वाला), नियता॰ (सुनिर्धारित अवधि की आयु वाला), परिक्खीणा॰ (अत्यधिक हो चुकी आयु वाला), परित्ता॰ (अत्यल्प आयु वाला), यावता॰ (जब तक आयु है तब तक), वस्ससतसहस्सा॰ (एक सौ हजार वर्षों की आयु वाला), वस्ससता॰ (एक सौ वर्षों की आयु वाला), वस्ससहस्सा॰ (एक हजार वर्षों की आयु वाला), सावसेसा॰ (वह, जिसकी आयु का कुछ भाग अभी तक शेष है), के रूप में प्राप्त.

**आयुञ्जन** नपुं॰, आ + √युज से व्यु॰, क्रि॰ ना॰, प्रबल जोड़, मजबूत लगाव, सुदृढ़ आसक्ति – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुञ्जनं अनुयुञ्जनं आयोगो,* दी॰ नि॰ टी॰ 1.332.

**आयुत** त्रि॰, आ + √यु से व्यु॰, भू क॰ कृ॰ [आयुत], **शा॰ अ॰,** अच्छी तरह से जोड़ दिया गया, भली-भांति बांध दिया गया, **ला॰ अ॰,** युक्त, परिपूर्ण, (से) समन्वित, भरपूर – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *रागरत्तो सुखसीलो, कामेसु गेधमायुतो, बुद्धेन चोदितो सन्तो, तदा त्वं पब्बजिस्ससि,* अप॰ 1.54; *गेधमायुतोति वत्थुकामेसु गेधराङ्खाताय तण्हाय आयुतो योजितोति अत्थो,* अप॰ अट्ठ॰ 2.6; *हरितेन आयुतो नादियो,* जा॰ अट्ठ॰ 7.305; – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अयं नदी पुथुलोमेहि मच्छेहि आयुता पुथु विपुला,* जा॰ अट्ठ॰ 5.5; – **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *किम्पुरिसेहि आयुतं परिकिण्णं,* जा॰ अट्ठ॰ 7.279; स॰ उ॰ प॰ के रूप में किम्पुरिसा॰, गणङ्कुलमिगा॰, गुणगन्धा॰, दिजगणा॰, दुमा॰, दुरा॰, नारीवरगणा॰, पुथुलोमा॰, युधा॰, वालमिगा॰, सोण्णकिङ्किणिका॰ के अन्त॰ प्रयुक्त.

**आयुत्त** आ + √युज से व्यु॰, भू॰ क॰ कृ॰ [आयुक्त], 1. त्रि॰, किसी काम में लगा दिया गया, जोड़ दिया गया, लगा हुआ, संयुक्त, प्राप्त – **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुत्तो कटकरणस्स आयुत्तो कटकरणे,* मो॰ व्या॰ 2.37; *पठमस्स झानस्स उप्पादाय युत्तो पयुत्तो आयुत्तो समायुत्तो,* महानि॰ 379; – **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मेथुनमनुयुत्तस्साति, मेथुनधम्मे युत्तस्स पयुत्तस्स आयुत्तस्स समायुत्तस्स,* महानि॰ 104; – **त्ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तपोजिगुच्छाय आयुत्ता,* स॰ नि॰ 1(1).82; *आयुत्ताति तपोजिगुच्छने युत्तपयुत्ता,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.113; 2. पु॰, कार्य-विशेष के लिए नियुक्त प्रशासनिक पदाधिकारी अथवा मन्त्री – **त्तो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुत्तो मातुसन्देसं सब्बं तस्स निवेदयि,* म॰ वं॰ 10.19; *दारकं च सहस्सं च आयुत्तस्स अदा रहो,* म॰ वं॰ 10.5; – **त्ता** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *मा ते अधम्मिकायुत्ता, धनं रट्ठञ्चनासयुं,* जा॰ अट्ठ॰ 5.112; – **क** पु॰, आयुत्त + क से व्यु॰ [आयुक्तक], सरकारी पदाधिकारी, किसी प्रशासनिक कार्य के सम्पादन अथवा निरीक्षण के लिए नियुक्त पदाधिकारी या पर्यवेक्षक – **को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अम्हाकं, देव, नगरे आयुत्तको नत्थि,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.100; – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुत्तकं गामकिच्चं करोन्तमेव पस्सि,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.274; – **केन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयसाधकेन आयुत्तकेन सहितं,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.259; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मम गामसते आयुत्तकस्स सन्तिकं पेसेत्वा मारापेस्सामी'ति,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.273; – **का** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – ... *आयुत्तका लञ्जं गहेत्वा* ..., जा॰ अट्ठ॰ 5.114; – **के** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – ... *आयुत्तके अदासि,* जा॰ अट्ठ॰ 5.445; – **घर** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, प्रशासनिक पदाधिकारी का निवासस्थान – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *गतेसु तेसु सो गन्त्वा आयुत्तकघरं सकं,* म॰ वं॰ 10.12; – **पुरिस** पु॰, प्रशासनिक अधिकारी – **सो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयसाधको आयुत्तकपुरिसो विय तन्निस्सितो नन्दिरागो अनुचरो नाम,*

ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.259; – **ब्राह्मण** पु॰, कर्म॰ स॰, ब्राह्मण जाति वाला प्रशासनिक अधिकारी – **णो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवंनामको राजगहनगरे जिण्णपटिसङ्खरणकारको आयुत्तकब्राह्मणो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.147; – **वेस** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आयुक्तकवेश], प्रशासनिक पदाधिकारी की वेशभूषा – **सं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सेट्ठिनो आयुत्तकवेसं गहेत्वा,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.8.

**आयुध** नपुं॰, संभवतः आवुध के स्थान पर संस्कृत के प्रभाववश उत्तरकालीन रचनाओं में प्रयुक्त सं॰ शब्द [आयुध], हथियार, शस्त्र – **धं**¹ प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथायुधं च हेतीत्थी सत्थं पहरणं भवे,* अभि॰ प॰ 385; *आयुधं मेनुभावेन तेसं काये पतिस्सति,* म॰ वं॰ 7.36; – **धं**² द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुधं मम बाहुना गाहेतुं असमत्थोति,* चू॰ वं॰ 72.106; – **धे** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *गोपुरट्ठा तु दमिळा खिपिंसु विविधायुधे,* म॰ वं॰ 25.30; – **जीवी** त्रि॰, [आयुधजीविन्], हथियारों अथवा शस्त्रों की कुशलता द्वारा अपनी जीविका कमाने वाला, योद्धा – **विनो** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *मय्हं रज्जम्हि ये केचि सन्ति आयुधजीविनो एते सब्बे समादाय खिप्पं गन्त्वा पसय्ह तं आनेस्सथ कुमारं ति,* चू॰ वं॰ 66.67-68; – **सम्पहार** पु॰, तत्पु॰ स॰, हथियारों अथवा शस्त्रों का प्रहार – **रो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयुधसम्पहारो न साधु सिया,* थू॰ वं॰ 31(रो॰).

**आयुधीय** त्रि॰ / पु॰, [आयुधीय], हथियारों के सहारे जीविका कमाने वाला, योद्धा, सैनिक – **या** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *हुत्वायुधीया राजूनं अब्भन्तरपवत्तिनो, बलवन्ततरा जाता लद्धट्ठानन्तरा तदा,* चू॰ वं॰ 61.69.

**आयुर** पु॰, व्य॰ सं॰, वाराणसी के शासक माधव का एक सचिव – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"उपायेन तं तिकिच्छिस्सामी"ति आयुरञ्च पुक्कुसञ्चाति द्वे रञ्ञो पण्डितामच्चे आमन्तेत्वा* ..., जा॰ अट्ठ॰ 3.298.

**आयुसुत्त** नपुं॰, स॰ नि॰ के दो सुत्तों का शीर्षक, स॰ नि॰ 1(1).128; 129.

**आयुस्स** त्रि॰, आयु से व्यु॰ [आयुष्य], आयु को बढ़ाने वाला, स्वास्थ्यवर्धक – **स्सं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *छट्ठियन्तेहि चक्खु आदीहि हिते 'स्सो' होति, चक्खुस्सं, आयुस्सं,* मो॰ व्या॰ 4.71; – **स्सा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *धम्मा आयुस्सा,* अ॰ नि॰ 2(1).136.

**आयुस्ससुत्त** नपुं॰, अ॰ नि॰ के एक सुत्त का शीर्षक, अ॰ नि॰ 2(1).136.

**आयूहक** त्रि॰, आयूह + क से व्यु॰, प्रबल प्रयास करने वाला, सक्रिय, उत्सुक – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *महोसधो, ... वीरियवा आयूहको सङ्गाहको,* मि॰ प॰ 197.

**आयूहति** आ + √ऊह का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [बौ॰ सं॰ आयूहति], **शा॰ अ॰,** प्रयास करता है, प्रयत्न करता है, कोशिश करता है, संघर्ष करता है, **ला॰ अ॰,** उत्पन्न करता है, उदित कराने हेतु प्रयास करता है, सामने लाता है, वृद्धि कराता है – *सो अप्पवत्तनत्थाय मग्गं आयूहति गवेसति भावेति बहुलीकरोति,* मि॰ प॰ 297; *आयूहति सब्बगत्तेभि जन्तु,* स॰ नि॰ 1(1).56; *नायूहती पारगतो हि सोव,* तदे॰; – **हामि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *यदाख्वाहं, आवुसो, आयूहामि तदास्सु निब्बुय्हामि,* स॰ नि॰ 1(1).2; – **न्ति** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *पटिसन्धिजननत्थं आयूहन्ति ब्यापारं करोन्तीति,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 2.238; – **न्तो** पु॰, वर्त॰ कृ॰, पु॰ प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, निशे॰, बिना किसी प्रयास के – *अप्पतिट्ठं ख्वाहं आवुसो, अनायूहं ओघमतरिन्ति,* स॰ नि॰ 1(1).1-2; *अनायूहन्ति अनायूहन्तो, अवायमन्तोति अत्थो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.17; – **न्तं** वर्त॰ कृ॰, नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यंकिञ्चि कम्मं आयूहन्तं एवं जानाति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).350; – **तं** पु॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *जयो महाराज पराजयो च, आयूहतं अञ्ञतरस्स होति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.175; – **माना** स्त्री॰, वर्त॰ कृ॰, आत्मने॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *फस्सो फुसन्तोयेव, मनोसञ्चेतना आयूहमानाव, विञ्ञाणं विजानन्तमेव,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).218; – **युहे** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *कोयं मज्झे समुद्दस्मिं, अपस्सं तीरमायुहे,* जा॰ अट्ठ॰ 6.42; ... *आयूहति विरियं करोति,* जा॰ अट्ठ॰ 6.42; – **हि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *ननु ..., देवदत्तो ... कप्पट्ठियं कम्मं आयूहि,* मि॰ प॰ 203; – **हिस्सति** भवि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *अपब्बजितोपि अयं मोघपुरिसो कप्पट्ठियमेव कम्मं आयूहिस्सतीति कारुञ्ञेन देवदत्तं पब्बाजेसी'ति,* मि॰ प॰ 117; – **हित्वा** पू॰ का॰ कृ॰ – *कुसलं पन आयूहित्वा ... होति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.193; – **हितब्ब** सं॰ कृ॰ (स॰ प॰ के अन्त॰) – *इदानि आयूहितब्बकम्मानं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.196; – **हियमानं** वर्त॰ कृ॰, कर्म॰ वा॰, नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कम्मञ्हि आयूहियमानमेव पटिसन्धिं आकड्ढति नाम,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.99.

**आयूहन** नपुं॰, आ + √ऊह से व्यु॰, क॰ ना॰, **क.** आत्मप्रयास, पुरुषार्थ, या प्रयत्न करना, **ख.** उत्पन्न कराना, उदित

कराना, सञ्चित कराना – **नं**[1] प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयूहनन्ति समीहनं,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.292; *आयूहनन्ति सङ्खारानं अत्थाय पयोगकरणं,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.113; *मनोसञ्चेतनाय आयूहनमेव,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू.प॰) 1(1).219; – **नं**[2] द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयूहनं पटिसन्धिं, आणं आदीनवे इदं,* पटि॰ म॰ 54; – **ना** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयूहना वुट्ठातीति – गोत्रभु,* पटि॰ म॰ 60; – **ने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयूहने आदीनवं दिस्वा,* पटि॰ म॰ 387; *पिण्डकरणत्थायाति आयूहनवसेन रासिकरणत्थाय,* अ॰ नि॰ टी॰ 2.93; – **ट्ठ** पु॰, तत्पु॰ स॰ [बौ॰ सं॰ आयूहनार्थ], प्रयास या प्रयत्न करने का अर्थ – **ट्ठो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *समुदयदस्सनेनेव आयूहनट्ठो,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.88; – **ट्ठेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चेतना पधाना आयूहनट्ठेन पाकटत्ता,* विभ॰ अट्ठ॰ 19; – **नावसान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, प्रयास का अन्त अथवा प्रयत्न की समाप्ति – **ने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयूहनावसाने वुत्तचेतना भवोति,* विभ॰ अट्ठ॰ 183; – **काल** पु॰, तत्पु॰ स॰, प्रयास अथवा प्रयत्न करने का समय – **लो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयूहनकालो अञ्ञो विपच्चनकालो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 325; – **ट्ठिति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, प्रयास करने की अवस्था, प्रयत्नशीलता, ऐसी स्थिति, जो प्रयास करने के अनुरूप हो – **ति** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अविज्जा सङ्खारानं... आयूहनट्ठिति,* पटि॰ म॰ 44; *आयूहनट्ठितीति आह, आयूहनभूता ठितीति अत्थो,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.202; – **पच्चय** पु॰, प्रयास के कारण – **या** प॰ वि॰, ए॰ व॰, क्रि॰ वि॰ – *ये आयूहनपच्चया किलेसा निब्बत्तेय्युं,* पटि॰ म॰ 387; – **रस** त्रि॰, ब॰ स॰, प्रयास का कार्य सम्पादित करने वाला, वह, जिसका सारतत्त्व अथवा प्रधान कार्य प्रयत्न करना हो – **सा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चेतना... आयूहनरसा,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 157; – **रसता** स्त्री॰, भाव॰, प्रधान कार्य के रूप में प्रयत्नशीलता – *आयुहनरसता पन कुसलाकुसलेसु एव होति, ... एवमस्सा आयूहनरसता वेदितब्बा,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 157; – **लक्खण** त्रि॰, ब॰ स॰, प्रयत्नशीलता अथवा उद्योगी होने के लक्षण वाला, वह, जिसकी मुख्य पहचान उसका प्रयत्नशील रहना हो – **णं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भवस्स आयूहनलक्खणं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.60; – **सङ्खार** पु॰, तत्पु॰ स॰, प्रयत्न-विषयिणी चेतना, प्रयास करने के लिए मन में हो रहा ऊहापोह – **रा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *छसु जवनेसु चेतना आयूहनसङ्खारा नाम,* विभ॰ अट्ठ॰ 183; – **समङ्गिता** स्त्री॰, भाव॰, प्रयत्नशीलता से परिपूर्ण रहने की स्थिति, पांच प्रकार की परिपूर्णताओं में से एक – **ता** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पञ्चविधा समङ्गिता – आयूहनसमङ्गिता, चेतनासमङ्गिता, कम्मसमङ्गिता, विपाकसमङ्गिता, उपट्ठानसमङ्गितानि,* विभ॰ अट्ठ॰ 413.

**आयूहना** स्त्री॰, आ + √ऊह से व्यु॰, क्रि॰ ना॰, उपरिवत् – **ना** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयूहनाति आयतिं पटिसन्धिहेतुभूतं कम्मं, तञ्हि अभिसङ्खरणट्ठेन आयूहनाति वुच्चति,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.81.

**आयूहनी** 1. स्त्री॰, प्रयत्न, प्रयास, कोशिश, उद्योगशीलता, अध्यवसाय, 2. त्रि॰, प्रयास कराने वाला / वाली, प्रेरित करने वाली, कोशिश कराने वाली – **नी** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्स तस्स पटिलाभत्थाय सत्ते आयूहापेतीति आयूहिनी,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 390.

**आयूहापेति** आ + √ऊह का प्रेर॰, वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, प्रयास कराता है, कोशिश करने हेतु प्रेरित करता है – **ति** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्स तस्स पटिलाभत्थाय सत्ते आयूहापेतीति आयूहिनी,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 390.

**आयूहित** त्रि॰, आ + √ऊह से व्यु॰, भू॰ क॰ कृ॰, **शा॰ अ॰**, वह, जिसके लिए सुदृढ़ प्रयास किया गया हो, उत्पादित, सञ्चित, **ला॰ अ॰**, सक्रिय, व्यस्त – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयूहितो अत्थसाधनताय अपचितिं न करोति,* मि॰ प॰ 175; – **तं**[1] नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अतीते कप्पकोटिसतसहस्समत्थकेपि हि आयूहितं कम्मं एतरहि पच्चयो होति,* विभ॰ अट्ठ॰ 24; – **तं**[2] नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सङ्गतं पकप्पितं आयूहितं करोन्तेन करीयति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप.प॰) 3.221; – **ते** नपुं॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कम्मे आयूहिते,* अभि॰ अव॰ 13.

**आयोग** पु॰, आ + √युज से व्यु॰ [आयोग], **क. शा॰ अ॰**, एक जुट कर देना, बांध देना, बन्धन, जोड़, जुड़ाव, एक जुट हो जाना, **ख.** विनय में विशेष अर्थ, गद्दीदार आसन – **गो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कथं नु खो आयोगो कातब्बो'ति,* चूळव॰ 256; – **गं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनुजानामि, भिक्खवे, आयोगन्ति,* चूळव॰ 256; – **गेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेन खो पन समयेन अञ्ञतरो भिक्खु गिलानो होति, तस्स विना आयोगेन न फासु होति,* चूळव॰ 256; – **गे**[1] द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आयोगे धूमनेत्ते च, अथोपि दीपधारके,* अप॰ 1.333; – **गे**[2] सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनापत्ति आयोगे,* पाचि॰ 224; **ग. ला॰ अ॰**, प्रयास, अध्यवसाय, व्यावहारिक अभ्यास, सुदृढ़ उद्योग, प्रयोग में लाना – **गो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ –

*अधिचित्ते च आयोगो, एतं बुद्धानसासन'न्ति,* दी॰ नि॰ 2.38; ध॰ प॰ 185; *आयोगोति पयोगकरणं,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.137; – **गं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्मा तिह, भिक्खवे, तुम्हेपि अकुसलं पजहथ, कुसलेसु धम्मेसु आयोगं करोथ,* म॰ नि॰ 1.176; **घ. ला. अ.,** (केवल स॰ प॰ में प्राप्त) ब्याज के साथ ऋण – *तं तं आयोगग्गहणेन वा इणं गहेत्वा,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.143; – **पट्ट** पु॰, तत्पु॰ स॰, वस्त्रखण्ड, कपड़े की पट्टी – **ट्टो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उक्कट्ठस्स नेव अपस्सेनं, न दुस्सपल्लत्थिका, न आयोगपट्टो वट्टति,* विसुद्धि॰ 1.78; – **ट्टं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयोगपट्टं अहमदासिं, भिक्खुनो पिण्डाय चरन्तस्स,* वि॰ व॰ 546; *आयोगपट्टं अहमदासिं,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 119; – **पल्लत्थिका** स्त्री॰, [आयोगपर्यस्तिका, बौ॰ सं॰ आयोगपल्लत्थिक], दोनों घुटनों को मोड़कर लगाया गया पालथी का आसन, पद्मासन, कमलासन – **का** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दुस्सपल्लत्थिकायाति एत्थ आयोगपल्लत्थिकापि दुस्सपल्लत्थिका एव,* पाचि॰ अट्ठ॰ 152; – **वत्त** नपुं॰, अनुरक्त, निष्ठावान, समर्पित – **त्तेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कसावरत्तनिवासनो कण्णे तालपण्णं पिळन्धित्वा एकेन आयोगवत्तेन गीतं गायन्तो राजङ्गणेन पायासि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.395.

**आयोधन** नपुं॰, आ + √युध से व्यु॰ [आयोधन], **क.** युद्ध, लड़ाई, संग्राम, **ख.** युद्धभूमि, रणभूमि – *तदा माळवरायरा अग्गहेसि मुण्डिक्कारं कत्वान आयोधनं बली,* चू॰ वं॰ 76.267.

**आर**[1] पु॰, सुई, सुआ – **रो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरोच सत्थि च आरसत्थि,* बाला॰ 109.

**आर**[2] नपुं॰, [आर], पीतल – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरस्सेव कूटो आरकूटो, आरं पित्तलं कूटयति थूपीकरोति वा रीरित्थी आरकुटो वा,*, अभि॰ प॰ 492 पर सूची.

**आरक** त्रि॰, आरा से व्यु॰, दूरवर्ती, दूर में विद्यमान, समीप में नहीं स्थित – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरकाहं, ..., अनुत्तराय विज्जाचरणसम्पदाय साचरियको'ति,* दी॰ नि॰ 1.89; *सीलब्बतपरामासो आरको होति,* अ॰ नि॰ 2(2).273; – **का**[1] स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सक्कायदिट्ठि आरका होति,* अ॰ नि॰ 2(2).273; – **का**[2] पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरकास्स होन्ति पापका अकुसला धम्मा,* म॰ नि॰ 1.352; म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).47.

**आरककिलेस** त्रि॰, ब॰ स॰, वह, जिसके चित्त से क्लेश बहुत दूर चले गए हैं, क्लेशों से रहित – **सो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरहन्ति आरककिलेसो, दूरकिलेसो पहीनकिलेसोति अत्थो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).46.

**आरकण्टक** पु॰/नपुं॰, **शा॰ अ॰,** सुई का नुकीला अग्रभाग, **विशेष अर्थ**, ग्रन्थों के लिखने आदि में प्रयुक्त तीक्ष्ण अग्रभाग वाली कलम – **कं**[1] प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरकण्टकं नाम, अयं पिप्फलको नाम,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).405; *आरकण्टकं नाम पोत्थकादि अभिसङ्खारणत्थं कतदीघमुख सत्थकन्ति वदन्ति,* वि॰ वि॰ टी॰ 1.147; – **कं**[2] द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरकण्टकं, पिप्फलिकं, नखच्छेदनं सूचिं, ... सब्बं अदासि,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.201; – **के** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरकण्टकेपि वट्टमणिकं वा अञ्ञं वा वण्णमट्ठं न वट्टति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.234; – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरकण्टको पोत्थकादि करणसत्थकजाति,* वजिर॰ टी॰ 109.

**आरकता** स्त्री॰, आरक का भाव॰, दूर रखने की अवस्था, दूरवर्तिता – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *किलेसेहि आरकताय अरियं,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.158.

**आरकत्त** नपुं॰, आरक का भाव॰, उपरिवत्, **क.** अरहा की व्यु॰ के सन्दर्भ में प्रयुक्त – **त्ता** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सत्तन्नं धम्मानं आरकत्ता अरहा होती'ति,* अ॰ नि॰ 2(2).273; *किलेसेहि आरकत्तादिना अरहं,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.339; **ख.** 'अरिय' की व्यु॰ के सन्दर्भ में प्रयुक्त, – **त्ता** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *किलेसेहि आरकत्ता अरियो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.225; *किलेसानं आरकत्ता अरियो होति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).220.

**आरकभाव** पु॰, उपरिवत्, – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्मा इमस्स साचरियकस्स तेसं पटिपत्तितो आरकभावं दस्सेतुं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.221.

**आरका** अ॰, प॰/सप्त॰ वि॰, प्रतिरू॰ निपा॰, आरक का प॰ वि॰ [आरकात्], – *आरा दूरा च आरका,* अभि॰ प॰ 1157; **1.** क्रि॰ वि॰ के रूप में, दूर से, दूर में, दूरी से, फासले पर – *आरका परिवज्जेय्य, गूथट्ठानंव पावुसे,* थेरगा॰ 1156; *तं आरका दूरतोव परिवज्जेय्य,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.412; ..., *भिक्खुं सइन्दा देवा सब्रह्मका सपजापतिका आरकाव नमस्सन्ति,* स॰ नि॰ 2(1).84; *आरकाव नमस्सन्तीति दूरतोव नमस्सन्ति, दूरेपि ठितं नमस्सन्तियेव आयस्मन्तं नीतत्थेरं विय,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.263; **2.** पूर्वसर्ग के रूप में, **क.** द्वि॰ वि॰ में अन्त होने वाले ना॰ प॰ के साथ, दूर में, फासले पर, दूरस्थ – *आरका इमं धम्मविनयं,* क॰ व्या॰ 277; **ख.** तृ॰/प॰ वि॰ में अन्त होने वाले ना॰ प॰ के साथ – *आरकाव सङ्घम्हा, सङ्घो च तेन,* चूळव॰ 396; **ग.** ष॰ वि॰ में अन्त होने वाले ना॰ प॰ के साथ, दूर में, दूरस्थ – *तस्स पुरिसस्स*

*आरकावस्स चेतना आरका पत्थना आरका पणिधि,* स॰ नि॰ 1(2).88; *आरकावस्साति दूरेयेव भवेय्य,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.98.

**आरकूट** पु॰/नपुं॰, [आरकूट], तीन प्रकार की मिश्रित धातुओं में एक, पीतल – **टो/टं** पु॰/नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *रीरित्थी आरकुटो वा,* अभि॰ प॰ 492; *कंसलोहं, वट्टलोहं, आरकूटन्ति तीणि कित्तिमलोहानि नाम,* विभ॰ अट्ठ॰ 60; *तीणि हि कित्तिमलोहानि कंसलोहं, वट्टलोहं आरकूटन्ति ... रसकतम्बे मिस्सेत्वा कतं आरकूटं,* कङ्खा॰ अभि॰ टी॰ 390; – **मय** त्रि॰, पीतल से बना हुआ – **यं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरकूटमयं सुवण्णवण्णं आभरणजातं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.177; – **लोह** नपुं॰, कर्म॰ स॰, तीन प्रकार की मिश्रित लौहधातुओं में से एक – **हं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरकूटलोहन्ति सुवण्णवण्णो कित्तिमलोहविसेसो,* विनया॰ टी॰ 1.68.

**आरक्ख[1]/आरक्खा** पु॰/स्त्री॰, [आरक्षा, स्त्री॰], सुरक्षा, संधारण, देखरेख, रखवाली, निगरानी – **क्खो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरक्खो वा सो ते न भविस्सती'ति,* पारा॰ 18; *आरक्खोति अन्तो च बहि च रत्तिञ्च दिवा च आरक्खणं,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.162; *मच्छरियं पटिच्च आरक्खो,* दी॰ नि॰ 2.46; – **क्खा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आचरियेन अन्तेवासिम्हि सततं समितं आरक्खा उपट्ठपेतब्बा,* मि॰ प॰ 105; – **क्खं** स्त्री॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरक्खं याचति,* पाचि॰ 301; *सत्तानुरक्खणं, महाराज, परित्तं अत्तना कतेन आरक्खं जहति,* मि॰ प॰ 153; – **क्खेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तं आरक्खेन गुत्तिया सम्पादेस्साम,* अ॰ नि॰ 2(1).33; – **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरक्खस्स, यदिदं मच्छरियं,* दी॰ नि॰ 2.46; – **क्खाय[1]** स्त्री॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भगवतो ओवादे ठितानं एदिसाय आरक्खाय करणीयं,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.46; – **क्खाय[2]** च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *छन्नं इन्द्रियानं आरक्खाय सिक्खति,* स॰ नि॰ 2(2).179-80; – **क्खे** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सब्बसो आरक्खे असति,* दी॰ नि॰ 2.46; स॰ प॰ के अन्त॰, *आरक्खत्थाय भण्डस्स, निधानकुसलं नरं,* अप॰ 1.41.

**आरक्ख[2]** पु॰, रक्षा करने वाला, रखवाला, देखरेख रखने वाला – **क्खो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *रथस्स आरक्खो सारथि नाम योग्गियो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.158; *पिटकत्तयधम्मभण्डस्स आरक्खो रक्खको पालको,* अप॰ अट्ठ॰ 1.296.

**आरक्खक** त्रि॰, आ + √रक्ख + क से व्यु॰ [आरक्षक], शा॰ अ॰, रखवाला, रक्षा करने वाला, संधारण करने वाला ... **का** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सब्बे आरक्खका देव सुखं यन्तु नवं नवं,* सद्द॰ 3.928; *आरक्खका पटिच्छन्ना हुत्वा तस्स सन्तिकं आगच्छन्ते ओलोकेन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.27; – **के** पु॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *पटिसत्तुं निवारेतुं योजेत्वारक्खके जने,* चू॰ वं॰ 94.8; *आरक्खके खग्गेन पहरन्तो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.135; **विशेष अर्थ,** पु॰, विहार में नियुक्त रक्षाधिकारी – **क्खके** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरक्खके च हत्थिभण्डे च उपट्ठापेसि,* अप॰ अट्ठ॰ 1.85; – **कानं** च॰/ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *लाभग्गामं अदा तस्सारक्खकानं महेसिया,* चू॰ वं॰ 42. 61; – **जेट्ठक** पु॰, तत्पु॰ स॰, रक्षा करने वालों के बीच सभी से वरिष्ठ या ज्येष्ठ – **को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरक्खकजेट्ठको एकोव नदन्तो वग्गन्तो पहरित्वा, ...,* जा॰ अट्ठ॰ 2.278; – **देवता** स्त्री॰, कर्म॰ स॰, रक्षा करने वाला देवता, अधिष्ठाता देवता – **ता** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तेसं सुत्वा आरक्खदेवता धि–कारं अकंसु,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.192; – **पुरिस** पु॰, कर्म॰ स॰, द्वारपाल, रखवाला, सिपाही – **सेहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *चोरो पापधम्मो घरसन्धिं छिन्दन्तो सन्धिमुखे आरक्खकपुरिसेहि गहितो,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.253.

**आरक्खकम्मनाथ** पु॰, व्य॰ सं॰, एक प्रधान रक्षाधिकारी का नाम – **थं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरक्खकम्मनाथं च तथा कञ्चुकिनायकं,* चू॰ वं॰ 72.58.

**आरक्खकारण/आरक्खाकरण** 1. नपुं॰, रखवाली या सुरक्षा करने का काम, रखवाली, सुरक्षा-कर्म – **णं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उप्पलवण्णस्स आचिक्खि दीपं आरक्खकारणं,* दी॰ वं॰ 9.24; स॰ प॰ के रूप में, – *आरक्खाकरणत्थाय दक्खिणस्मिं दिसन्तरे,* चू॰ वं॰ 88.22; 2. – **णा** प॰ वि॰, प्रतिरू॰ निपा॰, रखवाली करने के कारण से – *आरक्खाधिकरणन्ति आरक्खकारणा,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).369.

**आरक्खकिच्च** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [आरक्षाकृत्य], रक्षा करने का कार्य, रखवाली का काम – **च्चं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भगवतो वा आरक्खकिच्चं अत्थीति?,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.125.

**आरक्खगहणत्थ** पु॰, तत्पु॰ स॰, निगरानी अथवा देखभाल रखने का प्रयोजन – **त्थं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰, क्रि॰ वि॰, निगरानी रखने के लिए – *देवदत्तो सत्थरि पदुट्ठचित्तो अनत्थम्पि कातुं उपक्कमेय्या'ति आरक्खग्गहणत्थं* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.125.

**आरक्खगोचर** पु., कर्म. स./त्रि., ब. स., अच्छी तरह से रक्षित अथवा नियन्त्रित इन्द्रियों द्वारा ग्राह्य विषयों का क्षेत्र, इन्द्रियों द्वारा ग्राह्य रूप आदि ऐसे विषय जिनके ग्रहण के लिए इन्द्रियों के द्वार सुरक्षित कर लिए गए हैं, वह भिक्षु, जिसने अपने इन्द्रिय द्वारों का रूप आदि विषयों के अनियन्त्रित ग्रहण पर नियन्त्रण कर लिया है – **रो** पु., प्र. वि., ए. व. – *यो भिक्खु अन्तरघरं पविट्ठो ... न दिसाविदिसा पेक्खमानो गच्छति, अयं आरक्खगोचरो,* इतिवु. अट्ठ. 269; *गोचरो पन उपनिस्सयगोचरो आरक्खगोचरो उपनिबन्धगोचरोति तिविधो,* उदा. अट्ठ. 182.

**आरक्खट्ठान** नपुं., तत्पु. स. [आरक्षास्थान], 1. सैनिकों अथवा रक्षकों की चौकी, वह स्थान, जहां रक्षक अथवा रक्षासाधन मौजूद हों, 2. रक्षा करने योग्य स्थान – **नं**[1] प्र. वि., ए. व. – *इदं पन अरञ्ञे आरक्खट्ठानं नाम सुङ्कघाततोपि गरुकतरं,* पारा. अट्ठ. 1.275; – **नं**[2] द्वि. वि., ए. व. – *अभिपारको अत्तनो आरक्खट्ठानं गच्छन्तो,* जा. अट्ठ. 5.201; – **ने** सप्त. वि., ए. व. – *आरक्खट्ठाने बहि सुनखानं ओकासो नत्थि,* जा. अट्ठ. 1.176.

**आरक्खति** आ + √रक्ख का वर्त., प्र. पु., ए. व. [आरक्षति], रक्षा करता है, संधारण करता है, निगरानी रखता है, देखभाल करता है – **तो** पु., वर्त. कृ., ष. वि., ए. व. – *तस्स एवं आरक्खतो गोपयतो ते भोगा विप्पलुज्जन्ति,* महानि. 113; – **क्खिं** अद्य., उ. पु., ए. व. – *नारक्खिं मम जीवितं,* चरिया. (पृ.) 390; *जीवितं पन नारक्खिं,* चरिया. अट्ठ. 141; – **क्खितुं** निमि. कृ. – *आरक्खितुं जनपदं सम्पन्नबलवाहनं,* म. वं. 24.2; *आरक्खितुं जनपदं ति आदमिळपरिस्सया आदीघवापितो वा ओरं रोहणजनपदं रक्खणत्थाय राजपुत्तं तिस्सं दीघवापिम्हि वासयी ति अत्थो,* म. वं. टी. 422 (ना.).

**आरक्खदायक** पु., व्य. सं., एक स्थविर का नाम, अप. की कतिपय गाथाओं का रचयिता एक कवि-स्थविर – *इत्थं सुदं आयस्मा आरक्खदायको थेरो इमा गाथायो अभासित्थाति,* अप. 1.225; अप. 1.272.

**आरक्खदुक्खमूल** नपुं., तत्पु. स., रक्षा करने के दुख की जड़, रखवाली करने अथवा नियंत्रित करने के दुख का मूल कारण – **लं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *आरक्खदुक्खमूलं उपादानं सम्पत्तिविसयगहणभावतो,* विसुद्धि. महाटी. 2.308.

**आरक्खदेवता** स्त्री., कर्म. स., अधिष्ठाता देवता, रक्षक देवता – **ता** प्र. वि., ब. व. – *ततो आरक्खदेवता, अथञ्ञापि परचित्तविदुनियो देवता,* पारा. अट्ठ. 1.165; *आरक्खदेवताति तस्स आरक्खत्थाय ठिता देवता,* सारत्थ. टी. 2.13.

**आरक्खन/आरक्खण** नपुं., आ + √रक्ख से व्यु., क्रि. ना. [आरक्षण], रखवाली, सुरक्षा, देखभाल – **णं**[1] प्र. वि., ए. व. – *आरक्खोति अन्तो च बहि च रत्तिञ्च दिवा च आरक्खणं,* पारा. अट्ठ. 1.162; – **णं**[2] द्वि. वि., ए. व. – *उप्पन्नानं भोगानं आरक्खणञ्च करोति परिभोगनिमित्तञ्च,* नेत्ति. 36; – **णे** सप्त. वि., ए. व. – *आरक्खणे असन्तम्हि, लद्धं लद्धं विनस्सति,* अभि. अव. 884; – **त्थ** पु., रक्षा का प्रयोजन – **त्थाय** च. वि., ए. व. – *बोधिसत्तस्स आरक्खणत्थाय उपगन्त्वा सिरीगब्भं पविट्ठा,* म. नि. अट्ठ. (उप.प.) 3.131; – **ट्ठान** नपुं., तत्पु. स. [आरक्षणस्थान], रक्षा प्रदान करने का स्थान, रक्षा करने योग्य स्थान, नियन्त्रित करने योग्य विषय – **नं** प्र. वि., ए. व. – *इदमारक्खणट्ठानं गरुकं सुङ्कघाततो,* विन. वि. 172.

**आरक्खनिमित्त** नपुं., तत्पु. स., संधारण अथवा संरक्षण वाला कारण, सुरक्षित बनाए रखने का कारण – *उप्पन्नानं भोगानं आरक्खनिमित्तं परिभोगनिमित्तञ्च, पमादं आपज्जति ...,* नेत्ति. 35.

**आरक्खनिरोध** पु., तत्पु. स. [आरक्षानिरोध], रखवाली अथवा निगरानी की समाप्ति या अन्त – **धा** प. वि., ए. व. – *सब्बसो आरक्खे असति आरक्खनिरोधा,* दी. नि. 2.46.

**आरक्खपच्चुपट्ठान** त्रि., ब. स., सुरक्षा अथवा संधारण के रूप में उदित होने वाला, सुरक्षा को उपस्थित कराने वाला – **ना** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *सति ... आरक्खपच्चुपट्ठाना,* विसुद्धि. 1.156; *किलेसेहि आरक्खा हुत्वा पच्चुपतिट्ठति, ततो वा आरक्खं पच्चुपट्ठपेतीति आरक्खपच्चुपट्ठाना,* विसुद्धि. महाटी. 1.175.

**आरक्खपञ्ञत्ति** स्त्री., तत्पु. स., सुरक्षा की संज्ञा, संरक्षण का नाम – **त्ति** प्र. वि., ए. व. – *आरक्खपञ्ञत्ति कुसलानं धम्मानं,* नेत्ति. 51.

**आरक्खपरिवार** पु., तत्पु. स., अङ्गरक्षक, रक्षकों का घेरा – **रेन** तृ. वि., ए. व. – *तत्थ अभिसरेनाति आरक्खपरिवारेन,* जा. अट्ठ. 5.370.

**आरक्खपुरिस** पु., कर्म. स., रक्षा करने वाला पुरुष, संरक्षक, सिपाही, सैनिक – **सो** प्र. वि., ए. व. – *आरक्खकपुरिसोपि सयितो कुमारो,* सु. नि. अट्ठ. 1.83; – **सा** प्र. वि., ब. व. – *पुनदिवसे आरक्खपुरिसा आगन्त्वा*

*तं पवत्तिं रञ्ञो आरोचेसुं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.27; – **सेहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरक्खपुरिसेहि अनुबद्धो,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.260.

**आरक्खमनुस्स** पु॰, कर्म॰ स॰, उपरिवत् – **स्सा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरक्खमनुस्सा रत्तिं ओभासं दिस्वा, महेसक्खा देवता ... करिंसु,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.24; – **स्से** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरक्खमनुस्से उपसङ्कमित्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 2.272; – **स्सेहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरक्खमनुस्सेहि निरोकासे ठाने खग्गं सन्नय्हित्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 1.257; – **स्सानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरक्खमनुस्सानं भयजननत्थं,* जा॰ अट्ठ॰ 1.436.

**आरक्खमूलक** त्रि॰, ब॰ स॰, वह, जिसकी जड़ में रक्षा अथवा आरक्षण का भाव रहे, असुरक्षा की भावना से जनित – **कं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरक्खमूलकम्पि दुक्खं दोमनस्सं पटिसंवेदेति,* महानि॰ 113; *आरक्खमूलकन्ति रक्खणमूलकम्पि,* महानि॰ अट्ठ॰ 222.

**आरक्खयट्ठि** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [आरक्षायष्टि], अपनी रक्षा के लिए रखी जाने वाली छड़ी या लाठी – **ट्ठिं** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *दण्डोति आरक्खयट्ठिं सन्धाय वुत्तं,* जा॰ अट्ठ॰ 2.341; – **यं** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उस्सीसके ठपितआरक्खयट्ठियं पतिट्ठासि,* जा॰ अट्ठ॰ 2.337; *मणिम्हि दिन्ने आरक्खयट्ठियं पतिट्ठहि,* तदे॰.

**आरक्खसंविधान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, रक्षा का प्रबन्ध, संरक्षण का प्रदान – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरक्खसंविधानेन रक्खितत्ता रक्खितं,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.241; स॰ प॰ के अन्त॰ ... *देवताहि कतारक्खसंविधानो,* बु॰ वं॰ अट्ठ॰ 151.

**आरक्खसति** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, सुरक्षित रखने की जागरूकता से युक्त – **नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *विहरथ आरक्खसतिनो,* अ॰ नि॰ 2(1).129; *आरक्खसतिनोति द्वाररक्खिकाय सतिया समन्नागता,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.45.

**आरक्खसम्पदा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, आरक्षण अथवा चित्त की जागरूकता की सम्पत्ति – **दा** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कतमा च, ब्यग्घपज्ज, आरक्खसम्पदा? इध, ब्यग्घपज्ज, कुलपुत्तस्स भोगा होन्ति उट्ठानविरियाधिगता बाहाबलपरिचिता, सेदावक्खित्ता, धम्मिका धम्मलद्धा,* अ॰ नि॰ 3(1).110.

**आरक्खसम्पन्न** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, रक्षा के साधनों से युक्त, अच्छी तरह से रक्षित, हर तरह के रक्षा-साधनों से भरपूर – **न्नो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *गहपति ... अड्ढो महद्धनो महाभोगो, सो च आरक्खसम्पन्नो,* स॰ नि॰ 2(1).103; *आरक्खसम्पन्नोति अन्तो आरक्खेन चेव बहिआरक्खेन च समन्नागतो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.274; – **न्ना** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सक्यराजूनं मङ्गलपोक्खरणी अहोसि पासादिका आरक्खसम्पन्ना,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.1.

**आरक्खसारथि** पु॰, कर्म॰ स॰, **शा॰ अ॰,** रक्षक सारथि, सावधान मन वाला रथ चालक, **ला॰ अ॰,** स्मृति, चित्त की जागरूकता, अप्रमाद – **थि** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *हिरी ईसा मनो योत्तं, सति आरक्खसारथि,* स॰ नि॰ 3(1).6; *आरक्खसारथीति मग्गसम्पयुत्ता सति आरक्खसारथि,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.158.

**आरक्खसुत्त** नपुं॰, अ॰ नि॰ का एक सुत्त जिसमें चित्त की जागरूकता को सर्वोत्तम सुरक्षा कहा गया है, अ॰ नि॰ 1(2).137.

**आरक्खाधिकरणं** अ॰, क्रि॰ वि॰, चित्त की जागरुकता के फलस्वरूप, चित्त की सुरक्षा करने के कारण – *आरक्खाधिकरणं दण्डादानसत्थादान ... अनेके पापका अकुसला धम्मा सम्भवन्ति,* दी॰ नि॰ 2.46; *आरक्खाधिकरणन्ति भावनपुंसकं, आरक्खहेतूति अत्थो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.80.

**आरक्खित** त्रि॰, आ + √रक्ख का भू॰ क॰ कृ॰ [आरक्षित], सुरक्षित, वह जिसकी पूरी तरह से रक्षा की गई है, पूर्णतया रक्षित – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरक्खितो अमच्चेहि यथाट्ठानं महीपति,* म॰ वं॰ 29.23; *आरक्खितो गहितारक्खो महीपति,* म॰ वं॰ अट्ठ॰ 478 (ना॰).

**आरक्खित्थी** स्त्री॰, कर्म॰ स॰, रक्षा करने का काम कर रही नारी – **त्थिया** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कचवरं सङ्कड्ढित्वा आरक्खित्थिया उपरि छड्डेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.281.

**आरग्ग** नपुं॰, [आराग्र], सुई का नुकीला शिरा, सुई का अग्रभाग, टेकुआ का अग्रभाग – **ग्गं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरग्गमिव कंसपत्तं,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 407; – **ग्गेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सब्बत्थ आरग्गेन लेखा दिन्ना होति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.232; *आरग्गेन निखादनग्गेन,* वजिर॰ टी॰ 109; – **ग्गा** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *पातितो, सासपोरिव आरग्गा,* ध॰ प॰ 407; *आरग्गाति यस्सेते रागादयो किलेसा, अयञ्च परगुणमक्खनलक्खणो मक्खो आरग्गा सासपो विय पातितो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.387; – **ग्गे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरग्गेरिव सासपो,* ध॰ प॰ 401; *यथा च आरग्गे सासपो न उपलिम्पति न सण्ठाति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.379; – **कोटि** स्त्री॰, सुई का नुकीला शिरा – **या** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरग्गकोटिया पतनमत्ते ओकासे,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.40; – **निखुदनमत्त** त्रि॰, सुई के अग्रभाग की चुभन मात्र वाला – **त्ते** नपुं॰,

सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरग्गनिसुदनमत्ते ठाने उपरिमकोटिया,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.34.

**आरचयारचया/आरजयारजया** व्यु॰, संदिग्ध, संभवतः, आ + रञ्ज के पू॰ का॰ कृ॰ की आवृत्ति से व्यु॰, पुनः पुनः खींचकर, पुनः पुनः काटकर, पुनः पुनः छिन्न भिन्न कर – *गहेत्वा, आरजयारजया विहनन्ति,* सु॰ नि॰ 678; ... *आरजयारजया विहनन्तीति ... एककमेकं, कोटिं छिन्देत्वा विहनन्ति, छिन्नछिन्ना कोटि पुनप्पुनं समुट्ठाति, आरचयारचया'तिपि पाठो,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.182.

**आरज्झति** आ + √राध का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आराध्यति], सम्पन्न करता है, कार्यान्वित करता है, पूरा करता है – *रञ्ञो भाग्यमारज्झति,* मो॰ व्या॰ 2.27.

**आरञ्जति** आ + √रञ्ज का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, भेदता है, छिन्न-भिन्न कर देता है, खरोचता है – *नागो दन्तेहि भूमिं रञ्जति, आरञ्जति,* सद्द॰ 2.349.

**आरञ्जनट्ठान** नपुं॰, आ + √रञ्ज से व्यु॰, क्रि॰ ना॰, उच्छेद, तोड़ या समाप्ति का स्थान – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सिक्खत्तयसङ्गहं ... तेभूमकधम्मानं आरञ्जनट्ठानन्ति पि वुच्चती'ति,* सद्द॰ 2.349; नेत्ति॰ अट्ठ॰ 191.

**आरञ्जित** त्रि॰, आ + √रञ्ज का भू॰ क॰ कृ॰, तोड़ दिया गया, वह, जिसे छिन्न-भिन्न कर दिया गया है, काट डाला गया – **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्स महावजिरञाणसब्बञ्ञुतञ्ञाणदन्तेहि आरञ्जितं,* नेत्ति॰ अट्ठ॰ 191; – **तानि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *उच्चा च दन्तेहि आरञ्जितानि,* म॰ नि॰ 1.239; *आरञ्जितानीति सत्तट्ठरतनुब्बेधे वटरुक्खादीनं खन्धप्पदेसे फरसुना पहतट्ठानं विय दाट्ठाहि छिन्नट्ठानं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).100; – **ट्ठान** नपुं॰, कर्म॰ स॰, काट डाला गया स्थान, विनष्ट कर दिया गया तत्त्व – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तथागतस्स ञाणदाठाय आरञ्जितट्ठानं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).117.

**आरञ्ञ** त्रि॰, अरञ्ञ से व्यु॰ [आरण्य], वन के साथ जुड़ा हुआ, अरण्य से सम्बद्ध, जंगली, वनवासी – **ञ्ञं**[1] पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कदाहं नन्दं पस्सेय्यं, आरञ्ञं पंसुकूलिकं,* स॰ नि॰ 1(2).255; – **ञ्ञं**[2] नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरञ्ञं रुक्खमूलं,* पु॰ प॰ 169; – **देव** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आरण्यदेव], वन का देवता – **वा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरञ्ञदेवा तरुपब्बता च, महिंसु नेकेहि सुविम्हयेहि,* समन्त॰ 492; – **वन** नपुं॰, घना जंगल, बीहड़ जंगल – **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कुदालपिटकं आदाय अरञ्ञवनं अज्झोगाहति,* दी॰ नि॰ 1.88.

**आरञ्ञक/आरञ्ञिक** त्रि॰, अरञ्ञ से व्यु॰ [आरण्यक], **शा॰ अ॰,** अरण्य अथवा वन से सम्बन्धित (शील, व्रत आदि) वन में स्थित (विहार, निवासस्थान) वन में उत्पन्न अथवा वन में रहने वाला (नाग, मृग, सिंह आदि), **ला॰ अ॰,** आरञ्ञक-धुतङ्ग को पालन कर रहा, वन में एकान्तवास की चर्या कर रहा तपस्वी भिक्षु अथवा स्थविर – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरञ्ञको विहारो,* मो॰ व्या॰ 4.25; *यो इच्छति, आरञ्ञिको होतु,* चूळव॰ 336; *आरञ्ञिको होतीति गामन्तसेनासनं पटिक्खिपित्वा आरञ्ञिकधुतङ्गवसेन अरञ्ञवासिको होति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.159; *सेय्यथापि, सारिपुत्त, आरञ्ञको मिगो मनुस्से दिस्वा ... थलेन थलं संपतति,* म॰ नि॰ 1.112-113; *आरञ्ञकोति अरञ्ञे जातवुड्ढो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).359; *"इमं गामं निस्साय कोचि आरञ्ञको विहारो अत्थी"ति पुच्छि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.9; *आरञ्ञिकोति समादिन्नआरञ्ञिकधुतङ्गो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.69; – **कं**[1] नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरञ्ञकं नाम सेनासनं पञ्चधनुसतिकं पच्छिमं,* पारा॰ 391; – **कं**[2] पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरञ्ञकं नागं अतिपस्सित्वा,* म॰ नि॰, 3.173; – **कं**[3] नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरञ्ञकं सेनासनं अगमंसु,* पाचि॰ 239; – **केन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनुजानामि, भिक्खवे, आरञ्ञिकेन ... अनिस्सितेन वत्थुं,* महाव॰ 117; – **स्स** च॰/ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरञ्ञिकस्स एकस्सारञ्ञे सेरिविहारेन,* म॰ नि॰ 2.143; – **का** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तिंसमत्ता पावेय्यका भिक्खू, सब्बे आरञ्ञिका, सब्बे ... संभावेतुं,* महाव॰ 330; *धुतङ्गसमादानवसेन आरञ्ञिका, न अरञ्ञवासमत्तेन,* महाव॰ अट्ठ॰ 365; – **कानि** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *यानि खो पन तानि आरञ्ञकानि सेनासनानि सासङ्कसम्मतानि सप्पटिभयानि,* पारा॰ 391; – **के** पु॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *पस्सतारञ्ञके भिक्खू, अज्झोगाळ्हे धुते गुणे,* मि॰ प॰ 316; – **केहि** पु॰, तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *यथा आरञ्ञिकेहि भिक्खूहि सम्मा वत्तितब्बं,* चूळव॰ 360; – **कानं**[1] पु॰, च॰/ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरञ्ञिकानं भिक्खूनं वत्तं पञ्ञपेस्सामि,* चूळव॰ 360; – **कानं**[2] नपुं॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरञ्ञकानञ्चेव सीलानं अभिनिम्मदनाय,* म॰ नि॰ 3.173; – **केसु** नपुं॰, सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *भिक्खू वुत्थवस्सा आरञ्ञकेसु सेनासनेसु विहरन्ति,* पारा॰ 390; स॰ उ॰ प॰ के रूप में उक्कट्ठा॰, जाति॰, वोसासा॰, सेखा॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**आरञ्जकङ्ग** नपुं., तेरह धुतङ्गों में से एक, वन के निर्जन क्षेत्र में तपश्चर्या करते हुए पालन किया जाने वाला धुतङ्ग, कहीं कहीं 5 धुतङ्गों की सूची में प्रथम धुतङ्ग के रूप में भी उल्लिखित – *पंसुकूलिकङ्गं तेचीवरिकङ्गं पिण्डपातिकङ्गं सपदानचारिकङ्गं एकासनिकङ्गं पत्तपिण्डिकङ्गं खलुपच्छाभत्तिकङ्गं आरञ्जिकङ्गं रुक्खमूलिकङ्गं अब्भोकासिकङ्गं सोसानिकङ्गं यथासन्थतिकङ्गं नेसज्जिकङ्गं, ... तेरसहि धुतगुणेहि ... पटिलभति,* मि. प. 324; *पञ्च धुतङ्गानि – आरञ्जिकङ्गं, रुक्खमूलिकङ्गं, अब्भोकासिकङ्गं, सोसानिकङ्गं, यथासन्ततिकङ्गन्ति,* दी. नि. अट्ठ. 3.181; – **ङ्गं¹** प्र. वि., ए. व. – *न आरञ्जिकङ्गं समादातब्बं,* चूळव. 78; *आरञ्जिकङ्गन्ति अरञ्ञे निवासो सीलं अस्साति आरञ्जिको, तस्स अङ्गं आरञ्जिकङ्गं,* महानि. अट्ठ. 153; – **ङ्गं²** द्वि. वि., ए. व. – *आरञ्जिकङ्गं पिण्डपातिकङ्गं पंसुकूलिकङ्गं समादियिंसु,* पारा. 349; स. प. के रूप में, *आरञ्जिकङ्गादीहि इच्छावचरप्पटिच्छादनं,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).160; – **निप्फादक** त्रि., आरञ्जिकङ्ग नामक धुतङ्ग का निष्पादक – **कं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *आरञ्जिकङ्गनिप्फादकं सेनासनं वुत्तं,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).119; – **युत्तता** स्त्री., भाव., आरञ्जिकङ्ग नामक धुतङ्ग से जुड़ा हुआ होना – **य** तृ. वि., ए. व. – *अरञ्जकङ्गयुत्तताय अरञ्ञानि,* दी. नि. अट्ठ. 2.360; – **ङ्गाधिमुत्त** त्रि., तत्पु. स., आनञ्जिकङ्ग-नामक धुतङ्ग के पालन में दृढ़ता से लगा हुआ – **त्तो** पु., प्र. वि., ए. व. – *अयं पुग्गलो ... आरञ्जिकङ्गाधिमुत्तो ... धिमुत्तं,* चूळनि. 154; *आरञ्जकङ्गाधिमुत्तो ति आदीनि धुतङ्गसमादानवसेन वुत्तानि,* चूळनि. अट्ठ. 60; – **ङ्गारह** त्रि., आरञ्जिकङ्ग-नामक धुतङ्गनियम को ग्रहण करने योग्य – **हे** नपुं., सप्त. वि., ए. व. – *अरञ्जकङ्गारहे ठाने विहारं कारापेत्वा अदासि,* सा. वं. 56 (ना.).

**आरञ्जकत्त** नपुं., आरञ्जक का भाव. [आरण्यकत्व], वन में निवास करने अथवा वन के साथ जुड़े हुए रहने की स्थिति, तपस्वी के रूप में वनवासी होने की अवस्था – **त्तं¹** प्र. वि., ए. व. – *अद्धमिदं, भिक्खवे, लाभानं यदिदं आरञ्जिकत्तं ... अप्पाबाधता'ति,* अ. नि. 1(1).53; *आरञ्जिकत्तन्ति यो एस आरञ्जिकभावो,* अ. नि. अट्ठ. 1.368; – **त्तं²** द्वि. वि., ए. व. – *आरञ्जिकत्तं अनुग्गण्हाति,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).158; – **त्तेन** तृ. वि., ए. व. – *आरञ्जिकत्तेन अत्तानुक्कंसेति, परं वम्भेति,* म. नि. 3.87; *आरञ्जिकत्तेन लोभधम्मा परिक्खयं गच्छन्ति,* म. नि. 3.87-88; – **स्स** ष. वि., ए. व. – *आरञ्जिकत्तस्स च वण्णवादी,* स. नि. 1(2).180.

**आरञ्जकधुतङ्ग** नपुं., 13 धुतङ्गों में वह नियम, जिसका पालन वन के निर्जन क्षेत्र में रह कर तपश्चर्या के रूप में किया जाता है – **ङ्गं** द्वि. वि., ए. व. – *आगतागतानं आरोचेतुं हरायमानेन आरञ्जिकधुतङ्गं न समादातब्बं,* चूळव. अट्ठ. 10; *आरञ्जिकधुतङ्गं समादाय ... होन्तु,* पारा. अट्ठ. 2.170; – **समादान** नपुं., वन में रहते हुए तपश्चर्या करने के व्रत का ग्रहण, आरञ्जिकधुतङ्ग – नामक धुतङ्ग का ग्रहण – **नेन** तृ. वि., ए. व. – *गामन्तसेनासनं पटिक्खिपित्वा आरञ्जकधुतङ्गसमादानेन आरञ्जिका,* थेरगा. अट्ठ. 2.411.

**आरञ्जकभिक्खु / आरञ्जिकभिक्खु** पु., कर्म. स. [आरण्यकभिक्षु], वन में रह कर साधना करने वाला भिक्षु, वनवासी भिक्षु – **क्खूनं** ष. वि., ब. व. – *हेतुसम्पन्नताय आरञ्जकभिक्खूनं सन्तिके पब्बजित्वा,* थेरगा. अट्ठ. 1.391.

**आरञ्जकमग** पु., तत्पु. स. [आरण्यकमृग], वन्य पशु, जंगली जानवर – **गो** प्र. वि., ए. व. – *आरञ्ञकमगो विय हि समणब्राह्मणा,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).95; आरञ्जिक के अन्त.

**आरञ्जकविहार** पु., कर्म. स. [आरण्यकविहार], वन में स्थित विहार – **रो** प्र. वि., ए. व. – *अत्थि नु खो, उपासक, इमस्मिं पदेसे आरञ्जकविहारो,* ध. प. अट्ठ. 1.302; – **रं** द्वि. वि., ए. व. – ... *आरञ्जकविहारं पविसिंसु,* ध. प. अट्ठ. 1.148.

**आरञ्जकसिक्खापद** नपुं., वन में रहने वाले साधकों के लिए प्रज्ञप्त शिक्षापद – **दे** सप्त. वि., ए. व. – *आरञ्जकसिक्खापदे आरञ्जकं नाम सेनासनं पञ्चधनुसतिकं पच्छिम'न्ति वुत्तं,* पारा. अट्ठ. 1.240.

**आरञ्जकसीस** पु., तत्पु. स. [आरण्यकशीर्ष], "आरण्यक" का शीर्षक – **सेन** तृ. वि., ए. व. – *विसेसतो आरञ्जकस्स, आरञ्जकसीसेन च सब्बेसम्पि कम्मट्ठानं गहेत्वा ...,* खु. पा. अट्ठ. 197.

**आरञ्जकसेनासनाराम** नपुं., कर्म. स. [आरण्यकशयनासनाराम], वन्य निवासस्थान एवं आराम, वन में स्थित आराम – **मं** द्वि. वि., ए. व. – *आरञ्जकसेनासनारामञ्च तस्स उपचारञ्च ठपेत्वा,* पाचि. अट्ठ. 147.

**आरञ्जिक / अरञ्जिक / आरञ्जक** त्रि., अरञ्ञ से व्यु. [आरण्यक], वन के साथ जुड़ा हुआ, वन में वसने वाला,

वन के एकान्त में रहकर साधना करने वाला (तापस, भिक्षु आदि), ग्रामवास त्याग कर आरञ्ञिक नामक 'धुतङ्ग' का ग्रहण एवं उसका पालन करने वाला (भिक्षु) – **को** पु., प्र. वि., ए. व. – *रुक्खमूले वसतीति, रुक्खमूलिको, आरञ्ञिको, सोसानिको, लोके विदितो लोकिको,* मो. व्या. 4.32; *आरञ्ञिको सातितिको,* थेरगा. 851; *गामन्तसेनासनं पटिक्खिपित्वा आरञ्ञिकङ्गसमादानेन आरञ्ञिको,* थेरगा. अट्ठ. 2.274; – **कं** पु., द्वि. वि., ए. व. – *आरञ्ञिकं भिक्खुं सन्धाय,* विसुद्धि. महाटी. 1.91; ... *अञ्ञतरं आरञ्ञिकं भिक्खुं दिस्वा ...,* ध. प. अट्ठ. 2.302; – **केन** पु., तृ. वि., ए. व. – *आरञ्ञिकेन गामन्तसेनासनं पहाय ...,* विसुद्धि. 1.70; – **स्स** पु., ष. वि., ए. व. – *आरञ्ञिकस्स भिक्खुनो उपज्झायो,* विसुद्धि. 1.71; *अस्स आरञ्ञिकस्स चित्तं,* विसुद्धि. महाटी. 1.91; – **का** पु., प्र. वि., ब. व. – *पञ्च आरञ्ञिका,* पु. प. 180; – **कानं** पु., ष. वि., ब. व. – *एतदग्गं, भिक्खवे, मम सावकानं भिक्खूनं ... आरञ्ञकानं यदिदं रेवतो खदिरवनियो,* अ. नि. 1(1).32; *आरञ्ञकानन्ति अरञ्ञवासीनं,* अ. नि. अट्ठ. 1.174; – **ङ्ग** नपुं., कर्म. स., तेरह अथवा आठ धुतङ्गों में एक, वन में रहते हुए ग्राह्य एवं पालनीय धुतङ्ग – **ङ्गं** प्र. वि., ए. व. – *अट्ठ धुतङ्गानि – आरञ्ञिकङ्गं, पिण्डपातिकङ्गं, पंसुकूलिकङ्गं, तेचीवरिकङ्गं, सपदानचारिकङ्गं, खलुपच्छाभत्तिकङ्गं, नेसज्जिकङ्गं, यथासन्थतिकङ्गं,* महानि. 47; – **धुतङ्ग** नपुं., उपरिवत् – **ङ्गं** द्वि. वि., ए. व. – *आरञ्ञिकधुतङ्गं समादाय सब्बेपि भिक्खू याव जीवन्ति ताव आरञ्ञिका होन्तु,* पारा. अट्ठ. 2.170.

**आरञ्ञिकसुत्त** नपुं., अ. नि. के एक सुत्त का शीर्षक, अ. नि. 2(1).204.

**आरत** त्रि., आ + √रम से व्यु., भू. क. कृ. [आरत], किसी से विरत हो जाने वाला, अलग हो जाने वाला, विराम ले लेने वाला, हट जाने वाला – **तो** पु., प्र. वि., ए. व. – *आरतो विरतो पटिविरतो निक्खन्तो ... विहरतीति,* महानि. 50; – **तं** द्वि. वि., ए. व. – *तं मं अकिञ्चनं ञत्वा, सब्बपापेहि आरतं,* जा. अट्ठ. 4.335.

**आरति / आरती** स्त्री., आ + √रम से व्यु. [आरति], विराम, विलगाव, हटाव, परित्याग, विरति, उचटाव – **ति / ती** प्र. वि., ए. व. – *थियं वेरमणी चेव विरत्यारति चाप्यथ,* अभि. प. 160; *आरती विरति, पापा, मज्जपाना च संयमो,* सु. नि. 267; *आरति नाम पापे आदीनवदस्साविनो मनसा एव अनभिरति,* सु. नि. अट्ठ. 2.22; – **प्पयोग** पु., व्याकरण के विशेष सन्दर्भ में प्रयुक्त, विराम अथवा बिलगाव के अर्थ वाले शब्दों में (प. वि. का) प्रयोग – **गे** सप्त. वि., ए. व. – *आरतिप्पयोगे गामधम्मा कुसलधम्मा असद्धम्मा आरति विरति पटिविरति,* सद्द. 3.706.

**आरत्त** नपुं., भाव., व्याकरण के विशेष सन्दर्भ में प्रयुक्त शब्द, 'आर' प्रत्यय से युक्त होने की स्थिति – *अञ्ञेस्वारत्तं, ... आरत्तग्गहणेन कत्थचि अनियमं दस्सेति,* क. व्या. 200; *सत्थु पितुआदीनं अन्तो यो अङ्गादिसु वचनेसु आरत्तं आपज्जति वा,* सद्द. 3.668.

**आरदन्त** नपुं., तत्पु. स. [आरदन्त], पीतल का दांत – **न्ते** द्वि. वि., ब. व. – *आरदन्ते पि खादन्ति,* पञ्च. ग. दी. 32 (रो.).

**आरद्ध**[1] त्रि., आ + √रभ से व्यु., भू. क. कृ. [आरब्ध], **1.** कर्तृ. वा. में, प्रारम्भ कर चुका, प्रारम्भ किया हुआ, **क.** निमि. कृ. के साथ अन्वित – **द्धो** पु., प्र. वि., ए. व. – *पण्णानि खादितुं आरद्धो,* जा. अट्ठ. 1.169; *अस्सारोहो ... अञ्ञं अस्सं सन्नय्हितुं आरद्धो,* जा. अट्ठ. 1.179; – **द्धा**[1] स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *तस्स पन गतदिवसतो पट्ठाय ब्राह्मणी अतिचरितुं आरद्धा,* जा. अट्ठ. 1.473; – **द्धे** सप्त. वि., ए. व. – *तस्मिञ्हि अधीयितुं आरद्धे तेपि अधीयन्ति,* ध. स. अट्ठ. 157; – **द्धा**[2] पु., प्र. वि., ब. व. – *अथ नं राजपुरिसा नीहरितुं आरद्धा,* जा. अट्ठ. 1.176; **ख.** द्वि. वि. में अन्त होने वाले नाम के साथ – **द्धा** पु., प्र. वि., ब. व. – *इमे भिक्खू विवादं आरद्धा,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).288; **ग.** 'इति' के साथ, – **द्धा** पु., प्र. वि., ब. व. – *ब्राह्मणा ... यञ्ञं यजित्वा पटिकम्मं करोमाति आरद्धा'ति आह,* स. नि. अट्ठ. 1.126; **2.** कर्म वा. में, **क.** वह, जिसे तैयार कर दिया गया है अथवा हाथ में ले लिया गया है, व्यवस्थित कर लिया गया, बना लिया गया, सम्पादित, **ख.** सुदृढ़ अथवा अशिथिल बना दिया गया, पुष्ट कर दिया गया, समुत्तेजित अथवा जागृत कर दिया गया, सबल बना दिया गया – **द्धो** पु., प्र. वि., ए. व. – *अरियो अट्ठङ्गिको मग्गो आरद्धो,* स. नि. 3(1).22; – **द्धा** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *योनि चस्स आरद्धा होति आसवानं खयाय,* स. नि. 2(2).179; *आरद्धा होतीति कारणञ्चस्स परिपुण्णं होति,* स. नि. अट्ठ. 3.66; – **द्धं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *आरद्धं खो पन मे, ब्राह्मण, वीरियं अहोसि असल्लीनं,* पारा. 4; ... *आरद्धं अहोसि, पग्गहितं असिथिलप्पवत्तितन्ति वुत्तं होति,*

पारा॰ अट्ठ॰ 1.103; – **द्धे** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अञ्ञस्मिं परियाये आरद्धे,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 189; – **द्धाय¹** स्त्री॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *'कित्तका विहारे समणा'ति गणनाय आरद्धाय,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.83; – **द्धाय²** स्त्री॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मधुरस्सरेन आरद्धाय धम्मदेसनाय सद्दं सुत्वा,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.258; – **द्धा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *चत्तारो इद्धिपादा आरद्धा,* स॰ नि॰ 3(2).328; – **द्धायो** स्त्री॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अत्तानं उद्दिस्स अत्तनो अत्थाय आरद्धायोति अत्थो,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.134; – **द्धापरिसमत्त** त्रि॰, व्या॰ के विशेष सन्दर्भ में प्रयुक्त, प्रारम्भ कर दिया गया परन्तु समाप्त नहीं हो सका – **त्ते** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वत्तमाने आरद्धापरिसमत्ते अत्थे,* मो॰ व्या॰ 6.1.

**आरद्ध²** त्रि॰, आ + √राध से व्यु॰, भू॰ क॰ कृ॰ [आराद्ध], **शा॰ अ॰,** अनुष्ठित, निष्पन्न, सम्पन्न हो चुका, पूर्ण हो चुका, तैयार हो चुका, प्राप्त हो चुका, **ला॰ अ॰,** प्रसन्न, सन्तुष्ट – **द्धो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अयञ्चेव लोको आरद्धो होति परो च लोको,* दी॰ नि॰ 3.137; *आरद्धो होति परितोसितो चेव निप्फादितो च,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.114; *आरद्धो होतीति संसाधितो होति ...,* दी॰ नि॰ टी॰ 3.116; – **द्धा** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *या उद्दिसित्वा आरद्धा, इद्धा विनयवण्णना,* परि॰ अट्ठ॰ 267; – **द्धं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अमतं तेसं, ... आरद्धं,* अ॰ नि॰ 1(1).61; *आरद्धन्ति परिपुण्णं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.404.

**आरद्ध³** आ + √राध का पू॰ का॰ कृ॰ [आराध्य], प्राप्त करके, पूर्ण करके, सन्तुष्ट होकर, प्रसन्न होकर – *आरद्ध, आरभित्वा/आराधित्वा,* क॰ व्या॰ 602.

**आरद्धकम्मट्ठान** त्रि॰, ब॰ स॰ [बौ॰ सं॰ आरब्धकर्मस्थान], ध्यान के कर्म स्थानों (आलम्बनों) को ग्रहण करने का काम प्रारम्भ कर चुका (साधक) – **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"आरद्धकम्मट्ठानस्स भिक्खुनो कम्मट्ठानकारको अय"न्ति जानित्वा ...,* विसुद्धि॰ 1.97.

**आरद्धकम्मन्त** नपुं॰, कर्म॰ स॰, प्रारम्भ कर दिया गया काम, हाथ में ले लिया गया काम – **न्ता** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सब्बेसं आरद्धकम्मन्ता च इच्छिता च अत्था सिद्धिमगमंसु,* बु॰ वं॰ अट्ठ॰ 256.

**आरद्धकाल** पु॰, तत्पु॰ स॰, वह समय जब कार्य का आरम्भ किया गया है – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरद्धकालतो पट्ठाय तुरिततुरितो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).151; *आरद्धकालतो पट्ठाय परिभोगं अकासि,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.24; – **ले** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *रञ्ञा आरद्धकाले ... पञ्च धातुयो निय्यादेसि,* सा॰ वं॰ 88(ना॰).

**आरद्धचित्त** त्रि॰, ब॰ स॰ [आराद्धचित्त], प्रसन्न अथवा आनन्दित चित्त वाला, सन्तुष्ट चित्त वाला – **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरद्धचित्तो उपसम्पदं अनुजानि,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.190; *आरद्धचित्तोति आराधितचित्तो,* सारत्थ॰ टी॰ 2.46; – **त्तेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरद्धचित्तेन भगवता अनुञ्ञातउपसम्पदा ...,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.453; – **त्ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरद्धचित्ता भिक्खू पब्बाजेन्ति, उपसम्पादेन्ति भिक्खुभावाय,* दी॰ नि॰ 1.159; *आरद्धचित्ताति अट्ठवत्तपूरणेन तुट्ठचित्ता,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.269.

**आरद्धञ्जस** नपुं॰, कर्म॰ स॰, ऐसा सीधा मार्ग, जिस पर चलना प्रारम्भ कर दिया गया है, गृहीत सरल मार्ग – **सा** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेनारद्धञ्जसा धीरो याचित्वान पदेसकं,* जिन॰ च॰ 41(रो॰).

**आरद्धत्त** नपुं॰, आरद्ध का भाव॰, सन्तुष्टि, आनन्द या हर्ष से परिपूर्ण होना – **त्ताय** च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरद्धत्तायेव च मे तं असल्लीनं अहोसि,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.103.

**आरद्धबलवीरिय** त्रि॰, ब॰ स॰, प्रबल शक्ति एवं उत्साह से भरपूर, सुदृढ़ बल एवं वीर्य से युक्त – **यो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सतिमा पञ्ञवा भिक्खु, आरद्धबलवीरियो,* थेरगा॰ 165; *सद्धादिबलानञ्चेव चतुब्बिधसम्पप्पधानवीरियस्स च संसिद्धिपारिपूरिया आरद्धबलवीरियो,* थेरगा॰ अट्ठ 1.316.

**आरद्धभाव** पु॰, कर्म॰ स॰ [आरब्धभाव], आरम्भ कर देने की अवस्था, प्रारम्भ कर देना – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेसं विपस्सनाय आरद्धभावं ञत्वा,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.34.

**आरद्धभावन** त्रि॰, ब॰ स॰, वह, जिसने ध्यानभावना करना प्रारम्भ कर दिया है – **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरहत्तं पापुणितुं आरद्धभावनस्स कायपरिळाहादीनं उप्पत्तिं वारेत्वा ...,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.237.

**आरद्धयञ्ञ** पु॰, कर्म॰ स॰ [आरब्धयज्ञ], प्रारम्भ कर दिया गया यज्ञ, अनुष्ठित किया जा रहा यज्ञ-विधान – **ञ्ञो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भिक्खूहि रञ्ञो आरद्धयञ्ञो तथागतस्स आरोचितो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.124.

**आरद्धविपस्सक** त्रि॰, ब॰ स॰, विपश्यना-ध्यान को आरम्भ कर चुका (साधक), सुदृढ़ भाव से विपश्यना की भावना करने वाला (साधक), विपश्यना में शिक्षाप्राप्ति की अवस्था में विद्यमान (आर्यश्रावक) – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यस्साधिगमा "आरद्धविपस्सको"ति सङ्खं गच्छति,* चूळनि॰

अट्ठ॰ 91; *सोतापत्तिमग्गत्थाय आरद्धविपस्सको,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.162; – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सोतापत्तिमग्गत्थाय आरद्धविपस्सकं करोन्तो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.162; – **केन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सीलवता आरद्धविपस्सकेन न दुक्करं अञ्ञं ब्याकातुं, पटिबलो,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.85; – **कतो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सम्बुज्झति आरद्धविपस्सकतो पञ्ञाय योगावचरोति सम्बोधि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).299; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथस्स आरद्धविपस्सकस्स कुलपुत्तस्स ओभासो,* चूळनि॰ अट्ठ॰ 91; – **का** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *पञ्चसता आरद्धविपस्सका उग्घटितञ्ञूपुग्गला,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.9; – **के** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *योगी आरद्धविपस्सके सरित्वा ...,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.303; – **केहि** प॰ वि॰, ब॰ व॰ – *चतुन्नं मग्गानं अत्थाय आरद्धविपस्सकेहि ... समणेहि सुञ्ञा,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.162; – **कानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरद्धविपस्सकानञ्हि अयमानिसंसो ...,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.95; – **केसु** पु॰, सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *एस नयो सेसमग्गत्थाय आरद्धविपस्सकेसु,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.162; – **भाव** पु॰, विपश्यना भावना की शिक्षाप्राप्ति की अवस्था में होना – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथस्सा सत्था आरद्धविपस्सकभावं ञत्वा,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).41.

**आरद्धविपस्सन** त्रि॰, ब॰ स॰, उपरिवत् – **ना** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सब्बे आरद्धविपस्सना सततं समितं रत्तिं दिवेसुयुत्तपयुत्ता ...,* सद्धम्म॰ 58; – **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरद्धविपस्सनानं भङ्गानुपस्सनादिसङ्खाताय तरुणविपस्सनाय,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 2.400; – **त्त** नपुं॰, भाव॰, विपश्यना-भावना के अभ्यास में शिशिक्षु या शिक्ष्यमाण की अवस्था – **त्ता** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *थेरो पन आरद्धविपस्सनत्ता काये जीविते ...,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.341.

**आरद्धविपस्सना** स्त्री॰, कर्म॰ स॰, सुदृढ़ विपश्यना-भावना, विपश्यना-भावना में सुदृढ़ स्थिति – **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *आरद्धविपस्सनं उस्सुक्कापेत्वा ...,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.48; – **धुर** त्रि॰, ब॰ स॰, विपश्यना-भावना के भार को वहन करने वाला, विपश्यना-भावना का अभ्यास कर रहा (साधक) – **रा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तस्मिं नगरे आरद्धविपस्सना धुरा महल्लका भिक्खुसहस्समत्ता अहेसुं,* सा॰ वं॰ 85 (ना॰).

**आरद्धवीरिय**[1] नपुं॰, कर्म॰ स॰, सुदृढ़ वीर्य, अत्यधिक प्रबल पराक्रम, स॰ उ॰ प॰ के रूप में, – **यं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अच्चारद्धवीरियं उद्धच्चाय संवत्तति,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.200.

**आरद्धवीरिय**[2] त्रि॰, ब॰ स॰, **शा॰ अ॰**, सुदृढ़ वीर्य से युक्त, प्रबल पराक्रम से भरपूर, कठोर प्रयास करने वाला, उत्साही, अध्यवसायी, सुदृढ़ निश्चय वाला, **ला॰ अ॰**, चार प्रकार के सम्यक् प्रधानों का अभ्यास करने वाला अथवा उनसे युक्त (साधक) – **यो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरद्धवीरियो होति,* दी॰ नि॰ 3.199; *सब्बसो कोसज्जपहानेन आरद्धवीरियो,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.291; *आरद्धवीरियोति पग्गहितवीरियो, अनोसक्कितमानसो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.22; *आरद्धवीरियोति पग्गहितवीरियो, परिपुण्णकायिकचेतसिकवीरियोति अत्थो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).51; – **यं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरद्धवीरियं पहितत्तं, निच्चं दळहपरक्कमं, निब्बानं अभिकङ्खन्तं, कस्मा पब्बजितं तपेति,* स॰ नि॰ 1(1).229; *आरद्धवीरियन्ति पग्गहितवीरियं परिपुण्णवीरियं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.254; – **येन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अराधनीयो खो, आवुसो, धम्मो आरद्धवीरियेना'ति,* पारा॰ 137; *आरद्धवीरियेनाति वत्थुद्वयं एकसदिसम्पि द्वीहि भिक्खूहि विसुं विसुं आरोचितत्ता भगवता विनिच्छिनितं सब्बम्पि विनीतवत्थूसु आरोपेतब्बन्ति, पाळियं आरोपितं,* सारत्थ॰ टी॰ 2.259; – **स्स** पु॰, च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरद्धवीरियस्सायं धम्मो, नायं धम्मो, कुसीतस्स,* दी॰ नि॰ 3.240; *आरद्धवीरियस्साति कायिकचेतसिकवीरियवसेन आरद्धवीरियस्स,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.227; – **या** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *ये खो केचि भगवतो सावका आरद्धवीरिया विहरन्ति, अहं तेसं अञ्ञतरो,* महाव॰ 253; *आरद्धवीरियाति परिपुण्णपग्गहितवीरिया,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.125; *आरद्धं वीरियमेतेसन्ति आरद्धवीरिया, सम्मप्पधानयुत्तानमेतं अधिवचनं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).198; – **ये** पु॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरद्धवीरिये पहितत्ते, निच्चं दळहपरक्कमे, समग्गे सहिते दिस्वा ...,* थेरगा॰ 353; *आरद्धवीरियेति चतुब्बिधसम्मप्पधानवसेन पग्गहितवीरिये,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.53; – **येहि** पु॰, तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *निच्चं आरद्धवीरियेहि, पण्डितेहि सहावसे'ति,* स॰ नि॰ 1(2).140; *आरद्धवीरिया परिपुण्णपरक्कम्मा आरद्धवीरियेहि,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.126; – **यानं**[1] पु॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *एतदग्गं, भिक्खवे ... आरद्धवीरियानं यदिदं सोणो कोळिविसो,* अ॰ नि॰ 1(1).32; *आरद्धवीरियानन्ति पग्गहितवीरियानं परिपुण्णवीरियानं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.180; – **यानं**[2] स्त्री॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सत्तमे आरद्धवीरियानन्ति पग्गहितपरिपुण्णवीरियानं सोणा अग्गाति दस्सेति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.271; – **पुग्गलसेवनता** स्त्री॰,

भाव॰, सुदृढ़ रूप से चार सम्यक् प्रधानों को भावना करने वाले साधकों के साथ सत्संगति – **त्ता** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एकादस धम्मा वीरियसम्बोज्झङ्गस्स उप्पादाय संवत्तन्ति ... आरद्धवीरियपुग्गलसेवनता, तदधिमुत्तताति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.379-80; *आरद्धवीरियपुग्गलसेवनताति ... भावनारम्भवसेन आरद्धवीरियानं दळ्हपरकमानं पुग्गलानं कालेन कालं उपसङ्कमना,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.147; – **भाव** पु॰, सुदृढ़ पराक्रम से युक्त होना – **वेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरद्धवीरियभावेन नचिरस्सेव अग्गफले पतिट्ठिता'ति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.273.

**आरद्धवीरियगाथावण्णना** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, सु॰ नि॰ तथा अप॰ की गाथाओं की अट्ठकथा का शीर्षक जिनमें सु॰ नि॰ के खग्गविसाणसुत्त की गाथा में आए हुए आरद्धवीरियो आदि पदों की व्याख्या की गई है, सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.95-97; अप॰ अट्ठ॰ 1.199-200.

**आरद्धवीरियता** स्त्री॰, आरद्धवीरिय का भाव॰, सुदृढ़ पराक्रम से परिपूर्ण रहने की स्थिति, उद्योगशीलता, चार सम्यक्-प्रधानों का दृढ़ अभ्यास होना – **तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एतमहं, ब्राह्मण, आरद्धवीरियतं अत्तनि सम्पस्समानो,* म॰ नि॰ 1.25; *आरद्धवीरियतञ्च दस्सेन्तो ...,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.292; – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तथा आरद्धवीरियताय थिनमिद्धं,* विसुद्धि॰ 1.181; *तथा आरद्धवीरियतायाति ... पग्गहितवीरियताय,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.198.

**आरद्धवीरियसोणत्थेरी** स्त्री॰, एक भिक्षुणी का नाम – **री** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवं पच्छा आरद्धवीरियसोणत्थेरीति पाकटा जाता,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.272.

**आरद्धसद्धाभियोग** पु॰, तत्पु॰ स॰, प्रबल श्रद्धा के साथ लगाव – **गो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पुरिमवयसि येवारद्धसद्धाभियोगो,* दाठा॰ 4.7(रो॰).

**आरद्धा** आ + √रभ का आलद्धा के मि॰ सा॰ पर निर्मित पू॰ का॰ कृ॰ [आरम्य], प्रारम्भ करके – *आरब्भा आरद्धा आरभित्वा,* सद्द॰ 3.857.

**आरद्धुकामत्त** नपुं॰, आरद्धुकाम का भाव॰, प्रारम्भ करने की कामना वाला होना – **त्ता** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पभाते युद्धमारद्धुकामत्ता न पटिग्गहि,* चू॰ वं॰ 72.114.

**आरनाळ** नपुं॰, [आरनालक], कांजी, खट्टा दलिया – **लं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सोवीरं कञ्जियं वुत्तं आरनाळं थुसोदकं,* अभि॰ प॰ 460; *विलङ्गं वुच्चति आरनालं बिलङ्गतो निब्बत्तनतो,* दी॰ नि॰ टी॰ 2.329; तुल॰ अमर॰ 2.9.39.

**आरप्पयोग** पु॰, केवल व्याकरण के विशेष सन्दर्भ में प्राप्त, दूर अर्थ वाले शब्दों का प्रयोग (होने पर प॰ वि॰ होती है) – **गे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दिसायोगे विभत्ते आरप्पयोगे सुद्धत्थे ...,* क॰ व्या॰ 277; सद्द॰ 3.705.

**आरब्भ** आ + √रभ का पू॰ का॰ कृ॰ [आरभ्य], **शा॰ अ॰,** प्रारम्भ करके – *आगम्म, ... आरब्भ, आरब्भित्वा, आरद्ध, आरभित्वा,* क॰ व्या॰ 602; **प्रायोगिक अ॰, क.** उत्पन्न कर के, प्रवर्तित करके, क्रियाशील बना कर – *उपेक्खमारब्भ समाहितत्तो,* सु॰ नि॰ 978; *उपेक्खमारब्भ समाहितत्तोति चतुत्थज्झानुपेक्खं उप्पादेत्वा समाहितचित्तो,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.265; *नयिदं सिथिलमारब्भ, नयिदं अप्पेन थामसा, निब्बानं अधिगन्तब्बं,* स॰ नि॰ 1(2).252; *सिथिलमारब्भाति सिथिलवीरियं पवत्तेत्वा,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.208; **ख.** के विषय में, के सन्दर्भ में, के बारे में, की अपेक्षा से, को ध्यान में रख कर, **1.** द्वि॰ वि॰ में अन्त होने वाले ना॰ प॰ के साथ प्रयुक्त – *पुब्बन्तं आरब्भ अनेकविहितानि अधिमुत्तिपदानि अभिवदन्ति अट्ठारसहि वत्थूहि,* दी॰ नि॰ 1.11; *आरब्भ आगम्म पटिच्च,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.90; *बोधिसत्तस्स मग्गं आरब्भ सतिसम्मोसो अहोसी'ति,* मि॰ प॰ 267; **2.** ष॰ वि॰ में अन्त होने वाले ना॰ प॰ के साथ प्रयुक्त – *तञ्च पन न सब्बेसं जिनपुत्तानं येव आरब्भ भणितं,* मि॰ प॰ 173; **3.** के आलोक में, पद्धति का अनुसरण करके, की दृष्टि से (वसेन के साथ अन्वित होने पर) – *तत्रायं खन्धवसेन आरब्भविधानयोजना,* विसुद्धि॰ 2.244; **ग.** आलम्बन बना कर, आधार बना कर – *हेट्ठा वत्तेसु रूपारम्मणादीसु रूपारम्मणं वा आरब्भ, आरम्मणं कत्वाति अत्थो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 152.

**आरब्भते** आ + √रभ, कर्म॰ वा॰, वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आरभ्यते], प्रारम्भ किया जाता है – *अत्थवण्णना आरब्भते,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 132; – **मानो** पु॰, वर्त॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरब्भमानोयेवाति कुरुमानोयेव,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.184; – **नं** नपुं॰, वर्त॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सब्बं विभावयितुं आरब्भमानं विरसज्जनं अधिप्पेतञ्चेव अत्थं न साधेय्य,* विसुद्धि॰ 1.83.

**आरभति**[1] आ + √रभ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आरभते], **1.शा॰ अ॰,** प्रारम्भ करता है, आरम्भ करता है – *नं कत्तुं आरभति, करोतियेव वा,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.169; *यागुं सयमेव पातुं आरभति,* पाचि॰ अट्ठ॰ 105; – **न्ति** ब॰ व॰ – *कल्याणचित्ते उप्पन्ने दातुं आरभन्ति,* पाचि॰ अट्ठ॰ 69; – **न्तस्स** वर्त्त॰ कृ॰ पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सम्मासम्बोधिं अधिगन्तुं*

*आरभन्तस्सेव सतो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.221; – **मि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *मिगो अम्बत्थलमग्गं गहेत्वा पलायितुं आरभि,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.52; *थेरो तीणि सरणानि दत्वा पञ्च सीलानि दातुं आरभि,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.108; – **भिंसु** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *अथस्स मत्थकतो धातुं ओरोपेतुं आरभिंसु,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.61; – **भिस्सति** भवि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *यस्मिं पन ठाने निसीदित्वा मं खादितुं आरभिस्सति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.96; – **भिस्सामि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *तस्मा सासनं निम्मलं कातुं आरभिस्सामी'ति,* सा॰ वं॰ 41 – **भिस्साम** उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *आरभिस्साम कारेतुं उपसम्पदमङ्गलं,* चू॰ वं॰ 89.54; – **भित्वान** पू॰ का॰ कृ॰ – *युज्झितुं आरभित्वान घातेसुं ते पुनप्पुनं,* चू॰ वं॰ 99.132; – **भितब्बं** नपुं॰, सं॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्स वत्तं कातुं आरभितब्बं,* चूळव॰ अट्ठ॰ 116; **2. ला॰ अ॰,** हाथ में ले लेता है, निष्पादित करता है, सक्रिय हो जाता है, उद्योगशील हो जाता है, उत्पन्न करता है, उत्तेजित कर देता है, प्रेरित करता है, प्रयास करता है, व्यायाम करता है – **ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *एकच्चो पुग्गलो आरभति, न विप्पटिसारी होति,* अ॰ नि॰ 2(1).156; *आपत्तिवीतिक्कमनवसेन आरभति चेव,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.52; – **भामि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *वीरियं आरभामि अप्पत्तस्स पत्तिया,* अ॰ नि॰ 2(1).95; *आरभामीति दुविधम्पि वीरियं करोमि,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.36; – **न्ति** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *न वीरियं आरभन्ति,* अ॰ नि॰ 1(1).87; *आरभन्तीति दुविधम्पि वीरियं न करोन्ति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.44; – **थ** म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *तस्मातिह, भिक्खवे, भिय्योसोमत्ताय वीरियं आरभथ,* म॰ नि॰ 3.124; – **भाम** उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *न नं आरभाम,* विसुद्धि॰ 2.193; – **न्तो** पु॰, वर्त॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पञ्हं आरभन्तो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.177; – **न्तेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पुन आरभन्तेनापि आपुच्छितब्बं,* महाव॰ अट्ठ॰ 321; – **तो** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वीरियमारभतो दळ्हं,* ध॰ प॰ 112; *वीरियमारभतो दळ्हन्ति दुविधज्झाननिब्बत्तनसमत्थं थिरं वीरियं आरभन्तस्स,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.390; – **भेय्य** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *करुणाभावनायोगमारभेय्य ततो परं,* ना॰ रू॰ प॰ 1350; – **म्भथ** अनु॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *आरम्भथ निक्कमथ, युञ्जथ बुद्धसासने,* स॰ नि॰ 1(1).183; *आरम्भथाति आरम्भवीरियं करोथ,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.195; – **ते** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, आत्मने॰ – *अस्मिमानस्स पहानं आरभते,* पेटको॰ 192; – **मानो** वर्त॰ कृ॰, आत्मने॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरभमानो च सङ्खेपतो ताव आरभति,* विसुद्धि॰ 2.264; – **म्भव्हो** अनु॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *आरम्भव्हो दळ्हा होथ, खन्तिबलसमाहिता,* दी॰ नि॰ 2.180; *आरम्भव्हो दळ्हा होथाति एवं सन्ते वीरियं आरभथ,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.235; – **भि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *विपस्सनं आरभि,* पाचि॰ अट्ठ॰ 61; – **भिं** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *युज्झिं, इदानि एको व मच्चुना युद्धमारभिं,* म॰ वं॰ 32.17; – **भिंसु** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *तेसं दुवे वीरियमारभिंसु,* दी॰ नि॰ 2.201; – **भिस्सति** भवि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *न वीरियं आरभिस्सति तस्सङ्गणस्स,* म॰ नि॰ 1.32; – **भिस्सामि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *तस्स आदितो पभुति अत्थसंवण्णनं आरभिस्सामि,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 3; – **भिस्सन्ति** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *न वीरियं आरभिस्सन्ति,* अ॰ नि॰ 2(1).100; – **भितुं / द्धुं** निमि॰ कृ॰ – *अलमेव सद्धापब्बजितेन कुलपुत्तेन वीरियं आरभितुं,* स॰ नि॰ 1(2).27; *आरभितुन्ति चतुरङ्गसमन्नागतं वीरियं कातुं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.44; – **भित्वा** पू॰ का॰ कृ॰ – ... *विपस्सनं आरभित्वा नचिरस्सेव छळभिञ्ञो अहोसि,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.77; *विरियारम्भो, आरभितुं आरभित्वा आरब्भ,* सद्द॰ 2.409; – **भितब्बा** स्त्री॰, सं॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मेत्ताभावना आरभितब्बा,* विसुद्धि॰ 1.284; – **भितब्बं** नपुं॰, सं॰ कृ॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वीरियं आरभितब्बं,* चूळव॰ अट्ठ॰ 72, – **भितब्बे** पु॰, सं॰ कृ॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *निद्देसे आरभितब्बे,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.167.

**आरभति**[2] आ + √रभ (हिंसार्थक) का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आलभते], **शा॰ अ॰,** दृढ़ता के साथ पकड़ लेता है, काबू में कर लेता है, **ला॰ अ॰,** आक्रमण करता है, मारने के लिए टूट पड़ता है, हिंसा करता है – *रभति आरभति समारभति,* सद्द॰ 2.409; – **न्ति** ब॰ व॰ – *समणं गोतमं उद्दिस्स पाणं आरभन्ति,* म॰ नि॰ 2.35; *आरभन्तीति घातेन्ति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.33; – **थ** अनु॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *इमं पाणं आरभथा'ति,* म॰ नि॰ 2.37.

**आरभन** नपुं॰, आ + √रभ से व्यु॰, क्रि॰ ना॰, प्रारम्भ कर देना, आरम्भ कर देने की क्रिया – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरभनं आदिकरणं आरम्भो,* अभि॰ प॰ सूची 41; *आरम्भधातूति आरभनवसेन पवत्तवीरियं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.111; – **काल** पु॰, तत्पु॰ स॰, प्रारम्भ करने का काल – **लो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *विपस्सनाय कम्मं आरभनकालो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.256.

**आरभापेति** आ + √रभ[1] का प्रेर॰, वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, प्रारम्भ कराता है, प्रारम्भ करने हेतु प्रेरित करता है – **पयि** अद्य॰,

प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *तत्थ तत्थेव राजूहि विहारे आरभापयि,* म॰ वं॰ 5.80; – **त्वा** पू॰ का॰ कृ॰ – *कम्मानि आरभापेत्वा लेणानि अट्ठसट्ठियो,* म॰ वं॰ 16.12; *आरभापेत्वा ति द्वारट्ठपनादीनि कम्मानि पट्ठपेत्वा,* म॰ व॰ टी॰ 330(ना॰).

**आरभियति** आ + √रभ[2] के कर्म॰ वा॰, वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, **शा॰ अ॰,** दृढ़ता के साथ पकड़ लिया जाता है, काबू में कर लिया जाता है, **ला॰ अ॰,** मार दिया जाता है, हत्या कर दिया जाता है – **मानो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पाणो आरभियमानो दुक्खं दोमनस्सं पटिसंवेदेति,* म॰ नि॰ 2.37-8; *आरभियमानोति मारियमानो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.37.

**आरमन/आरमण** नपु॰, आ + √रम से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [आरमण], **1.** आमोद प्रमोद, मौज-मस्ती, अभिरति – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ आरमनं आरामो, अभिरतीति अत्थो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.182; **2.** विरति, बिलगाव, त्याग, थम जाना – **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरतीति आरमणं,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 114.

**आरमति** आ + √रम का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आरमते], **1.** आनन्द प्राप्त करता है, आमोद-प्रमोद से भरपूर हो जाता है, प्रसन्न होता है, सन्तुष्ट होता है – **न्ति** ब॰ व॰ – *आरमन्ति एत्थाति आरामो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.330; *आरमन्तीति रतिं विन्दन्ति कीळन्ति लळन्ति,* अ॰ नि॰ टी॰ 2.303; *एतेहि भवेहि आरमन्ति अभिनन्दन्तीति भवारामा,* इतिवु॰ अट्ठ॰ 155; – **मितब्ब** त्रि॰, सं॰ कृ॰ – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो आरमितब्बतो आरामो एतस्साति अब्यापज्झारामो,* इतिवु॰ अट्ठ॰ 130; **2.** छोड़ देता है, बिलग हो जाता है, हट जाता है, विरत हो जाता है – **न्ति** वर्त॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *आरमन्ति विरमन्ति पटिविरमन्ति,* महानि॰ 248; – **मेय्य** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *कुक्कुच्चा आरमेय्य,* महानि॰ 277.

**आरम्भ** पु॰, [आरम्भ], **शा॰ अ॰,** प्रारम्भ, कर्म का प्रारम्भ, शुरुआत – **म्भा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरम्भाति कम्मानं पठमारम्भा,* महानि॰ अट्ठ॰ 356; – **म्भं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अकारम्भं च भिक्खूनं भोगगामे च दापयि,* चू॰ वं॰ 54.40; – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *निसिन्नानं वो आरम्भतो पट्ठाय याव ममागमनं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.162; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरम्भस्स च अवसानस्स च वेमज्झट्ठानं,* पाचि॰ अट्ठ॰ 67; **ला॰ अ॰,** आदिकर्म, कार्य, व्यवसाय, कृत्य, प्रारम्भिक प्रयास, प्रयत्न, वीर्य, उत्साह, हिंसा, पापकर्म, विनय-नियमों के उलंघन से जनित अपराध या आपत्ति – *अयञ्हि आरम्भसद्दो कम्मे आपत्तियं किरियायं वीरिये हिंसायं विकोपनेति अनेकेसु अत्थेसु आगतो,* महानि॰ अट्ठ॰ 331; **क.** आदिकर्म, प्रारम्भिक कर्म, प्रयास का प्रारम्भिक चरण, प्रबल वीर्य अथवा पराक्रम – **म्भो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *यदा बोधिसत्तो दुक्करकारिकं अकासि, नेतादिसो अञ्ञत्र आरम्भो अहोसि निक्कमो ...,* मि॰ प॰ 230; ... *चेतसिको, आरम्भो चेतना कम्मं कायिका वाचसिका,* पेटको॰ 189; – **म्भं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भगवा पदं सोधेति, नो च आरम्भं,* नेत्ति 60; – **म्भेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *येनारम्भेन इदं सुत्तं भासति सो आरम्भो नियुत्तो,* पेटको॰ 298; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अत्थिक्खाताव इमस्स आरम्भस्स अनभासितं,* पेटको॰ 238; **ख.** वीर्य, पराक्रम, उत्साह – **म्भो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पब्बजितुं आरम्भो उस्साहो,* उदा॰ अट्ठ॰ 252; – **म्भा** ब॰ व॰ – *वियारम्भाति विविधा पुञ्ञाभिसङ्खारादिका आरम्भा,* महानि॰ अट्ठ॰ 355; *निट्ठं धम्मूपसंहिता, सीघं गच्छन्तु आरम्भा,* परि॰ अट्ठ॰ 267; **ग.** आपत्ति, हिंसा, वध, मारकाट, पापकर्म – **म्भा** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *बीजगामभूतगामसमारम्भा पटिविरतो होति,* दी॰ नि॰ 1.57; – **म्भानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरम्भानं निरोधेन, नत्थि, दुक्खस्स सम्भवो,* सु॰ नि॰ 749; स॰ उ॰ प॰ के रूप में अञ्ञाधिकारवचना॰, अना॰, उपा॰, कम्मट्ठाना॰, गन्था॰, ञाया॰, थिरा॰, थूपा॰, निग्गमना॰, निरा॰, पकरणा॰, पच्चया॰, पठमा॰, पुच्छा॰, पुब्बा॰, भावना॰, मरणा॰, महा॰, युद्धा॰, वचना॰, विगता॰, विपस्सना॰, विरिया॰ संवण्णना॰, सज्झाया॰, समा॰, सम्मसना, सेसा॰ के अन्त॰, द्रष्ट॰; स॰ पू॰ प॰ के रूप में, – **गहण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, 'आरम्भ' शब्द का प्रयोग – **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरम्भमत्तं एवेत्थ न अत्थसिद्धी ति दस्सनत्थं आरम्भगहणं,* सद्द॰ 3.919; – **ज** त्रि॰, कर्मों से उत्पन्न, पापकर्मों के कारण उत्पन्न, विनय-शिक्षापदों के पालन न करने के फलस्वरूप उत्पन्न – **जा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आयस्मतो खो आरम्भजा आसवा संविज्जन्ति,* अ॰ नि॰ 2(1).157; *आरम्भजाति आपत्तिवीतिक्कमसम्भवा,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.52; – **जे** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरम्भजे आसवे पहायाति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.52; – **ट्ठ** पु॰, तत्पु॰ स॰, "आरम्भ" (उत्साह) का अर्थ या तात्पर्य – **ट्ठेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरम्भट्ठेन वीरियं,* नेत्ति॰ 45; – **त्त** नपुं॰, भाव॰, प्रारम्भ होने की अवस्था – **त्ता** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कतारम्भत्ता नानप्पकारेन सब्बं,* सद्द॰ 1.144; – **त्थ** पु॰, आरम्भ अथवा प्रबल उत्साह का अर्थ – **त्थो**

प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पमिणन्तीति एत्थ आरम्भत्थो प-सद्दोति आह तुलेतुं आरभन्ती'ति,* अ॰ नि॰ टी॰ 3.106; – **दळ्हता** स्त्री॰, कर्म को प्रारम्भ किए जाने के विषय में दृढ़ता, आदि कर्म-विषयिणी दृढ़ता – **ता** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *आरम्भदळ्हता, धीरवीरभावो ... एवमादिका सब्बापि बोधिसम्भारपटिपत्ति वीरियानुभावेनेव समिज्झतीति* ..., चरिया॰ अट्ठ॰ 289; – **धातु** स्त्री॰, कर्म को प्रारम्भ करने का प्रबल उत्साह, कर्म के प्रथम आरम्भ के लिए वीर्य – **तु** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अत्थि, भिक्खवे, आरम्भधातु निक्कमधातु,* स॰ नि॰ 3(1).83; *आरम्भधातूति पठमारम्भवीरियं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.178; – **तुं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वीरियं नाम लभन्ति आरम्भधातुं उपादाय,* पेटको॰ 190; – **या** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"आरब्भधातुया सति आरम्भवन्तो सत्ता पञ्ञायन्ती"ति,* अ॰ नि॰ 2(2).53; पाठा॰ आरम्भधातुया; – **पच्चया** अ॰, प॰ वि॰, प्रतिरू॰, क्रि॰ वि॰, (पाप) कर्मों के प्रारम्भ किए जाने के फलस्वरूप – *यं किञ्चि दुक्खं सम्भोति सब्बं आरम्भपच्चयाति,* सु॰ नि॰ पृ॰ 194; – **पञ्ञत्ति** स्त्री॰, कर्म को प्रारम्भ किए जाने का कथन, आदिकर्म की संज्ञा – **त्ति** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरम्भपञ्ञत्ति वीरियिन्द्रियस्स,* नेत्ति॰ 50; – **लक्खण** त्रि॰, ब॰ स॰, उत्साह के लक्षण से युक्त – **णं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरम्भलक्खणं वीरियं,* नेत्ति॰ 25; – **वत्थु** नपुं॰, वीर्य का आधारभूत कारण – **त्थूनि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अट्ठ आरम्भवत्थूनि,* दी॰ नि॰ 3.203; *आरम्भवत्थूनीति वीरियकारणानि,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.207; – **वीरिय** नपुं॰, कर्म॰ स॰, प्रबल प्रयास, मानसिक प्रयत्न – **यं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ आरम्भथाति आरम्भवीरियं करोथ,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.195; – **सुद्धि** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, वीर्य अथवा कार्य-विषयक उत्साह की शुद्धि – **द्धि** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मनोति आरम्भो नेव पदसुद्धि, न आरम्भसुद्धि,* नेत्ति॰ अट्ठ॰ 306.

**आरम्भति** आ + √रम्भ का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ [आरभते], **1**. प्रारम्भ करता है, दृढ़ प्रयास करता है, समुत्तेजित अथवा प्रोत्साहित करता है, सक्रिय करता है, उत्पन्न करता है, **2**. पाप कर्म करता है, आपत्ति में आपतित हो जाता है – *आरम्भति च विप्पटिसारी च होती'ति एत्थ आपत्ति,* महानि॰ अट्ठ॰ 331; – **न्ति** ब॰ व॰ – *आरम्भन्ति चेतसिको,* पेटको॰ 189; – **थ / व्हो** अनु॰, म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *आरम्भथ निक्कमथ, युञ्जथ बुद्धसासने,* पेटको॰ 217; *आरम्भव्हो दळ्हा होथाति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.235.

**आरम्भन** नपुं॰, आ + √रम्भ से व्यु॰, क्रि॰ ना॰, प्रोत्साहन, प्रबल प्रयास, दृढ़ प्रयत्न, कठोर व्यायाम, स॰ प॰ के रूप में, – **वसेन** क्रि॰ वि॰, सुदृढ़ प्रयास के रूप में – *वीरियञ्हि आरम्भनवसेन आरम्भोति वुच्चति,* महानि॰ अट्ठ॰ 331.

**आरम्भनक** नपुं॰, आरम्भन से व्यु॰, उपरिवत् – *वीरियञ्हि आरभनकवसेन आरम्भोति वुच्चति,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.38; पाठा॰ आरभनकवसेन.

**आरम्भवन्तु** त्रि॰, प्रारम्भ कर देने वाला, प्रबल प्रयास करने वाला, अध्यवायी, वीर्यवान् – **न्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *"आरब्भधातुयासति आरब्भवन्तो सत्ता पञ्ञायन्ती"ति,* अ॰ नि॰ 2(2).53; पाठा॰ आरब्भवन्तो.

**आरम्मण** नपुं॰, संभवतः आ + √रम्भ से व्यु॰, क्रि॰ ना॰, आलम्बन अथवा आरम्मन का परिवर्तित रूप [आलम्बन], **शा॰ अ॰**, आश्रय, सहारा, टेक, आशय, आवास, आधार – *पतिट्ठापि हि आलम्बीयतीति आरम्मणं नाम होति ... अञ्ञत्थ पाळियम्पि हि पतिट्ठा "आरम्मण"न्ति वुच्चन्ति,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.174; *या आहारट्ठिति या पुनब्भवाभिनिब्बत्तिका ठिति या च पोनोभविका ठिति, अयं वुच्चति आरम्मणं,* पेटको॰ 307; *अप्पटिक्खिपितब्बेन अत्तनो फलेन आलम्बियतीति आलम्बणं,* प॰ प॰ अट्ठ॰ 289; – **णं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"आरम्मणं ब्रूहि समन्तचक्खु, यं निस्सितो ओघमिमं तरेय्यं,* सु॰ नि॰ 1075; *आरम्मणन्ति निस्सयं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.284; *आरम्मणं ब्रूहि समन्तचक्खूति आरम्मणं आलम्बणं निस्सयं उपनिस्सयं ब्रूहि* ..., चूळनि॰ 91; **ला॰ अ॰ 1.**, इन्द्रियों का विषय, चेतना का विषय, चित्त एवं चैतसिक धर्मों का आश्रय, गोचर, आयतन, इन्द्रियों (ग्राहकों) द्वारा ग्राह्य रूप, शब्द, गन्ध, रस, स्पृष्टव्य एवं धर्म, बाह्य आयतन – **णं**[1] प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आलम्बो विसयो तेजारम्मणालम्बनानि च,* अभि॰ प॰ 94; *इन्दोधिपतिसक्केस्वारम्मणं, हेतु गोचरे,* अभि॰ प॰ 1132; ... *तदेव दुब्बलपुरिसेन दण्डादि विय चित्त चेतसिकेहि आलम्बीयति, तानि वा आगन्त्वा एत्थ रमन्तीति आरम्मणं* ..., अभि॰ ध॰ वि॰ टी॰ 121; – **णं**[2] द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"आरम्मणतो"ति पाणातिपाता वेरमणी परस्स जीवितिन्द्रियं आरम्मणं कत्वा अत्तनो वेरचेतनाय विरमति,* विभ॰ अट्ठ॰ 363; – **णानि** ब॰ व॰ – *आरम्मणानि नाम रूपारम्मणं सद्दारम्मणं गन्धारम्मणं रसारम्मणं फोट्ठब्बारम्मणं धम्मारम्मणञ्चेति छब्बिधानि भवन्ति,* अभि॰ ध॰ स॰ 21; **ला॰ अ॰ 2**. हेतु, चौबीस प्रत्ययों (पच्चयों) में से एक, कारण, तार्किक आधार – **णं**[1] प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आलम्बीयति*

*अवहरिस्सामीति,* तदे.; – **ट्ठे** सप्त. वि., ए. व. – *आरामट्ठेपि – आरामं ताव दस्सेन्तो,* पारा. अट्ठ. 1.270.

**आरामट्ठकविनिच्छय** पु., तत्पु. स., आराम में स्थित रहने के विषय में निश्चय – **येन** तृ. वि., ए. व. – *आरामट्ठकविनिच्छयेन विनिच्छिनितब्बं,* पारा. अट्ठ. 1.277.

**आरामट्ठकथा** स्त्री., 1. पारा. अट्ठ. के एक खण्ड का शीर्षक, पारा. अट्ठ. 1.270-271; 2. विन. वि. के एक खण्ड का शीर्षक, विन. वि. 151-153.

**आरामता** स्त्री., आराम का भाव., आमोद-प्रमोद से परिपूर्णता, आनन्दमयता – **ता** प्र. वि., ए. व. – *पञ्चविधे संसग्गे आरामता,* अ. नि. अट्ठ. 3.250.

**आरामदण्ड** पु., एक ब्राह्मण का नाम – **ण्डो** प्र. वि., ए. व. – *आरामदण्डो ब्राह्मणो,* अ. नि. 1(1).82; – **ब्राह्मणादीहि** तृ. वि., ब. व. – *आरामदण्डब्राह्मणादीहि मनुस्सेहि,* उदा. अट्ठ. 3.

**आरामदान** नपुं., तत्पु. स. [आरामदान], उद्यान का दान, उद्यान-युक्त स्थल का विहार के रूप में प्रयोग करने हेतु दान – **नेन** तृ. वि., ए. व. – *इमिनारामदानेन, चेतनापणिधीहि च, भवे निब्बत्तमानोहं,* अप. 1.36.

**आरामदायक** पु., स. उ. प. में प्रयुक्त, 1. आराम का दान करने वाला, 2. एक स्थविर का नाम, सङ्घा-. संघ के लिए आराम का दान करने वाला – **को** प्र. वि., ए. व. – *सङ्घारामदायको तापसो सुमापितं ... पादासि,* अप. अट्ठ. 1.285; *इदं सुदं आयस्मा आरामदायको थेरो इमा गाथायो अभासित्थाति,* अप. 1.269.

**आरामदूसकजातक** नपुं., अनेक जातक-कथानकों का शीर्षक, जा. अट्ठ. 1.243-245; जा. अट्ठ. 2.285-287.

**आरामदेवता** स्त्री., तत्पु. स., उद्यान का देवता – **ता** प्र. वि., ए. व. – *आरामदेवता वनदेवता रुक्खदेवता ...,* म. नि. 1.387; *आरामदेवताति तत्थ तत्थ पुप्फारामफलारामेसु अधिवत्था देवता,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(2).265.

**आरामद्वार** नपुं., तत्पु. स., विहार का बाहरी द्वार, आराम का बाहरी दरवाजा – **रा** प. वि., ए. व. – *आरामद्वारा निक्खम्म, पदुमुत्तरो महामुनि,* अप. 1.49; *आरामद्वाराति सब्बसत्तानं धम्मदेसनत्थाय विहारद्वारतो निक्खमित्वा,* अप. अट्ठ. 1.320.

**आरामनिस्सयी** त्रि., उद्यान के समीप निवास करने वाला, आराम में आश्रय लेकर रहने वाला – **यी** पु., प्र. वि., ए. व. – *अहमस्मि, भो गोतम आरामनिस्सयी परिसावचरो,* स. नि. 3(1).90; *आरामं निस्साय वसनभावेन आरामनिस्सयी,* स. नि. अट्ठ. 3.182.

**आरामपत्त** त्रि., तत्पु. स. [आरामप्राप्त], आराम में पहुंचा हुआ, उद्यान में पहुंच चुका – **त्तानं** पु., ष. वि., ब. व. – *तेसमारामपत्तानं, धम्मं देसेसि चक्खुमा,* अप. 2.348.

**आरामपाल** पु., उद्यान-रक्षक, माली, आराम की रक्षा करने वाला – **लो** प्र. वि., ए. व. – *आरामपालो आरामं गन्त्वा अम्बरुक्खमूलेसु पंसुं अपनेत्वा तादिसं पंसुं आकिरि,* वि. व. अट्ठ. 242; – **लं** द्वि. वि., ए. व. – *सो आरामपालं आह,* वि. व. अट्ठ. 242.

**आरामप्पवेसन** नपुं., तत्पु. स. [आरामप्रवेशन], उद्यान का प्रवेश द्वार, विहार का प्रवेश द्वार – **नं** प्र. वि., ए. व. – *भिक्खुनिया तियोजने ठत्वा आरामप्पवेसनं आपुच्छितब्बं भविस्सति,* महाव. अट्ठ. 394.

**आराममरियादक** त्रि., ब. स., विहार की सीमा के अन्दर आने वाला, आराम की सीमा के अन्तर्गत – **कं** नपुं., द्वि. वि., ए. व. – *पादा नगरगल्लं च आराममरियादकं,* चू. वं. 48.36.

**आरामरक्खक** पु., उद्यान का रक्षक, माली, आराम (विहार) का रक्षक – **का** प्र. वि., ब. व. – *गिहीनं आरामरक्खका भिक्खूनं देन्ति,* पारा. अट्ठ. 1.312.

**आरामरक्खनक** पु., उद्यान की रखवाली करने वाला – **को** प्र. वि., ए. व. – *आरामरक्खनको मक्कटो,* जा. अट्ठ. 1.244.

**आरामरम्म** पु./नपुं., कर्म. स., आराम अथवा विहार का रमणीय वास-स्थान, रमणीय या सुखदायक आराम – **म्मं** द्वि. वि., ए. व. – *अनिच्छन्तं व नेत्वातमारामरम्ममुत्तमं,* जि. च. 399(रो.).

**आरामरामणेय्यक** नपुं., तत्पु. स., उद्यान की रमणीयता अथवा सुन्दरता – **कं**[1] प्र. वि., ए. व. – *सेय्यथापि, भिक्खवे, अप्पमत्तकं इमस्मिं जम्बुदीपे आरामरामणेय्यकं,* अ. नि. 1(1).48; *आरामरामणेय्यकन्ति पुप्फारामफलारामानं रामणेय्यकं,* अ. नि. अट्ठ. 1.364; – **कं**[2] द्वि. वि., ए. व. – *सुपिनकं परिसता आरामरामणेय्यकं ... पोक्खरणीरामणेय्यक'न्ति,* दी. नि. 2.248.

**आरामरुक्ख** नपुं., तत्पु. स. [आरामवृक्ष], उद्यान का वृक्ष, बाग का वृक्ष, आनन्ददायक अथवा मनोहारी वृक्ष – **क्खे/क्खानि** द्वि. वि., ब. व. – *आरामरुक्खानि च रोपयिस्सं,* वि. व. 1131; *आरामरुक्खानि चा आरामभूते*

*रुक्खे,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 255; *सुवण्णरसधारापरिसेकपिञ्जरपत्तपुप्फफलविटपे विय आरामरुक्खे करिंसु,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.87; – **चेतिय/चेत्य** नपुं॰, द्व॰ स॰, आराम अथवा विहार के वृक्ष एवं चैत्य – **त्यानि** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *बहुं वे सरणं यन्ति ... आरामरुक्खचेत्यानि, मनुस्सा भयतज्जिता,* ध॰ प॰ 188; *वेळुवन जीवकम्बवनादयो आरामे च उदेनचेतियगोतमचेतियादीनि रुक्खचेत्यानि च,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.142.

**आरामरोप** पु॰, उद्यानों को रोपने वाला, बाग बगीचा में वृक्षों, लताओं एवं पौधों को लगाने वाला (माली) – **पा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरामरोपा वनरोपा, ये जना सेतुकारका,* स॰ नि॰ 1(1).38; *आरामरोपाति पुप्फारामफलारामरोपका,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.79.

**आरामरोपन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, उद्यानों को रोपना, उद्यान तैयार करना, बाग लगाना, स॰ प॰ के अन्त॰, – *आरामरोपनसेतुबन्धनचङ्कमनकरणादीसु पुञ्ञकम्मेसु पसुतो हुत्वा,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 131.

**आरामवग्ग** पु॰, पाचि॰ तथा परि॰ के कुछ वग्गों का शीर्षक, पाचि॰ 419-432; पाचि॰ अट्ठ॰ 206-209; परि॰ 127-129; 149-150.

**आरामवत्थु** नपुं॰, **क.** विहार का स्थल, विहारों के निर्माण के लिए निर्धारित भूखण्ड, उजड़ चुके विहारों के स्थान पर खाली पड़ा भूखण्ड – **त्थु** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरामवत्थु कारापितं होति,* महाव॰ 184; *आरामवत्थु नाम तेसंयेव आरामानं अत्थाय परिच्छिन्दित्वा ठपितोकासो, तेसु वा आरामेसु विनट्ठेसु तेसं पोराणकभूमिभागो,* चूळव॰ अट्ठ॰ 76; *यथा आरामस्स वत्थुभूतपुब्बो पदेसो आरामस्स अभावे "आरामवत्थू"ति वुच्चति ...,* सारत्थ॰ टी॰ 1.298; **ख.** उद्यान लगाने के लिए तैयार किया गया भूखण्ड, वह क्षेत्र, जिसे तीन ओर से घेराबन्दी करके भविष्य में उद्यान लगाने हेतु खाली छोड़ दिया गया है – *वत्थु नाम आरामवत्थु विहारवत्थु,* पारा॰ 57; *बीजं वा उपरोपके वा अरोपेत्वाव केवलं भूमिं सोधेत्वा तिण्णं पाकारानं येन केनचि परिक्खिपित्वा वा अपरिक्खिपित्वा वा पुप्फारामादीनं अत्थाय ठपितो भूमिभागो आरामवत्थु नाम,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.273.

**आरामवनमाली** त्रि॰, उद्यानों एवं वनों के पुष्पों की माला को धारण करने वाला – **लिनिं** स्त्री॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कदाहं मिथिलं फीतं, आरामवनमालिनिं, पहाय पब्बजिस्सामि,* जा॰ अट्ठ॰ 6.54.

**आरामसम्पन्न** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, उद्यानों से युक्त, बाग-बगीचों से भरपूर – **न्नं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पस्सेय्य पुराणं नगरं ... आरामसम्पन्नं,* स॰ नि॰ 1(2).93.

**आरामसामिक** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आरामस्वामी], उद्यान का स्वामी, बगीचे का मालिक – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *कूटसक्खिं ओतारेत्वा आरामसामिकं जिनातीति अत्थो,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.271; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *आरामसामिकस्स संसयं जनेति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.270.

**आरामसील** त्रि॰, ब॰ स॰, उद्यानों में जाने का शौकीन स्वभाव से ही उद्यानों का प्रेमी – **ला** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरामसीला च उय्यानं, नदी ञाति, परकुलं, आदासदुस्समण्डनमनुयुत्ता, या चित्थी मज्जपायिनी,* जा॰ अट्ठ॰ 5.431.

**आरामस्स** पु॰/नपुं॰, व्य॰ सं॰, श्रीलङ्का के एक प्राचीन ग्राम का नाम – **स्सं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *लोहरूपस्स पादासि आरामस्सं च गामकं,* चू॰ वं॰ 49.17.

**आरामाभिमुख** त्रि॰, उद्यान की ओर उन्मुख – **खं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰, क्रि॰ वि॰, बाग की ओर – *पटिबद्धचित्तो अस्सं तं आरामाभिमुखं पेसेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 3.359.

**आरामिक** त्रि॰, [आरामिक], **1.** उद्यान में रहने वाला, उद्यान के साथ जुड़ा हुआ, उद्यानरक्षक – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *हापेति अत्थं दुम्मेधो, कपि आरामिको यथा'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.244; *आरामिको यथाति यथा आरामे नियुत्तो आरामरक्खनको मक्कटो,* तदे॰; **2.** उद्यान अथवा वन के आवासों में निवास करने वाला (भिक्षु), वनवासी भिक्षु, कुटी में रहने वाला (भिक्षु) – **कानं** पु॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरामिकानं भिक्खूनं आरामेसु तहिं तहिं एकं एकं कुटिं कत्वा ...,* चू॰ वं॰ 52.19; **3.** पु॰, आराम अथवा विहार का कर्मचारी, विहार का प्रबन्धक अथवा अधिकारी – **को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *न ... भगवता आरामिको अनुञ्ञातो,* महाव॰ 283; *यो मया, भणे, अय्यस्स आरामिको पटिस्सुतो, दिन्नो सो आरामिको'ति,* महाव॰ 284; – **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अयस्स आरामिकं दम्मी'ति,* महाव॰ 284; – **केन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अत्थो, भन्ते, अय्यस्स आरामिकेना'ति,* महाव॰ 283; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरामिकस्स निवेसनं,* महाव॰ 284; – **का** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरामिका दिस्वा दीघभाणकअभयत्थेरस्स आरोचेसुं,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.62; – **के** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *भिक्खुसङ्घस्स आरामिके देमाति,* महाव॰ अट्ठ॰ 269; – **केहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरामकेहि सद्धिं*

*एकतो खादति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.282; – **कानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *भिक्खूनं वा आरामिकानं वा पत्तभागम्पि लभित्वा ...,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.245; – **केसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरामिकेसु आगतेसु अम्हाकं भारं करोथ,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.81; – **किच्च** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, किसी विहार में सेवक अथवा सहायक का काम – **च्चं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *आरामिककिच्चं साधेन्ता ... निच्चं महादानं अदंसु,* जा॰ अट्ठ॰ 1.48; – **कुल** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, उद्यान-कर्मचारी का कुल, विहार अथवा आराम के सेवक का कुल – **लं**[1] प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कहं इमं आरामिककुलं गत'न्ति,* महाव॰ 285; – **लं**[2] द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *राजा ... तं आरामिककुलं बन्धापेसि,* महाव॰ 285; – **गाम** पु॰, तत्पु॰ स॰, आराम अथवा विहार में काम करने वाले लोगों का ग्राम – **मे** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ ··· *भोगगामे च दापयि तथारामिकगामे च,* चू॰ वं॰ 52.26; – **दारक** पु॰, विहार में सेवक या सहायक के रूप में काम करने वाले का पुत्र, आराम में काम करने वाला बालक – **केहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरमिकदारकेहि संसट्ठो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.76; – **दास** पु॰, कर्म॰ स॰, विहार में काम करने वाला दास, आराम में काम कर रहा सेवक – **सा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *विहारेसु राजूहि आरामिकदासा नाम दिन्ना होन्ति,* महाव॰ अट्ठ॰ 269; – **पेसक** पु॰, विहार में काम कर रहे कर्मचारियों का अधिष्ठाता अथवा अधीक्षक – **को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेन खो पन समयेन सङ्घस्स ... आरामिकपेसको न होति,* चूळव॰ 310; – **भाव** पु॰, उद्यानपाल होना, माली होना, उद्यानपालत्व – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *आरामिकभावं पत्थयमानो ...,* पारा॰ 26; – **भूत** त्रि॰, वह जो आराम अथवा विहार का सेवक हो चुका है, विहार का कर्मचारी बन चुका व्यक्ति – **ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *ते आरामिकभूता वा उपासकभूता वा पञ्चसिक्खापदे समादाय वत्तन्ति,* म॰ नि॰ 2.207; – **वेवचन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, आरामिक का पर्याय, आरामिक के लिए प्रयुक्त उपाधि – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कप्पियकारकोति ..., वेय्यावच्चकरो, अप्पहरितकारको, यागुभाजको, फलभाजको, खज्जकभाजकोति ... आरामिकवेवचनेन ... होति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.201; – **सदिस** त्रि॰, आरामिक के जैसा, विहार के सेवक अथवा कर्मचारी के समान – **सा** स्त्री॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरामिकसदिसा एते उपासिके,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.246; – **समणुद्देस** पु॰, **1.** द्व॰ स॰, आराम के कर्मचारी एवं श्रामणेर, **2.** कर्म॰ स॰, आरामिक का काम करने वाला श्रामणेर – **से** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *मुदुकेन आरामिकसमणुद्देसे पक्कोसित्वा सोधापेत्वा ... वसितब्बं,* विसुद्धि॰ 1.72-73; ··· **सेहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *भविस्सन्ति भिक्खू अनागतमद्धानं आरामिकसमणुद्देसेहि संसट्ठा विहरिस्सन्ति, आरामिकसमणुद्देसेहि संसग्गे ... पाटिकङ्खं,* अ॰ नि॰ 2(1).102; – **सेसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तावदेवस्स तिब्बं हिरोत्तप्पं पच्चुपट्ठितं होति भिक्खूसु भिक्खुनीसु उपासकेसु उपासिकासु अन्तमसो आरामिकसमणुद्देसेसु,* अ॰ नि॰ 1(2).91.

**आरामिकगामक** पु॰, व्य॰ सं॰, राजगृह के समीप में स्थित एक गांव का नाम, जिसका दूसरा नाम पिलिन्दगामक भी था – **को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरामिकगामकोति'पि नं आहंसु, पिलिन्दगामको'तिपि नं आहंसु,* महाव॰ 284.

**आरामिकिनी** स्त्री॰, आराम अथवा विहार में काम करने वाली नारी, विहार की परिचारिका – **नी** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सा आरामिकिनी तं तिणण्डुपकं गहेत्वा तस्सा दारिकाय सीसे पटिमुञ्चि,* महाव॰ 284; – **निं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तं आरामिकिनिं एतदवोच,* महाव॰ 284; – **निया** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्सा आरामिकिनिया धीता,* महाव॰ 284.

**आरामुय्यानोपवनतळाकपोक्खरणिसम्पन्न** त्रि॰, द्व॰ स॰/तत्पु॰ स॰, आरामों, उद्यानों, उपवनों, तालाबों एवं पुष्करणियों से युक्त – **न्नं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सागलं नाम नगरं ... आरामुय्यानोपवनतळाकपोक्खरणिसम्पन्नं,* मि॰ प॰ 2.

**आरामूपचार** पु॰, तत्पु॰ स॰, आराम अथवा विहार का पार्श्ववर्ती क्षेत्र, विहार का अहाता, विहार का उपक्षेत्र – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरामं आरामूपचारं ठपेत्वा (आगन्त्वा),* पाचि॰ 241; *आरामूपचारं ठपेत्वाति आरञ्ञकसेनासनारामञ्च तस्स उपचारञ्च ठपेत्वा,* पाचि॰ अट्ठ॰ 147; – **रे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरामे आरामूपचारे चोरानं निविट्ठोकासो दिस्सति,* पाचि॰ 240; *तं दस्सेतुं आरामे आरामूपचारे'तिआदि वुत्तं,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.281.

**आरामूपवन** नपुं॰, द्व॰ स॰, उद्यान एवं उपवन – **नानि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरामानीति आरामूपवनानीति अत्थो,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 91.

**आराव** पु॰, आ + √रु से व्यु॰, [आराव], आवाज, ऊंची आवाज, हल्ला, ध्वनि – *आराव-संराव-विराव-घोसारवा सुतित्थी सर निस्सनो च,* अभि॰ प॰ 128.

**आरिय** त्रि., अरिय से व्यु., **क.** आर्य जाति का, **ख.** एक जनजाति के लिए प्रयुक्त – **ये** पु., द्वि॰ वि., ब॰ व॰ – *ठकुरप्पमुखे सब्बे पुच्छिंसु आरिये भटे,* चू॰ वं॰ 90.27.

**आरियक्खत्तयोद्धा** पु., श्रीलङ्का में राजा द्वारा चुने गए योद्धाओं का एक वर्ग – **नं** च॰ वि., ब॰ व॰ – *आरियक्खत्तयोद्धानं भत्तिं दातुं समारभुं,* चू॰ वं॰ 90.16.

**आरियचक्कवत्ती** पु., व्य॰ सं., एक प्राचीन तमिल-सेनापति का नाम अथवा उपाधि – **त्ती** प्र॰ वि., ए॰ व॰ – *आरियचक्कवत्तीति विस्सुतो नारियो पि सो,* चू॰ वं॰ 90.44.

**आरियमुनित्थेर** पु., व्य॰ सं., एक स्थविर के लिए प्रयुक्त नाम अथवा उपाधि – **रं** द्वि॰ वि., ए॰ व॰ – *दुतियारियमुनित्थेरं ससंघं हि निमन्तिय,* चू॰ वं॰ 100.95.

**आरिस्स** नपुं., भाव., इसि से व्यु. [आर्ष्य], ऋषि-भाव, ऋषि या मुनि की अवस्था, ऋषि से सम्बद्ध होना – **स्सं** प्र॰ वि., ए॰ व॰ – *इसिस्स भावो आरिस्सं,* क॰ व्या॰ 404; *आदिविकारो ताव – आरिस्सं ...,* क॰ व्या॰ 406.

**आरुण्ण** नपुं., आ + √रुद से व्यु., रोना, विलाप, रोदन, स॰ प॰ में प्रयुक्त – *अताणो असरणो आरुण्णरुण्णकारुञ्ञरवं परिदेवमानो,* मि॰ प॰ 322.

**आरुप्प/आरुप/अरुप** पु./नपुं., अरूप से व्यु. [बौ॰ सं., आरूप्य], **1.** रूपरहित आलम्बनों वाला, अरूपध्यान, आकाश की अनन्तता, विज्ञान का आयतन, अकिञ्चनता का आयतन तथा न संज्ञा एवं न असंज्ञा का आयतन, इन रूपरहित चार आलम्बनों वाला अरूप ध्यान, **2.** अरूप–भव, तीन प्रकार के भवों में से तृतीय भव, रूपरहित ब्रह्मा का लोक, **3.** अरूप-धातु – **पं** प्र॰ वि., ए॰ व॰ – *रूपानमेतं निस्सरणं यदिदं अरूपं,* दी॰ नि॰ 3.220; *रूपानं निस्सरणं यदिदं आरुप्पन्ति एत्थ आरुप्पेपि अरहत्तमग्गो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.222; ... *अप्पनं पापुणाति, आरम्मणातिक्कमभावनावसेन आरुप्पं,* विसुद्धि॰ 1.230; – **प्पं** द्वि॰ वि., ए॰ व॰ – *असदिसरूपो नाथो, आरुप्पं यं चतुब्बिधं आह,* विसुद्धि॰ 1.328; *उद्धं वा आरुप्पं, अधो कामधातुं, तिरियं रूपधातुं अनवसेसं फरन्तो,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 202; – **तो** प॰ वि., ए॰ व॰ – *आरुप्पतो हि अञ्ञस्मिम्पि पञ्चवोकारभवे तं विपाकनामं हदयवत्थुनो सहायं हुत्वा ...,* विभ॰ अट्ठ॰ 166; – **स्स** ष॰ वि., ए॰ व॰ – *आरुप्पस्स च निरोधस्स च गहणं अञ्ञत्थ पाठे वुत्तक्कमेनेव कतं,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.296; – **प्पे** सप्त॰ वि., ए॰ व॰ – *आरुप्पे परस्स चित्तं जानितुकामो ...,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.284; *नाममेव हि आरुप्पे, पटिसन्धिपवत्तिसु,* विभ॰ अट्ठ॰ 165; – **प्पा** पु., प्र॰ वि., ब॰ व॰ – *अरूपे आरम्मणे पवत्ता आरुप्पा,* अभि॰ ध॰ वि॰ 226; *ये ते सन्ता विमोक्खा, अतिक्कम्म रूपे आरुप्पा, ते कायेन फुसित्वा विहरेय्य'न्ति,* म॰ नि॰ 1.42; *आरुप्पाति आरम्मणतो च विपाकतो च रूपविरहिता,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू.प.) 1(1).171; – **प्पानि** नपुं., प्र॰ वि., ब॰ व॰ – *पञ्च रूपावचरानि चत्तारि च आरुप्पानि,* विसुद्धि॰ 2.177; – **प्पे** पु., द्वि॰ वि., ब॰ व॰ – *चत्तारो आरुप्पे गण्हिंसु,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 16; – **पेहि**[1] पु., तृ॰ वि., ब॰ व॰ – *पञ्च सुद्धावासा चतूहि आरूपेहि सद्धिं नवाति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू.प.) 1(2).229; – **पेहि**[2] प॰ वि., ब॰ व॰ – *अरूपेहि निरोधो सन्ततरोति,* सु॰ नि॰ (पृ.) 195; – **प्पानं** ष॰ वि., ब॰ व॰ – *अरूपावचरं चतुन्नं आरुप्पानं योगवसेन चतुब्बिधं,* विसुद्धि॰ 2.80; – **पेसु** पु., सप्त॰ वि., ब॰ व॰ – *चतूसु पन आरुप्पेसु आरम्मणसमतिक्कमो होति,* विसुद्धि॰ 1.109; *अरुप्पेसु असण्ठिताति,* इतिवु॰ अट्ठ॰ 195; – **कथा** स्त्री., कथा॰ के छठे वर्ग की चौथी कथा का शीर्षक, कथा॰ 271-272; प॰ प॰ अट्ठ॰ 189; – **किरिया** स्त्री., अरूपावचरभूमि के चार प्रकार के क्रियाचित्त – **या** प्र॰ वि., ब॰ व॰ – *चतस्सो आरुप्पकिरिया,* विभ॰ अट्ठ॰ 23; – **कुसल** नपुं., तत्पु॰ स., अरुपावचरभूमि के चार कुशलचित्त – **लानि** प्र॰ वि., ब॰ व॰ – *चत्तारि आरुप्पकुसलानि,* विभ॰ अट्ठ॰ 23; – **गमन** नपुं., तत्पु॰ स., अरूपभूमि अथवा अरूपलोक में पुनर्जन्म का ग्रहण – **नं** प्र॰ वि., ए॰ व॰ – *पटिसन्धिवसेन अरूपगमनं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.188; – **चित्त** नपुं., अरूपावचरभूमि का चित्त, स॰ उ॰ प॰ के रूप में, **दुतिया॰**- अरूपावचरभूमि का द्वितीय चित्त, जिसका आलम्बन विज्ञान का आयतन होता है – **त्तं** प्र॰ वि., ए॰ व॰ – *दुतियारुप्पचित्तञ्च, चतुत्थारुप्पमानसं,* अभि॰ अव॰ 314; – **चुति** स्त्री., तत्पु॰ स., अरूप-भूमि अथवा रूपरहित ब्रह्मलोकों में मृत्यु, अरूप-धातु में जीवन से बिलगाव – **या** तृ॰ वि., ए॰ व॰ – *आरुप्पचुतियापि अनन्तरा पटिसन्धि वेदितब्बा,* विसुद्धि॰ 2.181; *अरूपावचरे च ... हेट्ठिमा हेट्ठिमा पटिसन्धि नत्थीति चतुत्थारुप्पचुतिया नवत्तब्बारम्मणपटिसन्धि नत्थि,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 2.283; – **चेतस** नपुं., कर्म॰ स., अरूपावचरध्यान का चित्त, स॰ उ॰ प॰ के रूप में, **दुतिया॰**- द्वितीय अरूपध्यान का कुशलचित्त एवं विपाकचित्त – **सो** ष॰ वि., ए॰ व॰ – *पठमारुप्पकुसलं दुतियारुप्पचेतसो,* अभि॰ अव॰ 366; –

ज्झान नपुं॰, कर्म॰ स॰, अरूपध्यान, रूपरहित चार आलम्बनों पर ध्यान – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ततियस्स आरुप्पज्झानस्स आरम्मणत्ता,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.144; – **नानि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *चत्तारि आरुप्पज्झानानिपि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू.प.) 1(1).171; – **ट्ठायी** त्रि॰, अरूपध्यान में स्थित, अरूपलोक अथवा रूप-रहित ब्रह्मलोकों में विद्यमान – **यिनो** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अरूपट्ठायिनोति अरूपावचरा,* इतिवु॰ अट्ठ॰ 195; *ये च रूपूपगा सत्ता, ये च अरूपट्ठायिनो,* इतिवु॰ 46; सु॰ नि॰ 759; – **देसना** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, अरूपध्यान अथवा अरूप-भूमि के विषय में उपदेश – **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सब्बप्पकारेन आरुप्पदेसनमेव भजति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 231; – **निद्देस** पु॰, विसुद्धि॰ के दसवें परिच्छेद का शीर्षक, इस परिच्छेद में चार अरूपध्यानों का विवेचन है, विसुद्धि॰ 1.316-331; विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.370-387; – **पटिसन्धि** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, अरूप-लोक में पुनर्जन्म, रूपरहित ब्रह्मलोकों में पुनर्जन्म का ग्रहण – **या** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरूपपटिसन्धिया ... कम्मनिमित्तमेव यथारहमारम्मणं होति,* अभि॰ ध॰ स॰ 40; – **पादक** त्रि॰, अरूपध्यान अथवा अरूपलोक को प्राप्त कराने वाला – **कं** स्त्री॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"आरुप्पपादकं फलसमापत्ति"न्ति,* उदा॰ अट्ठ॰ 198; – **बोधन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, अरूपध्यान-विषयक ज्ञान, स॰ उ॰ प॰ के रूप में, **चतुत्था॰**- चौथे अरूपध्यान के विषय में ज्ञान – **ने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सावेतब्बो अयं अत्थो, चतुत्थारुप्पबोधने,* अभि॰ अव॰ 1035; – **भव** पु॰, कर्म॰ स॰, रूपरहित लोक में अस्तित्व, रूपरहित ब्रह्मलोकों में उत्पत्ति – **वे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *रूपं पनेत्थ आरुप्पभवे भवति पच्चयो,* विभ॰ अट्ठ॰ 166; – **भूमि** स्त्री॰, कर्म॰ स॰, रूपरहित ध्यान-आलम्बनों वाली चित्तभूमि, चित्त या चेतना का वह स्तर जिसमें चित्त चार रूपरहित आलम्बनों पर एकाग्र किया जाता है – **यं** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेचत्तालीस चित्तानि, नत्थि आरुप्पभूमियं,* अभि॰ अव॰ 213; – **यो** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अपरानि चतस्सोपि, ठपेत्वारुप्पभूमियो, चित्तानि पन जायन्ति,* अभि॰ अव॰ 194; – **सु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *विपाका होन्ति सब्बेव, चतूस्वारुप्पभूमिसु,* अभि॰ अव॰ 270; – **मानस** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, अरूपावचर ध्यान का चित्त, अरूपभूमि में सक्रिय चित्त – **सं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चतुत्थं पञ्चमं वापि, होति आरुप्पमानसं,* अभि॰ अव॰ 996; *आलम्बनअभेदेन, चतुधारुप्पमानसं,* अभि॰ ध॰ स॰ 6; – **विञ्ञाण** नपुं॰, अरूपावचरध्यान का विज्ञान, अरूपावचर नामक भूमि का चित्त, स॰ उ॰ प॰ के रूप में, **पठमा॰**- प्रथम अरूपध्यान का चित्त – **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तमेव पठमारुप्पविञ्ञाणं अनन्तवसेन परिकम्मं करोन्तस्स दुतियारुप्पमप्पेति,* अभि॰ ध॰ स॰ 65; *पठमारुप्पविञ्ञाणाभावो तस्सेव सुञ्ञतो,* अभि॰ अव॰ 1010; – **विपाक** त्रि॰, अरूपावचर भूमि का विपाकभूत (चित्त) अरूपभूमि के वे चार चित्त, जो अरूपावचर भूमि के चार कुशलकर्मों के विपाक के रूप में उदित होते हैं – **कानि** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – ... *चत्तारि आरुप्पविपाकानीति सोळस चित्तानि नेव रूपं जनयन्ति, न इरियापथं, न विञ्ञत्तिं,* विसुद्धि॰ 2.249; – **केसु** नपुं॰, सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरुप्पविपाकेसु ... आनेञ्जाभिसङ्खारं आरभति,* विसुद्धि॰ 2.161; – **विमोक्ख** पु॰, तत्पु॰ स॰, अरूपावचर भूमि में प्राप्त विमुक्ति – **क्खा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अङ्गसन्तताय चेव आरम्मणसन्तताय च सन्ता आरुप्पविमोक्खा,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.110; – **सङ्खात** त्रि॰, आरुप्य नाम से जाना गया, स॰ प॰ के रूप में, – **ततियारूप्पसङ्खातखन्ध** पु॰, तृतीय अरूपावचर नामक स्कन्ध – **धेसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *ततियारुप्पसङ्खात-खन्धेसु च चतूसुपि,* अभि॰ अव॰ 1027; – **समापत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [बौ॰ सं॰ आरूप्यसमापत्ति], अरूपावचरध्यान की प्राप्ति – **यो** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सब्बथा आरम्मणातिक्कमतो चतस्सोपि भवन्तिमा आरुप्पसमापत्तियोति वेदितब्बा,* विसुद्धि॰ 1.328; – **त्तिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अच्चन्तसुखुमभावप्पत्तसङ्खारं चतुत्थारुप्पसमापत्तिं,* विसुद्धि॰ 1.326; – **सम्भव** पु॰, तत्पु॰ स॰, अरूपभूमि में जन्म, अरूपध्यान के क्रम में उदित, स॰ उ॰ प॰ के रूप में **चतुत्था॰**- चतुर्थ अरूपध्यान से उत्पन्न – **म्भवा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *नेवसञ्ञा'ति निद्दिट्ठा, चतुत्थारुप्पसम्भवा,* अभि॰ अव॰ 1036; – **प्पारम्मण** नपुं॰, तत्पु॰ / कर्म॰ स॰, अरूपावचर ध्यान का आलम्बन, आलम्बन के रूप में अरूपावचर भूमि – **णेसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरुप्पारम्मणेसुपि आकासं कसिणुग्घाटिमत्ता,* विसुद्धि॰ 1.110; – **प्पासञ्ञ** त्रि॰, अरूपभूमि की संज्ञा से रहित अरूप-लोक से अनभिज्ञ या अनजान – **ञ्ञं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तयो अपाया आरुप्पासञ्ञं पच्चन्तिमम्पि च,* सद्धम्मो॰ 5.

**आरुय्ह** आ + √रुह का पू॰ का॰ कृ॰ [आरुह्य], ऊपर चढ़ कर, आरुढ़ हो कर, सवार हो कर, ऊपर जा कर, ऊपर पहुंच कर – *परित्तं दारुमारुय्ह, यथा सीदे महण्णवे,* थेरगा॰ 147; *पुनपारुय्ह चङ्कमं,* थेरगा॰ 272; *पुनपारुय्ह चङ्कमन्ति ... पुनपि चङ्कमट्ठानं आरुहित्वा,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.5;

*पासादमारुय्ह समन्तचक्खु,* महाव॰ 6; *तमारुय्ह पलायन्तं कुमारमनुबन्धि सो,* म॰ वं॰ 24.38.

**आरुहति** आ + √रुह का वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, नियमित आरोहति के स्थान पर गाथाओं में प्रयुक्त अनियमित रूप [आरोहति], ऊपर चढ़ता है, सवार हो जाता है, सवारी करता है, पकड़ लेता है, ऊपर की ओर जाता है – *आरुहती ति आरुळ्हो,* क॰ व्या॰ 591; *खुद्दकमातिकं आरुहति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.264; – **न्ति** ब॰ व॰ – *तमारुहन्ति नारियो,* जा॰ अट्ठ॰ 7.138; *तत्थ तमारुहन्तीति तं एवरूपं सिम्बलिरुक्खं आरुहन्ति,* तदे॰; *न ते थूपमारुहन्ति,* अप॰ 1.70; – **हाम** उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *न मयं रथमारुहाम,* थू॰ वं॰ 46; – **न्ता** वर्त॰ कृ॰, पु॰ प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *यत्थ एके विहञ्ञन्ति, आरुहन्ता सिलुच्चयं,* थेरगा॰ 1061; – **न्तं** वर्त॰ कृ॰, पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तमारुहन्तं खुरसञ्चितं गिरिं... को चोदये परलोके सहस्स'न्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.138; *तं भवन्तं जलितावुधपहारे असहित्वा जलितखुरेहि सञ्चितं जलितलोहपब्बतं आरुहन्तं,* तदे॰; – **ह** अनु॰, म॰ पु॰, ए॰ व॰ – ... *अस्सं आरुहा ति तमाह सो,* म॰ वं॰ 23.72; – **पेन्तु** अनु॰, प्रेर॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰, चढ़वा दें, रखा दें – *सुवण्णपादुका च रथं आरोपेन्तूति अत्थो,* जा॰ अट्ठ॰ 6.28; – **हे** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *सम्मतोम्हीति आरुहे,* जा॰ अट्ठ॰ 7.188; – **हि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *'पुथुद्दिसा नमस्सित्वा, पमुखो रथमारुही'ति,* स॰ नि॰ 1(1).271; *रथमारुहीति देवानं पमुखो सेट्ठो रथं आरुहि,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.307; सा मद्दी नागमारुहि, जा॰ अट्ठ॰ 7.377; – **हिं** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *तया सिम्बलिमारुहिं'न्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.78; – **हिंसु / रुहुं** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *'रथम्पि नाभिरुहिंसू'ति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.56; *तुरिता पब्बतमारुहुं,* सु॰ नि॰ 1020; *तं चेतियं अभिरुहिंसु, ... पब्बतमारुहु'न्ति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.274; – **हिम्ह** उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *आरुहिम्ह तदा नावं, भिक्खु चाजीविको चहं,* अप॰ 2.101; – **हित्वा** पू॰ का॰ कृ॰ – *नावं दळ्हमारुहित्वा,* सु॰ नि॰ 323; – **हितब्बं** सं॰ कृ॰, नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *लेणं गम्भीरं अहोसि ओतरित्वा अभिरुहितब्बं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.146; पाठा॰ आरुहितब्बं; – **रुय्हति** कर्म॰ वा॰, वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – आरोहण किया जाता है, सवार हुआ जाता है, चढ़ा जाता है – *आरुय्हतीति आरोहो,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 27.

**आरुहन** नपुं॰, आ + √रुह से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [आरोहण], ऊपर चढ़ना, सवार होना, सवारी करना – **त्थ** पु॰, ऊपर चढ़ने अथवा सवार होने का प्रयोजन – **त्थाय** च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कण्डुलो अत्तनो पिट्ठिं आरुहनत्थाय नन्दिमित्तं ओलोकेसि,* थू॰ वं॰ 61; *यथा वणं आलिम्पेय्य यावदेव आरुहणत्थाय,* महानि॰ 271; – **सज्ज** त्रि॰, चढ़ने के लिए तैयार (सवारी) – **ज्जो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *रथो गन्त्वा कुमारं पदक्खिणं कत्वा आरुहनसज्जो हुत्वा,* अप॰ अट्ठ॰ 1.265.

**आरुळ्ह / आरूळ्ह** त्रि॰, आ + √रुह का भू॰ क॰ कृ॰ [आरूढ़], **शा॰ अ॰**, कर्तृ वा॰ / कर्म॰ वा॰ में, **1.** वह जो चढ़ चुका है, सवार हो चुका है या ऊपर जा चुका है, सवार, **2.** वह, जिस पर चढ़ा जा चुका है अथवा जिस पर सवार हुआ जा चुका है, सवारी – **ळ्हो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरुहतीति आरुळ्हो,* क॰ व्या॰ 591; *सो पुरिसो पठमं रुक्खं आरुळ्हो,* म॰ नि॰ 2.32; *एकं साखं गण्हित्वा पठमं रुक्खं आरुळ्हो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.351; – **ळ्हं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तमद्दसा चन्दनसारलित्तं, आजञ्ञमारुळ्हमुळारवण्णं,* पे॰ व॰ 570; *तळाकं आरुळ्हं गण्हतो ...,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.264; – **ळ्हेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *नावं ... आरुळ्हेन भुञ्जितब्बं,* पाचि॰ 104; *खलुङ्कं आरुळ्हेन जवसम्पन्नं आजानीयं आरुय्ह गच्छन्तो विय गहेतुं न सक्काति अत्थो,* जा॰ अट्ठ॰ 6.281; – **ळ्हे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दुतियभागे पन थेरासनं आरुळ्हे आगतानं पठमभागो न पापुणाति,* महाव॰ अट्ठ॰ 395; – **ळ्हा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *मनुस्सा पासादेसुपि हम्मियेसुपि छदनेसुपि आरुळ्हा अच्छन्ति,* चूळव॰ 334; – **ळ्हे** पु॰, द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरुळ्हे गामणीयेहि,* जा॰ अट्ठ॰ 6.56; – **ळ्हानं** पु॰, ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरुळ्हानं खोभं अकरोन्तो,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 27; – **ळ्हं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *'आरुळ्हं, ..., आरोपेतुं न वट्टती'ति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.61; – **ळ्हेन** नपुं॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *'पिळन्धनेन एकिस्सा मक्कटिया हत्थे आरुळ्हेन भवितब्ब'न्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.368; **ला॰ अ॰**, रख दिया गया, निविष्ट कर दिया गया, संगृहीत, अन्तर्गत, प्राप्त, पहुंचा दिया गया – **ळ्हो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सम्माआजीवो अत्थि चित्तङ्गवसेन पन पाळियं न आरुळ्हो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 177; – **ळ्हं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *द्वेपि सङ्गीतियो आरुळ्हं तिपिटकसङ्गहितं साट्ठकथं सब्बं थेरवादं ... उग्गहेत्वा ...,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.37; – **ळ्हे** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पठमपाराजिके सङ्गहमारुळ्हे ...,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.12; – **ळ्हा**[1] पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *ते पकतिसावका,*

*इध पाळियं आरूळ्हा पन परिमिताव गाथावसेन परिग्गहितत्ता, तथापि महासावकेसुपि केचि इध पाळियं नारूळ्हा,* थेरगा. अट्ठ. 2.456; – **ळ्हा²** स्त्री., प्र. वि., ब. व. – *सब्बअट्ठकथासु देसना आरूळ्हा,* पारा. अट्ठ. 1.217; *आरुळ्हायेव मातिकं,* चूळव. अट्ठ. 96; – **ळ्हं** द्वि. वि., ए. व. – *भजति, ... रूपावचरदेसनं न आरुळ्हं,* ध. स. अट्ठ. 231; – **ळ्हा** स्त्री., द्वि. वि., ब. व. – *इमा गाथा ताव सङ्गहं आरुळ्हा,* उदा. अट्ठ. 340; – **ळ्हासु** स्त्री., सप्त. वि., ब. व. – *गोपानसीसु पन आरुळ्हासु बहुकतो नाम होति,* चूळव. अट्ठ. 83; – **ळ्हं¹** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *विनयपिटकं सङ्गहमारूळ्हं,* पारा. अट्ठ. 1.12; – **ळ्हं²** द्वि. वि., ए. व. – *इदं पाळियं आरुळ्हञ्च अनारुळ्हञ्च सब्बं भगवा अवोच,* दी. नि. अट्ठ. 2.205; – **स्स** ष. वि., ए. व. – *तन्तिं आरुळ्हस्स बुद्धवचनस्स पटिसम्भिदाप्पत्तानं ...,* विभ. अट्ठ. 367; – **ळ्हे** सप्त. वि., ए. व. – *तिस्सो सङ्गीतियो आरुळ्हे तेपिटके बुद्धवचने,* दी. नि. अट्ठ. 3.73; – **हानि¹** नपुं., प्र. वि., ब. व. – *पुप्फनकानि ... पाळिं नारुळ्हानि, आहरित्वा पन दीपेतब्बानीति दीपितानि,* स. नि. अट्ठ. 1.177; – **हानि²** द्वि. वि., ब. व. – *धम्मुद्देसवारे पाळिआरुळ्हानि छप्पञ्ञास पदानि विभजित्वा,* ध. स. अट्ठ. 181; – **काल** पु., तत्पु. स. [आरोहणकाल], ऊपर की ओर चढ़ने का समय, सवारी पर सवार होने का समय – **लो** प्र. वि., ए. व. – *आरुळ्हकालो विय पठमज्झाने ...,* अ. नि. अट्ठ. 2.351; – **ट्ठान** नपुं., तत्पु. स. [आरोहणस्थान], वह स्थान जहां पहले चढ़ा जा चुका है – **ने** सप्त. वि., ए. व. – *एवं आरुळ्हट्ठाने पदं विय हि सुखवेदनाय उप्पत्ति पाकटा होति,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).288; – **ता** स्त्री., आरुहन का भाव., स. उ. प. के रूप में, **मुखा.**- मुख पर आ जाना – **य** तृ. वि., ए. व. – *केवलं लोकवोहारवसेन ब्यञ्जनसिलिट्ठताय मुखारूळ्हताय एतं वुत्तं,* पारा. अट्ठ. 1.194; – **धम्म** पु., कर्म. स. [आरूढ़धर्म], सुनिर्धारित धर्म – **म्मं** द्वि. वि., ए. व. – *तिस्सो सङ्गीतियो आरुळ्हधम्मंयेव पन पदसो वाचेन्तस्स आपत्ति,* पाचि. अट्ठ. 8; – **नावा** स्त्री., कर्म. स., वह नौका, जिस पर लोग चढ़ चुके हैं – **य** तृ. वि., ए. व. – *तेन आरुळ्हनावाय ब्यापत्ति नाम नत्थि,* जा. अट्ठ. 4.125; – **भाव** पु., [आरूढ़भाव], आरूढ़ हो जाने की स्थिति, सम्प्राप्त हो जाने की अवस्था, आ पड़ने की स्थिति – **वो** प्र. वि., ए. व. – *कथं पन ते, पण्डित, मक्कटिया हत्थं आरुळ्हभावो आतो,* जा. अट्ठ. 1.369; – **वं** द्वि. वि., ए. व. – *आरुळ्हभावं वा ओरुळ्हभावं वा न जानाति,* पाचि. अट्ठ. 150; – **वानर** त्रि., ब. स., वह वृक्ष, जिस पर वानर चढ़े हुए हों – **रो** पु., प्र. वि., ए. व. – *आरुळ्हो वानरो यं रुक्खं सो आरुळ्हवानरो,* मो. व्या. 3.17; – **विस** नपुं., कर्म. स., चढ़ चुका विष, शरीर में पूरी तरह फैल चुका विष – **स्स** ष. वि., ए. व. – *याव अक्खिप्पदेसा आरुळ्हविसस्स उपरि अभिरुहितुं ...,* स. नि. अट्ठ. 2.88; – **साखा** स्त्री., कर्म. स., वह शाखा, जिस पर कोई चढ़ा हुआ है – **य** ष. वि., ए. व. – *द्वे सामणेरे... आरुळ्हसाखाय भग्गाय पतन्ते दिस्वा,* थेरगा. अट्ठ. 1.355; – **ळ्हाभिलाप** पु., परम्परा से चली आ रही बातचीत, पारम्परिक कथन – *करणवचनेनेव अयमभिलापो आरोपितोति आदितो पट्ठाय आरुळ्हाभिलापवसेनेवेतं वुत्तन्ति वेदितब्बं,* महाव. अट्ठ. 225.

**आरुळिहत्वान** आ + √रुह का पू. का. कृ., चढ़ा कर, सवार हो कर, सवार करा के – *आरुळिहत्वान पासादं, गजबाहुनराधिपं,* चू. वं. 70.262.

**आरुह / आरूह** पु., आ + √रुह से व्यु., स. उ. प. के रूप में ही प्रयुक्त [आरोह], आरोहण, ऊपर चढ़ जाना, स. उ. प. के रूप में, **अज्झा.** – त्रि., अत्यधिक ऊपर की उठा हुआ – **हा** पु., प्र. वि., ब. व. – *अज्झारूहाभिवड्ढन्ति,* जा. अट्ठ. 3.352; *अज्झारुहाभिवड्ढन्तीति निग्रोधादयो रुक्खा अज्झारूहा हुत्वा महन्तम्पि ... दस्सेति,* जा. अट्ठ. 3.353; **दुक्खा.** – त्रि., दुख के साथ चढ़ने वाला, कठिनाई से ऊपर चढ़ने योग्य – **हो** पु., प्र. वि., ए. व. – *अयं विसरुक्खो न दुक्खारुहो,* जा. अट्ठ. 1.262; **दुरा.**- त्रि., कठिनाई से ऊपर चढ़ने योग्य – **हो** पु., प्र. वि., ए. व. – *तत्थ नायं रुक्खो दुरारुहोति अयं विसरुक्खो न दुक्खारुहो ...,* जा. अट्ठ. 1.262.

**आरोग / अरोग** त्रि., 'अ' के स्थान पर अनियमित रूप से 'आ' का प्रयोग, ब. स. [अरोग], **क.** रोगों से मुक्त, स्वस्थ, सुरक्षित, सङ्कटों से मुक्त, कुशलक्षेम-युक्त – **गो** पु., प्र. वि., ए. व. – *आरोग्यत्थायाति अरोगो भविस्सामि,* पारा. 151; *अरोगो भविस्सामीति मोचेत्वा अरोगो भविस्सामि,* पारा. अट्ठ. 2.100; – **गं** पु., द्वि. वि., ए. व. – *आगन्त्वा नासक्खिंसु अरोगं कातुं,* महाव. 359; – **गा** पु., प्र. वि., ब. व. – *एकच्चे अरोगा जाता,* जा. अट्ठ. 1.352; – **गे** पु., द्वि. वि., ब. व. – *तुम्हे अरोगे कातुं नासक्खि,* जा. अट्ठ.

3.123; – **गा** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *सुखिनी अरोगा अरोगं पुत्तं,* जा. अट्ठ. 1.390; – **गं** स्त्री., द्वि. वि., ए. व. – *मय्हं भरियं अरोगं कत्वा,* जा. अट्ठ. 2.99; – **गा** स्त्री., प्र. वि., ब. व. – *कच्चि ... राजकञ्ञायो, अरोगा मय्ह मातरो,* जा. अट्ठ. 6.27; – **गं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *कच्चि अरोगं योग्गं ते,* जा. अट्ठ. 6.28; **ख.** व्याधि एवं विनाश की पकड़ से बाहर वाला, व्याधि एवं जरा आदि का अविषयीभूत – **गो** पु., प्र. वि., ए. व. – *एकन्तसुखी अत्ता होति आरोगो परम्मरणा'ति,* अ. नि. अट्ठ. 1.338; – **ता** स्त्री., अरोग का भाव., रोगमुक्तता, स्वास्थ्य, अविनाशिता – **ता** प्र. वि., ए. व. – *आयु अरोगता वण्णं, सग्गं उच्चाकुलीनता,* मि. प. 309; – **भाव** पु., उपरिवत् – **वं** द्वि. वि., ए. व. – *धनस्स अरोगभावं ञत्वा,* ध. प. अट्ठ. 1.132; – **वो** प्र. वि., ए. व. – *आरोग्यं नाम सरीरस्स चेव चित्तस्स च अरोगभावो अनातुरता,* जा. अट्ठ. 1.350; *अरोगभावो पुञ्ञवतो इद्धि,* बु. वं. अट्ठ. 36.

**आरोगापेति** अरोग अथवा आरोग का ना. धा., वर्त., प्र. पु., ए. व., रोग से मुक्त करा देता है, द्रष्ट., अरोगापेति के अन्त.(पीछे).

**आरोगिय/अरोगिय** नपुं., आरोग्य, स्वास्थ्य – **यं** प्र. वि., ए. व. – *आयुं अरोगियं वण्णं, ... रतियो पत्थयन्तेन,* स. नि. 1(1).104.

**आरोग्य[1]/आरोग** नपुं., अरोग का भाव. [आरोग्य], बीमारी से छुटकारा, रोग से मुक्ति, अच्छा स्वास्थ्य, सङ्कटों अथवा क्लेशों से मुक्त अवस्था, हर तरह से निरापद जीवन, अनातुरता – **ग्यं[1]** प्र. वि., ए. व. – *कुसलानामयारोग्यं,* अभि. प. 331; *अरोगस्स भावो आरोग्यं,* क. व्या. 362; *रोगो भविस्सति, आरोग्यं भविस्सति,* दी. नि. 1.10; – **ग्यं[2]** द्वि. वि., ए. व. – *यथा आरोग्यं ... इमे पञ्च नीवरणे पहीने अत्तनि समनुपस्सति,* दी. नि. 1.65; *तस्मा भगवा आरोग्यमिव ब्यापादप्पहानं आह,* दी. नि. अट्ठ. 1.175; – **ग्या/तो** प. वि., ए. व. – *यं लोके पियरूपं सातरूपं तं ... आरोग्यतो अद्दक्खुं,* स. नि. 1(2).96; *सत्ता ... आरोग्या दुम्मोचया,* महानि. 22; – **स्स** ष. वि., ए. व. – *आरोग्यस्स पच्चयो होति,* ध. स. अट्ठ. 173; – **ग्ये** सप्त. वि., ए. व. – *ब्याधिधम्मो आरोग्ये,* स. नि. 3(2).293; *इति, पटिसञ्चिक्खतो यो आरोग्ये आरोग्यमदो सो सब्बसो पहीयि,* अ. नि. 1(1).170; स. प. के अन्त., – *आरोग्ययोब्बनजीवितमदसङ्खाता तिविधा मदा पमादो नाम जायति,* जा. अट्ठ. 5.95; – **काम** त्रि., ब. स., अच्छे स्वास्थ्य की कामना करने वाला, हर प्रकार से सुखी जीवनवृत्ति की कामना करने वाला – **मा** पु., प्र. वि., ब. व. – *आरोग्यकामा सत्ता ब्याधिना पटिविरुद्धा,* महानि. 305; – **काल** पु., तत्पु. स. [आरोग्यकाल], रोग से मुक्त रहने अथवा हर तरह से स्वस्थ एवं कुशलयुक्त रहने का समय – **ले** सप्त. वि., ए. व. – *दहरकाले आरोग्यकाले,* अ. नि. अट्ठ. 3.34; – **ट्ठ** पु., तत्पु. स. [आरोग्यार्थ], रोगमुक्त अथवा हर तरह के कष्टों से मुक्त होने का अर्थ – **ट्ठेन** तृ. वि., ए. व. – *अपिच आरोग्यट्ठेन अनवज्जट्ठेन कोसल्लसम्भूतट्ठेन च कुसलं,* ध. स. अट्ठ. 108; – **पद** नपुं., तत्पु. स. [आरोग्यपद], आरोग्य शब्द – **दं** प्र. वि., ए. व. – *आरोग्यपदं सब्बपदेहि योजेत्वा वुत्तमेकं खण्डचक्कं,* पारा. अट्ठ. 2.101-102; – **परम** त्रि., ब. स. [आरोग्यपरम], वह, जिसमें अच्छे स्वास्थ्य की महत्ता सर्वोपरि रहे, आरोग्य को सर्वोपरि रखने वाला – **मा** पु., प्र. वि., ब. व. – *आरोग्यपरमा लाभा, निब्बानं परमं सुखं,* म. नि. 2.186; *आरोग्यपरमाति गाथाय ये केचि धनलाभा वा यसलाभा वा पुत्तलाभा वा अत्थि, आरोग्यं तेसं परमं उत्तमं, ... आरोग्यपरमा लाभा,* म. नि. अट्ठ. (म.प.) 2.157; – **प्पत्त** त्रि., [आरोग्यप्राप्त], आरोग्य को प्राप्त, अच्छे स्वास्थ्य को प्राप्त, हर प्रकार के दुखों के अन्त को प्राप्त – **त्तं** पु., द्वि. वि., ए. व. – *परमं आरोग्यप्पत्तं ... निब्बानप्पत्तन्ति पस्सामि सुद्धं परमं अरोगं,* महानि. 60; – **भाव** पु., रोगमुक्तता, व्याकुलता का अभाव, अनातुरता, स्वस्थता, शरीर एवं चित्त की अव्याकुलता – **वं** द्वि. वि., ए. व. – *आरोगभावं कथेत्वा तं आदाय आगच्छेय्याथ,* जा. अट्ठ. 3.52; – **भूत** त्रि., वह, जो व्याकुलतारहित हो चुका है, हर तरह से शान्त अवस्था को प्राप्त – **तं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *आरोग्यन्ति आरोग्यभूतं,* पटि. म. अट्ठ. 2.293; – **मद** पु., तत्पु. स. [आरोग्यमद], रोगों से मुक्त हो जाने का घमण्ड, स्वस्थ रहने का मद – **दो** प्र. वि., ए. व. – तयोमदा – *आरोग्यमदो, योब्बनमदो, जीवितमदो,* दी. नि. 3.176; *तेसु "अहं निरोगो सट्ठि वा सत्तति वा वस्सानि अतिक्कन्तानि, न मे हरीतकीखण्डम्पि खादितपुब्बं, इमे पनञ्ञे असुकं नाम ठानं रुज्जति, भेसज्जं खादामाति विचरन्ति, को अञ्ञो मादिसो निरोगो नामा"ति एवं मानकरणं आरोग्यमदो,* दी. नि. अट्ठ. 3.170; *यो आरोग्ये आरोग्यमदो सो सब्बसो पहीयि,* अ. नि. 1(1).170; – **मदमत्त** त्रि.,

अच्छे स्वास्थ्य के घमण्ड से भरा हुआ – **त्तो** पु., प्र. वि., ए. व. – *आरोग्यमदमत्तो वा, भिक्खवे ... दुच्चरितं चरति,* अ. नि. 1(1).171; – **लाभ** पु., तत्पु. स. [आरोग्यलाभ], स्वास्थ्य का लाभ – **भं** द्वि. वि., ए. व. – *सब्बेसु तेसु लाभेसु आरोग्यलाभमुत्तमं सेट्ठन्ति बुद्धो देसेसि,* चू. वं. 99. 180-181; – **ग्यावह** त्रि., स्वास्थ्यप्रद, हितकारक – **हं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *आरोग्यावहं अगदं,* पे. व. अट्ठ. 171; – **विनासक** त्रि., स्वास्थ्य को नष्ट करने वाला, स्वास्थ्य के लिए घातक – **को** पु., प्र. वि., ए. व. – *आरोग्यविनासको रोगो एव रोगब्यसनं,* पारा. अट्ठ. 1.178; – **विलुम्पनट्ठ** पु., स्वास्थ्य को लूट लेने या नष्ट करने का तात्पर्य – **ट्ठेन** तृ. वि., ए. व. – *आरोग्यविलुम्पनट्ठेनेव रोगो,* सु. नि. अट्ठ. 1.80; – **सम्पदा** स्त्री., तत्पु. स. [आरोग्यसंपत्], स्वास्थ्य-संपत्ति, अच्छे स्वास्थ्य के रूप में धन-संपत्ति – **दा** प्र. वि., ए. व. – *पञ्च सम्पदा – ञातिसम्पदा, भोगसम्पदा, आरोग्यसम्पदा, सीलसम्पदा, दिट्ठिसम्पदा,* दी. नि. 3.188; *आरोग्यस्स सम्पदा आरोग्यसम्पदा,* दी. नि. अट्ठ. 3.192; – **साला** स्त्री., तत्पु. स. [आरोग्यशाला], चिकित्सालय, अस्पताल – **लं** द्वि. वि., ए. व. – *आरोग्यसालं कारेसि,* अ. नि. अट्ठ. 1.232; – **सासनमत्त** नपुं., स्वास्थ्य-विषयक शिक्षा-मात्र – **त्तं** द्वि. वि., ए. व. – *एत्तकं कालं तुम्हाकं सन्तिके वसन्तो आरोग्यसासनमत्तम्पि न लभामि,* जा. अट्ठ. 5.286.

**आरोचक** त्रि., आ + √रुच से व्यु. [आरोचक], उद्घोषक, घोषणा करते हुए कहने वाला, केवल स. उ. प. में प्रयुक्त, उपोसथा. के अन्त. द्रष्ट..

**आरोचन** नपुं., आ + √रुच से व्यु., क्रि. ना. [बौ. सं. आरोचन/आरोचनता], उद्घोषणा, सूचना, कथन – **नं** प्र. वि., ए. व. – *एतस्स आरोचनं नप्पमाणं,* पारा. अट्ठ. 2.257; 276; *भिक्खुसम्मुतिया च आरोचनं ... भगवता अनुञ्ञातं,* पाचि. अट्ठ. 17; – **नेन** तृ. वि., ए. व. – *अनत्तमनस्स सतो परेसं आरोचनेनपि दोसो,* अ. नि. अट्ठ. 2.12; – **ने** सप्त. वि., ए. व. – *पठमे आरोचने भिक्खुनिया दुक्कटं, दुतिये थुल्लच्चयं,* पाचि. अट्ठ. 170; *एकस्सारोचने तस्सा होति आपत्ति दुक्कटं,* उत्त. वि. 180; स. उ. प. के रूप में, अभूता., काला., दुतिया., देवता., पठमा., परम्परा., भूता., सासना. के अन्त. द्रष्ट.; स. पू. प. के रूप में, – **त्थ** पु., तत्पु. स. [आरोचनार्थ], कहने का अर्थ, बतलाने का अर्थ – **त्थे** सप्त. वि., ए. व. – *आरोचनत्थे, ... तदत्थे, ... तुमत्थे, ... अलमत्थे, ... मञ्ञतिप्पयोगे अनादरे अप्पाणिनि,* क. व्या. 279; *यग्घेति आरोचनत्थे निपातो,* पारा. अट्ठ. 1.160; – **किच्च** नपुं., तत्पु. स. [आरोचनकृत्य], बतलाने अथवा सूचित करने का काम – **च्चं** प्र. वि., ए. व. – *इतो चितो च परियेसित्वा आरोचनकिच्चं नाम नत्थि,* पाचि. अट्ठ. 111; – **लेखकामच्च** पु., द्व. स., राजकीय आदेशों को तैयार करने वाले एवं उन्हें निर्गत करने वाले लेखक एवं मन्त्री – **च्चेहि** तृ. वि., ब. व. – *आरोचनलेखकामच्चेहि अभियाचितो,* सा. वं. 141.

**आरोचनक** त्रि., उद्घोषक, सूचक, बतलाने वाला, स. उ. प. में प्रयुक्त, **अवस्सा.** – अवश्य कहने वाला – **स्स** पु., ष. वि., ए. व. – *तं अदिस्वा अञ्ञतरस्स अवस्सारोचनकस्स "आरोचेही"ति वत्वा पच्चाहरति, आपज्जतियेव,* कङ्खा. अट्ठ. 134; **भूता.** – कायिक एवं वाचिक आपत्तियों अथवा अपराधों को कहने वाली – **का** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *भूतारोचनका नाम, तीहि ठानेहि जायति,* परि. 187.

**आरोचना** स्त्री., स. उ. प. में प्रयुक्त, उपरिवत्; **अना.** – उद्घोषणा अथवा सूचना का अभाव, नहीं बतलाना – *आगन्तुकादीनं अनारोचना,* चूळव. अट्ठ. 14.

**आरोचयति** आ + √रुच का प्रेर., वर्त., प्र. पु., ए. व., कहता है, सूचित करता है, प्रकाशित करता है, द्रष्ट. आरोचेति के अन्त..

**आरोचयितु** पु., आ + √रुच के प्रेर. से व्यु., क. ना. [आरोचयितृ], सूचक, उद्घोषक, प्रकाशक, कथन करने वाला – **ता** प्र. वि., ए. व. – *कोचिस्स आरोचयितापि नत्थि,* पारा. अट्ठ. 2.5.

**आरोचापन** नपुं., आ + √रुच के प्रेर. से व्यु., क्रि. ना., सूचित कराना, उद्घोषित कराना, कहलाना – **नं** प्र. वि., ए. व. – *भिक्खूनं आरोचापनं,* ध. प. अट्ठ. 1.341.

**आरोचापेति** आ + √रुच के प्रेर. का वर्त., प्र. पु., ए. व. [बौ. सं., आरोचापेति], किसी अन्य द्वारा घोषणा कराता है, दूसरे से सूचित कराता है अथवा कहलवाता है, दूसरे को जनवाता है – *आरामिकेहि अत्तनो उपकारभावं सङ्घस्स आरोचापेति,* स. नि. अट्ठ. 3.76; – **न्तस्स** वर्त. कृ., पु., ष. वि., ए. व., (सूचित करवाने वाले को) – *तस्स तं पवत्तिं सयं आरोचेन्तस्स वा अञ्ञेन आरोचापेन्तस्स वा सङ्घादिसेसो,* कङ्खा. अट्ठ. 134; – **थ** अनु., म. पु., ब. व. ... *पटिसामनट्ठानं मे आरोचापेथा'ति,* ध. प. अट्ठ. 1.295; – **य्यं** विधि., उ. पु., ए. व. – *भगवतो महापरिसाय*

*सन्निपतितभावं आरोचापेय्य'न्ति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.250; – **सि** अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *भगवतो कालं आरोचापेसि,* महाव॰ 43; 289; – **सुं** ब॰ व॰ – *भगवतो कालं आरोचापेसुं,* दी॰ नि॰ 2.69; – **त्वा** पू॰ का॰ कृ॰ – *उभिन्नम्पि वत्थु आरोचापेत्वा उभिन्नम्पि पटिञ्ञा सोतब्बा,* परि॰ 414; – **तब्बं** सं॰ कृ॰, नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सचे उभो अत्थपच्चत्थिका आगच्छन्ति, उभिन्नम्पि वत्थु आरोचापेतब्बं,* परि॰ 414.

**आरोचिक** त्रि॰, आ + √रुच से व्यु॰, आरोचक के स्थान पर यत्र तत्र प्रयुक्त [आरोचिक], सूचित करने वाला, घोषणा करने वाला, बतलाने वाला – **का** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *उपोसथारोचिका देवता तत्थ तत्थ गन्त्वा आरोचेन्ति,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.141.

**आरोचित** त्रि॰, आ + √रुच के प्रेर॰ का भू॰ क॰ कृ॰ [बौ॰ सं॰ आरोचित], उद्घोषित, सूचित, कहा हुआ, बतलाया हुआ – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सचे आरामे कालो आरोचितो होति,* चूळव॰ 356; *महाथेरेहि आरोचितो भिक्खुसङ्घो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.261; – **ते** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरोचितेयेव काले अगमासीति वेदितब्बो,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.162; – **ताय** स्त्री॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरोचिताय चित्तप्पवत्तिया वत्तब्बो,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.186; – **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वत्थु वा आरोचितं होति अविनिच्छितं,* पाचि॰ 204; *चोदकेन च चुदितकेन च अत्तनो कथा कथिता, अनुविज्जको सम्मतो, एत्तावतापि वत्थुमेव आरोचितं होति,* पाचि॰ अट्ठ॰ 137; ... *यत्थ कथचि आरोचितं उद्देसभत्तं तस्मिंयेव भत्तुद्देसट्ठाने गाहेतब्बं,* चूळव॰ अट्ठ॰ 88; – **तेन** नपुं॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *किं आवुसो आरोचितेन,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.190; – **ते** नपुं॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *तेन तस्मिं कारणे आरोचिते ...,* जा॰ अट्ठ॰ 4.385; – **कथा** स्त्री॰, कर्म॰ स॰, कही हुई कथा, पहले कहा जा चुका वचन – **थं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरोचितकथं सुत्वा, उभिन्नम्पि यथा तथा,* विन॰ वि॰ 2018; – **काल** पु॰, कर्म॰ स॰, बतलाया हुआ काल, निर्धारित किया हुआ समय – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरोचितकालतो पट्ठाय च एकं भिक्खुं ठपेत्वा सेसेहि सति करणीये गन्तुम्पि वट्टति,* चूळव॰ अट्ठ॰ 17; 31; – **क्खण** पु॰, कर्म॰ स॰, बतलाया हुआ क्षण – **णे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अयं पन आरोचितक्खणेयेव पाराजिकं आपज्जति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.73; – **दिवस** पु॰, कर्म॰ स॰, निर्धारित दिन, पहले से बतलाया हुआ दिन – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरोचितदिवसतो पट्ठाय,* चूळव॰ अट्ठ॰ 25; – **नियाम** पु॰, कर्म॰ स॰, बतलाया हुआ तरीका या विधान, बतलाई हुई पद्धति, बतलाया हुआ मार्ग अथवा उपाय – **मेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ते मुखं विक्खालेत्वा रञ्ञो आरोचितनियामेनेव आरोचेसुं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.241; – **भाव** पु॰, कर्म॰ स॰, सूचित किया हुआ भाव, मनोगत भाव – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सेवको रञ्ञो आरोचितभावं ञत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 2.174; – **सञ्ञा** स्त्री॰, कर्म॰ स॰, पूर्व में प्रकाशित संज्ञा या समझ – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तुम्हेहि आरोचितसञ्ञाय नियामको भविस्सामी'ति,* जा॰ अट्ठ॰ 4.126.

**आरोचेति[1] / आरोचयति** आ + √रुच का प्रेर॰, वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, प्रायः आरोचेति रूप में ही प्राप्त [बौ॰ सं॰ आरोचयति], **शा॰ अ॰,** प्रकाशित करा देता है, प्रकट करा देता है, साफ साफ दिखलवा देता है, **ला॰ अ॰,** स्पष्ट रूप से कह देता है, वर्णन या बखान कर देता है, उद्घोषित करता है, सूचित कर देता है – *आरोचेति आरोचयती ति रूपानि दिस्सन्ति,* सद्द॰ 2.478; *पारिसुद्धिहारको चे, ... सुत्तो न आरोचेति, पमत्तो न आरोचेति, समापन्नो न आरोचेति,* महाव॰ 151; ... *अञ्ञो भिक्खु भिक्खुस्स आरोचेति ... अज्झापन्नो'ति,* चूळव॰ 402; *आरोचेतीति बुद्धरक्खितो धम्मरक्खितस्स, धम्मरक्खितो सङ्घरक्खितस्स 'अम्हाकं आचरियो एवं वदति',* पारा॰ अट्ठ॰ 1.296; – **चेमि / चयामि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *"यं खो मे, ... सम्मुखा पटिग्गहितं, आरोचेमि तं भगवतो"ति,* दी॰ नि॰ 2.162; *आरोचयामि वो,* मो॰ व्या॰ 2.27; *आरोचयामि खो ते, सुनक्खत्त,* दी॰ नि॰ 3.4; – **न्ति** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *थेरा भिक्खू परचित्तविदुनो भिक्खूनं आरोचेन्ति ... जानाती'ति,* चूळव॰ 398; – **स्सथ** म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *कथञ्हि नाम तुम्हे, मोघपुरिसा, भिक्खुस्स ... आरोचेस्सथ,* पाचि॰ 47; – **म** उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *आगमेन्तु ताव भवन्तो निरयपाला, याव मयं पायासिस्स राजञ्ञस्स गन्त्वा आरोचेम,* दी॰ नि॰ 2.241; – **न्तो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनुपसम्पन्नस्स उत्तरिमनुस्सधम्मं भूतं आरोचेन्तो,* परि॰ 63; *पुरिसस्स हि मतिं इत्थिया आरोचेन्तो जायत्तने आरोचेति, इत्थिया मतिं पुरिसस्स आरोचेन्तो जारत्तने आरोचेति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.127; – **न्तेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यस्मा पनेतं आरोचेन्तेन त्वं किरस्स जाया भविस्ससी'ति आदि वत्तब्बं होति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.127; – **न्तस्स / चयतो** वर्त॰ कृ॰, पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनुपसम्पन्नस्स उत्तरिमनुस्सधम्मं भूतं आरोचेन्तस्स*

*पाचित्तियं कत्थ पञ्ञत्तन्ति,* परि॰ 23; – **न्ता** वर्त॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *नगरवीथीसु आरोचेन्ता विचरिंसु,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.117; – **न्तेहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *भोजनकालादीसु थुतिवसेन कालं आरोचेन्तेहि सूतेहि चेव मागधकेहि च वण्णिते,* जा॰ अट्ठ॰ 7.232; – **न्ती** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *निवत्तभावं सत्थु आरोचेन्ती,* उदा॰ अट्ठ॰ 346; – **तु** अनु॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *'सहायकोपि, भिक्खवे, सहायकस्स आरोचेतू'ति,* दी॰ नि॰ 2.116; *अम्हेसु यो पठमं अमतं अधिगच्छति, सो इतरस्स आरोचेतू'ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.53; *असोकं धम्मराजानं एवं चारोचयाहि तं,* दी॰ वं॰ 15.6; – **चेहि / चयाहि** म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *पारिसुद्धिं मे आरोचेही'ति,* महाव॰ 150; – **थ** म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *पारिसुद्धिं आयस्मन्तो आरोचेथ,* महाव॰ 130; – **य्य** विधि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *एतमत्थं ... न आरोचेय्य, आपत्ति दुक्कटस्सा'ति,* चूळव॰ 429; – **य्यासि** म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *यथा ते भगवा ब्याकरोति, तं साधुकं उग्गहेत्वा मम आरोचेय्यासि,* दी॰ नि॰ 2.56; – **य्यं** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *'यन्नूनाहं भगवतो एतमत्थं आरोचेय्य'न्ति,* पाचि॰ 52; – **य्युं** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *तं चे ते पुरिसा एवमारोचेय्युं,* दी॰ नि॰ 1.53; – **य्याथ** म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *तेन हि, भन्ते, भगवन्तं पटिपुच्छित्वा मम आरोचेय्याथा'ति,* चूळव॰ 271; – **य्याम** उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *मयञ्चेव खो पन गिहीनं आरोचेय्याम नास्सस्स मनापं,* चूळव॰ 322; – **चयी / सि**[1] अद्य॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *मातु आरोचयी दासी, माता पुच्छिय धीतरं, रञ्ञो आरोचयी ...,* म॰ वं॰ 9.19-20; *अथ खो अन्तरहिता देवता भगवतो आरोचेसि,* महाव॰ 10; – **सि**[2] म॰ पु॰, ए॰ व॰ – *'पस्स, अय्य, पत्ते गब्भं, मा च कस्सचि आरोचेसी'ति,* चूळव॰ 432; – **चयिं / सिं** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *अनत्तमनो समानो परेसं आरोचेसिं,* अ॰ नि॰ 1(1).71; *कालमारोचयिं अहं,* अप॰ 1.36; – **यिंसु / सुं** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *अथ खो ते भिक्खू भगवतो एतमत्थं आरोचेसुं,* महाव॰ 49; 60; *एके च पब्बज्जमरोचयिंसु,* थेरगा॰ 724; *अथ रञ्ञो आगन्त्वा आरोचयिंसु,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.100; – **यित्थ** म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *मनुस्सं घातयित्थ, अभूतं आरोचयित्था'ति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.158; – **चिम्ह / यिम्हा** उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *किं नु खो मयं आयस्मतो अनुरुद्धस्स एवमारोचिम्ह,* म॰ नि॰ 1.273; *सासनं आरोचयिम्हा'ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.317; – **स्सति** भवि॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰ – *न हि नाम मे कोचि आरोचेस्सती'ति,* महाव॰ 466; – **यिस्सामि / स्सामि** उ॰ पु॰, ए॰ व॰ – *तानि आरोचयिस्सामि, तं सुणाथ यथा तथं,* अ॰ नि॰ 2(2).234; *एकस्स होति आरोचेस्सामीति, एककस्स होति न आरोचेस्सामीति,* चूळव॰ 162; *तानि आरोचयिस्सामि, तं सुणाथ तथा तथं,* अ॰ नि॰ 2(2).234; – **स्सन्ति** प्र॰ पु॰, ब॰ व॰ – *कथञ्हि नाम छब्बग्गिया भिक्खू भिक्खुस्स दुट्ठुल्लं आपत्तिं अनुपसम्पन्नस्स आरोचेस्सन्ती'ति* पाचि॰ 47; – **स्सथ** म॰ पु॰, ब॰ व॰ – *सचे तुम्हे, आयस्मन्तो, अम्हाकं इमं अधिकरणं यथाजातं यथासमुप्पन्नं आरोचेस्सथ,* चूळव॰ 205; – **स्साम** उ॰ पु॰, ब॰ व॰ – *मयं इमं अधिकरणं आयस्मन्तानं आरोचेस्साम,* चूळव॰ 206; – **तुं / यितुं** निमि॰ कृ॰ – *अनुजानामि, भिक्खवे, आरोचेतुं अज्जुपोसथो'ति,* महाव॰ 147; – **त्वा / त्वान** पू॰ का॰ कृ॰ – *आनन्दत्थेरोपि अनाथपिण्डिकादीहि पेसितसासनं आरोचेत्वा,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.38; *सो तं सञ्जातसंवेगो आरोचेत्वान राजिनो,* म॰ वं॰ 23.62; – **तब्बो** सं॰ कृ॰, पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ओवादो न आरोचेतब्बो,* चूळव॰ 429; – **तब्बं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पारिवासिकेन, भिक्खवे, भिक्खुना आगन्तुकेन आरोचेतब्बं, आगन्तुकस्स आरोचेतब्बं, उपोसथे आरोचेतब्बं, पवा[illegible]य आरोचेतब्बं, सचे गिलानो होति, दूतेनपि आरोचेत[illegible] [illegible]व॰ 79;* – **यमाना** वर्त॰ कृ॰, आत्मने॰, कर्म॰ वा॰, पु॰, प्र॰ [illegible]॰, ब॰ व॰, कहे गए – *भगवतो एतमत्थं आचिक्खिंसु पटिवेद[illegible]येंसु आरोचयमाना च नेव पियकम्यताय न भेदपुरेक्खारताय ..., न'त्ति मञ्ञमाना अ[illegible]चेसुं,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.168-69.

**आरोदन / आरोदना** नपुं॰ / स्त्री॰, आ + √रुद से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [आरोदन, नपुं॰], रोना, विलाप करना, अनुताप, रोदन क्रिया – **ना** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *बहुनो जनस्स आरोदना,* अ॰ नि॰ 2(1).250; *आरोदनाति आरोदनट्ठानं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.86; – **नाय** नपुं॰, च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इदमस्स आरोदनाय वदामि,* अ॰ नि॰ 2(1).251; – **नं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरोदनं दस्सेसि,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.107; – **नेन** नपुं॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठमो आरोदनेन,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.134; – **नाकारप्पत्त** त्रि॰, रोता हुआ सा, रोती हुई सी सूरत शक्ल वाला – **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दुक्खे उप्पन्ने आरोदनाकारप्पत्तो विय होति,* विसुद्धि॰ 1.284; – **काल** पु॰, तत्पु॰ स॰, रोने का समय – **ले** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अनम्हिकालेति रोदनकाले,* जा॰ अट्ठ॰ 3.195; – **परिदेवन** नपुं॰, द्व॰ स॰, रोना-कलपना, रोना और विलाप करना – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मनुस्सानं महन्तं आरोदनपरिदेवनं अहोसि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.44; – **प्पत्त** त्रि॰,

तत्पु॰ स॰ [आरोदनप्राप्त], रोने की अवस्था को प्राप्त, रो रहा जैसा – त्ता पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *एकच्चे आरोदनप्पत्ता अहेसुं*, उदा॰ अट्ठ॰ 349; – **त्तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वनं आरोदनप्पत्तं विय पथवीकम्पमानाकारप्पत्ता विय अहोसि*, ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.80; – **सद्द** पु॰, तत्पु॰ स॰ [आरोदनशब्द], रोने की आवाज़ – **द्दो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पथविउन्द्रियनसद्दो विय आरोदनसद्दो अहोसि*, ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.305; – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सत्थु परिनिब्बाने आरोदनसद्दतोपि कारुञ्ञतरो अहोसि*, ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.305.

**आरोपक** त्रि॰, स॰ उ॰ प॰ में प्रयुक्त, स्थापित करने वाला, खड़ा करने वाला, ऊपर की ओर उठाने वाला, **थम्भा॰** – पु॰, व्य॰ सं॰, एक स्थविर का नाम – **को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थं सुदं आयस्मा थम्भारोपको थेरो इमा गाथायो अभासित्थाति*, अप॰ 1.174; *निब्बुते लोकनाथम्हीतिआदिकं आयस्मतो थम्भारोपकत्थेरस्स अपदानं*, अप॰ अट्ठ॰ 2.144.

**आरोपना / आरोपन** स्त्री॰ / नपुं॰, आ + √रुह के प्रेर॰ से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [आरोपण], ऊपर की ओर उठाना, समुन्नत कराना, (किसी पर अथवा किसी में) रखना अथवा स्थापित करना – **ना** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यस्सायस्मतो खमति इत्थन्नामस्स भिक्खुनो मोहस्स आरोपना, सो तुण्हस्स*, पाचि॰ 194; – **त्थ** पु॰, स्थापित करने का प्रयोजन समुन्नत करने या ऊपर उठाने का प्रयोजन – *तस्स पराजयं आरोपनत्थं "अधम्मं धम्मो"ति आदीनि दीपेत्वा ...*, परि॰ अट्ठ॰ 197; – **काल** पु॰, तत्पु॰ स॰, चढ़ाने का समय – **लो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एकनावं आरोपनकालो विय, ... एकसकटं ...*, स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.88; – **समत्थता** स्त्री॰, भाव॰, धनुष को खींचने अथवा चढ़ाने में सक्षमता – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *धनुं आरोपनसमत्थताय सहस्सबाहु*, जा॰ अट्ठ॰ 5.265; – **नारह** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, बतलाने योग्य, प्रकाशित करने योग्य, सूचित करने योग्य – **हो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उपारम्भं दोसं आरोपनारहो*, म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.247.

**आरोपनिय** त्रि॰, आ + √रुह से प्रेर॰, सं॰ कृ॰ [आरोपनीय], आरोपण करने योग्य, ऊपर की ओर स्थापित करने योग्य, धारण करने योग्य – **यो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्सारोपनियो मोहो, उत्तरिम्पि हि भिक्खुनो*, विन॰ वि॰ 1726.

**आरोपमानक** त्रि॰, आ + √रुह के कर्म॰ वा॰ के वर्त॰ कृ॰, आत्मने॰ से व्यु॰ [आरोप्यमानक], ऊपर चढ़ाया जा रहा, आरोपित किया जा रहा – **कं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *नन्दमानागतं चित्तं सूलमारोपमानकं*, थेरगा॰ 213; *सूलमारोपमानकन्ति दुक्खुप्पत्तिट्ठानताय सूलसदिसत्ता सूलं तं तं भवं कम्मकिलेसेहि एत्तकं कालं आरोपियमानं*, थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.365.

**आरोपापेति** आरोपेति का प्रेर॰, वर्त॰, प्र॰ पु॰, ए॰ व॰, **क.** किसी अन्य द्वारा रखवाता है, दूसरे द्वारा चढ़वाता है – *मक्कटे वा परिपातेत्वा तत्थ आरोपेति, अञ्ञेन वा आरोपापेति, वग्गुलियो वा तत्थ आरोपेति परेन वा आरोपापेति*, पारा॰ अट्ठ॰ 1.278; **ख.** (पुस्तक में) लिखवाता है – *अत्थयोजनानयं पोत्थके आरोपापेसि*, सा॰ वं॰ 141(ना॰).

**आरोपित** त्रि॰, आ + √रुह के प्रेर॰ का भू॰ का॰ कृ॰, **शा॰ अ॰**, ऊपर रख दिया गया, स्थापित, ऊपर न्यस्त, **ला॰ अ॰**, साथ में प्रयुक्त ना॰ प॰ के अनुरूप अनेक अर्थों का संकेतक – **तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तेलपदीपो आरोपितो*, महाव॰ 302; – **तेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एकेन भिक्खुना पण्णे आरोपितेना'ति*, ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.321; – **ते** पु॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरोपिते मोहे मोहेति, आपत्ति पाचित्तियस्स*, पाचि॰ 194; – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एकेकस्स पन ... विसुं विसुं तन्ति आरोपिताति*, अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.196; – **तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पीठे वा पीठं आरोपितं होति*, चूळव॰ 350; – **तेन** नपुं॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तं इन्दखीलतो पट्ठाय आरोपितेन आचरियधनुना पञ्चधनुसतप्पमाणन्ति वेदितब्बं*, पारा॰ अट्ठ॰ 1.240; – **स्स** नपुं॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आकासं आरोपितस्स रत्तिभागे समन्ता योजनप्पमाणं ओकासं आभा फरति*, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.195; – **ता** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *आरोपिता च ते पुप्फा*, अप॰ 1.96; – **त्त** नपुं॰, भाव॰ [आरोपितत्व], आरोपित होना – **त्ता** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ओजाय आरोपितत्ता हत्थसतुब्बेधस्स रुक्खस्स ...*, स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.74; – **दीप** पु॰, कर्म॰ स॰, रखा गया दीपक – **पं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आरोपितदीपं दीपरुक्खमिव*, बु॰ वं॰ अट्ठ॰ 56; – **धनु** नपुं॰, कर्म॰ स॰, चढ़ाया हुआ धनुष – **नूनि** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सजियानि आरोपितधनूनि*, अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.29; – **नय** पु॰, कर्म॰ स॰, निर्धारित पद्धति, उत्कृष्ट पद्धति, स्थापित पद्धति – **येन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पञ्च अरहन्तसतानि सङ्गहं आरोपितनयेनेव गणसज्झायमकंसु*, पारा॰ अट्ठ॰ 1.12; – **भण्ड** त्रि॰, ब॰ स॰, सामग्री अथवा माल-असबाब को ऊपर चढ़ा चुका – **ण्डो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सुवण्णभूमिं गमिस्सामी'ति आरोपितभण्डो नावं अभिरुहि*, उदा॰ अट्ठ॰ 62; – **भार** त्रि॰, ब॰ स॰, वह, जिस पर भार लाद दिया गया है, भारयुक्त व्यक्ति – **रं**

**इत्थिछन्द** पु., तत्पु. स., स्त्री की मानसिक प्रवृत्ति, नारी के मन की रुझान, नारी का मानसिक अभिप्राय – **न्दं** द्वि. वि., ए. व. – *इत्थि अज्झत्तं इत्थिन्द्रियं मनसि करोति ... इत्थिछन्दं ... इत्थालङ्कारं ...,* अ. नि. 2(2).203; *इत्थिछन्दन्ति इत्थिया अज्झासयच्छन्दं,* अ. नि. अट्ठ. 3.169.

**इत्थिजन** पु., [स्त्रीजन], नारी समूह – **ने** सप्त. वि., ए. व. – *अलङ्कतपटियत्ते इत्थिजने असुभसञ्ञं उप्पादेत्वा,* अ. नि. अट्ठ. 1.200.

**इत्थित्त** नपुं., इत्थी का भाव. [स्त्रीत्व], नारीत्व, स्त्री का हावभाव एवं मानसिकता – **त्तं**[1] प्र. वि., ए. व. – *इत्थिकुत्तं इत्थाकप्पो इत्थत्तं इत्थिभावो,* विभ. 138; – **त्तं**[2] द्वि. वि., ए. व. – *सा इत्थित्तं विराजेत्वा पुरिसत्तं भावेत्वा कायस्स ... सग्गं लोकं उपपन्ना,* दी. नि. 2.199.

**इत्थिदान** नपुं., तत्पु. स. [स्त्रीदान], नारियों का दान, दान के रूप में स्त्री को दे देना – **नं** प्र. वि., ए. व. – *पञ्च दानानि अपुञ्ञानि पुञ्ञसम्मतानि लोकस्मिं मज्जदानं, समज्जदानं, इत्थिदानं, उसभदानं, चित्तकम्मदानं,* परि. 254.

**इत्थिधन** नपुं., तत्पु. स. [स्त्रीधन], स्त्री की निजी सम्पत्ति, पत्नी का अपना धन, यौतुक या दहेज के रूप में प्राप्त नारी का निजी धन – **नं** प्र. वि., ए. व. – *मातु मत्तिकं इत्थिकाय इत्थिधनं,* पारा. 17; *इत्थिकाय इत्थिधनन्ति हीळेन्तो आह, इत्थिकाय नाम इत्थिपरिभोगानंयेव न्हानचुण्णादीनं अत्थाय लद्धं धनं कित्तकं भवेय्य,* पारा. अट्ठ. 1.162.

**इत्थिधुत्त** पु., तत्पु. स., स्त्रियों में बुरी तरह आसक्त, नारी के प्रति दृढ़ मानसिक लगाव रखने वाला लम्पट पुरुष, स्त्रियों में धुत – **त्तो** प्र. वि., ए. व. – *इत्थिधुत्तो सुराधुत्तो, अक्खधुत्तो च यो नरो,* सु. नि. 106; *इत्थिधुत्तोति इत्थीसु सारत्तो यं किञ्चि अत्थि, तं सब्बम्पि दत्वा अपरापरं इत्थिं सङ्गण्हाति,* सु. नि. अट्ठ. 1.136; *पापमित्तसंसग्गेन पन इत्थिधुत्तो सुराधुत्तो,* पे. व. अट्ठ. 6; – **त्ता** ब. व. – *इत्थिधुत्तसुराधुत्तादयो वा, धुत्ता एवं पच्चत्थिका धुत्तपच्चत्थिका,* पारा. अट्ठ. 1.214; *यदा एवरूपा इत्थिधुत्ता "इमा अम्हे न जहिस्सन्ती"ति,* जा. अट्ठ. 4.165.

**इत्थिनिमित्त** नपुं., तत्पु. स. [स्त्रीनिमित्त], **क.** स्त्री का विशिष्ट चिह्न, स्त्री-इन्द्रिय, योनि – **त्ते** सप्त. वि., ए. व. – *एत्थ च इत्थिनिमित्ते चत्तारि पस्सानि,* पारा. अट्ठ. 1.205; – **त्तेन** तृ. वि., ए. व. – *इत्थिनिमित्तेन च पुरिसनिमित्तेन चाति उभोहि ब्यञ्जनेहि समन्नागता,* पारा. अट्ठ. 2.122; **ख.** स्त्री के लैङ्गिक लक्षण – **त्तं** प्र. वि., ए. व. – *थनमंसाविसदता, निम्मस्सुदाठिता, केसबन्धनं, वत्थग्गहणञ्च "इत्थी"ति सञ्जाननस्स पच्चयभावतो इत्थिनिमित्तं,* विसुद्धि. महाटी. 2.89; *अपरो नयो इत्थिनं मुत्तकरणं इत्थिलिङ्गं, सराधिप्पाया इत्थिनिमित्तं,* विसुद्धि. महाटी. 2.89; *यं इत्थिया इत्थिलिङ्गं इत्थिनिमित्तं इत्थिकुत्तं ... इदं तं रूपं इत्थिन्द्रियं,* ध. स. 632(मा.).

**इत्थिन्द्रिय** नपुं., तत्पु. स. [स्त्रीन्द्रिय], व्यक्ति को स्त्री की पहचान दिलाने वाली आत्मभाव में विद्यमान आधिपत्य की शक्ति, स्त्री-भावसूचक इन्द्रिय, स्त्रीत्व, स्त्री को पुरुष से विभाजित करने वाले विशिष्ट लक्षणों को सूचित करने वाली इन्द्रिय, बाईस, पन्द्रह, दस अथवा तीन इन्द्रियों में से एक – **यं**[1] प्र. वि., ए. व. – *बावीसतिन्द्रियानि ... इत्थिन्द्रियं, पुरिसिन्द्रियं ...,* विभ. 137; *इत्थिभावे इन्दट्ठं कारेतीति इत्थिन्द्रियं,* विभ. अट्ठ. 117; *इत्थिया इत्थिलिङ्गं इत्थिनिमित्तं इत्थिकुत्तं इत्थाकप्पो इत्थत्तं इत्थिभावो – इदं वुच्चति "इत्थिन्द्रियं",* विभ. 138; – **यं**[2] द्वि. वि., ए. व. – *इत्थी, अज्झत्तं इत्थिन्द्रियं मनसि करोति–इत्थिकुत्तं इत्थाकप्पं इत्थिविधं इत्थिच्छन्दं इत्थिस्सरं इत्थालङ्कारं,* अ. नि. 2(2).203; *अज्झत्तं इत्थिन्द्रियन्ति नियकज्झत्ते इत्थिभावं,* अ. नि. अट्ठ. 3.169; *सो पनत्तभावो यं धम्मं उपादाय इत्थीति वा पुरिसोति वा सङ्खं गच्छति, अयं सोति निदस्सनत्थं ततो इत्थिन्द्रियं पुरिसिन्द्रियञ्च,* विभ. अट्ठ. 118-119; – **निद्देस** पु., स्त्रीलिङ्ग अथवा स्त्रीभाव की निर्धारक इन्द्रिय का विवेचनपरक व्याख्यान – **से** सप्त. वि., ए. व. – *इत्थिन्द्रियनिद्देसे यन्ति करणवचनं,* ध. स. अट्ठ. 353; – **पुरिसिन्द्रिय** नपुं., द्व. स. [स्त्रीन्द्रियपुरुषेन्द्रिय], स्त्री-इन्द्रिय एवं पुरुषेन्द्रिय, स्त्रीत्त्व एवं पुरुषत्व की निर्धारक इन्द्रियां, स्त्रीभाव एवं पुरुषभाव – **यानं** ष. वि., ब. व. – *इत्थिन्द्रियपुरिसिन्द्रियानं इत्थिपुरिसलिङ्गनिमित्तकुत्ता–कप्पाकारानुविधानं,* विसुद्धि. 2.120; तुल., विभ. अट्ठ. 119; – **यानि** द्वि. वि., ब. व. – *तेसु इत्थिन्द्रियपुरिसिन्द्रियानि वज्जेत्वा वीसतिन्द्रियानि होन्ति,* अभि. अव. 176.

**इत्थिपण्डका / इत्थिपण्डिका** स्त्री., कर्म. स., स्त्रीत्त्व के विशिष्ट लक्षणों से रहित स्त्री, हिजड़ा स्त्री, प्र. वि., ए. व. – *नसि इत्थिपण्डका,* चूळव. 435; *इत्थिपण्डकाति अनिमित्ताव वुच्चति,* पारा. अट्ठ. 2.122; *अक्कोसति नाम अनिमित्तासि, निमित्तमत्तासि ... सिखरणीसि, इत्थिपण्डकासि,* पारा. 190.

**इत्थिपरिग्गह** पु., तत्पु. स. [स्त्रीपरिग्रह], स्त्री के रूप में निजी सम्पत्ति, स्वामित्व या अधीनता में रहने वाली स्त्री, अन्तःपुर की नारी – **हो** प्र. वि., ए. व. – *बहु तत्थ इत्थिपरिग्गहो,* म. नि. 2.268; *थियोति इत्थिपरिग्गहो वुच्चति,* महानि. 8; *इत्थीति थियति एतिस्सं गब्भोति इत्थी, परिग्गहोति सहायी सस्सामिका,* महानि. अट्ठ. 42.

**इत्थिपुम** द्व. स., स्त्री एवं पुरुष **क.** नपुं., समाहार द्व. स., स्त्रियों एवं पुरुषों का समूह – **मं** प्र. वि., ए. व. – *आदिग्गहणं किमत्थं? दासिदासं, इत्थिपुमं ... दीघमज्झिमं इच्चेवमादि,* क. व्या. 324; **ख.** पु., इतरेतर द्व. स., स्त्री एवं पुरुष – **मा** प्र. वि., ब. व. – *न इत्थिपुमा पञ्ञायन्ति,* दी. नि. 3.63; *इत्थी पुमा कुमारा च, बहू चेव कुमारिका,* अप. 2.270; – **मानं** ष. वि., ब. व. – *यो सब्बलोकस्स निवातवुत्ति इत्थीपुमानं सहदारकानं,* जा. अट्ठ. 4.68; – **नपुंसकसंख्य** त्रि., द्व. स., स्त्रीलिङ्ग, पुल्लिङ्ग एवं नपुंसकलिङ्ग को कहने वाला – **ख्यं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *इत्थिपुमनपुंसकसंख्यं,* क. व्या. 131.

**इत्थिपुम्भावलक्खण** त्रि., ब. स., स्त्रीत्त्व एवं पुरुषत्व के लक्षणों से युक्त (स्त्री-इन्द्रिय एवं पुरुषेन्द्रिय) – **णं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *वसे वत्तेति लिङ्गान–मित्थिपुम्भावलक्खणं, इत्थीति च पुरिसोति, पकासनरसं तथा,* ना. रू. प. 519.

**इत्थिपुरिस** पु., द्व. स. [स्त्रीपुरुष], स्त्री एवं पुरुष – **सा** प्र. वि., ब. व. – *इत्थिपुरिसा दासिदासा,* मि. प. 148; *इत्थिपुरिसा अविज्जमाना, रूपं विज्जमानं,* प. प. अट्ठ. 27; – **सानं** ष. वि., ब. व. – *इञ्चि अरहा इत्थिपुरिसानं नामगोत्तं न जानेय्य,* कथा. 154; स. प. के अन्त., – *इत्थिपुरिसादिपरिकप्पवसेन निच्चादिवसेन अत्तत्तनियगाहवसेन च अभिरता ...,* उदा. अट्ठ. 173; – **निमित्त** नपुं., तत्पु. स. [स्त्रीपुरुषनिमित्त], स्त्रीत्व एवं पुरुषत्व का द्योतक विशिष्ट चिह्न, स्त्री एवं पुरुष के लैङ्गिक चिह्न – **त्तं** द्वि. वि., ए. व. – *इत्थिपुरिसनिमित्तं वा सुभनिमित्तादिकं वा ... निमित्तं न गण्हाति,* विसुद्धि. 1.20; – **निस्सित / सरीरनिस्सित** त्रि., [स्त्रीपुरुषनिःश्रित], स्त्री तथा पुरुष के शरीर के साथ जुड़ा हुआ, स्त्री एवं पुरुष के शरीर पर आश्रित – **तं** नपुं., द्वि. वि., ए. व. – *खुदापरेता भुञ्जामि, इत्थिपुरिसनिस्सितं,* पे. व. 131; *इत्थिपुरिससरीरनिस्सितं यथावुत्तं अञ्ञञ्च चम्ममंसन्हारुपुब्बादिकं परिभुञ्जामीति,* पे. व. अट्ठ. 68; – **भाव** पु., [स्त्रीपुरुषभाव], स्त्रीभाव एवं पुरुषभाव – **वं** द्वि. वि., ए. व. – *न केवलं इत्थिपुरिसभावमेव ... यथावुत्तं एतं इत्थिभावं पुरिसभावं,* पे. व. अट्ठ. 144; – **सन्निपात** पु., तत्पु. स. [स्त्रीपुरुषसन्निपात], स्त्रियों एवं पुरुषों का जमघट या समूह – **तेन** तृ. वि., ए. व. – *सुञ्ञो इत्थिपुरिससन्निपातेन अत्थि चेविदं ... पटिच्च एकत्तं,* म. नि. 3.148; – **सानुपस्सी** त्रि., स्त्रियों एवं पुरुषों की अनुपश्यना करने वाला, स. उ. प. के रूप में – *नापि केसलोमादिविनिमुत्तइत्थिपुरिसानुपस्सी,* म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).252.

**इत्थिफोट्ठब्ब** पु. / नपुं., तत्पु. स., स्त्री के स्पर्श की (सुखद) अनुभूति, स्त्री का स्पर्श – **ब्बो** पु. प्र. वि., ए. व. – *पुरिसस्स चित्तं परियादाय तिट्ठति यथयिदं, भिक्खवे, इत्थिफोट्ठब्बो,* अ. नि. 1(1).2; *इत्थिया कायसम्फस्सो, इत्थिसरीरारुळ्हानं वत्थालङ्कारमालादीनम्पि फस्सो इत्थिफोट्ठब्बोत्वेव वेदितब्बो,* अ. नि. अट्ठ. 1.21; – **ब्बं** प्र. वि., ए. व. – *नाहं भिक्खवे ... एकफोट्ठब्बम्पि समनुपस्सामि एवं रजनीयं एवं कमनीयं ... यथयिदं, भिक्खवे, इत्थिफोट्ठब्बं,* अ. नि. 2(1).63; – **ब्बे** सप्त. वि., ए. व. – *इत्थिफोट्ठब्बे, भिक्खवे, सत्ता रत्ता गिद्धा गधिता मुच्छिता अज्झोपन्ना, ते दीघरत्तं सोचन्ति इत्थिफोट्ठब्बवसानुगा,* अ. नि. 2(1).63.

**इत्थिबल** नपुं., तत्पु. स. [स्त्रीबल], स्त्री की शक्ति, नारी की शक्ति – **लं** प्र. वि., ए. व. – *सब्बबलेहि इत्थिबलमेव महन्तन्ति अत्थो,* जा. अट्ठ. 3.456.

**इत्थिभण्ड** पु., तत्पु. स. [स्त्रीभाण्ड], स्त्री का अपना सामान, स्त्री के अपने स्वामित्व में रहने वाले गहने आदि – **ण्डेन** तृ. वि., ए. व. – *इत्थिभण्डे न गूहाम तुय्हत्थाय महामुने,* अप. 2.263.

**इत्थिभाव** पु., तत्पु. स. [स्त्रीभाव], **क.** स्त्रीत्व, नारी-भाव, स्त्रीवर्ग, नारी-समूह, स्त्री-इन्द्रिय के निर्वचनक्रम में प्रयुक्त, – **वो** प्र. वि., ए. व. – *इत्थिभावो पुम्भावो इत्थिन्द्रियन्ति च वुच्चति,* सद्द. 1.67; *यं इत्थिया इत्थिलिङ्गं इत्थिनिमित्तं इत्थिकुत्तं इत्थाकप्पो इत्थत्तं इत्थिभावो – इदं तं रूपं इत्थिन्द्रियं,* ध. स. 632(मा.); *इत्थिन्द्रियन्तिआदीसु इत्थिभावे इन्दट्ठं करोतीति इत्थिन्द्रियं,* स. नि. अट्ठ. 3.265; – **वं** द्वि. वि., ए. व. – *"अहं तं आनेस्सामि, पस्स ताव मम इत्थिभाव"न्ति वत्वा,* थेरगा. अट्ठ. 2.106; **ख.** पापकर्मों के विपाक के रूप में प्राप्त स्त्री के रूप में पुनर्जन्म या पुनर्भव, स्त्री के रूप में हीन पुनर्भव – **वो** प्र. वि., ए. व. – *दुक्खो इत्थिभावो, अक्खातो पुरिसदम्मसारथिना,* थेरीगा. 216;

*इत्थिभावो किं कयिरा, चित्तम्हि सुसमाहिते,* स॰ नि॰ 1(1).152; – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *द्वे गाथा अञ्ञतराय यक्खिनिया इत्थिभावं गरहन्तिया भासिता,* थेरीगा॰ अट्ठ॰ 200; *लिक्खापयन्ता पिटकस्समक्खरं, न पापुणन्तेव च इत्थिभावं,* सद्धम्म॰ 46; *पुरिसा हि परस्स दारेसु अतिचरित्वा ... निरये पच्चित्वा मनुस्सजातिं आगच्छन्ता अत्तभावसते इत्थिभावं आपज्जन्ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.186; – **वे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिचित्तं विराजेत्वाति इत्थिभावे चित्तं अज्झासयं अभिरुचिं विराजेत्वा इत्थिभावे विरतचित्ता हुत्वा,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 146; – **पटिलाभ** पु॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीभावप्रतिलाभ], स्त्री के रूप में पुनर्जन्म की प्राप्ति – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिभावप्पटिलाभस्स वा नपुंसकभावप्पटिलाभस्स ... वा अभब्बता ...,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 24; – **लक्खण** त्रि॰, ब॰ स॰ [स्त्रीभावलक्षण], स्त्रीत्व या नारीत्व के लक्षणों से युक्त – **णं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिभावलक्खणं इत्थिन्द्रियं,* विसुद्धि॰ 2.74.

**इत्थिभूत** त्रि॰, [स्त्रीभूत], स्त्री-भाव को प्राप्त, स्त्रीरूप में पुनर्जन्म ले चुका – **ताय** स्त्री॰, च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *'आतुमे इत्थिभूताय, दीघरत्ताय मारिस यस्सा मे इत्थिभूताय, संसारे बहुभाससी'ति,* पे॰ व॰ 378; *इत्थिभूतायाति इत्थिभावं उपगताय,* पे॰ व॰ अट्ठ॰ 144.

**इत्थिमति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीमति], स्त्री की मति, स्त्री की इच्छा, स्त्री का मानसिक अभिप्राय, स्त्री का इरादा – **तिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिया वा पुरिसमतिं पुरिसस्स वा इत्थिमतिं,* पारा॰ 204; *पुरिसस्स वा इत्थिमतिन्ति इत्थिया मतिं पुरिसस्स आरोचेति,* पारा॰ 205.

**इत्थिमाया** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीमाया], स्त्री की धूर्तता या चालाकी, स्त्री का छल-कपट या छलबल – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *थीनं भावो दुराजानोति इत्थीनं भावो नाम इत्थिमायाय पटिच्छन्नत्ता दुराजानो,* जा॰ अट्ठ॰ 1.288; – **हि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अनन्ताहि इत्थिमायाहि समन्नागतत्ता महामाया नाम,* जा॰ अट्ठ॰ 2.274; – **सु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सोपि सुवपोतको इत्थिमायासु कुसलो, तेन तं वीमंसन्तो पुन गाथमाह,* जा॰ अट्ठ॰ 6.250; – **कुसलता** स्त्री॰, छल-कपट करने की नारी की कुशलता – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सा इत्थिमायाकुसलताय तापसं अनुपसङ्कमित्वा आगतमग्गाभिमुखी पायासि,* जा॰ अट्ठ॰ 5.152.

**इत्थियुत्त** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, गायों से जुता हुआ, धेनुयुक्त – **त्तेन** पु॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *छब्बग्गिया भिक्खू यानेन यायन्ति इत्थियुत्तेनपि पुरिसन्तरेन, पुरिसयुत्तेनपि इत्थन्तरेन,* महाव॰ 264; *इत्थियुत्तेनाति धेनुयुत्तेन,* महाव॰ अट्ठ॰ 347; *इत्थियुत्तेनाति इत्थीहि गावीआदीहि धुरट्ठाने युत्तेन,* वजिर॰ टी॰ 490; – **त्तं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"इत्थियुत्तं नु खो, पुरिसयुत्तं नु खो"ति ? ... "अनुजानामि, भिक्खवे, इत्थियुत्तं पुरिसयुत्तं हत्थवट्टक"न्ति,* चूळव॰ 442.

**इत्थिरतन** नपुं॰, [स्त्रीरत्न], **क.** भा॰ अ॰ नारीरत्न, स्त्रीरत्न, चक्रवर्ती के सात रत्नों में से पांचवां रत्न – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चक्करतनं, हत्थिरतनं, अस्सरतनं, मणिरतनं, इत्थिरतनं, गहपतिरतनं, परिणायकरतनं, ... राजा महासुदस्सनो इमेहि सत्तहि रतनेहि समन्नागतो अहोसि,* दी॰ नि॰ 2.129-132; *इत्थिरतनं पातुरहोसि ... पासादिका परमाय,* दी॰ नि॰ 2.131; *छब्बिधदोसविवज्जितं मनापचारि इत्थिरतनं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.31; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"इत्थिरतनस्स पातुभावो दुल्लभो लोकस्मिं ... इमेसं पञ्चन्नं रतनानं पातुभावो दुल्लभो लोकस्मिं",* अ॰ नि॰ 2(1).158; **ख ला॰ अ॰**, सर्वश्रेष्ठ रत्न जैसी उत्तम नारी, सर्वोत्तम स्त्री – **नं**[1] प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"सामि, अम्हेहि तुम्हाकं एकं इत्थिरतनं आनीत"न्ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.185; – **नं**[2] द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *" ... पब्बतपादे अच्छरियं इत्थिरतनं दिस्वा आगतोम्ही"ति सब्बं पवत्तिं कथेसि,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.260; स॰ उ॰ प॰ के रूप में, **दिब्बि॰**- नपुं॰, कर्म॰ स॰ [दिव्यस्त्रीरत्न], अत्यन्त भव्य श्रेष्ट नारी – **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एतादिसं चे रतनन्ति दिब्बित्थिरतनं सन्धाय भणति, नारिन्ति अत्तनो धीतरं सन्धाय,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.236; स॰ पू॰ प॰ के रूप में – **भाव** पु॰, श्रेष्ठ स्त्रीत्त्व, नारीत्त्व की उत्तमता – **वेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *निगमवासिजनो इत्थिरतनभावेन अनग्घम्पि समानं ... मं ठपेसि,* थेरीगा॰ अट्ठ॰ 34-35; *इत्थिरतनभावेन सब्बेहि ... सब्बङ्गसोभना,* चरिया॰ अट्ठ॰ 84.

**इत्थिरस** पु॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीरस], स्त्री से प्राप्त आनन्द, स्त्री का रसीलापन – **सो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिरसो पुरिसस्स चित्तं परियादाय तिट्ठति,* अ॰ नि॰ 1(1).2; *इत्थिरसोति इत्थिया चतुसमुट्ठानिकं रसायतनं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.21.

**इत्थिरूप** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीरूप], **1.** नारी का स्वरूप, नारी का सौन्दर्य, नारी की काया – **पं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिरूपं भिक्खवे, पुरिसस्स चित्तं परियादाय तिट्ठति,* अ॰ नि॰ 1(1).1; *अन्तरायकरं अनुत्तरस्स योगक्खेमस्स अधिगमाय यथयिदं, भिक्खवे, इत्थिरूपं,* अ॰ नि॰ 2(1).63;

— **पे / स्मिं** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिरूपे, भिक्खवे, सत्ता रत्ता गिद्धा गथिता मुच्छिता अज्झोपन्ना,* अ॰ नि॰ 2(1).63; *इत्थिरूपे इत्थिसरे फोट्ठब्बेपि च इत्थिया, इत्थिगन्धेसु सारत्तो, विविधं विन्दते दुखं,* थेरगा॰ 738; *पञ्च कामगुणा एते, इत्थिरूपस्मिं दिस्सरे, रूपा सद्दा रसा गन्धा, फोट्ठब्बा च मनोरमा,* अ॰ नि॰ 2(1).64; — **पेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पक्कमिस्सञ्च नाळातो, कोध नाळाय वच्छति बन्धन्ती इत्थिरूपेन, समणे धम्मजीविनो,* थेरीगा॰ 295; **2.** स्त्री का भित्तिचित्र, स्त्री की प्रतिमा — **पं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सेय्यथापि, भिक्खवे, रजको वा, चित्तकारको वा सति रजनाय व लाखाय वा हलिद्दिया वा नीलिया वा मञ्जिट्ठाय वा सुपरिमट्ठे वा फलके भित्तिया वा दुस्सपट्टे वा इत्थिरूपं वा पुरिसरूपं वा अभिनिम्मिनेय्य,* स॰ नि॰ 1(2).90; *सुवण्णकारे ... अतिविय पासादिकं घनकोट्टिमं इत्थिरूपं कारेत्वा,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.164; *रत्तजम्बुनदमयं इत्थिरूपं कारेत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 4.94; **3.** स्त्री का मायानिर्मित छायारूप, अलौकिक शक्ति द्वारा निर्मित नारी का अवास्तविक रूप — **पं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सत्था ... इद्धिया एकं इत्थिरूपं निम्मिनित्वा तालवण्टं गहेत्वा बीजमानं विय अकासि,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.271; *सत्था पठमयोब्बने ठितं रमणीयं इत्थिरूपं अभिनिम्मिनित्वा,* अप॰ अट्ठ॰ 2.282; *तम्पिस्स इत्थिरूपं पिट्ठिपस्से ठितं राजा अद्दस,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.32.

**इत्थिरूपक** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, स्त्री का तैलचित्र अथवा भित्तिचित्र, स्त्री की धातु-निर्मित प्रतिमा — **कं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *छब्बग्गिया भिक्खू विहारे पटिभानचित्तं कारापेन्ति इत्थिरूपकं पुरिसरूपकं,* चूळव॰ 278; *सुवण्णं दत्वा "एकं इत्थिरूपकं करोही"ति उय्योजेत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 5.274; *सुवण्णकारेहि इत्थिरूपकं कारेत्वा,* अप॰ अट्ठ॰ 1.268.

**इत्थिलक्खण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, स्त्री के शुभ अथवा अशुभ लक्षण, स्त्री से सम्बद्ध अच्छे या बुरे लक्षण — **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *समणब्राह्मणा सद्धादेय्यानि भोजनानि भुञ्जित्वा ते एवरूपाय तिरच्छानविज्जाय मिच्छाजीवेन जीवितं कप्पेन्ति, सेय्यथिदं मणिलक्खणं ... इत्थिलक्खणं ...,* दी॰ नि॰ 1.8; — **णादीनि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इत्थिलक्खणादीनिपि यम्हि कुले ते इत्थिपुरिसादयो वसन्ति, तस्स वुड्ढिहानिवसेनेव वेदितब्बानि,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.83; — **कोविद** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीलक्षणकोविद], स्त्री के शुभ अथवा अशुभ लक्षणों की पहचान में कुशल — **दा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इङ्कवङ्कीगामे इत्थिलक्खणकोविदा,* म॰ वं॰ 35.109.

**इत्थिलिङ्ग**[1] नपुं॰, [स्त्रीलिङ्ग], **1.** स्त्री की विशिष्ट पहचान कराने वाला लिङ्ग या चिह्न, स्त्री के शरीर के स्तन, केश एवं गुप्तेन्द्रिय आदि ऐसे चिह्न, जो स्त्रीत्व के निर्धारक हैं — **ङ्गं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिया चाति या पुब्बे मनुस्सकाले इत्थी, तस्स इत्थिलिङ्गं पातुभवति, पुब्बे पुरिसस्स पुरिसलिङ्गं,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.47; *अञ्ञतरस्स भिक्खुनो इत्थिलिङ्गं पातुभूतं होति,* पारा॰ 40; *इत्थिलिङ्गं पातुभूतन्ति रत्तिभागे निद्दं ओक्कन्तस्स पुरिससण्ठानं मस्सुदाठिकादि सब्बं अन्तरहितं इत्थिसण्ठानं उप्पन्नं,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.219; — **ङ्गे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्मा इत्थिलिङ्गे ठितस्स मनुस्सजातिकस्सापि पत्थना न समिज्झति,* बु॰ वं॰ अट्ठ॰ 105; **2.** व्याकरण के सन्दर्भ में, नामपद का स्त्रीलिङ्ग — **ङ्गं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पुमस्सेति किमत्थं ? इत्थिलिङ्गं नपुंसकलिङ्गं,* क॰ व्या॰ 222; *तक्कारियाति इत्थिलिङ्गं नामं,* जा॰ अट्ठ॰ 4.222; — **दस्सन** नपुं॰, शब्द में स्त्रीलिङ्ग का देखा जाना — **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठिवाचकत्ता नपुंसकनिद्देसोति अट्ठिवाचकत्तेपि धातुयोति इत्थिलिङ्गदस्सनतो ...,* सद्द॰ 1.2; — **निद्देस** पु॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीलिङ्गनिर्देश], स्त्री-लिङ्ग का निर्देश, स्त्री-लिङ्ग का संकेत — **सो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिलिङ्गनिद्देसो परिमत्तभावसिद्धं इत्थिभावं,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.146; — **ङ्गानुकूल** त्रि॰, स्त्री-लिङ्ग के अनुकूल — **लो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिलिङ्गानुकूलो दिस्सति,* सद्द॰ 1.97.

**इत्थिलिङ्ग**[2] त्रि॰, ब॰ स॰ [स्त्रीलिङ्गक], **1.** स्त्रीत्व या नारीत्व के सूचक चिह्नों से युक्त — **ङ्गं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिलिङ्गं वा पुरिसलिङ्गं वाति अववत्थपेत्वा ...,* विसुद्धि॰ 1.176; **2.** व्याकरण के विशेष सन्दर्भ में, स्त्रीलिङ्ग वाला नाम — **ङ्गो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आणादिवाचको इत्थिलिङ्गोयेव सिया सदा,* सद्द॰ 1.253; *स्यादिवाचको पुल्लिङ्गो चेव इत्थिलिङ्गो च विभत्तिस्स,* सद्द॰ 1.253; — **वसेन**, क्रि॰ वि॰ स्त्रीलिङ्ग के होने से — *लिङ्गविपल्लासं कत्वा इत्थिलिङ्गवसेन बाराणसीति वुच्चति,* अप॰ अट्ठ॰ 2.239; स॰ उ॰ प॰ के रूप में, आकारान्ति॰, ईकारान्ति॰, ऊकारान्ति, ओकारान्ति॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰; सद्द॰ 1.200-225; — **ट्ठान** नपुं॰, व्याकरणों में प्रयुक्त, स्त्रीलिङ्ग-विवेचक व्याकरण-स्थल — **ने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *गवेनाति आदीनि इत्थिलिङ्गट्ठाने न वुत्तानि,* सद्द॰ 1.212; — **ता** स्त्री॰, भाव॰, स्त्रीलिङ्ग से सम्बद्धता, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ननु च भो सम्मोहविनोदनि ... इत्थिलिङ्गता पाकटा,* सद्द॰ 1.95; — **भावविगम** पु॰, तत्पु॰ स॰, स्त्रीलिङ्ग से असम्बद्धता, स्त्रीलिङ्ग

में अन्तर्भूत न होना – **मो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इमिना पन आपसद्दस्स इत्थिलिङ्गभावविगमो सिद्धो इत्थिलिङ्गे,* सद्द॰ 1.114; – **वोहार** पु॰, स्त्रीलिङ्ग में व्यवहार – **वसेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰, क्रि॰ वि॰ स्त्री लिङ्ग, में व्यवहार होने से – *पिलोतिकं परिब्बाजकन्ति ... इत्थिलिङ्गवोहारवसेन लद्धनामं परिब्बाजकं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).97.

**इत्थिलिङ्गक** त्रि॰, ब॰ स॰ [स्त्रीलिङ्गक], स्त्रीलिङ्ग वाला, शब्द (नामपद) – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *बोधिसद्दो ... बोधिपादपवचनो पुमित्थिलिङ्गको भवे,* सद्द॰ 1.253.

**इत्थिलिङ्गत्त** नपुं॰, भाव॰ [स्त्रीलिङ्गत्त्व], स्त्री-लिङ्ग का होना – **त्तं** प्र॰/द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सद्दं अपेक्खित्वा ओरोधसद्दस्स इत्थिलिङ्गत्तमिच्छथ,* सद्द॰ 1.96; *एवं सन्तेपि एतस्स इत्थिलिङ्गत्तमेव तु,* सद्द॰ 1.253.

**इत्थिलिङ्गत्तन** नपुं॰, स्त्रीलिङ्गत्व – **ने** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *धातुसद्दो जिनमते इत्थिलिङ्गत्तने मतो,* सद्द॰ 1.2.

**इत्थिलीला** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीलीला], नारी का हावभाव भरा व्यवहार, नारी की गरिमा, नारी-सौन्दर्य, स्त्री का हास-विलास – **लं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवं आगतं इत्थिकुत्तं इत्थिलीलं दस्सेत्वा तस्स पुरतो ठिता,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.397; *इत्थिलीलं दस्सेन्ती पहट्ठाकारेन अग्गदन्ते विवरित्वा हसितं अकासि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.415.

**इत्थिलुद्ध** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीलुब्ध], स्त्रियों का लालची, स्त्रियों के प्रति लोभवृत्ति रखने वाला – **द्धा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इमे खो ब्राह्मणा नाम इत्थिलुद्धा,* दी॰ नि॰ 2.180.

**इत्थिलोल** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, उपरिवत् – **लो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिलोलो ब्राह्मणो किञ्चिकारणं अजानन्तो ...,* जा॰ अट्ठ॰ 1.281.

**इत्थिवग्ग** पु॰, जा॰ अट्ठ॰ के एक भागविशेष का शीर्षक, जा॰ अट्ठ॰ 1.275-302.

**इत्थिवण्ण** त्रि॰, ब॰ स॰ [स्त्रीवर्ण], नारी जैसे स्वरूप वाला, स्त्री जैसा दिख रहा, स॰ प॰ के रूप में – *मज्झिमित्थिवण्णसतं अभिनिम्मिनेय्यामाति,* स॰ नि॰ 1(1).147.

**इत्थिविग्गह** पु॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीविग्रह], नारी का शरीर – **हं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *एकं इत्थिविग्गहं मापेथाति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).193; – **हा** ब॰ व॰ – *अनेका इत्थिविग्गहा पुरिसविग्गहा ... च पञ्ञायन्ति,* जा॰ अट्ठ॰ 7.166.

**इत्थिविधा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, स्त्री के दर्प अथवा अभिमान का एक रूप या प्रकार – **धं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थी, अज्झत्तं इत्थिन्द्रियं मनसि करोति ... इत्थिविधं,* अ॰ नि॰ 2(2).203; *इत्थिविधन्ति इत्थिया मानविधं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.169.

**इत्थिविमान** नपुं॰, वि॰ व॰ के एक खण्ड का शीर्षक, वि॰ व॰ 1-15; – **वण्णना** स्त्री॰, वि॰ व॰ अट्ठ॰ के एक भाग का शीर्षक, वि॰ व॰ अट्ठ॰ 5–182.

**इत्थिविलास** पु॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीविलास], नारी की मनोहर चेष्टा, स्त्री का हास-विलास, स्त्री के मनोहारी हावभाव, नारीसौन्दर्य – **सं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवं इत्थिविलासं कुरुमाना सोभति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.139; *एवं पवेल्लमाना इत्थिविलासं दस्सयमाना कुमारिका पलोभयन्तीव नरेसु गच्छति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.349; *इत्थिविलासं दस्सेन्ती तस्स पुरतो अट्ठासि,* जा॰ अट्ठ॰ 5.149; – **सेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *परमेन इत्थिविलासेन चङ्कमन्तिया तव पादा मम चित्तं हरन्तियेव,* जा॰ अट्ठ॰ 5.151.

**इत्थिव्यञ्जन** नपुं॰, [स्त्रीव्यञ्जन], स्त्रीत्व को सूचित करने वाला चिह्न, स्त्री की योनि अथवा गुप्ताङ्ग – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिब्यञ्जनं पुरिसब्यञ्जनन्ति,* सद्द॰ 1.254; *इत्थिब्यञ्जनं पटिच्छन्नं गुळ्हं होति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 355.

**इत्थिसंसग्ग** पु॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीसंसर्ग], स्त्रियों के साथ सम्पर्क, नारियों के साथ संगति – **ग्गो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अननुयुत्तमेतं समणस्स यदिदं अदिन्नपरिभोगो इत्थिसंसग्गो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.284.

**इत्थिसञ्ञा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीसंज्ञा], किसी व्यक्ति को स्त्री मानना, स्त्रीरूप में संधारणा, किसी के विषय में स्त्री की संज्ञा – **ञ्ञं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थीसु इत्थिसञ्ञं अकत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 5.440; – **य**[1] सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिया इत्थिसञ्ञाय सति इत्थिं आमसन्तस्स सङ्घादिसेसो,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.114; – **य**[2] ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्मा एत्थ इत्थिसञ्ञाय अभावतो सङ्घादिसेसो न दिस्सति,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.113.

**इत्थिसञ्ञिका** स्त्री॰, ब॰ स॰, स्त्री की संज्ञा वाली, स्त्री कही जाने वाली, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिसञ्ञिका थियो,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.208.

**इत्थिसञ्ञी** त्रि॰, [स्त्रीसंज्ञिन्], स्त्री की संज्ञा करने वाला, स्त्री मान लेने वाला, स्त्री के विषय में सोचते रहने वाला, कोई स्त्री स्त्री है, इस रूप में सोचने वाला – **ञ्ञी** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थी च होति इत्थिसञ्ञी सारत्तो च भिक्खु च,* पारा॰ 175; *सो सारत्तो च इत्थिसञ्ञी च भिक्खु अत्तनो कायेन,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.110; – **ञ्ञिता** स्त्री॰, भाव॰,

स्त्री को स्त्री के रूप में मन में लाने की मनःस्थिति, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिसञ्ञिता,* कङ्खा॰ अट्ठ॰ 132.

**इत्थिसण्ठान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीसंस्थान], नारी का आकार-प्रकार, स्त्री की आकृति, नारी की सूरत-शक्ल – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिसण्ठानेन कतं कट्ठरूपम्पि दन्तरूपम्पि ...,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.117.

**इत्थिसद्द** 1. पु॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीशब्द], स्त्री की आवाज़, नारी द्वारा उच्चारित ध्वनि या शब्द, नारी का स्वर – **द्दो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अञ्ञं एकसद्दम्पि समनुपस्सामि यं एवं पुरिसस्स चित्तं परियादाय तिट्ठति यथयिदं, भिक्खवे, इत्थिसद्दो,* अ॰ नि॰ 1(1).1-2; *तेसु इत्थिसद्दोति इत्थिया चित्तसमुट्ठानो कथितगीतवादितसद्दो ... वीणासङ्खपणवादिसद्दोपि इत्थिसद्दोत्वेव वेदितब्बो,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.18; स॰ प॰ के अन्त॰, – *पुरिसानं इत्थिसद्दमधुरगन्धब्बसद्दादयो चित्तस्सादकरा मनापसद्दा,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.53; – **स्सवन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीशब्दश्रवण], स्त्री के शब्द को सुनना – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सह इत्थिसद्दस्सवनेन गहणं सिथिलमकासि,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.19; **2.** त्रि॰, ब॰ स॰, नारी के समान स्वर वाला, स्त्री के समान बोलने वाला – **द्दो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिसद्दो छळाभिञ्ञो, राजपुत्तो तु भासिता,* ना॰ रू॰ प॰ 867.

**इत्थिसब्बङ्गसम्पन्न** त्रि॰, नारी की सभी विशेषताओं अथवा उत्तम लक्षणों से युक्त – **न्ना** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिसब्बङ्गसम्पन्ना, अभिजाता जुतिन्धरा,* अप॰ 2.272.

**इत्थिसर/इत्थिस्सर** पु॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीस्वर], स्त्री का स्वर, नारी की आवाज़, स्त्री की वाणी – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिस्सरन्ति इत्थिसद्दं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.169; – **रे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थिरूपे इत्थिसरे, फोट्ठब्बेपि च इत्थिया ... सारत्तो,* थेरगा॰ 738; *इत्थिसरेति इत्थिया गीतलपितहसितरुदितसद्दे,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.236.

**इत्थिसरीर** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [स्त्रीशरीर], नारी का शरीर, स्त्री की काया – **रं**[1] प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पुरिसस्स हि इत्थिसरीरं ... विसभागं,* विसुद्धि॰ 1.173; *पुरिसस्स पन इत्थिसरीरं इत्थिया वा पुरिससरीरं न वट्टति,* विसुद्धि॰ 1.177; – **रं**[2] द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अहं पन अज्ज पट्ठाय इत्थिसरीरं फुसितुं आहारे च लोलभावं कातुं अनरहो,* थेरीगा॰ अट्ठ॰ 16; स॰ प॰ के रूप में, *इत्थिसरीरारुळ्हानं वत्थालङ्कारमालादीनं फस्सो,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.236.

**इत्थिसहस्स** नपुं॰, एक हजार स्त्रियों का एक समूह, एक हजार के झुण्ड में स्त्रियां – **स्सानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इत्थिसहस्सानन्ति वचनमट्ठताय वुत्तं, सोळसन्नं इत्थिसहस्सानं अग्गट्ठाने ठपेतूति अत्थो,* जा॰ अट्ठ॰ 4.277.

**इत्थिसोण्ड** पु॰, तत्पु॰ स॰, स्त्रियों के प्रति गहरे लोभ, लालच से भरा हुआ, नारी-लम्पट, स्त्रियों में धुत्त, स्त्री के साथ सम्भोग करने के लिए सदा बेचैन रहने वाला – **ण्डा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सोण्डाति इत्थिसोण्डा भत्तसोण्डा पूवसोण्डा मूलकसोण्डा,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.117; *इत्थिसोण्डाति इत्थीसु सोण्डा, इत्थिसम्भोगनिमित्तं आतप्पनका,* लीनत्थ॰ (दी॰ नि॰ टी॰) 3.120; स॰ प॰ के रूप में, – *... ददमानो इत्थिसोण्डसुरासोण्डमंससोण्डादिभावं आपज्जित्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 2.356.

**इत्थिसोत** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, स्त्रियों से निकलने वाला (रूपसौन्दर्य का) झरना, स्त्री-विषयिणी तृष्णा के स्रोत के रूप में नारी की सुन्दरता – **तानि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इत्थिसोतानि सब्बानि, सन्दन्ति पञ्च पञ्चसु,* थेरगा॰ 739; *इत्थिसोतानि सब्बानीति इत्थिया रूपादिआरम्मणानि, सब्बानि अनवसेसानि पञ्चतण्हासोतानि सन्दन्ति,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.236.

**इत्थी** स्त्री॰, थी के रूप में भी प्राप्त, गाथाओं में अत्यल्प रूप में प्रयुक्त [स्त्री], **1.** स्त्रीत्त्व के विशिष्ट लक्षणों से युक्त मानव जाति का प्राणी, नारी, महिला, पत्नी, **2.** किसी भी जानवर की मादा, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इत्थी, सीमन्तिनी नारी थी वधू वनिताङ्गना, पमदा सुन्दरी कन्ता रमणी दयिताबला, मातुगामो च महिला,* अभि॰ प॰ 230-31; *इत्थी थी ... रमणी पमदा दयिता ललना महिलाङ्गना,* सद्द॰ 2.363; *सेय्यथापि नाम इत्थी वा पुरिसो वा दहरो युवा मण्डनकजातिको सीसंन्हातो अहिकुणपेन,* पारा॰ 81; *आकारेहि इत्थी पुरिसं बन्धति,* अ॰ नि॰ 3(1).38; – **त्थिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अयं पुरिसो इत्थिं वा पुरिसं वा जीविता वोरोपेसि,* अ॰ नि॰ 2(1).194; – **त्थिया** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यो च भत्ता इत्थिया हितो कतगुणं जानाति, उभोपेते सुदुल्लभा,* जा॰ अट्ठ॰ 5.92; *राजा रट्ठस्स पञ्ञाणं, भत्ता पञ्ञाणमित्थिया,* जा॰ अट्ठ॰ 7.265; – **त्थियो** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *दस इत्थियो – मातुरक्खिता, पितुरक्खिता, मातापितुरक्खिता, भातुरक्खिता भगिनिरक्खिता, ञातिरक्खिता, गोत्तरक्खिता धम्मरक्खिता सारक्खा सपरिदण्डा,* पारा॰ 205; *इमिना कारणेन "इत्थियो नाम असाता लामिका पच्छिमिका"ति जानेय्यासी ति,* जा॰ अट्ठ॰ 1.277; – **नं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तव माता 'असातमन्तं उग्गण्हा'ति मम सन्तिकं पेसयमाना इत्थीनं दोसं जाननत्थं*

*पेसेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.277; *तथा इत्थीनम्पि रूपसद्दगन्धरसफोट्ठब्बानि पञ्चावुधानि,* जा॰ अट्ठ॰ 5.428; – **सु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *वज्झित्थियो नत्थि इत्थीसु सच्चं ... इत्थीसु सच्चन्ति एतासु सभावो नामेको नत्थि,* जा॰ अट्ठ॰ 2.99; **2.** द्रष्ट॰ इत्थियुत्तेन; **3.** व्याकरण के विशेष सन्दर्भ में, स्त्रीलिङ्ग – **यं** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्सा इत्थियं वत्तमानाय आकारस्स इकारो होति वा संसासु एकवचनेसु विभत्तादेसेसु,* क॰ व्या॰ 64; *इत्थियमतो आप्पच्चयो–इत्थियं वत्तमानाय अकारन्ततो आप्पच्चयो होति,* क॰ व्या॰ 237; स॰ उ॰ प॰ के रूप में, अधि॰, अनाचारि॰, अनि॰, अमनुस्सि॰, अलङ्कति॰, आरक्खि॰, उच्छिट्ठि॰, उत्तमि॰, उपट्ठाकि॰, कपणि॰, कामि॰, काळि॰, कुलि॰, चतुरि॰, चतुरि–विमान॰ जनपदि॰, तरुणि॰, तिरच्छानगति॰, दहरि॰, दुग्गति॰, दुट्ठि॰, नच्चि॰, नागरकि॰, नाटकि॰, नानि॰, पण्डकि॰, पर-परिग्गहिति॰, पापि॰, पुमि॰, भुजिस्सि॰, मज्झिमि॰, मति॰, मनुस्सि॰, महल्लकि॰, महि॰, राजि॰, वञ्झि॰, वरि॰, वल्लभि॰, सब्बि॰, सभत्तु॰, स–सामिकि॰, सस्सामिकि॰, सुत्ति॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**इत्वा / इत्वान** √इ (जाना) का पू॰ का॰ कृ॰ [इत्वा], जाकर – *पटिमुखं इत्वा, इत्वान ... उपेतून अञ्ञानिपि बुद्धवचनानुरूपतो,* सद्द॰ 2.315.

**इत्वेव / इच्चेव** अ॰, इति + एव के योग से व्यु॰ [इत्येव], ऐसा ही, इस तरह से ही, यही – *इत्वेव चोरो असिमावुधञ्च,* म॰ नि॰ 2.310; *इत्वेवाति एवं वत्वायेव,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.238; *इच्चेव चोरो असिमावुधञ्च, सोब्भे पपाते नरके अन्वकासि,* थेरगा॰ 869; *तत्थ इच्चेवाति इति एव एवं वत्वा अनन्तरमेव,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.279.

**इद 1.** निपा॰ इध का (धकार के स्थान पर दकारादेश कर देने से निर्मित) विपरिवर्तित रूप [इध], यहां, **2.** इम, सर्व॰ का नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ 'इदं' का विपरिवर्तित रूप, यह – *एकमिदाहं, समयं येन पूरणो कस्सपो तेनुपसङ्कमिं,* दी॰ नि॰ 1.46; *एकमिदाहं, समयं राजगहे विहरामि गिरिब्बजे,* म॰ नि॰ 1.39; *एकमिदाहन्ति एत्थ इदन्ति निपातमत्तं एकं अहन्ति अत्थो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.207; *एकमिदाहन्ति एत्थ इदाति निपातमत्तं, एकस्मिं समये अहन्ति वुत्तं होति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).160; – **प्पच्चय** त्रि॰, कारणसापेक्ष, इसकी कारणता वाला – **या** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इमेसं पच्चया इदप्पच्चया,* सद्द॰ 1.277; *सचेपि चवति इदप्पच्चया मे चवति,* पटि॰ म॰ 302; – **पच्चयता** स्त्री॰, भाव॰, कारणसापेक्षता – **ता** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इदप्पच्चयता च सा पटिच्चसमुप्पादो चाति,* महाव॰ अट्ठ॰ 233; *इदप्पच्चयता पटिच्चसमुप्पन्नेसु धम्मेसुअञ्ञाणं,* ध॰ स॰ 1063(मा॰).

**इदमत्थी** त्रि॰, केवल इसी विशिष्ट (धर्म) को प्रयोजन बनाने वाला अथवा उसे पाने की इच्छा करने वाला – **त्थिता** स्त्री॰, इदमत्थी का भाव॰, केवल इसी (विशेष धर्म) को पाने की इच्छा – **तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *निस्साय इदमत्थितञ्ञेव निस्साय आरञ्ञिको होति,* परि॰ 256; *तं इदमत्थितंयेव निस्साय न अञ्ञं किञ्चि लोकामिसन्ति अत्थो,* परि॰ अट्ठ॰ 177; – **ता** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इदमत्थिताति इमे धुतङ्गचेतनाय परिवारका पञ्च धम्मा,* विसुद्धि॰ 1.80.

**इदानि** अ॰, समयसूचक निपा॰, क्रि॰ वि॰ के रूप में वाक्यों में प्रयुक्त [इदानीम्], इस समय में, अब, आजकल, अभी कुछ ही समय पूर्व में – *कदा कुदा सदाधुनेदानि,* मो॰ व्या॰ 4.106; *नाहं इदानियेव ऊरुवेलकस्सपं दमेमि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.92; *इमं इदानि इह इतो इध,* सद्द॰ 3.676; **क.** वर्त॰ के क्रि॰ प॰ के साथ प्रयुक्त, अभी ही, तुरन्त ही – *इदानेव खो मयं आयस्मतो सारिपुत्तस्स भासितं एवं आजानाम,* म॰ नि॰ 1.375; *इदानिपि आगन्तुको निद्दायति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.280; **ख.** भवि॰ के क्रि॰ प॰ के साथ प्रयुक्त, अब इसके आगे, अब से – *इदानि पन मयं यं इच्छिस्साम, तं करिस्साम,* दी॰ नि॰ 2.122; *सचे इदानि एकं अजिकं पादे गहेस्सामि,* जा॰ अट्ठ॰ 1.235; **ग.** भू॰ क॰ कृ॰, पू॰ का॰ कृ॰ अथवा अद्य॰ के क्रि॰ प॰ के साथ प्रयुक्त, वर्तमान समय में, अभी अभी, कुछ ही समय पूर्व – *इदानेव खो, आनन्द, अज्ज चापाले चेतिये मारो पापिमा येनाहं तेनुपसङ्कमि,* दी॰ नि॰ 2.88; *"न, भिक्खवे, इदानेव, पुब्बेपेस अम्बगोपको हुत्वा ...,* जा॰ अट्ठ॰ 3.117; *ते इदानि अतिसायन्हो, मेघो च उट्ठितो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.12; *सत्तेसु मेत्ताभावनं दस्सेत्वा इदानि अहितदुक्खानागमपत्थनावसेनापि तं दस्सेन्तो,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 200.

**इद्ध** त्रि॰, √इध का भू॰ क॰ कृ॰, प्रायः फीत के साथ प्रयुक्त [ऋद्ध], समृद्ध, सम्पन्न, धनी, भौतिक सम्पदाओं से परिपूर्ण, सकल वैभवों से सम्पन्न, सौभाग्यशाली, खुशहाल – **द्धा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इज्झन्ति वा सत्ता एताय इद्धा वुद्धा उक्कंसगता होन्तीति इद्धि,* सद्द॰ 2.484; **क.** नगरों, जनपदों, देशों आदि के विशे॰ के रूप में प्रयुक्त, धन-धान्य आदि से परिपूर्ण – **द्धो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अयं जम्बुदीपो इद्धो चेव भविस्सति फीतो च,* दी॰ नि॰ 3.55; स॰ प॰ के रूप में, *इद्धो फीतो महाजनपदो सजनो समुच्छिन्नो,* मि॰ प॰

133; – **द्धा** ब॰ व॰ – ... *एवं जनपदा इद्धा होन्ति*, स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.227; – **द्धं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ततियस्स पठमे इद्धन्ति तेलमधुफाणितादीहि समिद्धं*, स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.316; *इद्धं फीतञ्चिदं रट्ठं, इद्धो जनपदो महा*, जा॰ अट्ठ॰ 7.276; *इद्धं फीतं सुवित्थारं* ..., दी॰ वं॰ 9.37; **ख.** कुलों के विशे॰ के रूप में, समृद्ध कुल – **द्धे** नपुं॰, सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कोसम्बियं सेट्ठिकुले, इद्धे फीते महद्धने*, जा॰ अट्ठ॰ 7.124; *इद्धे सेनापतीकुले*, जा॰ अट्ठ॰ 7.111; – **द्धानि** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इद्धानि फीतानि कुलानि अस्सु अनेकसाहस्सधनानि लोके*, जा॰ अट्ठ॰ 5.16; – **द्धेसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *हत्थि गवास्सा मणिकुण्डला च, थियो च इद्धेसु कुलेसु जाता सब्बाव ता उपभोगा भवन्ति*, जा॰ अट्ठ॰ 6.189; **ग.** मनुष्यों के विशे॰ के रूप में, समृद्ध मनुष्य – **द्धो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धो च फीतो च सुवड्ढितो च अमच्चो च ते अञ्ञतरो जनिन्द*, जा॰ अट्ठ॰ 5.202; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सब्बाव ता उपभोगा भवन्ति, इद्धस्स पोसस्स अनिद्धिमन्तो*, जा॰ अट्ठ॰ 6.189; **घ.** आहार, पेय आदि के विशे॰ के रूप में, पौष्टिक आहार – *"कच्चि, सारिपुत्त, भत्तं इद्धं अहोसी"ति ? इद्धं खो, भन्ते, भत्तं अहोसि, अपिच मं भिक्खू एककं ओहाय पक्कन्ता"ति ?*, चूळव॰ 355; *इद्धं अहोसीति सम्पन्नं अहोसि*, चूळव॰ अट्ठ॰ 117; **ङ.** ब्रह्मचर्य अथवा भिक्षुजीवन के विशे॰ के रूप में – परिपूर्ण (ब्रह्मचर्य) – **द्धं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धन्ति समिद्धं झानस्सादवसेन*, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.130; *इद्धन्ति समिद्धं झानुप्पादवसेन*, उदा॰ अट्ठ॰ 267; **च.** बुद्धसासन के विशे॰ के रूप में, पुष्पित एवं पल्लवित हो रहा (बुद्धशासन) – **द्धं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वित्थारिकं बाहुजञ्ञं, इद्धं फीतं अहु तदा, दीपङ्करस्स भगवतो, सासनं सुविसोधितं*, जा॰ अट्ठ॰ 1.39; **छ.** बुद्ध की अववाद-देशना के विशे॰ के रूप में, अर्थ-भरा, गम्भीर – **द्धो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"कच्चि, भिक्खुनियो, ओवादो इद्धो अहोसी"ति ? कुतो भन्ते, ओवादो इद्धो भविस्सति*, पाचि॰ 73; *इद्धोति समिद्धो सहितत्थो गम्भीरो बहुरसो लक्खणपटिवेधसंयुत्तो*, पाचि॰ अट्ठ॰ 47; *"कच्चि ओवादो इद्धो अहोसी"ति ? ... कुत्तो ओवादो इद्धो भविस्सती"ति ?*, पाचि॰ 427; **ज.** इच्छा आदि मनोभावों के विशे॰ के रूप में, सफल, पूर्ण – **द्धो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"कच्चिन्नु चित्तस्सापि एवमेवं, इद्धो मनो तस्स यथापि मय्ह"न्ति*, जा॰ अट्ठ॰ 4.353; – **गुण** त्रि॰, ब॰ स॰, अत्यन्त उत्तम गुणों से युक्त – **णं** पु॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सिद्ध मिद्धगुणं साधु नमस्सित्वा तथागतं*, मो॰ व्या॰ 1(पृ॰).

**इद्धानुभाव** पु॰, तत्पु॰ स॰ [बौ॰ सं॰ ऋद्ध्यनुभाव], ऋद्धियों (अलौकिक मानसिक बलों) का प्रभाव या शक्ति, ऋद्धियों की महत्ता या प्रभावमयता – **वो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *निस्संसयं खो महासमणस्स इद्धानुभावो*, महाव॰ 36; *को नु खो अयं सत्तो यस्सायं एवरूपो इद्धानुभावो*, उदा॰ 101; – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"पस्सन्ति नो भोन्तो देवा तावतिंसा ममपिमं एवरूपं इद्धानुभाव"न्ति*, दी॰ नि॰ 2.157; *अथ थेरो भगवता एतदग्गे ठपितभावानुरूपं अत्तनो इद्धानुभावं पकासेन्तो "एकाहं, भन्ते"ति आदिमाह*, पारा॰ अट्ठ॰ 1.139; *ब्रह्मुनो ओवादे ठितानं इद्धानुभावं दस्सेति*, म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).299; – **वा** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *समणब्राह्मणा न परिमुच्चिंसु मारस्स इद्धानुभावा सेय्यथापि ते, भिक्खवे, पठमा मिगजाता तथूपमे अहं इमे पठमे समणब्राह्मणे वदामि*, म॰ नि॰ 1.213; – **वे** द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अञ्ञेसञ्च देवानं यथासकं इद्धानुभावे "देविद्धि" वेदितब्बा*, पारा॰ अट्ठ॰ 2.38; – **वेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भिक्खू इद्धानुभावेन समं कत्वा महीतलं*, दी॰ वं॰ 7.2; *तञ्च नावं अत्तनो इद्धानुभावेन तेहि इच्छितपट्टनं तं दिवसमेव उपनेसि*, पे॰ व॰ अट्ठ॰ 46; – **त्त** नपुं॰, इद्धानुभाव का भाव॰ [ऋद्ध्यनुभावत्व], ऋद्धि की प्रभावमयता, ऋद्धियों का सामर्थ्य या प्रभविष्णुता – **त्ता** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सत्थु वत्तं दस्सेत्वा सासनस्स, निय्यानिक–भाव–दस्सनत्थं मय्हं इद्धानुभावत्ता आकासे निसीदित्वा ...*, उदा॰ अट्ठ॰ 431.11(रो॰); – **महन्ततापकासनापदेस** पु॰, तत्पु॰ स॰, ऋद्धि के प्रभाव अथवा सामर्थ्य की महानता को प्रकाशित करने का बहाना – **सेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आदिना इद्धानुभावमहन्ततापकासनापदेसेन अत्तनो ...*, उदा॰ अट्ठ॰ 200; – **सिरी** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, ऋद्धि के प्रभाव की भव्यता अथवा आभा – **रिया** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवं इद्धानुभावसिरिया देवमनुस्सानं पीतिं जनयन्तो*, पारा॰ अट्ठ॰ 1.60.

**इद्धाभिसङ्खार** पु॰, तत्पु॰ स॰ [बौ॰ सं॰ ऋद्ध्यभिसंस्कार], ऋद्धियों का व्यवहार में प्रयोग, ऋद्धि-सिद्धियों का प्रदर्शन – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथ खो भगवा तथारूपं इद्धाभिसङ्खारं अभिसङ्खासि*, दी॰ नि॰ 1.92; *तथारूपं इद्धाभिसङ्खारं अभिसङ्खरेय्यं*, महाव॰ 20; *आयस्मा महामोग्गल्लानो तथारूपं इद्धाभिसङ्खारं अभिसङ्खासि*, म॰ नि॰ 1.322; *इद्धाभिसङ्खारं अभिसङ्खासीति इद्धिमकासि*, म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).199.

**इद्धि** स्त्री॰, [ऋद्धि], **शा॰ अ॰**, समृद्धि, प्रभावमयता, महिमा, उच्च स्थिति, ऊंची सफलता, **विशेष अर्थ**, चमत्कारपूर्ण दिव्य शक्तियां, अलौकिक शक्तियां, **क**. परम्परागत विशिष्ट अर्थ – बुद्धों की उपायसम्पत्ति के रूप में प्रयुक्त दिव्य शक्तियां, प्राणियों का उत्थान कराने वाली दिव्य शक्तियां – **द्धि** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इज्झनट्ठेन इद्धि*, पटि॰ म॰ 376; *इज्झनट्ठेन इद्धि निप्फत्तिअत्थेन पटिलाभट्ठेन चाति ... अपरो नयो इज्झनट्ठेन इद्धि उपायसम्पदायेतमधिवचनं ... अपरो नयो, एताय सत्ता इज्झन्तीति इद्धि, इज्झन्तीति इद्धा बुद्धा उक्कंसगता होन्तीति वुत्तं होति*, विसुद्धि॰ 2.6-7; *इद्धीति, या तेसं धम्मानं इद्धि समिद्धि इज्झना समिज्झना लाभो पटिलाभो पत्ति सम्पत्ति फुसना सच्छिकिरिया उपसम्पदा*, विभ॰ 244; **ख**. राजा आदि उच्चपदस्थ मनुष्यों की विशिष्ट शक्तियां, प्रभाव या सामर्थ्य, उच्च स्थिति या दैवी संपदा, – **द्धी** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *त्वं नोसिस्सरियं दाता, मनुस्सेसु महन्ततं, तयामा लब्भिता इद्धी एत्थ मे नत्थि संसयो*, जा॰ अट्ठ॰ 4.37; – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"तायिद्धिया दक्खसि मं पुनापी"ति ... ताय इद्धिया मं पुनपि त्वं पस्सिस्ससीति*, जा॰ अट्ठ॰ 6.202-203; – **द्धिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तं तादिसं पच्चनुभोस्सतिद्धिं*, पे॰ व॰ 459; *इद्धिन्ति देविद्धिं, दिब्बसम्पत्तिन्ति वुत्तं होति*, पे॰ व॰ अट्ठ॰ 172; – **द्धीहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *राजा, आनन्द, महासुदस्सनो चतूहि इद्धीहि समन्नागतो अहोसि*, दी॰ नि॰ 2.132; *चतूहि राजिद्धीहि समन्नागतो अहोसि, उपरिचरो आकासगामी, चत्तारो नं देवपुत्ता चतूसु दिसासु खग्गहत्था रक्खन्ति, कायतो चन्दनगन्धो वायति, मुखतो उप्पलगन्धो*, जा॰ अट्ठ॰ 3.401; – **द्धियो** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *अभिसेकानुभावेन चस्स इमा राजिद्धियो आगता*, पारा॰ अट्ठ॰ 1.31; **ग**. नागों, यक्षों एवं देवों जैसे दैवी प्राणियों की दिव्य शक्तियां, देवों आदि की दिव्य विभूति – **द्धी** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इद्धी हि त्यायं विपुला, सक्कस्सेव जुतीमतो"ति*, जा॰ अट्ठ॰ 7.16; *असस्सतं सस्सतं नु तवयिदं, इद्धी जुती बलवीरियूपपत्ति*, जा॰ अट्ठ॰ 7.213; – **द्धिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धिं पस्स यसञ्च मे*, वि॰ व॰ 859; *इद्धिन्ति समिद्धिं, दिब्बविभूतिन्ति अत्थो*, वि॰ व॰ अट्ठ॰ 185; – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धिया यससा जलं*, स॰ नि॰ 1(1).142; *दिब्बसंपत्तिसमिद्धिया च परिवारसङ्खातेन यससा च*, अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.254; *हंसादिच्चपथे यन्ति, आकासे यन्ति इद्धिया*, ध॰ प॰ 175; *याय जम्बुया अयं जम्बुदीपो पञ्ञायति, इद्धिया तं जम्बुं उपसङ्कमित्वा ततो फलं आहरित्वा ...*, बु॰ वं॰ अट्ठ॰ 258; **घ**. बुद्ध, अर्हतों, शैक्ष्य भिक्षुओं एवं भिक्षुणियों को प्राप्त दिव्य शक्तियां – **द्धि** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धीपि मे सच्छिकता, पत्तो मे आसवक्खयो*, थेरीगा॰ 71; – **द्धिं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"कथं त्वं, आवुसो, इद्धिं वळञ्जेसी"ति पुट्ठो तमत्थं आचिक्खन्तो ...*, थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.228; – **या**[1] ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अहं विकुब्बनासु कुसलो, वसीभूतोम्हि इद्धिया*, थेरगा॰ 1192; – **या**[2] सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यादिसो महामोग्गलानत्थेरो इद्धिया, अहम्पि तादिसो होमि*, अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.59; – **द्धीसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इद्धीसु च वसी होमि, दिब्बाय सोतधातुया*, अप॰ 2.228; – **नं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इद्धिलाभायाति अत्तनो सन्ताने पातुभाववसेन इद्धीनं लाभाय*, पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.245; **ङ**. पांच अथवा छ प्रकार के अभिज्ञा-बलों में प्रथम, तीन प्रकार के ऋद्धिप्रातिहार्यों में प्रथम, आकाश में उड़ने, जल पर चलने, स्थल पर डूबने उतराने जैसी आठ दिव्यशक्तियां अथवा इद्धिविधाएं, दस ऋद्धियों की उत्तरकालीन सूची में प्रथम प्रभेद के उपभेदों के रूप में अन्तर्भूत, चार इद्धिभूमियों (चरणों), आठ इद्धिपदों एवं सोलह इद्धिमूलों के विवरणों के साथ भी निर्दिष्ट, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अधिट्ठाना इद्धि, विकुब्बना इद्धि, मनोमया इद्धि, ञाणविप्फारा इद्धि, समाधिविप्फारा इद्धि, अरिया इद्धि, कम्मविपाकजा इद्धि, पुञ्ञवतो इद्धि, विज्जामया इद्धि तत्थ तत्थ सम्मा पयोगपच्चया इज्झनट्ठेन इद्धि*, पटि॰ म॰ 376; स॰ उ॰ प॰ के रूप में, अतिरेकि॰, अधिट्ठानि॰, अभिञ्ञापादकि॰, अरियि॰, आमिसि॰, उप्पत्ति॰, कम्मविपाकजि॰, चेतोपरियायि॰, दिब्बि॰, देवि॰, धम्मि॰, नागि॰, पादकि॰, पुञ्ञमयि॰, पुञ्ञि॰, भावनामयि॰, मनोमयि॰, यक्खि॰, राजि॰, विकुब्बनि॰, विपाकि॰, समाधि॰, सुपण्णि॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**इद्धिआदेसनानुसासनी** स्त्री॰, द्व॰ स॰, श्रोताओं की मनोदशा को जानकर तदनुरूप उन्हें उपदेश देने की बुद्धों की दिव्य शक्ति, बुद्ध के तीन प्रातिहार्यों में से एक – **नी** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धिआदेसानुसासनीसमुदाये भवं एकेकं पाटिहारियन्ति वुच्चति*, उदा॰ अट्ठ॰ 9; – **हि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *... इद्धिआदेसनानुसासनीहि हरिता अपनीता होन्ति*, उदा॰ अट्ठ॰ 9; – **नियो** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इद्धिआदेसनानुसासनियो विगतूपक्किलेसेन कतकिच्चेन सत्तहितत्थं पुन पवत्तेतब्बा ... भवन्ति*, उदा॰ अट्ठ॰ 9.

**इद्धिक** त्रि॰, केवल स॰ उ॰ प॰ के रूप में प्राप्त, ऋद्धियों अथवा दिव्य शक्तियों से युक्त अनि॰, तेजि॰, महि॰ के

अन्त॰ द्रष्ट॰; – **ता** स्त्री॰, भाव॰, ऋद्धि-सम्पन्नता – *अच्छरियं वत, भो, अब्भुतं वत, भो, समणस्स महिद्धिकता महानुभावता,* दी॰ नि॰ 1.196; – **भाव** पु॰, उपरिवत् – **वं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो विञ्ञुतं पत्तो महामोग्गल्लानत्थेरस्स महिद्धिकभावं सुत्वा,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.228.

**इद्धिकथा** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिकथा], **क.** पटि॰ म॰ एवं कथा॰ के एक खण्डविशेष का शीर्षक, पटि॰ म॰ 376-383; कथा॰ 488-489; **ख.** विसुद्धि॰ के एक खण्डविशेष का शीर्षक, इद्धिविधनिद्देस के स्थान पर प्रयुक्त वैकल्पिक शीर्षक, विसुद्धि॰ 2.1-34; – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वत्थु विसुद्धिमग्गे इद्धिकथाय वित्थारितं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(2).316; – **वण्णना** स्त्री॰, पटि॰ म॰ अट्ठ॰ तथा कथा॰ के एक व्याख्यान-खण्ड का शीर्षक जिसमें ऋद्धियों का विवेचन है, पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.244-276; प॰ प॰ अट्ठ॰ (कथा॰) 275.

**इद्धिकरण** नपुं॰, [ऋद्धिकरण], ऋद्धियों का प्रयोग, दिव्य शक्तियों का प्रदर्शन – **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *'मा अम्हाकं इद्धिकरणं भारो'ति चिन्तयित्थ,* जा॰ अट्ठ॰ 4.235; – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धिकरणतो पुब्बे पकतिया एकोपि,* विसुद्धि॰ 2.12; – **काल** पु॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिकरणकाल], ऋद्धियों के प्रयोग अथवा प्रदर्शन का काल – **ले** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धिकरणकाले यथासुखं चित्तचारस्स इज्झनत्थं योगविधानं दस्सेतुं वुत्तं,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.277.

**इद्धिकारण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिकारण], समृद्धि का कारण, सफलता का कारण – **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मङ्गलन्ति इद्धिकारणं वुद्धिकारणं सब्बसम्पत्तिकारणं,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 98.

**इद्धिकोट्ठास** पु॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिकोष्ठांश], ऋद्धि के घटक तत्त्व, ऋद्धि के अङ्ग, ऋद्धि में अन्तर्निहित प्रमुख घटक – **सो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धि एव विधं इद्धिविधं, इद्धिकोट्ठासो, इद्धिविकप्पोति अत्थो,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.43; *इद्धि एव पादो इद्धिपादो इद्धिकोट्ठासोति अत्थो,* उदा॰ अट्ठ॰ 248; – **सं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धिविधन्ति इद्धिकोट्ठासं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.110.

**इद्धिकोविद** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिकोविद], ऋद्धियों के प्रयोग या प्रदर्शन में दक्ष – **दा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *खीणासवा वसिप्पत्ता तेविज्जा इद्धिकोविदा,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.71.

**इद्धिगुण** पु॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिगुण], ऋद्धि का गुण, दिव्यशक्ति की सम्पदा – **णेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पञ्चविधेन इद्धिगुणेन समन्नागता,* जा॰ अट्ठ॰ 5.132; – **णे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *वसी इद्धिगुणे चुतूपपाते,* थेरगा॰ 909; *एवं इद्धिगुणे इद्धिसम्पदाय चुतूपपाते च वसीभावप्पत्तो ...,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.293.

**इद्धिगुणूपपन्न** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिगुणोपपन्न], ऋद्धि (लोकोत्तर मानसिक शक्ति) के गुणों से युक्त, ऋद्धिमान् – **न्ना** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इद्धिगुणूपपन्नाति पञ्चविधेन इद्धिगुणेन समन्नागता,* जा॰ अट्ठ॰ 5.132.

**इद्धिचित्त** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिचित्त], ऋद्धि-विषयक चेतना, ऋद्धियों से सम्बद्ध चित्त, ऋद्धिबलों से परिपूर्ण चित्त – **त्तेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *... पादकज्झानारम्मणेन इद्धिचित्तेन सहजातं सुखसञ्ञञ्च ...,* विसुद्धि॰ 2.32; – **त्तं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धिचित्तमेव परस्स चित्तं जानाति, न इतरानि,* विसुद्धि॰ 2.60; – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धिचित्ततो वुट्ठहित्वा भवङ्गचित्तेन परिनिब्बायि,* उदा॰ अट्ठ॰ 350.

**इद्धिज** त्रि॰, [ऋद्धिज], ऋद्धियों की दिव्य शक्ति से उत्पन्न, ऋद्धिबल से उत्पन्न – **जं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धिजं देवदिन्नञ्च, तस्स तस्सानुलोमिकं,* खु॰ सि॰ 6; *इद्धिजं एहिभिक्खूनं पुञ्ञिद्धिया निब्बत्तचीवरं, तं खोमादीनं ... अनुलोमं,* सारत्थ॰ टी॰ 2.340-341.

**इद्धिधम्म** पु॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिधर्म], ऋद्धि, अलौकिक दिव्य शक्ति – **म्मेसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *असमो इद्धिधम्मेसु, अलभिं ईदिसं सुखं,* बु॰ वं॰ 2.80; *पञ्चसु इद्धिधम्मेसूति अत्थो,* बु॰ वं॰ अट्ठ॰ 114.

**इद्धिनिम्मित** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिनिर्मित], ऋद्धियों द्वारा निर्मित, अलौकिक दिव्य शक्तियों द्वारा बनाया गया – **तं** नपुं॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सब्बरतनमयंपीठं निम्मिनित्वान तावदे, पियदस्सिस्स मुनिनो, अदासिं इद्धिनिम्मितं,* अप॰ 1.387.

**इद्धिपटिलाभ** पु॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिप्रतिलाभ], ऋद्धियों के बल की पुनः प्राप्ति, अलौकिक दिव्य शक्तियों को फिर से पा लेना – **भाय** च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *मग्गो या पटिपदा इद्धिलाभाय इद्धिपटिलाभाय संवत्तति,* स॰ नि॰ 3(2).348; *इद्धिया इमा चतस्सो भूमियो इद्धिलाभाय इद्धिपटिलाभाय इद्धिविकुब्बनताय ... संवत्तन्तीति,* पटि॰ म॰ 376; *इद्धिपटिलाभायाति परिहीनानं वा इद्धीनं वीरियारम्भवसेन पुन लाभाय,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.245.

**इद्धिपत्त** त्रि॰, ब॰ स॰ [ऋद्धिप्राप्त], ऋद्धिबल को प्राप्त, ऋद्धिविध ज्ञान को प्राप्त – **त्ता** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ –

*तेविज्जा इद्धिपत्ता च, चेतोपरियायकोविदा,* स॰ नि॰ 1(1).173; *इद्धिपत्ताति इद्धिविधञाणं पत्ता,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.188.

**इद्धिपदेस** पु॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिप्रदेश], ऋद्धि का एक भाग या एक क्षेत्र, स्रोतापत्तिमार्ग, सकृदागामी-मार्ग, अनागामी-मार्ग इन तीन मार्गों तथा स्रोतापत्ति-फल, सकृदागामीफल तथा अनागामी-फल, इन तीनों फलों वाला ऋद्धि का एक प्रदेश – **सं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *... इद्धिपदेसं अभिनिप्फादेसुं,* स॰ नि॰ 3(2).330; *पञ्चमे इद्धिपदेसन्ति तयो च मग्गे तीणि च फलानि,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.280; *इद्धिपदेसन्ति इद्धिया एकदेसं, को पन सोति आह – "तयो च मग्गे तीणि च फलानी"ति,* लीन॰ (स॰नि॰टी॰) 2(2).205.

**इद्धिपलिबोध** पु॰, तत्पु॰ स॰, विपस्सना के दस प्रकार के अन्तरायों में से एक, ऋद्धि की प्राप्ति के रूप में आध्यात्मिक साधना की एक बाधा – **धो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्मा विपस्सनत्थिकेन इद्धिपलिबोधो उपच्छिन्दितब्बो ...,* विसुद्धि॰ 1.95; स॰ प॰ के अन्त॰, – *पठमं तावस्स आवासकुललाभगणकम्मद्धानञाति गन्थरोगइद्धिपलिबोधेन,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 29.

**इद्धिपहुता** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [ऋद्धिप्रभुता], ऋद्धियों पर प्रभुत्व, ऋद्धियों का प्रभुत्व, ऋद्धियों की प्रचुरता – **य** च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भगवता जानता ... इद्धिपादा पञ्ञत्ता इद्धिपहुताय इद्धिविसविताय,* दी॰ नि॰ 2.157; *इद्धिपहुतायाति इद्धिपहोनकताय,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.210.

**इद्धिपाटिहारिय** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [बौ॰ सं॰, ऋद्धि-प्रातिहार्य], धर्मदेशना के क्रम में बुद्ध द्वारा प्रदर्शित तीन प्रकार के चमत्कारों में प्रथम, ऋद्धियों का चमत्कार, दिव्य अलौकिक शक्तियों का चमत्कारमय प्रदर्शन – **यं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कतमानि तीणि ? इद्धिपाटिहारियं, आदेसनापाटिहारियं, अनुसासनीपाटिहारियं,* दी॰ नि॰ 1.196; – **येन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ इद्धिपाटिहारियेन अनुसासनीपाटिहारियं ... आदेसनापाटिहारियेन ... धम्मसेनापतिस्स,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.292; *इद्धिपाटिहारियेन अनुसासनीपाटिहारियेन च सत्तानं अनुग्गहं करोन्तो विहरति,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 1.228; – **ये** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इमं खो अहं, केवट्ट, इद्धिपाटिहारिये आदीनवं ... जिगुच्छामि,* दी॰ नि॰ 1.197; – **करण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [बौ॰ सं॰, ऋद्धिप्रातिहार्यकरण], ऋद्धिचमत्कारों का प्रदर्शन, अलौकिक दिव्य शक्तियों का प्रदर्शन – **णं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सत्था भिक्खूनं इद्धिपाटिहारियकरणं पटिक्खिपि,* जा॰ अट्ठ॰ 4.235; *ननु भगवता इद्धिपाटिहारियकरणं पटिक्खित्तन्ति,* उदा॰ अट्ठ॰ 350; – **यानुसासनी** स्त्री॰, ऋद्धिचमत्कार-विषयिणी शिक्षा या उपदेश – **निया** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आयस्मा महमोग्गल्लानो इद्धिपाटिहारियानुसासनिया ... अनुसासि,* चूळव॰ 340.

**इद्धिपाटिहीर** नपुं॰, कर्म॰ स॰ [बौ॰ सं॰, ऋद्धिप्रातिहार्य], ऋद्धिबल का आश्चर्यजनक प्रदर्शन, अद्भुत ऋद्धि-चमत्कार – **रेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धिपाटिहीरेन अङ्गुलियो अदीपेत्वा यं सब्बेसं धम्मानं ...,* पेटको॰ 223.

**इद्धिपाद** पु॰/नपुं॰, [बौ॰ सं॰, ऋद्धिपाद], **1.** ऋद्धि अथवा अलौकिक दिव्य शक्ति के चार घटक, ऋद्धि के चार आधारभूत तत्त्व, छन्द, चित्त, विरिय एवं वीमंस नामक ऋद्धि के चार आधार या घटक, **2.** ऋद्धि नाम से लोक-व्यवहार में प्रसिद्ध अभिज्ञा चित्तों के साथ जुड़े हुए छन्दसमाधि एवं सम्यक् प्रधान के आधारभूत शेष चित्त एवं चैतसिक, ऋद्धि के लाभ अथवा प्रतिलाभ के लिए आधारभूत मार्ग – **दो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धिया पादो इद्धिपादो छन्दादीनमेतं अधिवचनं,* विसुद्धि॰ 2.13; *कतमो चानन्द, इद्धिपादो ? यो आनन्द, मग्गो या पटिपदा इद्धिलाभाय इद्धिपटिलाभाय संवत्तति अयं वुच्चतानन्द इद्धिपादो,* स॰ नि॰ 3(2).356; *पुब्बे वुत्तेन इज्झनट्ठेन इद्धि तस्सा सम्पयुत्ताय पुब्बङ्गमट्ठेन फलभूताय पुब्बभागकारणट्ठेन च इद्धिया पादोति इद्धिपादो,* विसुद्धि॰ 2.317; – **दं**[1] नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इद्धिपादन्ति निप्फत्तिपरियायेन इज्झनट्ठेन वा, इज्झन्ति एताय सत्ता ... इमिना वा परियायेन इद्धीति सङ्ख्यं गतानं अभिञ्ञाचित्तसम्पयुत्तानं छन्दसमाधिपधानसङ्खारानं अधिट्ठानट्ठेन पादभूतो सेसचित्तचेतसिकरासी ति अत्थो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.210; विसुद्धि॰ 2.13; *इद्धिया पादं, इद्धिभूतं वा पादन्ति इद्धिपादं,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.374; – **दा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *"चत्तारो इद्धिपादा छन्दिद्धिपादो चित्तिद्धिपादो विरियिद्धिपादो वीमंसिद्धिपादो"ति,* विसुद्धि॰ 2.317; *इद्धिपादाति एत्थ इज्झनट्ठेन इद्धि, पतिट्ठानट्ठेन पादाति वेदितब्बा,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.210; *चत्तारो सतिपट्ठाना चत्तारोसम्मप्पधाना चत्तारो इद्धिपादा पञ्चिन्द्रियानि पञ्च बलानि सत्त बोज्झङ्गा अरियो अट्ठङ्गिको मग्गो,* दी॰ नि॰ 2.92; – **दं**[2] द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भिक्खु छन्दसमाधि ... सङ्खारसमन्नागतं इद्धिपादं भावेति,* स॰ नि॰ 3(2).355; – **देसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इद्धिपादेसु छन्दं निस्साय पवत्तो समाधि छन्दसमाधि,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.374; – **दानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सो इमेसं*

विसुद्धि॰ 2.120; *इन्द्रियानञ्च समतं पटिविज्झा,* वि॰ व॰ 3.269(बर्मी); अ॰ 3.331(बर्मी); *तं सद्धादीनं इन्द्रियानं समतं समभावं,* वि॰ व॰ अट्ठ॰ 3.369(बर्मी); – **सु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इन्द्रियेसु गुत्तद्वारोति,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.149; अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.85; *इन्द्रियेसु असंवुतं,* ध॰ प॰ 7; स॰ उ॰ प॰ के रूप में, अञ्ञाताविं॰, अञ्ञि॰, अनञ्ञातञ्ञस्सामितिं॰, अनि॰, अनुद्धतिं॰, अपरिपक्कि॰, अरूपजीवितिं॰, अविकलि॰, असंयतिं॰, असंवुतिं॰, अहीनि॰, आहारि॰, इत्थि॰, उपहतिं॰, उपेक्खि॰, एकि॰, एकेकि॰, किरियि॰, किलन्ति॰, कुपितिं॰, गुत्ति॰, गोपितिं॰, घाट्टितिं॰, दरिय॰, जितिं॰, जिव्हि॰, जीवितिं॰, जीवि॰, ञाणि॰, तिक्खि॰, तुट्ठि॰, दुक्खि॰, दुट्ठि॰, दोमनस्सि॰, द्वारि॰, दवि॰, द्वि॰, निरि॰, पञ्चि॰, पञ्ञि॰, पमुदितिं॰, परिपक्कि॰, परिपाकि॰, गति॰, परिपुण्णि॰, परिमारितिं॰, पाकतिं॰, पिहितिं॰, पीणितिं॰, पीनि॰, पुथुनानि॰, पुरिसि॰, फीतिं॰, भावितिं॰, मज्झि॰, मनि॰, मदि॰, यतिं॰, रक्खितिं॰, रूप–जीवितिं॰, रूपि॰, लोकियि॰, लोकुत्तरि॰, वत्ति॰, विकलि॰, विजितिं॰, विदितिं॰, पस्सनि॰, विपाकि॰, विप्पसन्नमुखि॰, विरियि॰, विवटि॰, वसट्ठि॰, वसुद्धि॰, व्यथितिं॰, संवुतिं॰, सतिं॰, सद्धि॰, सन्तरभावि॰, सन्ति॰, भूतिं॰, समद्धि॰, समाहितिं॰, सुखि॰, सुसमाहितिं॰, सोतिं॰, सोमनस्सि॰, हदयि॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**इन्द्रिय-असंवर** पु॰, तत्पु॰ स॰, इन्द्रियों की असुरक्षा, इन्द्रियों पर नियन्त्रण का अभाव – **रो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियअसंवरो परिपूरो तीणि दुच्चरितानि, परिपूरेति,* अ॰ नि॰ 3(2).94.

**इन्द्रियकथा**[1] स्त्री॰, [इन्द्रियकथा], दस प्रकार के उपदेशों में से एक, इन्द्रियों से सम्बद्ध उपदेश – **थं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दस कथावत्थूनि कथेति, सेय्यथिदं अप्पिच्छकथं सन्तुट्ठिकथं ... इन्द्रियकथं ... कथेति,* महानि॰ 356; – **जीविन्द्रियकथा** स्त्री॰, कथा॰ की एक कथा का शीर्षक, कथा॰ 323-326.

**इन्द्रियकथा**[2] स्त्री॰, व्य॰ सं॰ [इन्द्रियकथा], 1. पटि॰ म॰ के एक स्थल का शीर्षक, पटि॰ म॰ 191-220; – **वण्णना** स्त्री॰, पटि॰ म॰ की अट्ठ॰ के एक व्याख्या-स्थल का शीर्षक, पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 113-135; 2. कथा॰ के एक स्थल का शीर्षक, कथा॰ 475-476; – **वण्णना** स्त्री॰, [वर्णना], कथा॰ अट्ठ॰ की व्याख्या का शीर्षक – *इन्द्रियकथावण्णना,* प॰ प॰ अट्ठ॰ 269.

**इन्द्रियकिच्च** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [इन्द्रियकृत्य], इन्द्रियों का कार्य – **च्चं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अत्तनो अत्तनो इन्द्रियकिच्चं साधेन्ति,* विभ॰ मू॰ टी॰ 80; विसुद्धि॰ महाटी॰ 2.175.

**इन्द्रियकुसल** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, इन्द्रियों के विषय में प्रवीण, पांच इन्द्रियों के विषय में दक्ष या कुशल – **ला** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इद्धिपादकुसला इन्द्रियकुसला, बलकुसला ... निब्बानकुसला,* महानि॰ 49.

**इन्द्रियक्खन्ध** पु॰, द्व॰ स॰, इन्द्रिय और स्कन्ध – **न्धा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *यो च पटिच्चुप्पादो इन्द्रियखन्धा च धातु आयतना ...,* नेत्ति॰ 5; *तत्थ इन्द्रियक्खन्धाति इन्द्रियानि च खन्धा चाति इन्द्रियक्खन्धा,* नेत्ति॰ टी॰ 179.

**इन्द्रियगुत्त** त्रि॰, [इन्द्रियगुप्त], इन्द्रियों के विषय में सतर्क, इन्द्रियों की रक्षा करने वाला, इन्द्रियों का नियन्त्रण करने वाला – **त्तो** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियगुत्तो निपको सतीमा,* स॰ नि॰ 1(1).181.

**इन्द्रियगुत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [इन्द्रियगुप्ति], इन्द्रियों के ऊपर चौकसी, इन्द्रियों पर सतर्कता, इन्द्रियों की सुरक्षा या नियन्त्रण – **त्ति** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियगुत्ति सन्तुट्ठि, पातिमोक्खे च संवरो,* ध॰ प॰ 375; *इन्द्रियगुत्तीति इन्द्रियसंवरो,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 2.346; – **यं** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एकच्चे पब्बाजेत्वा सीलसंवरे इन्द्रियगुत्तियं ... च यथारहं पतिट्ठापेसि,* चरिया॰ अट्ठ॰ 211.

**इन्द्रियगोचरसुत्त** नपुं॰, व्य॰ सं॰, ध॰ स॰ अट्ठ॰ में उल्लिखित एक सुत्त – **त्ते** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यं पन इन्द्रियगोचरसुत्ते ... वुत्तं,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 342.

**इन्द्रियग्गय्ह** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [इन्द्रियग्राह्य], चक्षु आदि इन्द्रियों के द्वारा ग्राह्य या ग्रहण करने योग्य, प्रत्यक्ष प्रमाण द्वारा ज्ञेय – **य्हं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पच्चक्खं इन्द्रियग्गय्हं अप्पच्चक्खं मनिन्द्रियं,* अभि॰ प॰ 716.

**इन्द्रियचरिया** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [इन्द्रियचर्या], इन्द्रियों की सक्रियता या कार्यपरायणता – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सहजवनाय इन्द्रियचरियाय पटिपन्नस्स,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.128.

**इन्द्रियजातक** नपुं॰, व्य॰ सं॰, जा॰ अट्ठ॰ के एक कथानक का शीर्षक, जा॰ अट्ठ॰ 3.407.

**इन्द्रियट्ठ** पु॰, [इन्द्रियार्थ], इन्द्रिय का अर्थ या अभिप्राय, आधिपत्य का अर्थ, अपने क्षेत्र में पूर्ण ऐश्वर्ययुक्त होने का तात्पर्य – **ट्ठो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्दलिङ्गट्ठो इन्द्रियट्ठो, इन्ददेसितट्ठो इन्द्रियट्ठो, इन्ददिट्ठट्ठो, इन्द्रियट्ठो,* विसुद्धि॰ 2.118; – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियट्ठतो बलस्स*

*विसिट्ठत्ता इध इन्द्रियतो बलं पठमं वुत्तन्ति वेदितब्बं,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.197.

**इन्द्रियट्ठक** नपुं॰, [इन्द्रियाष्टक], आठ इन्द्रियां, इन्द्रियाष्टक, आठ के समुच्चय में अन्तर्भूत इन्द्रियां – **के** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियट्ठके उपेक्खिन्द्रियं होतीति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 201.

**इन्द्रियत्ता/इन्द्रियत्त** स्त्री॰/नपुं॰, इन्द्रिय का भाव॰, आधिपत्य, ऐश्वर्यत्व, इन्द्रिय होने की स्थिति – **त्ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इध रूपजीवितिन्द्रियत्ता, यो तेसं रूपीनं धम्मानन्ति अयमेव विसेसो,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 355.

**इन्द्रियदम** पु॰, तत्पु॰ स॰ [इन्द्रियदम], इन्द्रियों का दमन, इन्द्रियों को वश में रखना, इन्द्रियसंयम, इन्द्रिय-नियन्त्रण – **मेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दमसच्चेनाति इन्द्रियदमेन चेव परमत्थसच्चपक्खिकेन वचीसच्चेन च अपेतो,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.311; *इन्द्रियदमेन उपोसथकम्मेन वा,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.133; *इन्द्रियदमेन चेव वचीसच्चेन च अपेतो अनुपगतो,* जा॰ अट्ठ॰ 5.44.

**इन्द्रियदमन** नपुं॰, [इन्द्रियदमन], उपरिवत् – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *दमोति इन्द्रियदमनं,* जा॰ अट्ठ॰ 2.45; – **ना** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथ वा संयमाति इन्द्रियदमना,* जा॰ अट्ठ॰ 6.140.

**इन्द्रियदेसना** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, इन्द्रियों के विषय में उपदेश – **ना** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *खन्धायतनदेसना सङ्खेपदेसना, इन्द्रियदेसना वित्थारदेसना,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 2.167.

**इन्द्रियधम्म** पु॰, कर्म॰ स॰, [इन्द्रियधर्म], एक धर्म के रूप में इन्द्रिय, इन्द्रियों का धर्म – **मा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *ते एव अट्ठ इन्द्रियधम्मा,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.308; *सोळसिन्द्रियधम्मा च,* अभि॰ ध॰ स॰ 52.

**इन्द्रियधीर** त्रि॰, [इन्द्रियधीर], पांच इन्द्रियों के विषय में निपुण या कुशल – **रा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इन्द्रियधीरा बलधीरा ... निब्बानधीरा,* महानि॰ 32.

**इन्द्रियनानत्त/इन्द्रियनानत्तता** नपुं॰/स्त्री॰, [इन्द्रियनानात्व], इन्द्रियों की भिन्नता (विविध व्यक्तियों में), इन्द्रियों की विविधता – **त्तं** स्त्री॰, द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियवेमत्तं वदामीति इन्द्रियनानत्तं वदामि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.106; – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एत्थ हि इन्द्रियनानत्तता कारणं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.106.

**इन्द्रियनियम** पु॰, तत्पु॰ स॰ [इन्द्रियनियम], इन्द्रिय का नियम, आधिपत्य का नियम – **मेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *विपस्सनानियमेन इन्द्रियनियमेन च वुत्ता तयो पुग्गला,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.149.

**इन्द्रियन्तर** नपुं॰, [इन्द्रियान्तर], इन्द्रियों का विशिष्ट आन्तरिक धर्म, इन्द्रियों की विशिष्टता – **रं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *धात्वन्तरं इन्द्रियन्तरं बलबोज्झङ्गकम्मविपाकन्तरं ... उप्पज्जति,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 13.

**इन्द्रियपकति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰ [इन्द्रियप्रकृति], इन्द्रियों की स्वाभाविक अवस्था, इन्द्रियों की प्रकृति – **ति** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियपकति हेसा यदिदं इट्ठानिट्ठविसयसमायोगो,* चरिया॰ अट्ठ॰ 271.

**इन्द्रियपच्चय** पु॰, [इन्द्रियप्रत्यय], चौबीस प्रकार के प्रत्ययों में से सोलहवां प्रत्यय, इन्द्रियप्रत्यय, स्त्री-इन्द्रिय एवं पुरुषेन्द्रिय को छोड़कर चक्षु-विज्ञान आदि की उत्पत्ति में अधिपति या उपकारक अन्य बीस इन्द्रियां, अधिपति-सहित चक्षु आदि पांच इन्द्रियां, जीवितिन्द्रिय तथा रूपरहित इन्द्रियां – **यो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अधिपतियट्ठेन उपकारका इत्थिन्द्रियपुरिसिन्द्रियवज्जा वीसति इन्द्रिया इन्द्रियपच्चयो,* मो॰ वि॰ टी॰ 345; *अधिपतियट्ठेन उपकारका इत्थिन्द्रियपुरिसिन्द्रियवज्जा वीसति इन्द्रिया इन्द्रियपच्चयो,* प॰ प॰ अट्ठ॰ 349; *सहजातानमिच्चेव–मिस्सरट्ठेन पच्चया इन्द्रियप्पच्चयोतेव, तिविधा समुदाहटो,* ना॰ रू॰ प॰ 842; *तेसु तेसु किच्चेसु पच्चयुप्पन्नधम्मेहि अत्तानं अनुवत्तापनसङ्खाताधिपतियट्ठेन पच्चयो इन्द्रियपच्चयो,* अभि॰ ध॰ वि॰ टी॰ 213; *पञ्च पसादा पञ्चन्नं विञ्ञाणानं, रूपजीवितिन्द्रियं उपादिन्नरूपानं, अरूपिनो इन्द्रिया सहजातानं नामरूपानन्ति च तिविधो होति इन्द्रियपच्चयो,* अभि॰ ध॰ स॰ 59; – **येन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरूपिनो इन्द्रिया सम्पयुत्तकानं धम्मानं तंसमुट्ठानानञ्च रूपानं इन्द्रियपच्चयेन पच्चयो"ति एवं निद्दिट्ठो,* मो॰ वि॰ टी॰ 345; – **ये** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *... अयं इन्द्रियपच्चये नयो,* मो॰ वि॰ टी॰ 345; – **भाव पु॰**, इन्द्रिय-प्रत्यय नामक प्रत्यय होने की स्थिति, चक्षु-विज्ञान आदि का इन्द्रिय-प्रत्यय होना – **वेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियपच्चयभावेन साधेतब्बं अत्तनो तिक्खमन्दादिभावेन ...,* विम॰ अट्ठ॰ 111.

**इन्द्रियपच्चयालाभ** पु॰, तत्पु॰ स॰, इन्द्रियप्रत्यय का लाभ न होना – **भो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियपच्चयालाभो जीवितिन्द्रियं सन्धाय वुत्तो,* प॰ प॰ मू॰ टी॰ 224.

**इन्द्रियपञ्चकवसेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰, क्रि॰ वि॰, पांच इन्द्रियों के समुच्चय के माध्यम से – *इन्द्रियसङ्गहितत्ता इन्द्रियपञ्चकवसेन,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.72.

**इन्द्रियपञ्ञत्ति** स्त्री., तत्पु. स. [इन्द्रियप्रज्ञप्ति], इन्द्रियों का बाह्यरूप में या वचनों द्वारा प्रकाशन, इन्द्रियों की संकल्पना या प्रज्ञप्ति, पु. प. में परिगणित छ प्रकार की प्रज्ञप्तियों में से एक – **त्ति** प्र. वि., ए. व. – *छ पञ्ञत्तियो–खन्धपञ्ञत्ति, आयतनपञ्ञत्ति, धातुपञ्ञत्ति, सच्चपञ्ञत्ति इन्द्रियपञ्ञत्ति, पुग्गलपञ्ञत्तीति*, पु. प. 103; कथा. 265; *कित्तावता इन्द्रियानं इन्द्रियपञ्ञत्ति ? यावता बावीसतिन्द्रियानि ... एत्तावता इन्द्रियानं इन्द्रियपञ्ञत्ति*, पु. प. 104.

**इन्द्रियपरिपाक** पु., [इन्द्रियपरिपाक], **शा. अ.**, इन्द्रियों की परिपक्वता, **ला. अ. 1.** इन्द्रियों की पूर्णता, इन्द्रियों की तीक्ष्णता, **ला. अ. 2.** जरा अवस्था के कारण इन्द्रियों का अपक्षय या इन्द्रियों का विषयों के ग्रहण में शिथिल हो जाना – **को** प्र. वि., ए. व. – *आयुनो संहानि इन्द्रियानं परिपाकोति इमेहि पन पदेहि कालातिक्कमेयेव अभिब्यत्तताय आयुक्खयचक्खादिइन्द्रियपरिपाकसञ्ञिताय पकतिया दीपिता*, म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).224; ... *इन्द्रियानं परिपाकोति इमेहि पन पदेहि ... आयुक्खयचक्खादिइन्द्रियपरिपाकसञ्ञिताय पकतिया दीपिता*, ध. स. अट्ठ. 360; – **कं** द्वि. वि., ए. व. – *भगवा पनस्स इन्द्रियपरिपाकं आगमयमानो न ब्याकासि*, सु. नि. अट्ठ. 2.294; *इन्द्रियपरिपाकञ्च ञत्वा ... आसयानुसयचरितानि ओलोकेन्ति*, पटि. म. अट्ठ. 1.48.

**इन्द्रियपरोपरिय** नपुं., [इन्द्रियपरोवर्य], इन्द्रियों की उच्च तथा निम्न अवस्था – **ञाण** नपुं., तत्पु. स. [इन्द्रियपरोवर्यज्ञान], (दूसरों की) इन्द्रियों के तीक्ष्ण या मृदु होने का ज्ञान, चक्षु आदि इन्द्रियों की विषयों को ग्रहण करने वाली क्षमता की तीक्ष्णता एवं मन्दता का ज्ञान – **णं** प्र. वि., ए. व. – *पुरिसपुग्गलपरोपरियञाणं वुच्चति पुरिसपुग्गलानं तिक्खमुदुवसेन इन्द्रियपरोपरियञाणं*, अ. नि. अट्ठ. 3.116.

**इन्द्रियपरोपरियत्त** नपुं., इन्द्रियपरोपरिय का भाव., तत्पु. स. [इन्द्रियपरोवर्यत्व], इन्द्रियों की उच्च या निम्न अवस्था, इन्द्रियों की तीक्ष्णता अथवा मृदुता, दूसरे प्राणियों के आशयों, अनुशयों, अधिमुक्तियों की प्रकृति तथा इन्द्रियों की तीक्ष्णता एवं मृदुता – **त्तं** द्वि. वि., ए. व. – *तथागतो परसत्तानं परपुग्गलानं इन्द्रियपरोपरियत्तं यथाभूतं पजानाति*, म. नि. 1.102; पटि. म. 350; *इन्द्रियपरोपरियत्तं यथाभूतं ञाणं तथागतबलं सावकसाधारणन्ति?*, कथा. 193; *तत्थ कतमं तथागतस्स परसत्तानं परपुग्गलानं इन्द्रियपरोपरियत्तं यथाभूतं ञाणं ?* विभ. 389; – **त्ते** सप्त. वि., ए. व. – *इन्द्रियपरोपरियत्ते ञाणं*, पटि. म. 4; – **ञाण** नपुं., [ज्ञान], इन्द्रियों के तीक्ष्ण होने एवं मृदु होने का ज्ञान, इन्द्रियों की तीक्ष्णता या मृदुता का ज्ञान – **णं** प्र. वि., ए. व. – *इन्द्रियपरोपरियत्तस्स ञाणं इन्द्रियपरोपरियत्तञाणं, इन्द्रियानं उत्तमानुत्तमभावञाणन्ति अत्थो, ... वरानि च अवरियानि च वरोवरियानि, वरोवरियानं भावो वरोवरियत्तन्ति योजेतब्बं, अवरियानीति च न उत्तमानीति अत्थो ...*, पटि. म. अट्ठ. 1.48; चूळनि. अट्ठ. 46; – **स्स** ष. वि., ए. व. – *"अहं एसो विय असाधारणस्स इन्द्रियपरोपरियत्तञाणस्स पटिवेधाय उपनिस्सयभूता दस पारमियो न पूरेसिं*, जा. अट्ठ. 1.87; – **ञाणनिद्देस** पु., तत्पु. स., इन्द्रियों की तीक्ष्णता एवं मन्दता के ज्ञान का व्याख्यान – **से** सप्त. वि., ए. व. – *इन्द्रियपरोपरियत्तञाणनिद्देसे तथागतस्साति वचने ...*, पटि. म. अट्ठ. 2.1; – **ञाणनिद्देसवण्णना** स्त्री., पटि. म. अट्ठ. के एक खण्ड का शीर्षक, पटि. म. अट्ठ. 2.1-4; – **वेमत्तताञाण** नपुं., इन्द्रियों की तीक्ष्णता एवं मन्दता की विविधता का ज्ञान, तथागत का एक बल – **णं** प्र. वि., ए. व. – *इदं वुच्चति परसत्तानं परपुग्गलानं इन्द्रियपरोपरियत्तवेमत्तताञाणं सत्तमं तथागतबलं*, नेत्ति. 82; *इन्द्रियपरोपरियत्तवेमत्तताञाणन्ति परभावो च अपरभावो च परोपरियत्तं ... तस्स वेमत्तता परोपरियत्तवेमत्तता, सद्धादीनं इन्द्रियानं परोपरियवेमत्ततायञाणं इन्द्रियपरोपरियत्तवे–मत्तताञाणन्ति पदविभागो वेदितब्बो*, नेत्ति. अट्ठ. 292.

**इन्द्रियपरोपरियत्तसुत्त** नपुं., स. नि. के एक सुत्त का शीर्षक, स. नि. 3(1).376.

**इन्द्रियपरोपरियत्ति** स्त्री., तत्पु. स., इन्द्रियों की (विषयग्रहण में) तीक्ष्णता अथवा मन्दता, इन्द्रियों की विविध प्रकार की क्षमताएं – **त्ति** प्र. वि., ए. व. – *अत्थि सावकस्स फलपरोपरियत्ति इन्द्रियपरोपरियत्ति पुग्गलपरोपरियत्तीति*, कथा. 264; – **ञाण** नपुं., **शा. अ.**, इन्द्रियों की तीक्ष्णता एवं मन्दता का ज्ञान, **ला. अ.**, बुद्ध-चक्षु, बुद्ध का विशेष ज्ञान, जिससे वे प्राणियों की इन्द्रियों की तीक्ष्णता आदि को जान लेते हैं – **णं** प्र. वि., ए. व. – *बुद्धचक्खु नाम आसयानुसयञाणञ्चेव इन्द्रियपरोपरियत्तञाणञ्च*, बु. वं. अट्ठ. 42.

**इन्द्रियपाटव** नपुं., तत्पु. स., इन्द्रियों की पटुता या सामर्थ्य – **वेन** तृ. वि., ए. व. – *तिक्खपञ्ञस्स*

*इन्द्रियपाटवेन संखित्तरुचिभावतो,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 1.405.

**इन्द्रियपुच्छा** स्त्री॰, [इन्द्रियपृच्छा], इन्द्रियों के बारे में प्रश्न या पूछताछ – **च्छा** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तिस्सो पुच्छा–इन्द्रियपुच्छा, बलपुच्छा, बोज्झङ्गपुच्छा,* महानि॰ 251.

**इन्द्रियप्पत्त** त्रि॰, तत्पु॰ स॰ [इन्द्रियप्राप्त], इन्द्रियों द्वारा प्राप्त, इन्द्रियों की पकड़ में आने वाला – **त्तानि** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *समाधिवीरियानि पन इन्द्रियप्पत्तानि न होन्ति,* प॰ प॰ अट्ठ॰ 337.

**इन्द्रियबद्ध** त्रि॰, [इन्द्रियबद्ध], **शा॰ अ॰,** इन्द्रियों से बंधा हुआ, इन्द्रियों के साथ जुड़ा हुआ, **ला॰ अ॰,** अनुभवगम्य, इन्द्रिय–ग्राह्य, संवेदनशील, सजीव – **द्धं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – ... *इन्द्रियबद्धञ्ञेव दुक्खन्ति,* कथा॰ 441-442; *तत्थ अविञ्ञाणकं सुवण्णरजतादि, सविञ्ञाणकं इन्द्रियबद्धं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.207; *यं वा पनञ्ञम्पि एवरूपं इन्द्रियबद्धं,* खु॰ पा॰ अट्ठ॰ 141; – **द्धा** पु॰, प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *ततो बहिभूता इन्द्रियबद्धा वा अनिन्द्रियबद्धा वा रूपारूपपञ्ञत्तियो बहिद्धा नाम,* मो॰ वि॰ टी॰ 93; – **कथा** स्त्री॰, दुख "इन्द्रियों के अनुभवों का विषय है, सभी संस्कार नहीं" इस प्रकार का कथन, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियबद्धमेव दुक्खं, न सब्बे सङ्खाराति पवत्ता इन्द्रियबद्धकथा,* मो॰ वि॰ टी॰ 291; – **धम्म** पु॰, इन्द्रियग्राह्य धर्म, संवेदनशील धर्म, सजीव धर्म – **म्मा** प्र॰ वि॰, ब॰ व॰ – *तं अत्तानं अधिकिच्च उद्दिस्स पवत्ता अज्झत्ता, इन्द्रियबद्धधम्मा,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 2.99-100; – **रूप** नपुं॰, इन्द्रियों के साथ जुड़ा हुआ रूप, संवेदनशील या सजीव रूप – **पं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ सब्बानि चित्तचेतसिकानि इन्द्रियबद्धरूपं तिधा होन्ति,* मो॰ वि॰ टी॰ 93; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियबद्धरूपस्स हि मतरूपतो कम्मजस्स, तदनुबन्धभूतस्स च उतुसमुट्ठानादितो जीवितिन्द्रियकतो विसेसो,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 2.90.

**इन्द्रियबल** पु॰, द्व॰ स॰ [इन्द्रियबल], इन्द्रिय और बल – **वसेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰, क्रि॰ वि॰, इन्द्रियों और बलों के आधार पर – *एको द्वेधाति सद्धा इन्द्रियबलवसेन द्वेधा ठिता,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.208; वि॰ वि॰ वि॰ के संस्करण में इन्द्रियबलवसेन के रूप में अप॰.

**इन्द्रियबलबोज्झङ्गमग्गङ्गवसेन** क्रि॰ वि॰, तृ॰ वि॰, ए॰ व॰, इन्द्रियों, बलों, बोधि के अङ्गों और मार्ग के अंगों के आधार पर – *तत्थ समाधि एको इन्द्रियबलबोज्झङ्गमग्गङ्गवसेन चतुधा ठितो,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.208.

**इन्द्रियबलवेमत्तञाण** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, (भिन्न-भिन्न व्यक्तियों में) इन्द्रियों एवं बलों की मात्रा की विविधता का ज्ञान – **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्स आयस्मतो नत्थि इन्द्रियबलवेमत्तञाणं,* पेटको॰ 223.

**इन्द्रियभावना** स्त्री॰, चक्षु आदि तथा श्रद्धा आदि इन्द्रियों का अर्जन एवं विकास, आधिपत्य अथवा ऐश्वर्य का संवर्धन, इन्द्रियत्व का विकास – **ना** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरियस्स विनये अनुत्तरा इन्द्रियभावना होती'ति,* म॰ नि॰ 3.361; *अयं वुच्चतानन्द, अरियस्स विनये अनुत्तरा इन्द्रियभावना चक्खुविञ्ञेय्येसु रूपेसु,* म॰ नि॰ 3.362; *सा मे भविस्सति इन्द्रियभावना बलभावना बोज्झङ्गभावना,* महाव॰ 385; – **नं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो पन अत्थङ्गमो इन्द्रियभावनं अननुयुत्तस्स अप्पटिलद्धा पटिलाभत्थङ्गमो,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.123; *"एवं खो, भो गोतम, देसेति पारासिवियो ब्राह्मणो सावकानं इन्द्रियभावन"न्ति,* म॰ नि॰ 3.361; – **कथा** स्त्री॰, इन्द्रियों की भावना अथवा विकास के विषय में कथन – **थं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *हन्दाहं इमिस्सं परिसति भिक्खुसङ्घस्स इन्द्रियभावनाकथं कारेमी'ति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.264; – **नानुयुत्त** त्रि॰, इन्द्रियों की भावना या संवर्धन में लगा हुआ, इन्द्रियों का अर्जन एवं परिष्करण कर चुका (साधक) – **स्स** पु॰, च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अयञ्हि विमोक्खकथा इन्द्रियभावनानुयुत्तस्स विमोक्खसब्भावतो इन्द्रियकथानन्तरं कथिता,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.136.

**इन्द्रियभावनासुत्त** नपुं॰, व्य॰ सं॰, म॰ नि॰ के एक सुत्त का शीर्षक, म॰ नि॰ 3.361-365.

**इन्द्रियभूमि** स्त्री॰, [इन्द्रियभूमि], विमुक्ति के परिपाचन में सहायक श्रद्धादि इन्द्रियों के सङ्गमस्थानभूत शमथ, विपश्यना, तीन कुशलमूल तथा चार स्मृति-प्रस्थान नामक नौ धर्म – **मि** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियभूमीति सद्धादीनं विमुत्तिपरिपाचनिन्द्रियानं समोसरणट्ठानत्ता वुत्तं,* नेत्ति॰ अट्ठ॰ 151; *समथो च विपस्सना च, कुसलानि च यानि तीणि मूलानि, चतुरो सतिपट्ठाना इन्द्रियभूमी नव पदानि,* नेत्ति॰ 3; *इन्द्रियभूमि नवहि पदेहि निद्दिसितब्बा,* नेत्ति॰ 164.

**इन्द्रियभेद** पु॰, इन्द्रियों का प्रभेद, (भिन्न-भिन्न व्यक्तियों में) आलम्बनों के ग्रहण की क्षमता में भेद – **देन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तथा इन्द्रियभेदेन तिक्खिन्द्रिया मज्झिमिन्द्रिया मुदिन्द्रिया,* विसुद्धि॰ महाटी॰ 2.80.

**इन्द्रियमुदुता** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, इन्द्रियों की मन्दता या शिथिलता – **ता** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *न च इन्द्रियमुदुता अभब्बताकरो धम्मोति,* प॰ प॰ मू॰ टी॰ 104.

**इन्द्रियमूलक** त्रि॰, इन्द्रियों के द्वारा उत्पादित, इन्द्रियों पर आधारित – **के** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियमूलके पुरेजाते एकन्ति ... अब्याकतं,* प॰ प॰ अट्ठ॰ 455.

**इन्द्रिययमक** नपुं॰, व्य॰ सं॰, इन्द्रियों का विवेचन करने वाले यम॰ के दसवें खण्डविशेष का शीर्षक, यम॰ 3.102-486; – **कं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तं मूलयमकं ... इन्द्रिययमकन्ति दसविधेन विभत्तं,* ध॰ स॰ अट्ठ॰ 9-10.

**इन्द्रिययोग** पु॰, तत्पु॰ स॰ [इन्द्रिययोग], (चित्त के साथ) इन्द्रियों का सम्बन्ध, इन्द्रियों के साथ सम्पर्क, इन्द्रियों के साथ संयोग – **गो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *एवं इन्द्रिययोगोपि वेदितब्बो विभाविना,* अभि॰ अव॰ 119.

**इन्द्रियरूप** नपुं॰, रूप-नामक परमार्थ धर्म में अन्तर्भूत पांच प्रकार के प्रसाद रूप (चक्षु, स्रोत, घ्राण, जिह्वा, काय), स्त्री-इन्द्रिय, पुरुष-इन्द्रिय तथा जीवितिन्द्रिय नामक आठ धर्म, रूप में अन्तर्भूत आठ इन्द्रियां – **पं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पसादभावजीवितसङ्खातं अट्ठविधम्पि इन्द्रियरूपं नाम,* अभि॰ ध॰ स॰ 43; *अट्ठविधम्पि इन्द्रियरूपं पञ्चविञ्ञाणेसु लिङ्गादीसु सहजरूपपरिपालने च आधिपच्चयोगतो,* अभि॰ ध॰ स॰ 181; *चक्खादयो पञ्च पसादा, भावद्वयं, जीवितिन्द्रियन्ति अट्ठविधम्पि इन्द्रियरूपं नाम, इतरं अनिन्द्रियं,* मो॰ वि॰ टी॰ 69.

**इन्द्रियलोक** पु॰, [इन्द्रियलोक], **शा॰ अ॰**, इन्द्रियों का लोक, **ला॰ अ॰, क.** तीन प्रकार के लोकों में एक, विमुक्ति के परिपाक में सहायक श्रद्धा आदि इन्द्रियों से युक्त प्राणियों का लोक, **ख.** अरूपावचरभूमि के प्राणियों का लोक – **को** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *लोको तिविधो किलेसलोको भवलोको इन्द्रियलोको,* नेत्ति॰ 11; *तत्थ ये विमुत्तिपरिपाचकेहि इन्द्रियेहि समन्नागता सत्ता, सो इन्द्रियलोकोति वेदितब्बं,* नेत्ति॰ अट्ठ॰ 194; *सद्धिन्द्रियादिधम्मट्ठो आधिपच्चट्ठयोगवसेन इन्द्रियभूतो हुत्वा सद्धिन्द्रियादिपत्तनट्ठेन लोको चाति इन्द्रियलोको,* नेत्तिवि॰ 246; – **केन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *किं पनेत्थ अरियानम्पि इन्द्रियलोकेन सङ्गहो होतीति आह परियापन्नधम्मवसेनाति आदि,* नेत्ति॰ टी॰ 46.

**इन्द्रियवग्ग** पु॰, व्य॰ सं॰ [इन्द्रियवग्ग], अ॰ नि॰ के एक वग्ग का शीर्षक, अ॰ नि॰ 1(2).163-171.

**इन्द्रियवरोवरियत्तञाण** नपुं॰, (दूसरों की) इन्द्रियों की तीक्ष्ण और मन्द अवस्था या कोटियों का ज्ञान या बोध, इन्द्रियों की उत्तम या अवर कोटियों की अवस्था का ज्ञान – **णं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियवरोवरियत्तञाणन्तिपि पाठो, वरानि च अवरियानि च वरोवरियानि, वरोवरियानं भावो वरोवरियत्तन्ति योजेतब्बं, अवरियानीति च न उत्तमानीति अत्थो,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.48.

**इन्द्रियववत्थान** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, छ इन्द्रियों का निर्धारण, इन्द्रियों का विनिश्चय, चक्षु आदि छ इन्द्रियों का व्यवस्थित-भाव या विनिश्चय-भाव – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियववत्थानन्ति चक्खादीनं छन्नं इन्द्रियानं ववत्थितभावो,* नेत्ति॰ अट्ठ॰ 221; – **लक्खण** त्रि॰, ब॰ स॰, वह, जिसका लक्षण इन्द्रियों को व्यवस्थित भाव में लाना हो – **णं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियववत्थानलक्खणं छळायतनं, तं फस्सस्स पदट्ठानं,* नेत्ति॰ 25.

**इन्द्रियवस** पु॰, [इन्द्रियवश], इन्द्रिय का बल, इन्द्रिय का प्रभाव, इन्द्रिय का अधिकार – **सं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियवसं गतो'ति ञत्वा ...,* जा॰ अट्ठ॰ 3.409; *किलेसकामवसेन छन्नं इन्द्रियानं वसं गच्छति,* जा॰ अट्ठ॰ 3.409.

**इन्द्रियवसिक** त्रि॰, इन्द्रियों के वश या प्रभाव में रहने वाला – **को** पु॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो वयप्पत्तो योब्बनमनुप्पत्तो इन्द्रियवसिको हुत्वा ...,* थेर॰ अट्ठ॰ 1.267.

**इन्द्रियविकार** पु॰, [इन्द्रियविकार], इन्द्रियों का परिवर्तन, इन्द्रियों का रूपान्तरण, इन्द्रिय-विकृति – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथस्स इन्द्रियविकारं दिस्वा सहायका भिक्खू ... पुच्छिंसु,* जा॰ अट्ठ॰ 1.290; *सा तस्स इन्द्रियविकारं दिस्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 7.154; *कस्सिन्द्रियविकारं ओलोकेतीति,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 1.284.

**इन्द्रियविप्पकार** पु॰, उपरिवत् – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तस्स इन्द्रियविप्पकारं दिस्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 1.459.

**इन्द्रियविभङ्ग** पु॰, व्य॰ सं॰, विभङ्ग के एक खण्ड का शीर्षक, विभ॰ 137-152; – **ङ्गे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियविभङ्गे पन इन्द्रियानं ... वेदितब्बं,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.113; विसुद्धि॰ 1.159; – **वण्णना** स्त्री॰, विभ॰ अट्ठ॰ में इन्द्रियविभङ्ग की व्याख्या, विभ॰ अट्ठ॰ 117-121.

**इन्द्रियविसय** पु॰, तत्पु॰ स॰, इन्द्रियों का विषय – **यो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सोपि सुपाकटभावेन इन्द्रियविसयो विय होतीति,* म॰ नि॰ टी॰ (उप॰प॰) 3.9.

**इन्द्रियवेकल्ल** नपुं॰, तत्पु॰ स॰ [इन्द्रियवैकल्य], इन्द्रियों की अपूर्णता, इन्द्रियों की अक्षमता, इन्द्रियों का अधूरापन,

इन्द्रियों के बल का अपक्षय – **ल्लं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियवेकल्लं न पापुणाति,* चरिया॰ अट्ठ॰ 281; – **ता** स्त्री॰, भाव॰, इन्द्रियों की विकलाङ्गता या अक्षमता – **तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियवेकल्लतं बलपरिक्खयं वलिपलितादिभावञ्च पापुणाति,* विसुद्धि॰ 1.340-341.

**इन्द्रियवेमत्त** नपुं॰, भिन्न-भिन्न व्यक्तियों में इन्द्रियों की विविधता, इन्द्रियों की विविधरूपता – **त्तं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इति इन्द्रियवेत्तमेत्थ कारणन्ति वेदितब्बं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.106; – **ता** स्त्री॰, भाव॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰, इन्द्रियों की विविधता – *इन्द्रियपरोपरियत्तं इन्द्रियवेमत्तता, तेनाह "इन्द्रियनानत्तं वदामी"ति,* म॰ नि॰ टी॰ (म॰प॰) 2.68; – **तं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियवेमत्ततं वदामीति इन्द्रियनानत्तं वदामि,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.106.

**इन्द्रियसंयुत्त** नपुं॰, व्य॰ सं॰, सं॰ नि॰ के एक खण्ड का शीर्षक, स॰ नि॰ 3(2).269-317; – **वण्णना** स्त्री॰, स॰ नि॰ के इन्द्रियसंयुत्त की व्याख्या, स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.260-277.

**इन्द्रियसंवर** पु॰, [इन्द्रियसंवर], इन्द्रियों का संयमन, इन्द्रियों की रक्षा, इन्द्रियों का दमन या वशीकरण, इन्द्रियों के द्वारों का संरक्षण, तप, संयम – **रो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अकुसलधम्मे चेव कायञ्च तपतीति तपो ... इध पन इन्द्रियसंवरो अधिप्पेतो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.221; *सीलं चतुब्बिधं पातिमोक्खो इन्द्रियसंवरो आजीवपारिसुद्धी च सीलं पच्चयनिस्सितं,* सद्धम्मो॰ 342; – **रं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सीघं सीघं इन्द्रियसंवरं परिपूरेतीति – सीघपञ्ञा,* पटि॰ म॰ 370; *इन्द्रियसंवरन्ति चक्खादीनं छन्नं इन्द्रियानं रागपटिघप्पवेसं अकत्वा सतिकवाटेन वारणं, थकनं,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.241; – **रेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सो इमिना अरियेन इन्द्रियसंवरेन समन्नागतो अज्झत्तं अब्यासेकसुखं पटिसंवेदेति,* दी॰ नि॰ 1.62; – **रा** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *नाञ्ञत्र बोज्झा तपसा, नाञ्ञत्रिन्द्रियसंवरा ...,* स॰ नि॰ 1(1).65; – **राय** च॰ वि॰, ए॰ व॰ – *भिक्खु इन्द्रियसंवराय पटिपन्नो होती'ति,* दी॰ नि॰ 2.207; *दुतियपुच्छायं इन्द्रियसंवरायाति इन्द्रियानं पिधानाय, गुत्तद्वारताय संवुतद्वारतायाति अत्थो,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.294; – **कथा** स्त्री॰, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ के एक भाग का शीर्षक, दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.150; – **परियन्त** पु॰, इन्द्रियों के संयमन की सीमा, इन्द्रिय-द्वारों के संरक्षण की मर्यादा, चार प्रकार के परियन्तों (सीमाओं) में से दूसरा – **न्तो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सपरियन्तचारीति चत्तारो परियन्ता सीलसंवरपरियन्तो, इन्द्रियसंवरपरियन्तो भोजने मत्तञ्ञुतापरियन्तो, जागरियानुयोगपरियन्तो,* महानि॰ 364; – **न्ते** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *आदित्तपरियायं पच्चवेक्खमानो अन्तो इन्द्रियसंवरपरियन्ते चरति, मरियादं न भिन्दति – अयं इन्द्रियसंवरपरियन्तो,* महानि॰ 365; – **भेद** पु॰, तत्पु॰ स॰, इन्द्रियों के संयम का अन्त, इन्द्रिय-संरक्षण या संयमन का विनाश या छेदन – **दो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियसंवरभेदोति इन्द्रियसंवरविनासो,* दी॰ नि॰ टी॰ 3.161; – **विपन्न** त्रि॰, इन्द्रियसंवर या इन्द्रियों के रक्षण में असफल, इन्द्रियों के संयमन में असफल – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियसंवरे असति इन्द्रियसंवरविपन्नस्स हतूपनिसं होति सीलं,* अ॰ नि॰ 2(2).73; – **विरहित** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, इन्द्रियों के संयमन से रहित – **तेहि** पु॰, तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *यस्मा त्वं इमेहि नवेहि इन्द्रियसंवरविरहितेहि भोजने अमत्तञ्ञूहि सद्धिं विचरसि,* दी॰ नि॰ अभि॰ टी॰ 1.54; – **संवुत्त** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, इन्द्रियों के संयमन अथवा नियन्त्रण द्वारा संरक्षित – **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इधसद्दो सब्बाकारतो इन्द्रियसंवरसंवुतस्स पुग्गलस्स सन्निस्सयभूतसासनपरिदीपनो,* म॰ नि॰ टी॰ (मू॰प॰) 1.147; अ॰ नि॰ टी॰ 3.117; – **समन्नागत** त्रि॰, इन्द्रियों के संवर या संयमन से युक्त, इन्द्रियद्वारों का रक्षण करने वाला – **ता** स्त्री॰; प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *संवुतिन्द्रियाति इन्द्रियेसु गुत्तद्वारा, इन्द्रियसंवरसमन्नागताति अत्थो,* बु॰ वं॰ अट्ठ॰ 58; – **समनुग्गहित** त्रि॰, तत्पु॰ स॰, इन्द्रियों के संयमन द्वारा भली-भांति उपकृत – **ता** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियसंवरसमनुग्गहिता सद्धा सद्धामूला च सीलादयो धम्मा विरुहन्ति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.115; – **सम्पन्न** त्रि॰, इन्द्रियों के संवर या संयमन से युक्त – **स्स** पु॰, ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इन्द्रियसंवरे, भिक्खवे, सति इन्द्रियसंवरसम्पन्नस्स उपनिससम्पन्नं होति सीलं,* अ॰ नि॰ 2(2).73.

**इन्द्रियसंवरसिद्धि** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, इन्द्रियों के संयमन अथवा नियन्त्रण का पूरा हो जाना – **द्धि** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *उपसमाधिट्ठानपरिपूरणेन इन्द्रियसंवरसिद्धि,* इतिवु॰ अट्ठ॰ 13.

**इन्द्रियसंवरसील** नपुं॰, कर्म॰ स॰, इन्द्रियसंवर-नामक शील-प्रभेद, इन्द्रियों के संयमन अथवा संरक्षण के रूप में शील – **लं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *यं पन "सो चक्खुना रूपं दिस्वा ... मनिन्द्रिये संवरं आपज्जती"ति वुत्तं, इदं इन्द्रियसंवरसीलं,* विसुद्धि॰ 1.16.

**इन्द्रियसंवरसुख** नपुं., तत्पु. स., इन्द्रियों के नियन्त्रण से प्राप्त सुख, इन्द्रियद्वारों के संरक्षण का सुख – **खं** प्र. वि., ए. व. – *इन्द्रियसंवरसुखं हि दिट्ठादीसु दिट्ठमत्तादिवसेन पवत्तताय अविकिण्णं होति,* अ. नि. अट्ठ. 2.378.

**इन्द्रियसंवरसुत्त** नपुं., व्य. सं., अ. नि. के छक्कनिपात के धम्मिकवग्ग का इन्द्रियों के संयमन पर प्रकाश डालने वाला एक सुत्त, अ. नि. 2(2).73.

**इन्द्रियसंवुत** त्रि., [इन्द्रियसंवृत], इन्द्रियों के विषय में संयमित या नियन्त्रित, इन्द्रिय-द्वारों की सुरक्षा करने वाला – **तो** पु., प्र. वि., ए. व. – *निस्सङ्गो रट्ठपालो व नन्दो विन्द्रियसंवुतो,* सद्धम्मो. 473.

**इन्द्रियसच्चनिद्देस** पु., विसुद्धि. का एक अध्याय, जिसमें इन्द्रियों का विवेचन है, विसुद्धि. 2.118-145.

**इन्द्रियसन्निस्सय** पु., तत्पु. स. [इन्द्रियसन्निश्रय], इन्द्रियों का आश्रय, इन्द्रियों का सहारा – **येन** तृ. वि., ए. व. – *सो च यथाभूतावबोधो विसेसतो इन्द्रियसन्निस्सयेनाति इन्द्रियविभङ्गदेसना,* विभ. अनुटी. 5.

**इन्द्रियसमता** स्त्री., तत्पु. स., इन्द्रियों की समानरूपता, श्रद्धा आदि इन्द्रियों का समभाव – **तं** द्वि. वि., ए. व. – *इन्द्रियं समाकारेन वत्तेन्तो इन्द्रियसमतं पटिपादेन्तो नाम होति,* अ. नि. टी. 3.164; विसुद्धि. महाटी. 1.142.

**इन्द्रियसमत्त** नपुं., तत्पु. स. [इन्द्रियसमत्व], उपरिवत् – **त्ते** सप्त. वि., ए. व. – *सतिपि इन्द्रियसमत्ते वीरियसमताय च ... समाधिपि न सुट्ठु पाकटो,* सारत्थ. टी. 1.321; विसुद्धि. महाटी. 1.171; – **पटिपादन / ना** स्त्री. / नपुं., श्रद्धा, वीर्य, स्मृति, समाधि एवं प्रज्ञा, इन इन्द्रियों में समत्व या सन्तुलन बनाना, श्रद्धा आदि इन्द्रियों में समता को लाना – **ना** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *इन्द्रियसमत्तपटिपादना नाम सद्धादीनं इन्द्रियानं समभावकरणं,* विभ. अट्ठ. 262; दी. नि. अट्ठ. 2.339; म. नि. अट्ठ. (मू.प.) 1(1).300; स. नि. अट्ठ. 3.192; *अपिच सत्त धम्मा धम्मविचयसम्बोज्झङ्गस्स उप्पादाय संवत्तन्ति परिपुच्छकता, वत्थुविसदकिरिया, इन्द्रियसमत्तपटिपादना ...,* विसुद्धि. 1.128.

**इन्द्रियसमुट्ठित** त्रि., [इन्द्रियसमुत्थित], सौमनस्य, दौर्मनस्य एवं उपेक्षा नामक इन्द्रियों से उत्पन्न, इन्द्रियों से समुद्भूत – **तं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *इदं रूपं दोमनस्सिन्द्रियसमुट्ठितं,* पटि. म. 103.

**इन्द्रियसमुदय** पु., तत्पु. स., इन्द्रियों का उदय, इन्द्रियों की उत्पत्ति – *सुत्तन्तनिद्देसे पठमं इन्द्रियसमुदयादीनं पभेदगणनं पुच्छित्वा पुन पभेदगणना विस्सज्जिता,* पटि. म. अट्ठ. 2.122.

**इन्द्रियसम्पन्न** त्रि., [इन्द्रियसम्पन्न], **क.** चक्षु आदि इन्द्रियों के उदय एवं व्यय की अनुपश्यना करते हुए उनके प्रति निर्वेदभाव या समभाव से परिपूर्ण, छ आयतनों की प्रवृत्ति से युक्त, **ख.** चक्षु आदि इन्द्रियों से युक्त, इन्द्रियों की अविकलता से युक्त – **न्नो** पु., प्र. वि., ए. व. – *"चक्खुन्द्रिये चे, भिक्खु, उदयब्बयानुपस्सी विहरन्तो चक्खुन्द्रिये निब्बिन्दति ... एत्तावता खो, भिक्खु, इन्द्रियसम्पन्नो होती"ति,* स. नि. 2(2).143; *इन्द्रियसम्पन्नोति परिपुण्णिन्द्रियो,* स. नि. अट्ठ. 3.47; *स वे इन्द्रियसम्पन्नो, सन्तो सन्तिपदे रतो, धारेति अन्तिमं देहं, जेत्वा मारं सवाहिनिन्ति,* इतिवु. 40; *सो इन्द्रियसम्पन्नो फुसति, वेदियति, तण्हीयति, उपादियति, घटियति,* विसुद्धि. 2.173; *इन्द्रियसम्पन्नोति चक्खादीहि इन्द्रियेहि समन्नागतो,* विसुद्धि. महाटी. 2.275.

**इन्द्रियसम्पन्नसुत्त** नपुं., स. नि. के सळायतनवग्ग का एक सुत्त, जिसमें इन्द्रियों की अनुपस्सना का विवेचन है, स. नि. 2(2).143; – **तादिवण्णना** स्त्री., स. नि. अट्ठ. में इन्द्रियसम्पन्नसुत्त की व्याख्या, स. नि. अट्ठ. 3.47.

**इन्द्रियसहित** त्रि., तत्पु. स. [इन्द्रियसहित], इन्द्रियों से युक्त – **ते** नपुं., सप्त. वि., ए. व. – *इन्द्रियसहिते सरीरे उप्पज्जमानानि ...,* ध. स. मू. टी. 145.

**इन्द्रियसुत्त** नपुं., व्य. सं., अ. नि. तथा स. नि. के सुत्तों का शीर्षक, अ. नि. 1(2).163; स. नि. 2(2).336.

**इन्द्रियहेतुक** त्रि., ब. स. [इन्द्रियहेतुक], इन्द्रियों को अपना हेतु बनाने वाला, इन्द्रियों को हेतु बनाकर उत्पन्न – **कानि** नपुं., प्र. वि., ब. व. – *इत्थिन्द्रियसहिते एव सन्ताने सब्भावा इतरत्थ च अभावा इन्द्रियहेतुकानि वुत्तानि,* ध. स. अनु. टी. 154.

**इन्द्रियाधिकभाव** पु., तत्पु. स., इन्द्रियों की अधिकता – **वेन** तृ. वि., ए. व. – *पुन इन्द्रियाधिकभावेन भिज्जमाना द्विसतुत्तरं सहस्सं होन्ति,* थेरगा. अट्ठ. 2.459.

**इन्द्रियाधिट्ठान** नपुं., [इन्द्रियाधिष्ठान], इन्द्रियों का साक्षात्कार, इन्द्रियों की प्रवृत्ति या सक्रियता – **नं** प्र. वि., ए. व. – *विक्कीळितं इन्द्रियाधिट्ठानं विक्कीळितं विपरियासानधिट्ठानञ्च,* नेत्ति. 102; *इन्द्रियाधिट्ठानन्ति इन्द्रियानं पवत्तनं भावना सच्छिकिरिया च,* नेत्ति. अट्ठ. 325.

**इन्द्रियानुरक्खण** नपुं., तत्पु. स. [इन्द्रियानुरक्षण], इन्द्रियों का अनुरक्षण, इन्द्रियों को नियन्त्रण में रखना – **णं** प्र. वि., ए. व. – *पातिमोक्खसंवरो इन्द्रियानुरक्खणं,* सद्धम्मो. 449.

**इन्द्रियाभिसमय** पु., इन्द्रियभूत अभिसमय, इन्द्रियों द्वारा अर्थ का यथार्थ बोध – **यो** प्र. वि., ए. व. – *आधिपतेय्यट्ठेन इन्द्रियाभिसमयो,* पटि. म. 385.

**इन्द्रियारक्खा** स्त्री., इन्द्रियों की रक्षा, इन्द्रियों पर नियन्त्रण – **क्खा** प्र. वि., ए. व. – *इन्द्रियारक्खा अत्तहितपटिपत्तियाव मूलन्ति,* थेरगा. अट्ठ. 2.234.

**इन्द्रियूपसम** पु., तत्पु. स. [इन्द्रियोपशम], इन्द्रियों की शान्ति, इन्द्रियों का उपशमन – **मे** सप्त. वि., ए. व. – *दुस्समादहं वापि समादहन्ति (कामदाति भगवा) इन्द्रियूपसमे रता,* नेत्ति. 125; स. नि. 1(1).57; ... *ये रत्तिन्दिवं इन्द्रियूपसमे रता,* स. नि. अट्ठ. 1.95.

**इन्धन** नपुं., [इन्धन], लकड़ी, ईंधन, जलावन, समिधा – **नं** प्र. वि., ए. व. – *समिधा इधुमं चेधो उपादानं तथेन्धनं,* अभि. प. 36; *निप्पञ्ञो वा गोचरो आहारो इन्धनं एतस्साति दुम्मेधगोचरो,* चरिया. अट्ठ. 130; – **स्स** ष. वि., ए. व. – *गतमग्गे इन्धनस्स भस्मभावावहनतो,* चरिया. अट्ठ. 212; – **नानं** ष. वि., ब. व. – *पब्बतकूटसदिसानं इन्धनानं वसेन महतियो ... महासिखी,* चरिया. अट्ठ. 212; – **क्खय** पु., [इन्धनक्षय], ईंधन की समाप्ति – **या** प. वि., ए. व. – *निब्बन्ति ते जोतिरिविन्धनक्खया,* नेत्ति. 157; *निब्बन्ति ते जोतिरिविन्धनक्खयाति यथा नाम अनुपादानो जातवेदो निब्बायति, एवमेवं अभिसङ्खारस्स विञ्ञाणस्स अनवसेसक्खया निब्बायति,* नेत्ति. अट्ठ. 377; – **भाव** पु., [इन्धनभाव], आग के जलावन या ईंधन की अवस्था, ईंधन जैसी स्थिति – **वं** द्वि. वि., ए. व. – *सो तङ्खणञ्ञेव अवीचिजालानं इन्धनभावं अगमासि,* पारा. अट्ठ. 1.218; – **सङ्खय** पु., [इन्धनसंक्षय], ईंधन का पूर्ण विनाश, ईंधन की समाप्ति – **या** प. वि., ए. व. – *उपादानसङ्खयाति इन्धनक्खया,* बु. वं. अट्ठ. 189; – **नुपादान** त्रि., ब. स. [इन्धनोपादानक], ईंधन पर आश्रित, ईंधन पर पूरी तरह से टिका हुआ – **नो** पु., प्र. वि., ए. व. – *इन्धनुपादानो अग्गि विय ... लद्धिवसेन वदति,* प. प. मू. टी. 59.

**इब्भ** त्रि., उत्पत्ति सन्दिग्ध [इभ्य], **शा. अ., क.** भृत्य वर्ग का, **ख.** अनेक नौकर रखने वाला धनी व्यक्ति, **ला. अ., क.** ब्राह्मण तथा क्षत्रिय-कुल से निम्नवर्ण के व्यक्ति के लिए उपाधि के रूप में प्रयुक्त, गृहस्थ, वणिक्, कृषक या खेतिहर के लिए प्रयुक्त, – **ब्भो** पु., प्र. वि., ए. व. – *इब्भो त्वड्ढो तथा धनी,* अभि. प. 725; **ला. अ., ख.** अवैदिक-परम्परा के श्रमणों अथवा ब्राह्मणों के प्रभाव में रहने वाले कृषकों, वैश्यों, शूद्रों आदि के लिए प्रयुक्त, – **ब्भा** पु., प्र. वि., ब. व. – *मुण्डका समणका इब्भा कण्हा बन्धुपादापच्चा,* दी. नि. 1.79; *इब्भाति गहपतिका,* दी. नि. अट्ठ. 1.205; *यथा इभो हत्थिवाहनभूतो परस्स वसेन वत्तति, न अत्तनो, एवं एतेपि ब्राह्मणानं सुस्सूसका सुद्दा परस्स वसेन वत्तन्ति, न अत्तनो, तस्मा इभसदिसपयोगताय इब्भाति,* दी. नि. टी. (लीनत्थ.) 1.263; **ला. अ., ग.** धनलोलुप तथा विषयभोगों में अनुरक्त व्यक्तियों के लिए प्रयुक्त – **ब्भा** प्र. पु., ब. व. – *यथापि इब्भा धनधञ्ञहेतु, कम्मानि करोन्ति पुथू पथब्या,* जा. अट्ठ. 7.58; – **ब्भेहि** तृ. वि., ब. व. – *इब्भेहि ये ते समका भवन्ति, निच्चुस्सुका कामगुणेसु युत्ता,* जा. अट्ठ. 7.59; – **कुल** नपुं., [इभ्यकुल], गृहस्थ का परिवार – **ले** सप्त. वि., ए. व. – *मगधरट्ठे इब्भकुले निब्बत्तो गोसालो नाम नामेन,* थेरगा. अट्ठ. 1.82; – **वाद** पु., [इभ्यवाद], नीच या अधम कह कर गाली देना, नीच या अधम कहना – **दं** द्वि. वि., ए. व. – *इतिह अम्बट्ठो माणवो इदं पठमं सक्येसु इब्भवादं निपातेसि,* दी. नि. 1.79; तुल. अशोकप्राकृत इभ., जैन. मा. इब्भ..

**इभ** पु., [इभ], हाथी – **भो** प्र. वि., ए. व. – *कुञ्जरो वारणो हत्थी मातङ्गो द्विरदो गजो, नागो द्विपो इभो दन्ती,* अभि. प. 360; *हत्थी नागो गजो दन्ती कुञ्जरो वारणो करी मातङ्गो द्विरदो सट्ठिहायनो नेकपो इभो,* सद्द. 2.345; स. प. के अन्त., मत्तेभ तथा सेतिभिन्द. के अन्त. द्रष्ट..

**इभपिप्फली** स्त्री., [इभकणा, हस्तिकणा, करिपिप्पली, गजपिप्पली], पिपरामूल या पहाड़ी पीपल – **ली** प्र. वि., ए. व. – *कोलवल्लीभपिप्फली,* अभि. प. 583.

**इम**[1] त्रि., निश्चयवाचक सर्वनाम का प्रातिपदिक, अत्यन्त निकटता का बोधक, एक सर्वनाम का अविभक्तिक रूप – **सद्द** पु., इम शब्द – **द्दो** प्र. वि., ए. व. – *इमसद्दो अच्चन्तसमीपवचनो,* सद्द. 1.267; 'इम' के विभक्ति रूप –

**अयं** पु., प्र. वि., ए. व. – *अनपुंसकस्सायं सिम्हि, इमसद्दस्स सब्बस्सेव अनपुंसकस्स अयं – आदेसो होति सिम्हि विभत्तिम्हि, अयं पुरिसो,* क. व्या. 172; – **अनेन** पु., तृ. वि., ए. व. – *अनिमि नाम्हि च, इमसद्दस्स सब्बस्सेव अन–इमि–आदेसा होन्ति नाम्हि विभत्तिम्हि, अनेन धम्मदानेन सुखिता होतु सा पजा, इमिना बुद्धपूजेन पत्वान अमतं पदं,* क. व्या. 171; – **एसु, इमेसु** पु., सप्त. वि., ब. व. – *"सब्बस्सिमस्से वा", सब्बस्स इमसद्दस्स एकारो होति वा सु–नं–हि इच्चेतेसु, एसु, इमेसु,* क. व्या. 170; *इमेसु च सत्तसु अपरिहानियेसु धम्मेसु,* दी. नि. 2.59; अ. नि. 2(2).169; – **दं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *इदं पीठं ... इदं सङ्घस्स कतिकसण्ठानं,* पारा. 251; *इदं दुक्खं,* महाव. 14; – **मानि**[1] नपुं., प्र. वि., ब. व. – *इमानीति अभिमुखीकरणं,* इतिवु. अट्ठ. 158; – **मानि**[2] द्वि. वि., ब. व. – *इमानि पञ्च ठानानि देती"ति,* अ. नि. 2.(1).37; – **मिना** नपुं., तृ. वि., ए. व. – *इमिना चक्खुना,* महानि. 334; *इमिना च कारणेन,* कङ्खा. अट्ठ. 126; – **मेहि** तृ. वि., ब. व. – *इमेहि तीहि ठानेहि,* अ. नि. 1(1).177; – **मेसु** सप्त. वि., ब. व. – *इमेसु चतूसु अरियसच्चेसु,* महाव. 15; – **अयं** स्त्री., प्र. वि., ए. व. – *अयं ... कथा,* दी. नि. 1.3; *अयं तथागतस्स पच्छिमा वाचा,* दी. नि. 2.116; *अयमन्तिमा जाति,* म. नि. 1.226; – **मा / मायो** स्त्री., प्र. वि., ब. व. – *इमा च मे सञ्ञा निरुज्झेय्युं,* दी. नि. 1.164; *उद्धं अधो दस दिसा इमायो,* सु. नि. 1128; – **मं** स्त्री., द्वि. वि., ए. व. – *इमं गाथं अभासि,* स. नि. 1(1).3; *सिञ्च भिक्खु इमं नावं,* ध. प. 369; – **माहि** स्त्री., तृ. वि., ब. व. – *इमाहि चतूहि इद्धीहि समन्नागतो,* दी. नि. 2.133; – **माय** स्त्री. सप्त. वि., ए. व. – *इमाय खो पन वेलाय,* दी. नि. अट्ठ. 1.123; – **मिस्सा** स्त्री., ष. वि., ए. व. – *इमिस्सा दिट्ठिया, इमिस्सा खन्तिया, इमिस्सा रुचिया,* पटि. म. 168; – **मासु** स्त्री., सप्त. वि., ब. व. – *इमासु वीणासु,* वि. व. 1034.

**इम्बर** पु., **क.** एक वृक्ष का नाम – **सञ्जित** त्रि., इम्बर नाम वाला – **ते** पु., सप्त. वि., ए. व. – *सो गन्त्वा तङ्खणंयेव रुक्खे इम्बरसञ्जिते,* म. वं. 23.52; **ख.** गोठक नामक योद्धा का दूसरा नाम – **रो** प्र. वि., ए. व. – *नन्धिमत्तो सूरनिमिलो महासोणो गोठइम्बरो,* म. वं. 23.2.

**इरन्धती** स्त्री., व्य. सं., नागराज वरुण की पुत्री, एक नागकन्या – **ती** प्र. वि., ए. व. – *लभा अम्हं इरन्धती,* जा. अट्ठ. 7.158; *अम्हं इरन्धतीति अम्हाकं धीता इरन्धती,* तदे..

**इरिण / इरीण** नपुं., [इरिण / इरण], मरुभूमि, उजाड़ भूमि, ऊसर भूमि, नमकीन ज़मीन, निहाली जमीन – **णं** प्र. वि., ए. व. – *अनिस्सयमहीभागे त्विरीणमूसरे सिया,* अभि. प. 886; – **णे** सप्त. वि., ए. व. – *अरञ्ञे इरीणे विवने,* जा. अट्ठ. 5.64; *इरिणेति निरोजे,* जा. अट्ठ. 7.336; *अरञ्ञे इरीणे वने,* अप. 1.274; *अरञ्ञे इरीणे विवने,* जा. अट्ठ. 5.64.

**इरियति / इरिय्यति / इरीयति** √ईर का वर्त., प्र. पु., ए. व. [ईरयते / ईरते, बौ. सं., ईरयति], **1.** गति करता है, चलता है, इधर उधर घूमता है, चक्कर काटता है, मड़राता रहता है – *घासेसनं इरियति सीतिभूतो,* स. नि. 1(1).167; – **यामि** उ. पु., ए. व. – *उभो पादे उभो पक्खे च भूमियं आकासे च गमनसज्जे करोन्तो पसारेमि इरियामि वायमामि,* चरिया. अट्ठ. 212; – **मानं** पु., वर्त. कृ., द्वि. वि., ए. व. – *पस्सामहं देवमनुस्सलोके, अकिञ्चनं ब्राह्मणमिरियमानं,* सु. नि. 1069; – **रीयतो** पु., वर्त. कृ., ष. वि., ए. व. – *भोगे संहरमानस्स, भमरस्सेव इरीयतो,* दी. नि. 3.143; **2.** विहार करता है, ब्रह्मचर्य जीवन (तपस्वी जीवन) में वास करता है – *तथायं पुग्गलो पटिपन्नो तथा च इरियति तञ्च मग्गं समारूळ्हो ...,* म. नि. 1.107; *पासादिकं खो अयं कुलपुत्तो इरियति,* म. नि. 3.287; *पासादिकेन इरियापथेन इरियति,* म. नि. अट्ठ. (उप.प.) 3.216; – **य्यसि** वर्त., म. पु., ए. व. – *कच्चि सुद्धो इरिय्यसी'ति ... कच्चि त्वं सुद्धो इरिय्यसि विहरसीति,* जा. अट्ठ. 3.440; – **न्ति** वर्त., प्र. पु., ब. व. – *यदा च अविजानन्ता, इरियन्त्यमरा विय,* थेरगा. 276; – **रियानो** पु., वर्त. कृ., प्र. वि., ए. व. – *सम्मा सो लोके इरियानो, न पिहेतीध कस्सचि,* सु. नि. 953; – **मानं** पु., वर्त. कृ ., द्वि. वि., ए. व. – *इरियमानं ब्रह्मपथे, चित्तस्सूपसमे रतं,* अ. नि. 2(2).60; – **येथ** विधि., प्र. पु., ए. व. – *सतो हुत्वा भिक्खु परिब्बजे इरियेथ वत्तेथाति,* जा. अट्ठ. 4.316; **3.** पू. का. क्रि. के साथ अन्वित रहने पर, विहार करता है, विद्यमान रहता है, स्थित है – *जम्बुदीपमभिभुय्य इरियति,* दी. नि. 3.116; *गुणेहि लोकं अभिभुय्यिरीयति,* उदा. अट्ठ. 123; *भगवा हि कामे अभिभुय्य इरियति,* सु. नि. 1103; *कथंविधो दुक्खमतिच्च इरियति ... तथाविधो दुक्खमतिच्च इरियति,* स. नि. 1(1).64.

**इरियन / इरीयना / इरियना** नपुं॰ / स्त्री॰, √ईर से व्यु॰, क्रि॰ ना॰, जीवन-स्थिति, जीवित-इन्द्रिय, जीवन का स्पन्दन, आयु, चेष्टा – **ना** स्त्री॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *जीवितन्ति आयु ठिति यपना यापना इरियना वत्तना पालना जीवितं जीवितिन्द्रियं,* महानि॰ 30; *दुहितिकोति एत्थ इहितीति इरियना ... तस्मिं इरियना दुक्खा होति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.103; – **नं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ईहा इरियनं पवत्तनं जीवितन्तिआदीनि पदानि एकत्थानि,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.132; – **तो** प॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अरियाति आरकत्ता किलेसेहि, अनये न इरियनतो, अये इरियनतो,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.221.

**इरिया** स्त्री॰, √ईर से व्यु॰, क्रि॰ ना॰ [बौ॰ सं॰ ईर्या], **शा॰ अ॰,** शारीरिक चेष्टा, शारीरिक क्रिया, **ला॰ अ॰,** शालीन अथवा उत्तम हावभाव, भिक्षु अथवा तापस का उचित एवं धर्मानुमोदित व्यवहार, ऊंची जीवनवृत्ति, उत्तम आचरण – **यं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ये च सङ्खातधम्मासे, ये च सेखा पुथू इध, तेसं मे निपको इरियं, पुट्ठो पब्रूहि मारिस,* सु॰ नि॰ 1044; *इरियन्ति वुत्तिं आचारं गोचरं विहारं पटिपत्तिं,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.53; *इरियं पुट्ठो पब्रूहीति तेसं मे सेखासेखानं निपको पण्डितो त्वं पुट्ठो पटिपत्तिं ब्रूहीति,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.277; – **य** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तायपि खो अहं, सारिपुत्त, इरियाय ताय पटिपदाय ताय दुक्करकारिकाय नाज्झगमं उत्तरिं मनुस्सधम्मा अलमरियञाणदस्सनविसेसं,* म॰ नि॰ 1.115; *'इमायाहं इरियाय न किञ्चि ब्याबाधेमि तसं वा थावरं वा'ति,* इतिवु॰ 24; *सन्ताय इरियायस्मिं पसीदि च महीपति,* म॰ वं॰ 5.48; – **या** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *ईहितं नाम इरिया द्विधा पवत्ता – चित्तइरिया चित्तईहा,* पारा॰ अट्ठ॰ 1.132; *वेदो पण्डितियञ्चेव चिकिच्छामिरिया पि च,* सद्द॰ 1.82.

**इरियापथ** पु॰, तत्पु॰ स॰ [बौ॰ सं॰, ईर्यापथ], **शा॰ अ॰,** शारीरिक चेष्टा, चाल ढाल, हाव भाव – **थो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *... इरियापथोति सत्तेते, असप्पाये विवज्जये,* विसुद्धि॰ 1.123; *एवं तेसं आकप्पसम्पन्नानं इरियापथो अच्छिद्दो सण्हो मट्ठो दस्सनीयो पासादिको अहोसि,* थेरगा॰ अट्ठ॰ 2.298; – **थं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इरियापथं पब्बजितानुलोमिकं, सेवेथ नं अत्थदसो मुतीमा,* सु॰ नि॰ 387; *इरियापथन्ति गमनादिचतुब्बिधं,* सु॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.94; *"यंनूनाहं समणं गोतमं अनुबन्धेय्यं, इरियापथमस्स पस्सेय्य"न्ति,* म॰ नि॰ 2.343; *तत्थ कतमो गोत्तमदो? गोत्तं पटिच्च ... इरियापथं पटिच्च ...,* विभ॰ 400; *दस्सनेय्यं सब्बजनं, विहारं इरियापथं,* बु॰ वं॰ 23.29; – **थेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अञ्ञतित्थियाति दस्सनेनपि ... आचारेनपि विहारेनपि इरियापथेनपि अञ्ञे तित्थियाति अञ्ञतित्थिया,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 3.16; *ओक्खित्तचक्खु मितभाणी सुसण्ठितेन इरियापथेन अविक्खित्तेन चित्तेन,* मि॰ प॰ 102; *वस्ससट्ठिकत्थेरो विय पासादिकेन इरियापथेन राजगहं पत्वा तत्थ पिण्डाय चरित्वा,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.116; – **थे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *तत्थ इरियापथे पसन्नमनुस्सेहि पण्णसालं कत्वा उपट्ठियमानो वस्सं उपगन्त्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 4.119; *राजा इसिगणं दिस्वा इरियापथे पसन्नो अलङ्कतमहातले निसीदापेत्वा,* जा॰ अट्ठ॰ 4.402; – **थेसु** ब॰ व॰ – *इरियापथेसुपि कस्सचि चङ्कमो सप्पायो होति, कस्सचि सयनट्ठाननिसज्जानं अञ्ञतरो,* विसुद्धि॰ 1.124; **ला॰ अ॰ 1.,** चलने, खड़े होने, बैठने एवं लेटने की चार प्रकार की शारीरिक क्रियाएं, शरीर की चार प्रकार की क्रिया – **थो** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *पल्लङ्कं आभुजित्वा निसीदनं, एवं निसिन्नस्स हि इरियापथो उपसन्तो होति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.276; *यथा इरियतो इरियापथो पासादिको होति, एवं इरियतीति अयमेत्थ अत्थो,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.216; *वत्थु कालो च ओकासो, आवुधं इरियापथो, किरियाविसेसोति इमे, छ आणत्तिनियामका,* पारा॰ अट्ठ॰ 2.42; – **थं** द्वि॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सेय्यथापि, भिक्खवे, पुरिसो सीघं गच्छेय्य ... सणिकं गच्छेय्य ... तिट्ठेय्य ... निसीदेय्य ... एवञ्हि सो भिक्खवे, पुरिसो ओळारिकं ओळारिकं इरियापथं अभिनिवज्जेत्वा सुखुमं सुखुमं इरियापथं कप्पेय्य,* म॰ नि॰ 1.171; *"अट्ठिसङ्घातघटितो, न्हारुसुत्तनिबन्धनो नेकेसं संगतीभावा, कप्पेति इरियापथं,* थेरगा॰ 570; – **थेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *सम्भावनाधिप्पायकतेन इरियापथेन विम्हापनं इरियापथसन्निस्सितं कुहनवत्थूति वेदितब्बं,* विसुद्धि॰ 1.25; *कायं पग्गहेत्वाति निच्चलं कत्वा उजुकेन कायेन समेन इरियापथेन गन्तब्बञ्चेव निसीदितब्बञ्च,* पाचि॰ अट्ठ॰ 152; – **स्स** ष॰ वि॰, ए॰ व॰ – *या एवरूपा इरियापथस्स ठपना आठपना सण्ठपना भाकुटिका भाकुटियं कुहना कुहायना कुहितत्तं – इदं इरियापथसङ्खातं कुहनवत्थु,* महानि॰ 164; *तत्थ कतमा कुहना ? ... इच्छापकतस्स पच्चयप्पटिसेवनसङ्खातेन वा सामन्तजप्पितेन वा इरियापथस्स वा अठपना'ति आदि,* उदा॰ अट्ठ॰ 184; *इरियापथस्स वाति चतुइरियापथस्स,* विसुद्धि॰ 1.26; – **थे'** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *लक्खणपरियेसनत्थं आगतं दिस्वा बुद्धा उट्ठायासना*

*तिट्ठन्ति वा चङ्कमं वा अधिट्ठहन्ति, इति लक्खणदस्सनानुरूपे इरियापथे वत्तमानस्स अद्दस,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (म॰प॰) 2.261-262; – **थे**² द्वि॰ वि॰, ब॰ व॰ – *सेय्यथापि, भिक्खवे, ये केचि पाणा चत्तारो इरियापथे कप्पेन्ति – कालेन गमनं, कालेन ठानं, कालेन निसज्जं, कालेन सेय्यं,* स॰ नि॰ 3(1).95; *चित्तस्सादं पटिलभित्वा सुखेन चत्तारो इरियापथे कप्पेसि,* जा॰ अट्ठ॰ 5.254; – **थेहि** तृ॰ वि॰, ब॰ व॰ – *"आवुसो, इमं तेमासं कतिहि इरियापथेहि वीतिनामेस्सथा"ति ? "चतूहि, भन्ते"ति ... "अहं तीहि इरियापथेहि वीतिनामेस्सामि, पिट्ठिं न पसारेस्सामि आवुसो"ति,* ध॰ प॰ अट्ठ॰ 1.6; *दुक्खलक्खणं अभिण्हसम्पटिपीळनस्स अमनसिकारा इरियापथेहि पटिच्छन्नत्ता न उपट्ठाति,* विसुद्धि॰ 2.274; – **थानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *इरियापथानं सन्तत्ता ... भिक्खुभावानुरूपेन सन्तेन इरियापथेन सम्पन्ना,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.127; *इरियापथचरियाति इरियापथानं चरिया पवत्तनन्ति अत्थो,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.127; – **थेसु** सप्त॰ वि॰, ब॰ व॰ – *चतूसु हि इरियापथेसु तयो इरियापथा न सोभन्ति,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (उप॰प॰) 3.216; *सीतुण्हेसु च उतूसु ठानादीसु च इरियापथेसु सप्पायउतुञ्च इरियापथञ्च सेवन्तस्सापि पस्सद्धि उप्पज्जति,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.387; **ला॰ अ॰ 2.** चक्र, रथ का चक्का – **थे** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *रथङ्गे लक्खणे धम्मोरचक्केस्विरियापथे, चक्कं सम्पत्तियं चक्करतने मण्डले बले,* अभि॰ प॰ 781; *सम्पत्तियं लक्खणे च, रथङ्गे इरियापथे, दाने रतनधम्मूर, चक्कादीसु च दिस्सति,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.215; *"चतुचक्कं नवद्वार"न्ति एत्थ इरियापथे,* तदे॰; स॰ उ॰ प॰ के रूप में, अकम्पिति॰, अद्धानि॰, अविनीति॰, एकि॰, कल्याणि॰, चङ्कमनि॰, चतु॰, चतुरि॰, छिन्नि॰, झानानुरूपि॰, ठानचङ्कमि॰, ट्ठाननिसज्जादि॰, ठानि॰, योगानुरूपि॰, रूपि॰, सब्बि॰, सम्पन्नि॰ के अन्त॰ द्रष्ट॰.

**इरियापथकप्पन** नपुं॰, तत्पु॰ स॰, चलने, खड़े होने, बैठने एवं लेटने की चार प्रकार की शारीरिक क्रियाओं को प्रकट करना अथवा उत्पन्न करना – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अतिसुखुमो अत्तभावो, न तेन इरियापथकप्पनं होति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.15; – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *जरसिङ्गालो इच्छितिच्छितट्ठाने इरियापथकप्पनेन सीतवातूपवायनेन च अन्तरन्तरा ... दस्सेति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 2.204.

**इरियापथकोपन** नपुं॰, शरीर की चार प्रकार की क्रियाओं का परित्याग या परिवर्तन – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अथस्स अरहत्तप्पत्ति च इरियापथकोपनञ्च एकप्पहारेनेव होति,* स॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.162.

**इरियापथक्खम** त्रि॰, ईर्यापथ में सक्षम, शारीरिक चेष्टाओं या क्रियाओं को ठीक से करने में सक्षम, स॰ उ॰ प॰ के रूप में, – *यो पन महापुरिसजातिको सब्बउतुइरियापथक्खमोव होति, न तं सन्धायेतं वुत्तं,* म॰ नि॰ अट्ठ॰ (मू॰प॰) 1(1).307.

**इरियापथगमन** नपुं॰, शारीरिक गमन, काया से गमन – **नं** प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *कायगमनं नाम इरियापथगमनं,* सद्द॰ 2.315; – **नेन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इरियापथगमनेन गच्छतीति पि अत्थो भवति,* सद्द॰ 2.315.

**इरियापथगुत्ति** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, ईर्यापथ अथवा शरीर की गमनादि क्रियाओं की संरक्षा – **या** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *इरियापथानं सन्तत्ता इरियापथगुत्तिया सम्पन्ना अकम्पितइरियापथा भिक्खुभावानुरूपेन सन्तेन इरियापथेन सम्पन्ना,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.127.

**इरियापथचक्क** नपुं॰, कर्म॰ स॰, ईर्यापथ-रूपी चक्र, शरीर की उत्तम चेष्टाओं के रूप में चक्र, गमनादि शारीरिक क्रियाओं का चक्र – **क्कानं** ष॰ वि॰, ब॰ व॰ – *परहिताय च इरियापथचक्कानं वत्तो एतस्मिं अत्थीति चक्कवत्ती,* दी॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.202; – **क्के** सप्त॰ वि॰, ए॰ व॰ – *"चक्कसमारुळ्हा जानपदा परियायन्ती"ति एत्थ इरियापथचक्के,* अ॰ नि॰ अट्ठ॰ 1.97; – **क्केन** तृ॰ वि॰, ए॰ व॰ – *हत्थाहारिक–अग्गीव हत्थसम्परिवत्ततो, इरियापथचक्केन भरणीयं सुदुक्खतो,* सद्धम्मो॰ 604.

**इरियापथचरिया** स्त्री॰, तत्पु॰ स॰, शरीर की गमनादि चार क्रियाओं से युक्त जीवन-व्यवहार, आठ चर्याओं में एक, ईर्यापथों का अभ्यास, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *अट्ठचरियायो – इरियापथचरिया, आयतनचरिया, सतिचरिया, समाधिचरिया, ञाणचरिया, मग्गचरिया, पत्तिचरिया, लोकत्थचरियाति,* पटि॰ म॰ 207; *इरियापथचरियाति चतूसु इरियापथेसु ... इरियापथचरिया च पणिधिसम्पन्नानं,* पटि॰ म॰ 207; *इरियापथचरियाति इरियापथानं चरिया, पवत्तनन्ति अत्थो,* पटि॰ म॰ अट्ठ॰ 2.127; *पणिधिसम्पन्नानं चतूसु इरियापथेसु इरियापथचरिया,* चरिया॰ अट्ठ॰ 16.

**इरियापथज** त्रि॰, चार प्रकार के ईर्यापथों (गमनादि शारीरिक क्रियाओं) से उत्पन्न – **जं** नपुं॰, प्र॰ वि॰, ए॰ व॰ – *चेतोसुखं कायसुखं, इरियापथजं सुखं, इमे गुणे पटिलभे, तस्स निस्सन्दतो अहं,* अप॰ 1.341.

**इरियापथत्त** नपुं., भाव., गमनादि चार शारीरिक क्रियाओं के होने की स्थिति – **त्ता** प. वि., ए. व. – *चतुत्थज्झानसेय्या पन तथागतसेय्याति वुच्चति, तासु इध सीहसेय्या आगता, अयञ्हि तेजुस्सदइरियापथत्ता उत्तमसेय्या नाम,* स. नि. अट्ठ. 3.71.

**इरियापथदिब्बब्रह्मअरियविहार** पु., शरीर की गमनादि क्रियाओं की दिव्य एवं उत्तम स्थिति – **रेसु** सप्त. वि., ब. व. – *अविसेसेन इरियापथदिब्बब्रह्मअरियविहारेसु ...,* पटि. म. अट्ठ. 2.117; खु. पा. अट्ठ. 90.

**इरियापथनियम** पु., तत्पु. स., चार शारीरिक क्रियाओं पर नियन्त्रण – **मं** द्वि. वि., ए. व. – *इरियापथनियमं अकत्वा यथासुखं अञ्ञतरञ्ञतरइरियापथबाधनविनोदनं करोन्तो,* खु. पा. अट्ठ. 202.

**इरियापथनिस्सित** त्रि., तत्पु. स., ईर्यापथों पर आश्रित, शरीर की चार क्रियाओं पर आधारित – **तं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *इरियापथियं पसादनियन्ति परेसं पसादावहं आकप्पसम्पत्तिनिमित्तं इरियापथनिस्सितं सम्पजञ्ञं,* थेरगा. अट्ठ. 2.179.

**इरियापथपब्ब** नपुं., तत्पु. स., ईर्यापथों वाला खण्ड, कायगता स्मृति के कर्मस्थानों के रूप में निर्दिष्ट चौदह पर्वों में द्वितीय – **ब्बं** प्र. वि., ए. व. – *आनापानपब्बं, इरियापथपब्बं, चतुसम्पजञ्ञपब्बं, पटिक्कूलमनसिकारपब्बं, धातुमनसिकारपब्बं, नवसिवथिकपब्बानीति इमेसं चुद्दसन्नं पब्बानं वसेन कायगतासतिकम्मट्ठानं निद्दिट्ठं,* विसुद्धि. 1.231; *यस्मा इरियापथपब्बं चतुसम्पजञ्ञपब्बं धातुमनसिकारपब्बन्ति इमानि तीणि विपस्सनावसेन वुत्तानि,* तदे..

**इरियापथपरिवत्तन** नपुं., तत्पु. स., ईर्यापथों (गमनादि क्रियाओं) में परिवर्तन – *चतुइरियापथपरिवत्तने सात्थकतादिपच्चवेक्खणवसेन सम्पज्जञ्ञञ्च सोधेति,* खु. पा. अट्ठ. 192.

**इरियापथबाधन** नपुं., तत्पु. स., ईर्यापथों के प्रयोग में उपस्थित बाधा या कष्ट – **नं** द्वि. वि., ए. व. – *एकं इरियापथबाधनं अपरेन इरियापथेन विच्छिन्दित्वा,* खु. पा. अट्ठ. 90.

**इरियापथभञ्जनक** त्रि., ईर्यापथों का भञ्जन करने वाला, ईर्यापथों के अभ्यास में बाधा खड़ी करने वाला – **केन** पु., तृ. वि., ए. व. – *आबाधिकोति इरियापथभञ्जनकेन विसभागाबाधेन आबाधिको,* अ. नि. अट्ठ. 3.59.

**इरियापथमद** पु., तत्पु. स., "मेरी गमनादि क्रियाएं भव्य या प्रासादिक हैं, दूसरों की नहीं, इस प्रकार के विचार से उत्पन्न घमण्ड – **दो** प्र. वि., ए. व. – *इरियापथमदो,* विभ. 395; *'अवसेसानं इरियापथो अपासादिको, मय्हं पन पासादिको'ति मज्जनवसेन उप्पन्नो मानो इरियापथमदो नाम,* विभ. अट्ठ. 442.

**इरियापथरूप** नपुं., तत्पु. स., ईर्यापथों (गमन आदि शारीरिक गतिविधियों) का स्वरूप – **पानि** द्वि. वि., ब. व. – *अप्पनाजवनं सब्बं, महग्गतमनुत्तरं, इरियापथरूपानि, जनेतीति समीरितं,* ना. रू. प. 321.

**इरियापथवाचक** त्रि., ईर्यापथ का सूचक, गमन आदि चार शारीरिक क्रियाओं का अर्थ कहने वाला – **को** पु., प्र. वि., ए. व. – *एतिसद्दो यत्थ वे इरियापथवाचको, तत्थ आगमनं येव जोतेति न गमनं,* सद्द. 2.319.

**इरियापथविकोपन** नपुं., तत्पु. स., ईर्यापथ की क्रियाशीलता में अवरोध, ईर्यापथ की सक्रियता का अन्त – **नं** प्र. वि., ए. व. – *न मे इदं भूतपुब्बं, इरियापथविकोपनं,* अप. 2.9.

**इरियापथविहार** पु., [बौ. सं., ईर्यापथविहार], चार उत्तर विहारों (जीवनस्थितियों) में से एक, उत्तम शारीरिक चेष्टाओं से युक्त जीवनवृत्ति – **रो** प्र. वि., ए. व. – *इमिना पदेन मेत्तं आसेवन्तस्स भिक्खुनो इरियापथविहारो कथितो,* अ. नि. अट्ठ. 1.55; *सद्धाय विहरतीतिआदीसु सद्धादिसमङ्गिस्स इरियापथविहारो दट्ठब्बो,* पटि. म. अट्ठ. 2.128; – **रेन** तृ. वि., ए. व. – *दिब्बब्रह्मअरियआनेञ्जविहारेहि समुप्पादितसुखविसेसेन इरियापथविहारेन सरीरदुक्खं विच्छिन्दित्वा हरामि अत्तभावं पवत्तेमि,* चरिया. अट्ठ. 20; *इरियापथविहारेन इतिवुत्तप्पकारझानसमङ्गी हुत्वा अत्तभावस्स ... अभिनिप्फादेति,* विसुद्धि. 1.140-141; पारा. अट्ठ. 1.108; *इरियापथविहारेन विहरति इरीयति वत्तति,* उदा. अट्ठ. 182.

**इरियापथसङ्खात** त्रि., ईर्यापथ नाम वाली, (ठगविद्या), तीन प्रकार की ठगी में से एक – **तं** नपुं., प्र. वि., ए. व. – *अकुहकोति तीणि कुहनवत्थूनि – "पच्चयपटिसेवनसङ्खातं कुहनवत्थु, इरियापथसङ्खातं कुहनवत्थु, सामन्तजप्पनसङ्खातं कुहनवत्थु",* महानि. 163; *पापिच्छस्सेव पन सतो सम्भावनाधिप्पायेन कतेन इरियापथेन विम्हापनं इरियापथसङ्खातं कुहनवत्थूति वेदितब्बं,* महानि. अट्ठ. 268.

**इरियापथसण्ठपनसङ्खात** त्रि., ब. स., गमन आदि ईर्यापथों के सम्यक् रूप से (कलात्मक रूप से) प्रयोग या प्रदर्शन

